## आर्यों की सामाजिक अवस्था

आय-अनार्य संघर्ष, आय-आय-संघर्ष आदि के पश्चात् आर्यों के समाज की जो रूपरेखा तैयार हुई, वास्तव म यही उनकी पूर्णरूपेण विकसित सामाजिक व्यवस्था थी। इसके पूर्व जो सामाजिक व्यवस्था आर्यों ने निर्मित की थी वह अब तक काफी परिवर्तित हो चुकी थी। प्रारम्भ म केवल आर्यों का ही समाज मे हाथ था पर कालान्तर म अनार्यों को भी इसमें स्थान दिया गया। डॉ० बेनीप्रसाद के शब्दो मे 'आर्य सगठन पर सबसे अधिक प्रभाव तो आर्यो और अनार्यों के सम्पर्क का पड़ा।'

वर्ण वर्ग—यद्यपि ऋग्वैदिक काल मे सम्पूर्ण आय वर्ग एक था, उनम खान पान, रोटी-बेटी का निकटतम सम्बन्ध था उनम उद्यम-व्यवसाय की पूर्ण स्वतन्त्रता थी, जैसा कि एक ऋषि स्वय कहता है कि 'मेरा पिता वैद्य है, मेरी माता पिसनहारी है, मैं कविता करता हूँ।'[1] तथापि सामाजिक विकास के सिद्धान्त में ही कुछ ऐसे मूल तत्व होते हैं जो समाज के वर्गीकरण के कारण बनते हैं। इन वर्गीकरण के प्रमुख कारण आर्थिक, राजनैतिक तथा धार्मिक हो सकते हैं। भिन्न भिन्न विचारको द्वारा विभिन्न वर्गों की स्थापना भी सम्भव है। विश्व इतिहास के अध्ययन से हमे यह ज्ञात होता है कि जिस देश मे पहले केवल आर्थिक स्थिति के आधार पर समाज का वर्गीकरण हुआ था वही कालान्तर मे दार्शनिको, पण्डितो या ज्योतिषियो के प्रभाव से एक पृथक् दार्शनिक या विद्वद्वर्ग तो बना ही, साथ ही पूर्वप्रचलित सामाजिक वर्गीकरण का आधार भी इससे काफी प्रभावित हुआ। ऋग्वैदिक कालीन समाज मे भी कुछ ऐसी ही परिस्थितियाँ आईं जिनसे पृथक्-पृथक् वर्गों का जन्म आरम्भ हो गया। यद्यपि ये सारे परिवर्तन और सामाजिक पेचीदगी ऋग्वैदिक काल म स्पष्ट रूप से नही मिलती, पर कालान्तर म वर्गीकरण की जो विभिन्नता तथा जातीय जटिलता देखने को मिलती है उसका मूल अभी से प्रारम्भ हो गया था। विचाराधीन काल में केवल इतना ही हुआ था कि सम्पूर्ण आय जाति कई वर्गों मे विभक्त हो चुकी थी जिनम एक आस्था, एक विश्वास, एक उद्देश्य और कुल मिला-जुलाकर एकात्मकता थी।

विराट पुरुष' द्वारा चार वर्गों की उत्पत्ति का विवरण हमे पुरुषसूक्त (ऋग्वेद के दसवें मडल) से प्राप्त होता है। आर्यों की धार्मिक दशा के सम्बन्ध मे अगले पृष्ठो मे पढने से ज्ञात होगा कि इनके धार्मिक कृत्य इतने जटिल थे कि उनके लिए बहुत अधिक लोगो की आवश्यकता थी। साधारण पूजा-पाठ तो सभी कर सकते थे पर कुछ विशेष धार्मिक कृत्य थे जो बहुधा सामूहिक या सामाजिक स्तर पर होते थे। वयक्तिक रूप मे करने पर भी पर्याप्त समय एव धैर्य चाहिए था। अत ऐसी दशा मे यह अनिवार्य था कि सम्पूर्ण समाज मे से कुछ लोग ऐसे चुन लिये जाय जो अपना पूरा समय या अधिकाश समय पूजा पाठ एव धार्मिक कृत्यो म लगायें। वैदिक मन्त्रों के स्पष्टीकरण के लिए भी कुछ विद्वानो की आवश्यकता थी। ''अकेले सोम यज्ञ के लिए कई पुरोहितो की आवश्यकता थी, उदाहरणार्थ, एक होतृ चाहिये था—जो मन्त्र सुनायें, एक अध्वर्यु चाहिये था जो क्रिया-काण्ड करे और अनिष्ट का निवारण करे, एक उद्गात चाहिये था जो सोम गाये। इनको कई सहायको की आवश्यकता थी। ऋग्वेद से जान पडता है कि ऐसे यज्ञो म बहुधा सात पुरोहित लगते थे। एक ऋचा मे इनकी गिनती इस प्रकार की गई है—होतृ पोतृ, नेष्टृ, अग्नीध, प्रशास्तृ अध्वर्यु और

1 ऋग० ९।११२।३॥

ब्रह्मन । अस्तु एक पुरोहित वग बनने लगा जो ब्राह्मण कहलाया ।''[१] धार्मिक कृत्यो की जटिलता के विषय म ऊपर प्रकाश डाला गया है । अत इतना जटिल काय सीखना केवल उनके लिए ही सभव था जिन्हें तत्सम्बन्धी शिक्षा विषयक प्रत्येक सम्भव साधन उपलब्ध थे । ये साधन ब्राह्मण के पुत्र प्रपौत्रो को ही सम्भव थे । अत धीरे धीरे इन ब्राह्मणो का एक पृथक् वग बनता गया । यद्यपि इन्हें वैवाहिक सम्बन्ध स्थापित करने की पूर्ण स्वतत्रता थी किन्तु ये अय वर्गो स कन्यायें लेना बहुधा हेय समझते थे और सवर्गीय वैवाहिक सम्बन्ध स्थापित करने म इन्हें विशेष सुविधा भी पडती थी । अब ब्राह्मण वग की दशा पर भी थोडा विचार किया जाएगा । ऋग्वेद की कुछ ऋचाओ से यह ज्ञात होता है कि उन्हे समाज मे काफी आदर मिलता था और उनका पद काफी ऊँचा था । पुरोहितो को दान रूप, सिक्के, आभूषण, वस्त्र, रथ, भवन, पशु आदि देने का भी उल्लेख किया गया है ।[२] ब्राह्मणो के पुरोहित रूप के अतिरिक्त उनके वीर रूप का भी हम बोध होता ह । विश्वामित्र तथा वशिष्ठ आदि ऋषियो न अस्त्र शस्त्र ग्रहण किया था ।[३]

अब हम आर्यो के दूसरे महत्त्वपूर्ण वग पर प्रकाश डालेंगे । जिस प्रकार धार्मिक आवश्यकताओ न आर्यों मे ब्राह्मण वग को जन्म दिया उसी प्रकार सनिक आवश्यकताओ ने क्षत्रिय वग का उदय किया । सैनिक आवश्यकता तो आर्यों को भारत म पदापण करने के शीघ्र पश्चात् से ही पड गई तो क्या उसी समय क्षत्रिय वग बन गया था, यह एक प्रश्न उपस्थित होता है । किन्तु हमे ऋग्वेद से यह ज्ञात होता है कि उस समय प्रत्येक आय समान रूप से रणक्षेत्र म उतरता था ।[४] उस प्रारम्भिक अवस्था मे युद्ध के लिये किसी वग विशेष की आवश्यकता नही थी । कालान्तर मे कम से कम सब ब्राह्मणो का एक पृथक वग बन गया और वे पठन पाठन पूजा पाठ म व्यस्त रहने लगे तो स्वभावत अब एक ऐसे वग की आवश्यकता पडी जो अस्त्र शस्त्र सभाले—अनार्यों से सैनिक सगठन करते समय प्रारम्भ मे सम्भवत स्वेच्छानुसार ही अपने को इस काय म लगानेवालो को लिया गया होगा । पर सैनिक काय बहुत कठोर होता है और इसकी शिक्षा भी अत्यन्त दुरूह होती है । सैनिक शिक्षा की व्यवस्था भी सुचारु रूप से सैनिक पिता के पुत्र को ही मिल सकती थी । दूसरी बात यह भी है कि अपने पूवज के कम को करने म कुछ मनोवैज्ञानिक कारण भी सहायक होते ह अत धीरे-धीरे क्षत्रियो का भी एक वग बन गया । यह वग भी ब्राह्मणो की भाति कालान्तर म अपना एक ऐसा दायरा बनाता गया जिसमे दूसरो का प्रवेश दुलभ हो गया । वीर पुरुष किसी वीर की पुत्री स ही ( जिसके वीरागना होने की अधिक सम्भावना थी ) ब्याह करने मे अपना गौरव समझता रहा होगा । अत वैवाहिक सम्बन्ध भी बिना किसी प्रतिबन्ध के स्वाय ही स्वत अपने वग तक सीमित हो गया । इस वग का उत्तरदायित्व अत्यधिक महत्त्वपूण था । इन्हे अपने काय पर गव भी था । सैनिक काय स्वभावत आत्मसम्मान

१ देखिये डॉ० बेनीप्रसाद की हिन्दुस्तान की पुरानी सभ्यता, पृ० ४२-४३

२ ऋग० १।४४।१०।, १२।।३।२।८।।२।२४।६।।१।१।१।।३।३।२।।५।११।२।। ।१७०।४।। आदि

३ ऋग० ३।३३।।७।१८।।

४ ऋग० ८-२४।४।।६।२६।१।। 'रणक्षेत्र मे जनता एकत्रित होती है जनता अपना पौरुष दिखलाती है अथवा ऋग० ७।७६।२।। उषा इस प्रकार आती हैं जसे युद्ध के लिये तैयार जनता ।

से ओतप्रोत होता है। ऋग्वेद मे इस वर्ग की महत्ता का उल्लेख है और साथ ही उन लोगों की निन्दा भी गई है जो व्यर्थ ही क्षत्रिय होने का दावा करते थे।[1] इससे यह भी परिलक्षित होता है कि क्षत्रिय होना इतना महान् समझा जाता था कि कुछ अन्य वर्ग वाले भी क्षत्रिय होने का दावा करते थे।

इन दो प्रमुख वर्गों के अतिरिक्त कुछ अन्य वर्ग भी थे जिनके विषय मे हमे ऋग्वेद संकेत मात्र करता है। ऋग्वेद के प्रथम नौ मण्डल (जिनका रचना-काल दसवें मण्डल से पूर्व माना जाता है) हमे अन्य किसी वर्ग का बोध नही कराते। इनसे हमे केवल इतना ज्ञात होता है कि ब्राह्मण तथा क्षत्रियो के पश्चात् शेष आर्य जनता को 'विश' कहा जाने लगा। विश का सम्बन्ध प्रारम्भ मे सम्पूर्ण आर्य जनता से होता था। वास्तव मे 'विश' का शाब्दिक अर्थ बैठना है। जब तक आर्य इधर-उधर भटक रहे थे तब तक उनका जीवन भ्रमणशील था पर जब 'धरती पर बैठ गये, अर्थात जमीन पर स्थायी रूप से जम गये' तब से उनकी बस्तियाँ विश कही जाने लगी और फिर इसी से वर्ग विशेष का बोध किया जाने लगा। ब्राह्मण तथा क्षत्रिय वर्ग से 'विश' एक अलग वर्ग इस प्रकार प्रमाणित हो जाता है कि ऋग्वेद के एक मन्त्र में क्षत्रियों के लिये बल की प्रार्थना की गई है और फिर 'विश' के लिये भी वही प्रार्थना की गई है।[2] क्षत्रिय और 'विश' दोनों के लिये प्रार्थना करने का अर्थ है कि ये दो वर्ग हैं। जैसा कि बताया जा चुका है, ऋग्वेद के प्रथम नौ मण्डल प्राचीनतम हैं और फिर उनके बाद दसवें मण्डल की रचना हुई। इसी दसवें मण्डल से हमे यह ज्ञात होता है कि विराट पुरुष से चार जातियो का जन्म हुआ। ध्यान रहे कि ये चार जातियाँ वही हैं जो उत्तर वैदिक काल, महाकाव्य काल आदि से लेकर आज तक हिन्दू समाज मे बनी है। इस प्रकार जातियो (ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य तथा शूद्रो) की इस वैदिक उत्पत्ति का उल्लेख ऋग्वेद के उस मण्डल (पुरुष सूक्त) से प्राप्त होता है जो अपेक्षाकृत बाद का है। यहाँ यह भी स्मरण रहे कि ऋग्वेद के प्रथम नौ मण्डलो मे कही भी 'वैश्य' शब्द नही आया है। अतः इससे क्या यह सम्भव नही कि या तो विश ही वैश्य थे क्योंकि क्षत्रियो के लिए प्रार्थना करके फिर विश के लिये प्रार्थना की गई और शूद्रो के लिये प्रार्थना करने की आवश्यकता नही क्योकि वे दास या दस्यु थे, या यह भी सम्भव हो सकता है कि दसवे मण्डल के पहले वाले मण्डलो मे वैश्य शब्द का प्रयोग न होना यह प्रमाणित करता है कि यह वर्ग प्रथम दो वर्गों के बनने के पश्चात् बना और यह तर्कसंगत भी जान पड़ता है। किन्तु दसवें मण्डल पुरुष सूक्त मे जो चारो जातियो की साथ उत्पत्ति का विवरण प्राप्त होता है वह इसमें अपवाद है। इसके अनुसार तो उस आदि पुरुष के मुख से ब्राह्मण, भुजाओं से क्षत्रिय, जघो से वैश्य तथा चरणो से शूद्रो की उत्पत्ति हुई। ऋग्वैदिक काल में समाज का जो विभाजन हुआ, उसे वर्ग-व्यवस्था कहना ही उचित है क्योंकि यह केवल समाज का वर्गीकरण ही था—(यह भी लगभग समान स्तर पर) वर्ण व्यवस्था तो काफी बाद मे पनपती है, यद्यपि उसका मूल समाज के इसी वर्गीकरण में निहित है।

**पारिवारिक जीवन**—आर्यों के सामाजिक संगठन की मूलभूत विशेषताओं को और अधिक स्पष्ट रूप से जानने के निमित्त हमे उनके पारिवारिक जीवन पर दृष्टिपात करना होगा। इस सम्बन्ध मे ऋग्वेद हमारी कुछ सहायता करता

१ ऋग० ७।१०४।१३॥
२ ऋग्० ८।३५।१७–१८॥

है। भाय कुटम्ब पितृसत्तात्मक था, पर साथ ही नारी-सम्मानयुक्त था, जैसा कि आगे बतलाया जायगा। पिता या पितामह ही कुटुम्ब का प्रधान होता था जिसे गृहपति कहते थे। गृहपति की प्रधानता घर के अन्य व्यक्ति मानते थे[१]। गृहपति के कर्त्तव्यो पर भी ऋग्वेद म कुछ प्रकाश डाला गया है और उससे यह ज्ञात होता है कि गृहपति से वीरता तथा उदारता की आशा की जाती थी।[२] गृहपति की पत्नी का भी कुटुम्ब के अन्य सदस्यो पर उसी प्रकार अधिकार था। अपनी योग्य एव भद्र सन्तान की गृहपति जहाँ एक ओर पूण रक्षा एव पालन-पोषण करता था वही नालायक एव लम्पट सन्तान को वह कठोर दण्ड भी देता था। गहपति का पद वशानुगत था और पिता की मृत्यु के पश्चात् उसका पुत्र (सम्भवत ज्येष्ठ पुत्र) गहपति बनता था। वह अपने पिता की सम्पत्ति का उत्तराधिकारी होता था। कभी-कभी भाइयो मे पैतृक सम्पत्ति का बँटवारा भी हो जाता था।[३] पिता की सम्पत्ति का उचित उत्तराधिकारी पुत्र ही होता था—पुत्री नहीं। पुत्री को वह सम्पत्ति तब प्राप्त होती थी जब वह अपने पिता की अकेली सन्तान होती थी।[४] गोद लेने की प्रथा भी न्यायोचित थी।[५] गृहपति की देखरेख मे कुटुम्ब के पुरुष सदस्य जीवन यापन के साधन एकत्रित करते थे और नारी घर-गृहस्थी के कार्यों का सम्पादन करती थी। सम्मिलित कुटुम्ब प्रथा होने के नाते प्रत्येक काय सामूहिक उत्तर दायित्व के साथ करना आवश्यक था। एक ही कुटुम्ब मे पिता माता, कई पुत्र, बहुयें, प्रपौत्र आदि रहे होंगे। ऐसी दशा मे घर के कामो मे अधिक परिश्रम करना पडता रहा होगा। पिता की मृत्यु के पश्चात भ्राता का कर्तव्य अपनी बहन के प्रति बढ जाता था। भ्रातृ (भाई) का शाब्दिक अथ ही है भरण करने वाला। अत वह पिता की अनुपस्थिति मे बहन का भरण-पोषण उसके ब्याह के पूव तक करता था। भ्रातृहीन लडकियो की दुर्दशा का सकेत भी हम ऋग्वेद से प्राप्त होता है जिसके एक मत्र म एक धनहीन एव भ्रातृहीन लडकी का उल्लेख है जो दुराचार मे अपना पेट पालती है।[६]

दैनिक जीवन मे कुटुम्ब की समस्याओ को लेकर किसी प्रकार की कटुता आने की बहुत कम आशका रहती थी क्योकि कुटुम्ब के सदस्य पारस्परिक प्रेम मे बँधे थे। सास श्वसुर, ननद, देवर आदि के साथ रहकर भी वह अपना अस्तित्व बनाये रख सकती थी। वह अपने पति के साथ यज्ञादि करती थी, दान देती थी, सोमरस बनाती और पीती थी।[७] पति-पत्नी का साथ धार्मिक काय करने तथा अपनी सन्तान के साथ आनन्द करने का उदाहरण ऋग्वेद मे प्राप्त होता है।[८] पत्नी का आदर घर म कितना होता था, उसके अधिकार और कतव्य क्या थे, इन। सबका साकेतिक विवरण हमे ऋग्वेद से प्राप्त होता है। एक स्थल पर यह बतलाया गया है कि स्त्री घर का प्रबन्ध करती थी तथा अन्य कामो के अतिरिक्त वह ताना बुनने का काय भी करती थी।[९]

१ ऋग० ६।५३।।२।।
२ ऋग० ६।४६।८।।
३ ऋग० १।७०।५।।
४ ऋग० ३।३१।।
५ ऋग० ७।४।७ ८।।
६ ऋग० १।१२४।७।।
७ ऋग० १।१२१।।२।।५।४३।१५।।
८ ऋग० ७ ३१।५ ८।।तथा १-१०५।२।।
९ ऋग० २।३।६।।२।३८।४।।

5

गृहपत्नी की महानता का बोध तो हमे तब होता है जब हम देखते हैं कि कहीं-कहीं अग्निदेवता की उपमा गृहपत्नी से दी गई है जो कुटम्ब के सदस्यों की खबरदारी रखती है।[1] ऋग्वेद मे उषा देवी के विषय मे यह कहना कि वह गृहपत्नी की भाँति सोनेवालो को जगाती हुई आती है[2], यह प्रमाणित करता है कि गृहपत्नी पर घर का पूरा उत्तरदायित्व था और वह कुटुम्ब के सदस्यो को उनके दैनिक कार्यों के लिये प्रात काल जगाया करती थी। पत्नी ही घर है, पत्नी ही गृहस्थी है, पत्नी आनन्द है आदि का प्रमाण हमे ऋग्वेद के अनेक मन्त्रो से मिलता है।[3] इतना सब होने पर भी गृहपति पत्नी पर उचित अकुश कौटुम्बिक मामलो मे अवश्य रखता रहा होगा क्योंकि स्त्रियों की बुद्धि-दुर्बलता तथा उनके चित्त के सयत न होने का उल्लेख भी ऋग्वेद मे किया गया है।[4]

ऋग्वैदिक कालीन कुटुम्ब म तत्सम्बन्धी अन्य विशेषताओ के अतिरिक्त एक प्रमुख विशेषता यह देखने को मिलती है कि पुत्र की कामना बहुत अधिक थी। 'हमारे घर सन्तान से भरे-पूरे हो', 'हमे वीर पुत्रो की कमी न हो' आदि के उदाहरण अनेक मन्त्रो मे प्राप्त होते हैं।[5]

आर्यों का सामाजिक सगठन ही कुछ इस प्रकार का था कि जो पितृसत्तात्मक होते हुए भी नारी को ऊँचा स्थान देने के लिये बहुधा बाध्य करता था। नारियो का जसा शारीरिक गठन है, उस आधार पर यह आवश्यक हो जाता था कि वे जब तक कुमारी रहती थी तब तक पिता या भ्राता के सरक्षण मे रहती थी, जब विवाहित हो जाती थी तो पति की देखरेख मे रहती थी और पति के अभाव मे युवक पुत्र या इसी प्रकार के किसी अन्य सरक्षक के निरीक्षण म रहती थी। पर्दा प्रथा का कहीं नाम न था। तत्कालीन शिक्षा पद्धति के अनुसार उन्हे भी शिक्षित किया जाता था। उनके विदुषी होने के उदाहरण ऋग्वेद मे रचित उनकी रचनायें हैं।[6] इसी प्रकार विद्या के क्षेत्र म वे पुरुषो से किसी प्रकार पीछे न थीं। पर रणक्षेत्र मे भी व कम कौशल नही दिखलाती थी। ऋग्वेद मे नारियो का रणक्षेत्र मे जाने का उल्लेख मिलता है। इससे ज्ञात होता है कि विश्पला नामक एक स्त्री रणक्षेत्र मे गई थी और जब युद्ध करते करते वह घायल हो गई तो अश्विनो ने उसका उपचार किया।[7] विदुषी एव वीरागनाओ को हर प्रकार की स्वतन्त्रता होना स्वाभाविक है। उन्ह विवाह आदि मे पूर्ण स्वतन्त्रता थी। तरुण पुरुषो और स्त्रियों को मिलने-जुलने की पूर्ण स्वतन्त्रता थी, अपनी इच्छानुसार प्यार करते थे और अपनी इच्छा के अनुसार ब्याह कर लेते थे।[8] नारी-सौन्दर्य एव सौन्दर्यानुभूति का उदाहरण भी हमे ऋग्वेद से प्राप्त होता है। एक स्थल पर यह बताया गया है कि कुछ नारियाँ तो अपने रूप पर फूली नही समाती थीं और अपने प्रेमियो के चित्त को लुभाने मे बडी दक्ष होती थीं।[9]

---

१ ऋग्० १।६६।३।।
२ ऋग्० १।१२४।४।।
३ ऋग्० ३।५३।४।।३।५३।६।।
४ ऋग्० ८।३३।१७।।
५ ऋग्० ७।१।११-१२।१६।।७।१।२४।।३।१६।५ ६।।
६ ऋग्० १।११७।।१।१७६।।५।२८।।६।१०।२।।८।६१।।
७ ऋग्० १।११२।१०।।१।११६।१५।।१।११७।११।।१।११८।८।।
८ ऋग्० १।११५।२।।६।३२।५।।६।५६।३।।
९ ऋग्० ७।५५।५,६,८।।

इस सम्बन्ध मे हमे वैवाहिक प्रथाओ पर भी विचार कर लेना आवश्यक है क्योकि नारियो की दशा की उच्चता या हीनता अधिकाशत इसी पर आधारित होती है। आदर्श विवाह केवल एक विवाह करना था। अत हम पहले आदर्श विवाह का वर्णन करेंगे। नारियो एव पुरुषो को हिलने मिलने की जो स्वतन्त्रता दी गई थी, साथ वैवाहिक सम्बन्ध स्थापित करने मे कोई वर्गभेद नही रक्खा गया था, उससे लोगो को स्वत वर-वधू चुनने का अवसर प्राप्त हो जाता था। पर माता पिता भी शादी तय कर देते रहे होगे क्योकि प्रत्येक तरुण या तरुणी के जीवन मे स्वय वर वधू निर्वाचन सम्भव नही। इसी या किसी अन्य विधि द्वारा शादी तय हो जाने के पश्चात बडी धूम से वैवाहिक प्रथायें पूरी की जाती थी। वर-पक्ष के लोग सज धज कर वधू के घर जाते थे जहाँ उनका पूर्ण स्वागत होता था। पुरोहित द्वारा बताये गये शुभ समय एव मुहूर्त मे वर वधू का पाणिग्रहण करता था और तत्पश्चात वर वधू अग्नि की परिक्रमा करते थे। पाणिग्रहण के पश्चात बहुत ही विराट उत्सव होता था—जिसमें सभी लोग सुन्दर सुन्दर वस्त्र एव आभूषण पहनकर शामिल होते थे।[१] विवाह सस्कार के समय जो मन्त्रोच्चारण होता था, उनसे हमे यह ज्ञात होता है कि वधुओ का हमारे होने वाले घर मे कितना सम्मान होता रहा होगा, उनसे वर कितनी मगल कामनायें करता था। नीचे एक इसी प्रकार के मत्र का हिन्दी अनुवाद दिया जा रहा है—

"प्राणियो के स्वामी हम सन्तान से कृतार्थ करें, अर्यमान हमे वृद्धावस्था तक परिणय के सूत्र म आबद्ध रक्खे। हे वधू! पति के घर मे तुम्हारा प्रवेश मगलकारी हो। हमारे कुल एव ढगेरा पर क्षेम की वर्षा करो।"

"हे वधू! अपनी सास और श्वसुर को वशीभूत कर लो अपनी ननन्दा तथा देवरो के बीच मे रानी की भाति शोभायमान हो।"[२]

विवाह सस्कार हो जाने के बाद वर वधू को रथ पर बिठाकर अपने घर लाता था।

पर ऋग्वेद म बहुविवाह का भी वर्णन प्राप्त होता है और राजा महाराजा या सम्मानित पुरोहित कभी कभी बहुविवाह कर लेते थे।[३] बहुविवाह का अर्थ है नारियो का पिसना। पर साथ ही अनेक ब्याह करने पर आधुनिक युग म जिस प्रकार कोई व्यक्ति परेशान हो सकता है ठीक उसी प्रकार ऋग्वैदिक काल मे भी बहुविवाह करने वाला कौटुम्बिक कलह से परेशान रहता था।[४] बहुविवाह केवल उच्च वर्ग (राजा-महाराजा या बडे पुरोहितो) मे ही प्रचलित था। अत साधारण नारियाँ इसके कुप्रभावों से मुक्त थी।

नारी-जीवन का दूसरा अभिशाप वैधव्य है। जिस समाज में विधवाओ को ब्याह करने की अनुमति नही दी जाती, उसम न केवल नारियो के साथ अन्याय किया जाता है वरन समाज मे दुराचार का विष बोने का जानबूझ कर प्रयास किया जाता है। ऋग्वैदिक काल हमारे आज के इस सभ्य हिन्दू समाज से इस विषय म कहीं आगे

१ ऋग्० ४।५८।६।।
२ ऋग्० १०।८५।४३ ४६।।
३ ऋग्० १।६१।११।।१।७१।१।।७।१८।२।।७।२६।३।।
४ ऋग्० १।१०५।३।।१।१०५।८।।

बढ़ा था। ऋग्वेद के कुछ मन्त्रों से विधवा-जीवन का कारुणिक दृश्य तथा उनसे सम्बन्धित कृत्यों का बोध होता है। एक मन्त्र में इस प्रकार का वर्णन है—

"उठो स्त्री! तुम उसके पास पड़ी हो जिसका जीवन समाप्त हो चुका है। अपने पति से दूर हट कर जीवितों के संसार में आओ और उसकी पत्नी बनो जो तुम्हारा हाथ पकड़ता है और तुमसे ब्याह करने को तैयार है।'[1] उक्त मन्त्र से यह तो ज्ञात हो जाता है कि विधवा-विवाह की प्रथा प्रचलित थी किन्तु पति के शव के पास श्मशान में बैठी हुई नव विधवा से तुरन्त उसी समय कोई वैवाहिक सम्बन्ध स्थापित करने और हाथ पकड़ने को तैयार हो जाता है, यह वस्तु कुछ खटकती है—खटकती इसलिये है कि यह कार्य ठीक शव दाह के समय होने जा रहा है। वास्तविकता जो भी हो—चाहे विधवा अपने पति की मृत्यु के शीघ्र पश्चात ब्याह कर लेती हो या कुछ काल पश्चात् करती रही, पर विधवा विवाह की मनाही नहीं थी।

विवाह प्रथा के सम्बन्ध में एक वस्तु और भी महत्त्वपूर्ण है। ऋग्वेद के एक मन्त्र से ऐसा ज्ञात होता है कि दहेज प्रथा भी प्रचलित थी।[2] पर जहां वैवाहिक सम्बन्ध सम्बन्ध स्थापित करने की पूर्ण स्वतंत्रता दे दी गई थी[3], वहां इस प्रकार का पनपना कुछ कठिन-सा होता है।

**दैनिक जीवन**—दैनिक जीवन के अन्तर्गत हम आर्यों की वेश भूषा, उनके रहन सहन, खान-पान, आमोद प्रमोद आदि का अध्ययन करेंगे।

आर्य तीन प्रकार का वस्त्र धारण करते थे। 'नीवी' (जो नीचे की धोती थी), दूसरा 'वास'[4] और तीसरा 'अधिवास'[5] था। ऊनी तथा सूती दोनों प्रकार के वस्त्रों का प्रयोग वे भली-भांति जानते थे। धनवान, सोने के काम के रंगीन वस्त्र धारण करते थे। उत्सवों पर वे विशेष वस्त्र धारण करते थे। ऐसे अवसरों पर वे 'सुनहरे आभूषण' भी पहनते थे।[6] आभूषणों में कुण्डल, हार, अंगद, वलय, गजरे आदि मुख्य थे।[7] 'प्रेमियों का चित्त प्रसन्न करने में (नारियां) कुशल होती थीं'।[8] इससे यह ध्वनित होता है कि नारियाँ सजावट, शृंगार आदि से पूर्णतया परिचित ही नहीं थीं, वरन् वे उसमें दक्ष भी थीं। वे अपने बालों को कंघी से संवारती थीं और तैल (सम्भवत सुगंधित तैल) से उन्हें बनाती थीं। कुछ पुरुष भी बड़े-बड़े बाल रखते थे और उन्हें संवारते थे।[9] दाढ़ी रखने की भी प्रथा थी।[10] किन्तु कुछ लोग दाढ़ी

१ ऋग्० १०।१८।८॥१०।४०।२॥से भी विधवा विवाह का प्रमाण मिलता है।
२ ऋग्० १।१०६।२॥
३ ऋग्० १०।२७।२२॥
४ ऋग्० १।३४।१॥
५ ऋग्० १।१४०।६॥
६ ऋग्० ७।३१।५—८॥
७ 'कर्णशोभन' (कुण्डल ऋग्० ८।७८।३॥) 'निश्क-ग्रीव (नेकलस ऋग्० २।३३।१०॥), 'मणिग्रीव' हार-सा कोई आभूषण (ऋग्० १।१२२।१४॥)
८ ऋग्० १।१२३।१०॥
९ वशिष्ठ के चूड़ा करने का प्रमाण ऋग्० १।१७३।६॥ तथा ७।३३।१॥ से प्राप्त होता है।
१० ऋग्० २।११।१७॥

बनवाते भी थे।[1] सम्पूर्ण आर्य जाति स्वच्छ जीवन बिताना चाहती थी, अत स्वच्छता का इन्हें सदैव ध्यान बना रहता था। ऋग्वेद में एक स्त्री के चार वेणी (चोटी) करने का उल्लेख आया है।"[2]

आर्यों के भोजन मे दूध का महत्वपूर्ण स्थान था।[3] दही[4] तथा घृत[5] का भी ये भली भाँति उपयोग करते थे। 'क्षीर पकम्-ओदकम्' (दूध मे पका हुआ अन्न) का भी प्रयोग मे किया करते थे और एक प्रकार का पनीर भी पीते थे।[6] ये रोटियाँ और चावल घी के साथ खाते थे।[7] ये मांसाहारी भी थे और सम्भवत बलि में मारे गये पशुओं, भेड़-बकरी का मास खाते थे। गाय को उन्होंने 'अवघ्न्या' (ऋग्वेद ८।१०।१।१५—१६।।) घोषित कर दिया था। अत उसका वध नहीं किया जाता था। ऋग्वेद ८।२। १२ से यह ज्ञात होता है कि 'सुरा पीने से कभी-कभी समाज मे दुराचार हो जाता था। अत इसे वर्जित कर दिया गया।'[8] इनका सबसे मधुर पेय पदार्थ 'सोम' या सोमरस था जिसका गुणगान और उसके प्राप्ति-स्थलों, रासायनिक उत्पादन आदि का विस्तृत वर्णन हमे ऋग्वेद के सम्पूर्ण नवें मडल म प्राप्त होता है।[9]

आर्यों के आमोद प्रमोद पर भी ऋग्वेद से पर्याप्त प्रकाश पडता है। रथदौड, घुडदौड, नृत्य तथा सगीत उनके आमोद प्रमोद के प्रमुख साधन थे। दौड, उसके क्षेत्र की नाप आदि का पूर्ण विवरण हमे ऋग्वेद ५।३७।७।।८।४१।४।।८।८०।८।। आदि से प्राप्त होता है। ऋग्वेद २।२६।६ से हमे ज्ञात होता है कि जुआरी पुत्र पिता द्वारा दण्डित किया जाता था। अत जुआ खेलने की प्रथा भी प्रचलित थी। पुरुष तथा स्त्रियाँ दोनो नृत्य करते थे।[10] वाद्य-यन्त्रो का भी सुन्दर प्रयोग ये भली भाँति जानते थे। दुदुभी (ऋग्० १।२८।५।।), कर्करी (ऋग० २।४३।३।।), वण (ऋग्० १।८५।१२। ४।।), नाडी (ऋग्० १०।१३५।७।।) आदि का भी उल्लेख किया गया है।

## आर्थिक अवस्था

आर्यों की सामाजिक अवस्था का ज्ञान प्राप्त कर लेने के पश्चात हम उनकी आर्थिक व्यवस्था पर एक विहगम दृष्टि डालेंगे। जैसा कि अन्य प्रारम्भिक सभ्य देशो मे कृषि, गृह-उद्योग धन्धे तथा छोटे-बडे पैमाने पर व्यवसाय जीवन-यापन का साधन रहा है, उसी प्रकार भारत मे भी मनुष्यो का उद्यम कृषि, पशु-पालन, घरेलू उद्योग धन्धे तथा व्यापार था। सुविधा के लिये इनका पृथक पृथक विवेचन किया जायगा।

पशुपालन—आर्यों की आर्थिक व्यवस्था का मूलाधार पशुपालन था। साँड तथा बैलो से हल जोतने का काम लिया जाता था। ये अन्नागार तथा खाद्यान्न ढोने

१ ऋग्० ८।४।१६।। मे छुरा' के पत्थर पर तेज करने का उल्लेख है।
२ ऋग० १०।११४।३।।
३ 'क्षीर' ऋग० १।१०६।३।।
४ 'दधि' ऋग्० ८।२।६।।
५ ऋग० १।१३४।६।।
६ ऋग० ६।४८।१८।।
७ ऋग्० १०।४५।६।।
८ ऋग्० ७।८६।६।।
९ ऋग० १।६३।६।।३।५३।४।।६।६५।२५।।१।१०६।३।।६।६६।८।।६।७४।६।। आदि
१० ऋग्० १०।१४६।२।।

तथा अन्य सामान ढोने के लिये गाड़ी खींचने के काम में भी लाये जाते थे। इनके अन्य पालतू पशुओं का उल्लेख हमें ऋग्वेद ५।१५।६॥८।२२।२॥७।५५।३॥ से प्राप्त होता है जिसमें भेड़, बकरा, गदहे तथा कुत्ते प्रमुख हैं। इसी प्रकार चारागाह ('गोष्ठ' ऋग्० १।१६१।४॥), चरवाहा ('गोपाल' ऋग्वेद १०।६०।३॥) का भी उल्लेख ऋग्वेद में किया गया है। स्वामित्व के चिह्न के लिये पशुओं के कानों पर चिह्न बना दिया जाता था।[1] ऋग्वेद १।६१।२३॥ से यह ज्ञात होता है कि पशु-हरण भी हुआ करता था। गोधन को 'सारे कल्याणों का जोड़' मानते थे। घोड़े का महत्त्व भी उन दिनों काफी था। ये रथ संचालन के काम में लाये जाते थे।

कृषि—पशुपालन के पश्चात् कृषि का ही स्थान आता है। 'कृषि' को ऋग्वेद में काफी महत्त्व प्रदान किया गया है। कुछ इतिहासकारों का ऐसा मत है कि कृषि आर्यों का प्राचीनतम पेशा था। प्रमाणस्वरूप वे 'कर्षण' शब्द को लेते हैं। कर्षण के लिये भारतीय आर्य, ईरानी आर्य दोनों 'कृषि' धातु का प्रयोग करते थे। अतः इससे यह परिलक्षित होता है कि इन दोनों शाखाओं के पृथक् होने के पूर्व भी कृषि-वृत्ति इनमें प्रचलित हो चुकी थी। बैलों द्वारा हल जोता जाता था। उस समय आजकल की भाँति केवल दो बैलों से हल नहीं जोता जाता था, अपितु ६,८ या ११–१२ बैलों तक को हल खींचने के काम में लाया जाता था।[2] ये 'यव' तथा 'धान्य' की खेती करते थे।[3]

पानी की कमी पड़ने पर सिंचाई भी की जाती थी। पशुओं तथा मनुष्यों के पृथक्-पृथक् कुओं का उल्लेख ऋग्वेद १०।१०१।७॥ में किया गया है। कुएँ से पानी निकाल कर एक बड़े ताल या नहर में सिंचाई के लिये भरा जाता था।[4] 'कुल्या' तथा झीलों से भी सिंचन कार्य के लिये जल प्राप्त किया जाता था।[5]

वे खाद का भी प्रयोग जानते थे, उसको 'करिष' कहते थे। इस प्रकार भली-भाँति जुताई-बुआई करके तथा खाद द्वारा खेतों की उर्वरता बढ़ाकर और सिंचाई के समुचित साधन एकत्रित करके ऋग्वैदिक काल के मनुष्य काफी अच्छी फसल तैयार करते थे। फसल तैयार हो जाने के पश्चात् उसे 'सृनी' या हँसिया से काटते थे और उसका गट्ठर या बोझ बनाते थे।[6] ऋग्वेद १०।४८।७॥ तथा १०।७१।२॥ से यह होता है कि वे अन्न को रौंदकर डंठल से अलग कर लेते थे और फिर उसे ओसाते थे। ओसानेवाले को 'धान्यकृत' कहते थे।[7] कृषि को क्षति पहुँचानेवाले कीड़े-मकोड़ों पक्षियों आदि का भी उल्लेख ऋग्वेद १०।६८।१॥ में किया गया है। कभी-कभी अना-वृष्टि तथा अतिवृष्टि से भी कृषि को क्षति पहुँच जाती थी।

आखेट[8]—कृषि तथा पशुपालन के पश्चात् इनका अन्य उद्यम आखेट भी था। पर ऐसा ज्ञात होता है कि आखेट केवल निम्न वर्ग के लोग करते रहे होंगे। कम

१ ऋग्० ७।२८३॥
२ ऋग्० ८।६।४८॥१०।१४॥
३ ऋग्० १।११७।२१॥६।१३।४॥
४ ऋग्० ८।६९।१२॥
५ ऋग्० ३।४५।३॥१०।९९।४॥
६ ऋग्० ८।७८।१०॥१०।१०१।३॥
७ ऋग्० १०।९४।१३
८ आखेट-सम्बन्धी विवरण के लिये देखिए ऋग्वेद ३।४५।१॥, ६।८३।४॥१०।५१।६॥१०। २८।१०॥ आदि

से कम आहार के लिये या यो कहिये कि जीवन-यापन के लिये तो केवल निम्न वर्ग के लोग ही आखेट करते रहे होंगे। धनुष-बाण, जाल, फंदा आदि इनके आखेट सम्बन्धी हथियार थे। शेर को गड्ढे मे गिरा कर उसे पकड़ते थे।

**गृह उद्योग या दस्तकारी**—विभिन्न प्रकार की दस्तकारी भी उस समय होती थी। बढ़ई या 'तक्षण' की उन दिनों काफी पूछ थी। यह रथ तथा गाड़ियाँ बनाता था।[1] वह लकड़ी पर सुन्दर नक्काशी भी करता था।[2] इसके बाद 'कमकार' या लुहार को स्थान दिया गया है। कर्मकार के कार्यो एव विधियो का पूर्ण ज्ञान हमे ऋग्वेद १०।७२।७॥५।६।५॥६।११२।२॥५।३०।१५॥६।१।२॥ से होता है। 'हिरण्यकार' या सुनार 'हिरण्य' से आभूषण बनाता था।[3] ऋग्वेद से हमे यह भी ज्ञात होता है कि सिंधु जैसी नदियो से सोना प्राप्त किया जाता था। इन्हे 'स्वर्ण निक्षरणी' कहा गया है।[4] पर कभी-कभी यह धरती से खोद कर भी निकाला जाता था जैसा कि ऋग्वेद १।११७।५॥ से ज्ञात होता है। चमकार भी विभिन्न प्रकार की वस्तुयें बनाता था। उन्हे चमड़ा पकाने की कला का भली प्रकार ज्ञान था। कताई-बुनाई के काम मे भी ये पूर्ण दक्ष थे। बिनाई का काम बहुधा स्त्रियाँ ही करती थीं।[5]

विभिन्न प्रकार के उद्योग धन्धो के करने की स्वतन्त्रता प्रत्येक व्यक्ति को प्राप्त थी जैसा कि पिछले पृष्ठ मे हमने उल्लेख किया है, 'मैं कवि हूँ मेरे पिता वैद्य हैं और मेरी माता पिसनहारिन है।'

**व्यापार**—उस प्राचीन युग मे भारतीय आर्यों ने इस क्षेत्र मे जो उन्नति की, वह उनके सीमित साधनो को देखते हुए पर्याप्त थी। देशीय तथा अन्तर्देशीय दोनो व्यापारो मे ये लोग लगे हुए थे। पहले हम उनके धन, मूल्य तथा विनिमय के साधनों पर ध्यान देंगे।

आर्यों ने सिक्को का निर्माण नही किया था। कुछ विद्वानो ने 'निष्क' को सिक्का माना है[6], पर यह किसी प्रकार का एक छोटा आभूषण था। विनिमय द्वारा ही इसका व्यापार होता था। ऋग्वेद मे इन्द्र की एक मूर्ति का मूल्य १० गायें लिखा है।[7]

ऋग्वेद में व्यापारी को 'वणिक' कहा गया है।[8] ऋग्वेद मे एक स्थल पर सौदा तय करने के 'आगा पीछा' का वर्णन भी आया है और यह भी उल्लिखित है कि जो सौदा एक बार तय हो गया, उसका निवहण करना आवश्यक था।[9] ऋण का भी विवरण ऋग्वेद मे प्राप्त होता है।[10]

१ ऋग० ६।११२।१॥ तथा ३।३३।६
२ ऋग्० १०।८६।५॥
३ ऋग० १।१२२।२॥
४ ऋग० ६।६१।७॥
५ ऋग० १।६२।३॥
६ ऋग्० १।१२६।२॥ में १०० निष्क' तथा १०० स्तदियां' के दान का उल्लेख आया है।
७ ऋग्० ५।२१।३॥
८ ऋग० १।१२२।११॥
९ ऋग० ५।२४।१०॥
१० ऋग० २।२७।४॥१०।३४।१०॥८।४७।१७॥

ऋग्वेद ७।६५।२।। में 'समुद्र' का प्रयोग किया गया है जिसका ध्वन्यार्थ महासागर से है। इनके सामुद्रिक व्यापार के सम्बन्ध में हम ऋग्वेद के कुछ मन्त्रों को सम्मुख रख सकते हैं।[1] ऋग्वेद १।११६।३ में भुज्यु की कथा है जो कहीं सुदूर असहाय, परेशान पड़ा है क्योंकि उसका जलयान टूट गया है। यद्यपि कुछ विद्वान् इससे सहमत नहीं हैं क्योंकि आर्यों को ऋग्वैदिक काल में सामुद्रिक यात्रा का ज्ञान प्राप्त हो चुका था, तथापि उपरोक्त साक्ष्य के आधार पर—हमें यह स्वीकार करना कि वे सामुद्रिक यात्रा करते थे, तर्कसंगत जान पड़ता है।

विभिन्न उद्योग धन्धों द्वारा उत्पादित वस्तुओं की बिक्री विनिमय द्वारा पुर या गाँव में होती थी। आन्तरिक व्यापार बहुधा गाड़ियों से होता था। चूँकि पशु ही धन थे अतः विनिमय द्वारा प्राप्त पशुओं को लाने में कुछ कठिनाई का बोध करके लोग अड़ोस-पड़ोस से ही व्यापार करते रहे होंगे। ऋग्वेद में तो धन की परिभाषा बड़ी 'विस्तृत' है। उसमें पशु को धन माना गया है।[2] अश्व को धन बताया गया है।[3] इसी प्रकार 'वीर' को भी धन की संज्ञा दी गई है और योग्य पुत्र को भी धन बताया गया है।[4]

उपरोक्त विवरण से हम इस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि ऋग्वैदिक काल में आर्थिक विषमता न थी और लोग सुखमय जीवन बिताते थे।

## धार्मिक अवस्था

ऋग्वैदिक काल भारतीय आर्यों का वह प्रभात काल है जब उन्होंने आध्यात्मिक जगत में प्रथम पदार्पण किया था। पर इस प्रारम्भिक काल में ही इन्होंने इतनी अधिक उन्नति कर ली थी कि उनकी मान्यताएं, उनकी आस्थायें आज तक अकाट्य हैं। निश्चय ही आध्यात्मिक क्षेत्र की इस महती उन्नति के पीछे शताब्दियों की शिक्षा और योग्यता है जिसके योग से आर्यों ने अपनी अद्वितीय प्रतिभा का परिचय दिया। शिक्षा के अभाव में किसी भी विकसित धार्मिक आस्था का होना असम्भव है। अतः हम सर्वप्रथम ऋग्वैदिक कालीन शिक्षा पर प्रकाश डाल लेना आवश्यक समझते हैं।

शिक्षा—अपने विभिन्न क्षेत्रों में अर्जित थाती को सँजोये रखने के लिये शिक्षा की आवश्यकता प्रत्येक समाज को पड़ती है। उस प्राचीन काल में भी सभ्यता एवं संस्कृति की रक्षा के लिये शिक्षा की व्यवस्था करना अनिवार्य था। विभिन्न प्राचीन सभ्य देशों से लगभग भिन्न शिक्षा-पद्धति भारत में प्रचलित थी। यहाँ प्रत्येक ब्राह्मण का घर ही पाठशाला तथा प्रत्येक ब्राह्मण शिक्षक था। ब्राह्मण शब्द का प्रयोग यहाँ जान-बूझ कर केवल इसलिये किया गया है कि यह शब्द अध्यापक, गुरु, पण्डित आदि का द्योतक है। अपने घर में अध्यापक विद्यार्थियों को शिक्षा देते थे। ये विद्यार्थी और कोई नहीं स्वयं अध्यापक के पुत्र, प्रपौत्र, भतीजे आदि होते थे। इस प्रकार इसे हम कौटम्बिक शिक्षा पद्धति कह सकते हैं। ऋग्वेद में कहीं भी लिखने का उल्लेख नहीं किया गया है। वेद के मन्त्र रटे जाते थे, विद्यार्थी द्वारा अध्यापक के कथित

१ ऋग्० १।४८।३॥८।६७।४४॥१।४७।६॥ आदि
२ ऋग्० ५।४।११॥
३ ऋग्० ६।४१।५॥
४ ऋग्० २।११।१५॥

शब्दों की पुनरावृत्ति का उल्लेख एक मन्त्र मे प्राप्त होता है।[१] उच्चारण आदि पर अधिक ध्यान दिया जाता था। पाठ-सम्बन्धी नियम भी कुछ मन्त्रो मे दिये गये है[२] और अन्यत्र यह बताया गया है कि विश्वामित्र का वैदिक पाठ कितना प्रौढ था।[३] पर हम शिक्षा की प्रमुख पद्धति 'तप' को ही मान सकते हैं। तप या तपस्या द्वारा आत्मशिक्षण सम्भव हो सकता था। विद्यार्थी स्वय ज्ञानार्जन के लिये प्रयास करते थे और गुरु की सहायता आंशिक रूप मे आवश्यक थी। विद्यार्थी के आत्म शिक्षण का प्रमाण हमें ऋग्वेद के अनेक मन्त्रो से प्राप्त होता है।[४] आत्मानुभूति के लिये विद्यार्थी तप करते थे जिससे वे मुनि, विप्र आदि पद को प्राप्त करते थे।[५] ऋग्वेद मे हमे कुछ ऐसा सकेत भी प्राप्त होता है जिससे पाठशाला की-सी कोई सस्था थी, ऐसा अनुमान किया जा सकता है, क्योंकि एक स्थान पर यह बताया गया है कि विद्यार्थी दादुरो की भाँति पढते थे।[६]

उपरोक्त विवरण से हमे यह ज्ञात होता है कि शिक्षा का यह प्रारम्भिक रूप भी अत्यन्त ठोस था। वैदिक मन्त्रो को कठाग्र किये बिना किसी प्रकार काम चल ही नही सकता था अत उनके लिये दूसरी कोई शिक्षा-पद्धति उपयोगी नही सिद्ध होती।

देवता—ऋग्वैदिक काल की धार्मिक अवस्था का अध्ययन उनके देवताओ से आरम्भ करना ही अधिक सुगम होगा। अत हम पहले उन पर प्रकाश डालेंगे।

मनुष्य उस आदि काल मे प्रकृति के कितना निकट था इसका उदाहरण हम प्रागैतिहासिक काल की सभ्यताओ का अध्ययन करते समय प्राप्त हुआ था। आर्यों ने भी इस प्रारम्भिक काल मे सर्वप्रथम प्रकृति की उपासना आरम्भ की थी। प्रकृति ने उन्हें अधिक प्रभावित किया और जिस शक्ति ने सबसे अधिक प्रभावित किया, उसका महत्व अधिक बढ गया। ऋग्वेद मे कुल ३३ देवता माने गये हैं। इनमे सबसे श्रेष्ठ इन्द्र, अग्नि तथा सोम है। इन्द्र के लिये २५०, अग्नि के लिये २०० तथा सोम के लिये १०० से अधिक मन्त्र रचे गये हैं। द्यौ और पृथ्वी[७] को जगत्माता पिता कहा गया है और ६ मन्त्रो मे इनका गुणगान है। इसी प्रकार वर्षा के देवता 'पर्जन्य' तथा परलोक के देवता 'यम' का भी उल्लेख तीन-तीन मन्त्रो मे किया गया है। प्राचीन सभी सभ्य देशों मे सूर्य देवपद पाता रहा। भारत मे भी इसको देवत्व प्राप्त हुआ था और सम्भवत अपेक्षाकृत अधिक ऊँचा स्थान दिया गया था। सूर्य की पूजा उसके लगभग पाँच अंशो मे की जाती थी (१) सूर्य अपने वास्तविक रूप मे, (२) सवितृ जिसकी प्रार्थना मे सुप्रसिद्ध गायत्री मन्त्र है।[८] (३) पूषण जो सूर्य की सवर्धन शक्ति का द्योतक है। (४) इसका एक अंश मित्र भी था। मित्र की आराधना ईरान मे भी अधिक महत्त्वपूर्ण थी। (५) विष्णु भी सूर्य का ही एक अंश माना जा सकता है क्योंकि उसके सम्बन्ध

१ प्राचीन आर्यों की धार्मिक अवस्था के विशेष अध्ययन के लिये ब्लूमफील्ड महोदय की *Religion of the Rigveda* देखिये।

२ ऋग० ७।१०३।५।।

३ ऋग० ३।५३।१५।।

४ ऋग० १०।१०६।४।१०।१५४।२।।१०।१६०।१।। आदि।

५ ऋग० १०।१३६।२।।१।१२६।२।।५।२६।१।।

६ ऋग० ७।१०३।५।।

७ "स्वग एव धरा" ऋग० १।१४३।२।।

८ ऋग० ३।६२।१०।।

मे यह कहा गया है कि वह 'तीन छलांग भरता है'। इसी द्रुतगति के आधार पर ऐसा अनुमान लगाया गया है कि वह भी सूर्य का एक अंश था। पर कालान्तर मे यह एक स्वतन्त्र देवता हो गया। इनके अतिरिक्त कुछ अन्य देवता भी अधिक महत्त्वपूर्ण थे। इनमें द्यौ की पुत्री तथा प्रभात की पुनीत देवी उषा प्रसिद्ध है जिसके लिये अनेक सुन्दर मन्त्रों की रचना हुई थी। कुछ सुन्दर ऋचाएँ नीचे दी जा रही हैं—

सह वामेन न उषो व्युच्छा दुहितर्दिव ।
सह द्युम्नेन् बृहता विभावरि राया देवि दास्वती। (ऋग्० १।४८।१।।)

अर्थात् "हे देवकन्यके उषा! धनसहित हमारे लिये प्रभात करो। विभावरी उषा काल देवता, प्रभूत अन्न देकर प्रभात करो। देवी! दानशीला होकर पशु-रूप-धन के साथ प्रभात करो।"

अगले छठे मन्त्र (मण्डल वही) मे उषा की शक्ति तथा उसके गुणो का सकेत मिलता है—

वि या सृजति समन व्यर्थिन पद न वेत्योदति
वयो नकिष्टे पप्तिवास आसते व्युष्टौ वाजिनीवति।

अर्थात "सम्यक प्रयत्नशील व्यक्ति को तुम (उषे) काम मे नियुक्त करती हो। भिक्षुओ तक को तुमसे प्रेरणा मिलती है। तुम नीहार वर्षी हो और अधिक क्षण तक नही ठहरती। अन्नयुक्त यशसम्पन्न, उषा तुम्हारा आगमन जानकर उड़नेवाले पक्षी अपने घोंसला मे बैठे नहीं रह सकते।"

उपरोक्त मन्त्र 'ससार मे प्रकृति-काव्य और प्रीति काव्य का पहला नमूना है।'[1]

द्यौ मे दूसरे पुत्र अश्विन हैं। ये सदा तरुण और सुन्दर रहते हैं। रुद्र का नाम भी इन देवताओ मे विशेष उल्लेखनीय हैं। आगे चल कर ये शिव का रूप धारण कर लेते हैं। मरुत रुद्र के पुत्र माने गये जो अत्यन्त भयकर और मतवाले थे। वायु और वात भी रुद्र की भांति जीवन-वर्धक देवता थे।

ऋग्वेद-काल मे महत्त्वपूर्ण देवता इन्द्र पर कुछ अधिक प्रकाश डाल देना विषयेतर न होगा। इन्द्र को शत्रु-हन्ता या शत्रु-विनाशक शक्तियो से युक्त माना जाता रहा होगा तभी तो उनसे बार-बार शत्रुओ का नाश करने की प्रार्थना की गई है। देखिये—

(१) इन्द्र वय महाधन इन्द्रम मे हवामहे। युजवृत्रेषु वज्रिणम। (ऋग्० १।७।५।।) अथवा (२) इन्द्र त्वोतास आ वय वज्र घना ददीमहि। जयेमसयुधि स्पृध (ऋग्० १।८।३।।) अर्थात् (१) "इन्द्र हमारे मित्र और सहायक हैं जो शत्रुओ के लिये वज्र धारण करते हैं। अत हम धन और और प्रभूत धन के लिये इन्द्र का आह्वान करते हैं।"

(२) "हे इन्द्र! तुमसे रक्षित होकर हम कठिन अस्त्र धारणकर द्वेष रखने वाले शत्रु को पराजित करेंगे।"

इसी प्रकार अन्य ऋचाओ से भी इन्द्र की शत्रु हनन शक्ति का बोध होता है।[2]

१ डॉ० बेनीप्रसाद, 'हिन्दुस्तान की पुरानी सभ्यता', पृष्ठ ६३
२ ऋग्० १।८।४।।

वरुण याय के देवता मान गये हैं। इनका निवास स्थान आकाश माना गया है। इनसे न्याय तथा साथ ही दया की प्रार्थना अनेक मन्त्रों में की गई है। कुछ उदाहरण देखिये—

'हे वरुण देव! हमारे पूर्वजों द्वारा किये गये अपराधों को भी क्षमा करो। व्यक्तिगत रूप से किये गये मेरे अपराधों को भी क्षमा करो। हे वरुणराज, वसिष्ठ को तरह अपने खूंट से गाय के बछड़े को मुक्त करो, अपहृत पशु का भोजन करने वाले चोर को जो दण्ड मिलता है उससे मुक्त करो।

"हे वरुण देव! यह सारा अपराध अनजान ही हम से बन पड़ा है। प्रमाद अथवा सुरा, क्रोध अथवा द्यूत या अविवेक के कारण अपराध हुआ है। बड़ा भाई भी कभी कभी छोटे को पथ भ्रष्ट कर देता है। अपराध तो हमसे स्वप्न में भी हो जाया करते हैं।"

इसी प्रकार के अन्य उदाहरण ऋग्वेद में उपलब्ध हैं जिनमें वरुण देवता का रूप एक न्यायाधीश की भाँति आया है। उनसे अपराधों का क्षमा करने की प्रार्थना की गई है और कभी कभी उनसे अपराध भी पूछा गया है और इस प्रकार उनके अप्रसन्न होने का कारण पूछा गया है।

उपरोक्त विवरण से हम ऋग्वैदिक काल से मनुष्यों की धार्मिक स्थिति का बोध हो जाता है और इस विवरण से यह ज्ञात होता है कि इनके धर्म में बहुदेववाद और प्रकृति उपासना का समन्वय है। यह तो निश्चयपूर्वक कहा जा सकता है कि यह प्रकृति-पूजा अपने स्थूल रूप में न होकर लाक्षणिक थी। प्रकृति (बिजली, महान सागर, भयंकर आँधियाँ अग्नि आदि) की शक्ति का साक्षात्कार मानव को सर्वप्रथम हुआ। अतः इसी शक्ति में उन्होंने देवताओं को आरोपित किया होगा। इस प्रकार, इनका धर्म प्रकृति पूजा पर आधारित बहुदेववाद था।

## एकेश्वरवाद

ऋग्वेद काल में या यों कहें कि ऋग्वेद में एकेश्वरवाद की ओर जो स्पष्ट संकेत किया गया है[१], वह भी इनकी आध्यात्मिक उन्नति की पराकाष्ठा है। इन सारे देवताओं के परे उन्होंने एक ऐसी सत्ता की कल्पना की जो सर्वोपरि है और समस्त सृष्टि की जन्मदात्री है। वह सर्वोपरि शक्ति और कुछ नहीं ईश्वर है। ऋग्वेद की कुछ ऋचाओं से यह स्पष्ट हो जायगा—

"सृष्टिकर्ता वास्तव में महान है, वही सबका सृजन तथा पालन करता है, सबके ऊपर उसी का अनुशासन है। भाग्यशाली लोग अपनी इच्छाओं की पूर्ति उस लोक में पाते हैं जहां पुरुष सप्तर्षियों के परे निवास करता है।'

उपरोक्त मन्त्र में ईश्वर की शक्ति उसके निवास स्थान का जो संकेत प्राप्त होता है वह प्राचीन आर्यों के एकेश्वरवाद का पुष्ट प्रमाण है। इसी प्रकार दसवें मण्डल में द२वाँ मन्त्र का संकेत भी इसी ओर है।

ऋग्वैदिक आर्य इस प्रकार एकेश्वरवाद में निष्ठा रखते थे। ऋग्वैदिक ऋषि एक स्वर से यह कहते हुए प्रतीत होते हैं कि सत एक ही है"[१], विद्वान उसे अग्नि, यम और मातरिश्वा इत्यादि विभिन्न नामों से अभिहित करते हैं। उनके अनुसार इन

१ ऋग्० १।१६४।४६॥

विभिन्नताओं के मध्य 'सत' का ज्ञान ही आत्मा का विज्ञान है। बाह्य रूप से भिन्न जीवों की आत्मा एक है। इस प्रकार ऋग्वैदिक आर्यों ने जहाँ बाह्य रूप से बहुदेववाद का अनुगमन किया वहाँ आभ्यन्तरिक दृष्टि से वे एकेश्वरवाद और एकात्मवाद में भी निष्ठा रखते थे।

स्तुति और यज्ञ—प्रकृति पूजकों की प्रकृति पूजा की धारणा बहुधा प्राकृतिक शक्ति से भयभीत होकर प्राप्त होती है, उस भयानक शक्ति से अपनी रक्षा के निमित्त वे उसे देवता का रूप देते हैं, पर प्रकृति की महान् शक्तियों वरुण, मरुत, सूर्य आदि की पूजा आरम्भ करने में इसी भय का हाथ है ऐसा आर्यों के लिये नहीं कहा जा सकता क्योंकि ऋग्वेद में ऐसे उदाहरण भरे पड़े हैं जिनसे हमें देवताओं और मनुष्यों के मैत्रीपूर्ण सम्बन्ध का बोध होता है। उनके देवता उनके मित्र, पिता, रक्षक आदि थे। वे उनके शत्रुओं से उनकी रक्षा करते थे। इस सम्बन्ध की अनेक ऋचाओं का उल्लेख पिछले पृष्ठों में किया जा चुका है। अग्निदेव को रक्षक घर का मालिक तथा निकट सम्बन्धी तक घोषित किया गया है। इसी प्रकार एक दूसरे स्थल पर अग्नि को कृपाशाली मित्र, पिता, भ्राता, पुत्र तथा सबका पालक बतलाया गया है।[1] अग्नि को गृहपति भी कहा गया है।[2] इसी प्रकार इन्द्र को भी पिता-सा माना गया है। एक ऋचा में ऋषि कहता है कि हे इन्द्र! पिता की भाँति तुम हमारी बात सुनो।[3] सम्पूर्ण देवताओं में प्रेम भाव विद्यमान था ऐसा हमें ऋग्वेद की कुछ ऋचाओं से ज्ञात होता है। ऋग्वेद में यह भी कहा गया है कि जो देवताओं से प्रेम करते हैं उनसे देवता भी प्रेम करते हैं।[4] सोम को प्रेमी माना गया है[5] तथा अन्यत्र कोई-कोई ऋषि देवताओं को अपना प्रेमी मानते हैं।[6]

ऐसी ही अनेक ऋचायें हैं जिनके आधार पर कुछ विद्वानों ने भारतीय धर्म साधना की एक प्रमुख पद्धति भक्ति का बीज ऋग्वेद में निहित पाया है।

अपने देवताओं को प्रसन्न करने के लिये प्रार्थनायें करते थे। दूध, घृत, सोम रस तथा अन्य खाद्यान्न चढ़ाते थे। यज्ञों की भी प्रधानता रही जो प्रत्येक घर में होता था। किन्तु यज्ञों में कहीं भी मनुष्य बलि का उल्लेख नहीं है। हाँ, अश्वमेध यज्ञ में अश्व-बलि के उदाहरण अवश्य मिलते हैं।

नैतिक आदर्श—ऋग्वैदिक कालीन आर्यों के नैतिक आदर्शों पर भी दृष्टिपात कर लेना आवश्यक है। ऋग्वेद में नैतिक आदर्शों पर काफी जोर दिया गया है। नैतिक आदर्श मानव-मानव के निकटतम सम्बन्धों को सुन्दरतम बनाने में सहायक होते हैं। ऋग्वेद में उल्लेख किया गया है कि देवता मित्रवरुण अनृत को जीत कर ऋत का पालन करते हैं।[7] अन्यत्र इस बात का भी उल्लेख है कि वरुण स्वभावतः अनृत से घृणा करते हैं और ऋत की वृद्धि करते हैं।[8] देवता ऋत में पैदा होते हैं ऋत को

१ ऋग्० १।९४।१४।२।१।९।६।१।५॥
२ ऋग्० ५।१।५॥५।६।८॥८।४६।१९॥
३ ऋग्० १।१०४।९॥
४ ऋग्० ४।२३।५–६॥
५ ऋग्० ८।६८।७॥
६ ऋग्० ६।२५।१॥८।४७।२॥
७ ऋग्० ७।६६।१३॥
८ ऋग्० ७।६६।१०॥

पालते हैं और बढाते है, अनृत से बडी घृणा करते हैं ।[1] ऋत की रक्षा के लिये मनुष्यो पर देवता कितना ध्यान रखते है इसका भी उदाहरण हमें प्राप्त होता है । एक मन्त्र म कहा गया है कि ऋत की वृद्धि के लिये मित्र वरुण मनुष्यो पर वैसी ही दृष्टि रखते हैं जैसे गडेरिया अपने भेडो पर ।[2] चरित्र की शुद्धता पर ऋग्वैदिक काल म काफी जोर दिया गया था । ऋग्वेद (५।४४।३।।८।६३।५।।) आदि मन्त्रो से यह ज्ञात होता है कि मनुष्यो के चरित्र निरीक्षण के लिये देवताओ ने निरीक्षक नियुक्त किया है। इसी प्रकार ऋग्वेद (१।१४७।५।।१०।६।५।।) आदि से यह स्पष्टतया ज्ञात होता है कि झूठ को अत्यधिक घृणित समझा जाता था क्योंकि उक्त मन्त्रो म झूठ की काफी निन्दा की गई है । इसी प्रकार ऋग्वेद म एक स्थल पर उपासक वरुण से यह प्रार्थना करता है कि 'हे देव ! यदि हमने अपने किसी सुहृद के प्रति पाप किया हो, अपने किसी मित्र या सहयोगी का अहित किया हो अथवा अपने साथ रहने वाले किसी पडोसी अथवा अपरिचित को कष्ट पहुँचाया हो तो हम इस पाप से आप मुक्त करें ।' प्राचीन आर्यों मे अतिथि सत्कार का बहुत बडा महत्व था । प्राचीन भारतीय सभ्यता के पोषक भारतीय ग्रामो म आज भी इसका काफी महत्व है । यद्यपि आधुनिक भौतिकवादी युग म यह क्रमश समाप्तप्राय है । ऋग्वेद म अग्निदेव को अतिथि के नाम से सबोधित किया गया है ।[3] इसी प्रकार राजा दिवोदास अतिथियो की इतनी अधिक सेवा करता था कि उसे अतिथिग्व की उपाधि प्रदान की गई थी ।[4] अन्यत्र यह उल्लेख किया गया है कि घर का सर्वोत्तम कमरा अतिथि के लिये दिया जाता था ।[5]

## राजनीतिक अवस्था

ऋग्वैदिक काल की राजनैतिक अवस्था का अध्ययन की सुविधा के लिए निम्न लिखित भागो म विभक्त कर सकते है —

(१) कुटुम्ब ('गृह' या 'कुल')
(२) ग्राम
(३) विश
(४) जन तथा
(५) राष्ट्र ।

नीचे इन पर पृथक पृथक् प्रकाश डाला जायगा ।

कुटुम्ब—ऋग्वैदिक काल की सामाजिक अवस्था का वर्णन करते समय यह बताया गया है कि उनका कौटुम्बिक जीवन काफी सुसगठित था । यही कुटुम्ब शासन की भी न्यूनतम इकाई था । कुटुम्ब का बडा-बूढा गृहपति होता था । प्रत्येक कौटुम्बिक समस्या का समाधान इसी के हाथ मे रहता था । कुटुम्ब बहुधा बडे-बडे होते थे ।

ग्राम—कई कुटुम्बो का एक जगह बस जाना तथा इस प्रकार उस स्थान की आबादी का बढ जाना राजनीतिक क्षेत्र मे कुछ नई आवश्यकताओ का कारण बन गया । प्रत्येक कुटुम्ब की व्यवस्था के लिये तो कुटुम्ब विशेष का गृहपति पर्याप्त था

---

१ ऋग्० ४।२५।४३।।
२ ऋग्० ७।३।५।।
३ ऋग्० १।५।१६।।१।११३।१४।२।२६।३।। आदि ।
४ ऋग्० १।७३।१।।
५ ऋग्० ५।८५।७।।

किन्तु अनेक कुटुम्बो की सम्मिलित व्यवस्था के निरीक्षण के लिये किसी अन्य पदाधिकारी एवं एक दूसरे संगठन की आवश्यकता थी। अतः कुटुम्बों के इस गिरोह का ग्राम[1] कहा जाने लगा और ग्राम के अधिकारी को 'ग्रामणी'[2] कहते थे। 'ग्रामणी' की निर्वाचन पद्धति क्या थी इस विषय पर कोई प्रकाश ऋग्वेद से नहीं पड़ता है। अतः यह कहना कठिन है कि वह राजा द्वारा निर्वाचित होता था या उसका पद वंशानुगत था। पर इतना निश्चयपूर्वक कहा जा सकता है कि उसका पद काफी ऊंचा था और ग्राम शासन व्यवस्था का कर्णधार 'ग्रामणी' ही होता था। ऋग्वेद में कहीं-कहीं 'व्रज पति' आया है, पर यह सम्भवतः 'ग्रामणी' का ही पर्यायवाची शब्द है।

विश—"विश के सम्बन्ध में यह निश्चयपूर्वक नहीं कहा जा सकता है कि ऋग्वेद का विश कोई स्थानीय तहसील (sub-division) परगना या कोई वर्ग विशेष था।"[3] ऋग्वेद ८।३५।१७।१८ से यह ज्ञात होता है कि 'विश' कोई वर्ग विशेष था।[4] विश का प्रधान 'विशपति' होता था।[5]

जन—कई 'विश' मिलकर 'जन' बनते थे। 'जन' का प्रधान 'गोप' कहलाता था। ऋग्वेद ८।६।४६-४८। में प्रसिद्ध 'पंचजन' का उल्लेख किया गया है। 'पंचजन' रूस, तुवस, यदु, अनुस तथा द्रुह्यु थे। प्रायः राजा ही जन का प्रधान अर्थात् 'गोप' होता था।

राष्ट्र—देश के लिए 'राष्ट्र' शब्द का प्रयोग किया गया है।[6] इससे संघात्मक सरकार होने का अनुमान किया जाता है।

कुछ अन्य राजनैतिक संगठन भी रहे होंगे, जिनका उल्लेख ऋग्वेद १०।१७६।२॥ तथा ५।५३।११॥ में किया है पर इनके सम्बन्ध में कुछ अन्य सामग्रियाँ नहीं प्राप्त होतीं।

राजा—ऋग्वेद-काल के राजनैतिक विभाजन का अध्ययन कर लेने के पश्चात् उसकी शासन-व्यवस्था का अध्ययन करना सुगम है। राजा जो शासन प्रबन्ध का कर्णधार होता है हमारी विवेचना का प्रमुख विषय होगा।

प्रारम्भ में हम राजा की उत्पत्ति पर प्रकाश डालेंगे। ऋग्वेद में 'राजा' शब्द का प्रयोग तो बार-बार किया गया है किन्तु इसकी उत्पत्ति के विषय में कहीं कोई उल्लेख नहीं है।[7] किन्तु बाद के हिन्दू ग्रन्थों में जिनमें ऐतरेय ब्राह्मण तथा तैत्तिरीय ब्राह्मण प्रमुख हैं दो कथायें आती हैं जिनसे हम राजा की उत्पत्ति का बोध होता है।

राजा की उत्पत्ति स्वाभाविक गति से हुई और उसका पद स्वभावतः उच्च हो गया। राजा के उच्च स्थान का बोध हमें ऋग्वेद की ऋचाओं से होता है। पुरुषों का राजा त्रसदस्यु कहता है, " देवता मुझे वरुण के कार्यों में सम्मिलित करते हैं। मैं राजा वरुण हूँ। देवता मुझे वह शक्तियाँ देते हैं जिनसे असुरों का नाश होता है

१ ऋग० १।४४।१०॥
२ देखिये श्री राधाकुमुद मुकर्जी की *Hindu Civilization*, पृ० ७८
३ देखिये पिछले पृष्ठों में आर्यों की सामाजिक अवस्था।
४ ऋग० १।३७।८॥
५ ऋग० ५।४२।१॥
६ ऋग्वेद १०।१२४।८॥ में यह उल्लेख किया गया है कि राजाविहीन जन का रण प्रयाण बड़ा कारुणिक रहा (अर्थात् उन्हें राजा के अभाव में हारना पड़ा)।
७ देखिये ऐतरेय ब्राह्मण १।१४॥ राजानम् करवामहे आदि।

मैं इन्द्र हूँ, मैं वरुण हूँ।"[1] इससे एक ओर तो राजा की महानता का बोध होता है, साथ ही दूसरी ओर इससे यह भी ध्वनि आती है कि राजा के दैवी अधिकार में उनका विश्वास रहा होगा। राजा की आज्ञा सब मान्य थी और जो लोग राजा की आज्ञा को नहीं मानते थे उनके साथ बल का प्रयोग किया जाता था।[2] लोगों में राजभक्ति थी, इसका संकेत हम ऋग्वेद ४।४।७।८।। से प्राप्त होता है। राजा से हर प्रकार की सहायता की आशा की जाती थी। राजा न्यायाधीश के पद से न्याय करता था, दीवानी और फौजदारी दोनों प्रकार के मामलों का फैसला करता था और फौजदारी के मुकदमों में वह एक विस्तृत विधान-संहिता का उपयोग करता था।[3] राजा 'धर्मरक्षक' था और प्रजा को अपराधों पर दण्ड देता था। इस कार्य में वह गुप्तचरों से भी काम लेता था।[4] जहाँ वह अपराधियों को दण्ड देता था वहीं वह दीन-दुखियों की सहायता भी करता था। राजा लोगों को उपहार भी दिया करते थे।[5] एक स्थल पर यह कहा गया है कि जो राजा रक्षा चाहने वाले ब्राह्मण की सहायता करता है उसकी रक्षा देवता करते हैं।[6]

राजा तथा प्रजा के पारस्परिक सम्बन्ध (राजा के कर्तव्य तथा अधिकारों) का उल्लेख कर लेने के पश्चात् राजा के रहन-सहन पर भी दृष्टिपात करना आवश्यक है। राजा के सुख-वैभव का बोध हमें ऋग्वेद की कुछ ऋचाओं से स्पष्ट हो जाता है। एक स्थान पर यह कहा गया है कि राजा मित्र और वरुण हजार खम्भोंवाले महल में रहते थे।[7] इतने विशाल भवन की कल्पना यह बताती है कि राजाओं के भवन अत्यन्त भव्य एवं सुन्दर थे। राजाओं की पोशाक का भी बोध हमें ऋग्वेद से होता है जिसमें यह कहा गया है कि राजाओं की ओर देखना बहुत कठिन है क्योंकि वे स्वर्ण से चमकते हैं।[8]

राजा के मन्त्री—शासन-कार्य चाहे जितना भी प्रारंभिक रूप में हो उसमें राजा के अतिरिक्त कुछ अन्य कर्मचारियों की आवश्यकता पड़ती है। ऋग्वैदिक काल में भी राजा को सुन्दर शासन-व्यवस्था के लिये कुछ सहायकों की आवश्यकता थी। पुरोहित इनमें प्रधान था। पुरोहित का प्रभाव राजा पर अधिक रहता था। ऋग्वेद में अग्नि को बड़ा पुरोहित तथा यज्ञ में सहायक कहा गया है।[9] उसका कार्यालय 'पुरोहिती' और 'पुरोध' कहलाता था।[10] पुरोहित राजा का अभिन्न हृदय, मित्र, पथप्रदर्शक, दार्शनिक तथा सहायक होता था। वशिष्ठ विश्वामित्र आदि पुरोहितों का उल्लेख ऋग्वेद किया गया है। पुरोहितों का प्रमुख कार्य राजपरिवार के धार्मिक गुरु के रूप में था पर वे राजा के साथ रण क्षेत्र में भी जाते थे जहाँ वे अपने मन्त्रों द्वारा राजा की शक्ति

१ ऋग० ४।४२।।
२ ऋग० ७।६।५।।६।७।५।।
३ ऋग० १।२५।१३।।४।४।३।।
४ ऋग० ८।४७।११।।
५ ऋग० १।६७।१।।
६ ऋग० ५।५०।८–९।।
७ ऋग० २।४१।।५।।७।८८।५।।
८ ऋग० १।१८५।८।।८।६३८।।
९ ऋग० १।४४।१०।३।२।८।। पुरोहित की महत्ता के लिये ऋग० १।१।१।। देखिये।
१० ऋग० ७।६०।१२।।७।८३।४।।

एवं सुरक्षा की वृद्धि करने की प्रार्थना करते थे।[1] इस प्रकार धार्मिक कृत्यों में सर्वेसर्वा होने के अतिरिक्त वह राजनैतिक कार्यों में भी अपना प्रमुख हाथ रखता था। पुरोहितों के विषय में डॉ० कीथ का निम्नलिखित मत भी विशेष उल्लेखनीय है—

" पुरोहित राजा के साथ रणक्षेत्र में जाता था और अपनी प्रार्थनाओं तथा मंत्रों द्वारा राजा की विजय का प्रयत्न करता था। अपनी इस सेवा के लिये उसे बड़े-बड़े पुरस्कार प्राप्त होते थे। ऐसा जान पड़ता है कि पुरोहित को सबसे बड़े पुरस्कार प्राप्त होते थे। उन दिनों की सामाजिक अवस्था ऐसी थी कि पुरस्कार में वैयक्तिक सम्पत्ति दी जाती थी, भूमि-दान की प्रथा नहीं थी, परन्तु उस काल में भी हम ऐसी कल्पना कर सकते हैं कि राजा अपने पुरोहित अथवा भृत्य को राज्य की आय का एक बड़ा भाग पुरस्कार में दे सकता था।'

डॉ० कीथ के उपरोक्त कथन से यह ज्ञात होता है कि पुरोहितों को काफी सम्मान प्राप्त था और उन्हें आर्थिक प्रभाव भी नहीं था।

पुरोहित के बाद सेनानी का पद आता है। यह भी राज्य का प्रमुख पदाधिकारी था। सेनानी सेनाध्यक्ष होता था।[2] इसकी नियुक्ति सम्भवतः राजा स्वयं करता था।

कुछ अन्य पदाधिकारियों का भी उल्लेख ऋग्वेद में किया गया है जिनमें ग्रामणी का स्थान प्रमुख है। ग्रामणी के सम्बन्ध में प्रकाश डाला जा चुका है। ग्राम शासन का सम्पूर्ण भार इसी पर था।[3] उग्रस्ति तथा इभ्य नामक पदाधिकारियों का भी उल्लेख किया गया है।[4] कुछ समाचारवाहक दूत तथा स्पश के प्रत्यक्षों का भी वर्णन प्राप्त होता है जो अपने कार्य में काफी कुशल, बुद्धिमान् तथा राजभक्त थे।[5] इस प्रकार विभिन्न राज-पदाधिकारियों से युक्त राजा शासन करता था।

सभा-समिति—राजपदाधिकारियों के पश्चात् हमें उन संस्थाओं पर विचार करना आवश्यक है जो स्वयं राजा तक के निर्वाचन का अधिकार रखती थीं तथा प्रजा का प्रतिनिधित्व करती थीं। ये संस्थायें सभा या समिति हैं। ऋग्वेद के अनेक स्थलों पर सभा का उल्लेख किया गया है।[6] किन्तु दुःख है कि इन ऋचाओं से सभा के कार्यों का बोध ठीक-ठीक नहीं हो पाता है। सभा में बैठने योग्य व्यक्ति को 'सभ्य' कहा गया है।[7] उच्चकुलीन व्यक्तियों (सुजात) की एक सभा का भी उल्लेख किया गया है।[8] इस ऋचाओं से तो ऐसा आभासित होता है कि ऋग्वैदिक कालीन सभा उच्चकुलीन वयोवृद्ध व्यक्तियों की सभा थी। किन्तु इस सम्बन्ध में बहुत ही मत-वभिन्न्य है जिस पर आगे प्रकाश डाला जायगा। यहाँ पहले मत-वभिन्न्य के कारण-स्वरूप उपस्थित होने वाली एक दूसरी संस्था पर कुछ प्रकाश डाल देना आवश्यक है। इस संस्था का नाम समिति था। सभा की भाँति समिति का भी ऋग्वेद में यत्र-तत्र उल्लेख किया गया है किन्तु उसके कार्यों का भी स्पष्टीकरण इन मंत्रों से नहीं होता। समिति में राजा की उपस्थिति का विवरण प्राप्त होता है और यह ज्ञात होता है कि वह समिति के

१ ऋग्० ७।१८।१३।।
२ ऋग्० ७।२०।५।।६।६६।११।।
३ ऋग्० १०।६२।११।।
४ ऋग्० १०।६७।२३।। तथा १।६५।४।। क्रमश
५ ऋग्० ७।६१।३।। १।२५।१३।।६।६७।५।।७।६३।६।। आदि।
६ ऋग्० ६।२८।६।।८।४।६।।६।३४।६।।
७ ऋग्० २।२४।१३।।, १०।७१।१०।। तथा ४।२।५।। भी देखिये।
८ ऋग्० ७।१।४।।

प्रधान का आसन ग्रहण करता था।[1] समिति में राजा के प्रमुत्व का संकेत हम कुछ अन्य मंत्रों से भी प्राप्त होता है।[2]

सभा और समिति एक ही संस्था है या दो अलग अलग संस्थायें हैं, और यदि अलग-अलग हैं तो उनका कर्त्तव्य और अधिकार क्या था इस विषय में इतिहासकारों में मतभेद है। लुड्विग के मतानुसार सभा में उच्चकुलीन (मघवन एवं ब्राह्मण) भाग लेते थे और समिति में जनसाधारण भाग लेते थे। सिमर यह तो स्वीकार करते हैं कि समिति में सारी जनता भाग लेती थी किन्तु सभा के विषय में उनका यह विचार है कि यह केवल गाँव के लोगों की थी। कीथ महोदय कहते हैं, "समिति सम्पूर्ण जाति के कार्यों के लिये जनता की बैठक होती थी और सभा समिति के एकत्रित होने का स्थान होता था जहाँ सामाजिक बैठकें हुआ करती थी। इस बात का स्पष्ट रूप से संकेत किया गया है कि समिति में राजा उपस्थित रहता था और इसमें सन्देह करने का कोई कारण नहीं कि महान् अवसरों पर जाति के सभी लोग इन समस्याओं पर विचार करने या कम से कम निर्णय देने के लिये वहाँ एकत्रित होते थे जो उनके सम्मुख जाति के महान व्यक्तियों द्वारा रक्खी जाती थी।[3]

किन्तु सभा और समिति को दो मानने के लिये हमें एक भारतीय साक्ष्य भी बाध्य करता है।[4]

सभा और समिति चाहे दो संस्थायें हों, अथवा एक, पर इनका राजनीति में अधिक महत्व जान पड़ता है। सभा में उच्चकुलीन (सुजात) तथा वयवृद्धों का एकत्रित होना, समिति में स्वयं राजा तक का भाग लेना यह प्रमाणित करता है कि राज्य के गूढ़ मामलों (चाहे वे ग्राम से सम्बन्धित हों या सम्पूर्ण 'राष्ट्र से), समस्याओं आदि पर विचार विमर्श इन्हीं संस्थाओं में होता था। ये निश्चय ही राजा को निरंकुश होने से बचाती रही होंगी।

न्याय-व्यवस्था—ऋग्वेद से इस सम्बन्ध में बहुत कम जाना जा सकता है। अतः जो कुछ साक्ष्य उपलब्ध हैं उन्हीं आधार पर ऋग्वैदिक काल की न्याय-व्यवस्था का अनुमान लगाया गया है। यह प्रारम्भिक ऐतिहासिक युग है और इसके पूर्व बर्बर या अर्धसभ्य लोगों का बोलबाला था जिनके न्याय का मापदण्ड था 'खून का बदला खून' (यद्यपि अपने विस्तृत अर्थ में तो यह आज भी लागू है पर उस प्रागैतिहासिक युग में इसका प्रयोग सीमित अर्थ में होता था, अर्थात यदि किसी ने किसी व्यक्ति की नाक काट ली तो उसकी भी नाक काट ली जाती थी)। इस मापदण्ड की छाप ऋग्वैदिक काल के आर्यों पर निश्चय ही पड़ी होगी पर उन्होंने अपने बौद्धिक विकास के कारण कुछ सुधार ला दिया। यह सुधार था जीवन का मूल्य निर्धारित करना। मनुष्य को 'शतदाय' कहा गया है।[5] अर्थात, एक मनुष्य का मूल्य १०० गायें हैं। इसी प्रकार 'वैरदेय' शब्द भी आया है।[6] इनसे यह स्पष्टतया ज्ञात हो जाता है कि मनुष्यों के

---

१ ऋग० १०।९७।६॥९।९२।६॥

२ ऋग० १०।१६६।४॥

३ देखिए कीथ, *Combridge History of India*, Part I p 69

४ देखिये अथर्ववेद ७।१२।७॥ जिसमें सभा और समिति को प्रजापति की दो पुत्रियाँ कहा गया है।

५ ऋग० २।३२।४॥

६ ऋग० ५।६१।८॥

जीवन का मूल्य पहले ही निर्धारित कर दिया गया था और जो व्यक्ति उसे जान से मार डालता था उसको उस मृत मनुष्य के संबंधी या उत्तराधिकारी को निश्चित धन देना पड़ता था। इसी से प्रभावित होकर धर्मसूत्रों में एक कदम और आगे बढ़कर यहाँ तक निश्चित कर दिया गया कि अमुक व्यक्ति की हत्या पर इतनी और अमुक की हत्या पर इतनी गायें देनी होंगी।

इसके अतिरिक्त कुछ अन्य दण्ड भी थे। ऋग्वेद में देवताओं तथा मनुष्यों के बन्दीगृह का उल्लेख किया गया है।[१] सम्भवतः कुछ अपराधों पर जेलखाने की भी सजा थी। दीर्घतमस की कथा के आधार पर कुछ अंशों तक यह अनुमान किया जा सकता है कि अपराध साबित करने के लिये पानी और आग की परीक्षाओं का भी प्रचलन था।[२] 'मध्यमशी' शब्द भी कई स्थलों पर आया है जिससे यह अनुमान लगाया जाता है कि कुछ झगड़ों का निपटारा पंच बीच में कर दिया करते थे। अपराधों के विषय में हमें ज्ञात होता है कि चोरी (अधिकतर पशुओं की चोरी) हुआ करती थी, पर वे अन्न, वस्त्र, द्रव्य आदि भी चुरा ले जाते थे और पता लग जाने पर उनकी दुर्गति की जाती थी।[३]

इस प्रकार हम देखते हैं कि इनकी न्याय-व्यवस्था अभी पूर्णतया प्रारंभिक अवस्था में थी। पर हाँ, यह सुधार की ओर निरन्तर बढ़ रही थी और आगे चलकर इसमें अनेक परिवर्तन आ गये।

युद्ध प्रणाली—युद्ध प्रारंभिक आर्यों का विशेष गुण था (यद्यपि इन्हें उनकी सभ्यता के मूलभूत तत्वों के आधार पर सामरिक प्रवृत्ति का कहना उचित नहीं क्योंकि युद्ध-सम्बन्धी उन्नति उन्होंने यहाँ के अनार्यों को पराजित करके अपनी संस्कृति एवं सभ्यता के हित में किया)। युद्ध के विषय में ऋग्वेद में सामग्रियों का बाहुल्य है। युद्ध बहुधा आत्मरक्षा या विजयों के लिये तथा कभी-कभी लूट के लिये होते थे।[४]

सेना में पैदल तथा रथ का अधिक महत्त्व था। रथों में दो, तीन या चार साहसी घोड़े लगाये जाते थे।[५] ऋग्वेद से वर्णित अस्त्र शस्त्र निम्नलिखित थे—

(१) धनुष (८।७२।४।।), बाण (६।७५।१७।), (२) कवच (१।३१।१५।।, १०।१०१।८।।), (३) 'हस्तघ्न' (बाहुरक्षक—६।७५।१४) तथा (४) अन्य अस्त्र-शस्त्र जैसे 'असि' (तलवार), बर्छा आदि।

रण की भयंकरता का वर्णन हमें 'दस राजाओं' के युद्ध में प्राप्त होता है जिसका वर्णन किया जा चुका है।

ऋग्वैदिक काल की समस्त परिस्थितियों का अध्ययन करने के पश्चात् हम इस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि किसी अत्यन्त विशाल एवं सर्वोत्तम सभ्यता के लिये जिन मूलभूत तत्वों की आवश्यकता पड़ती है वे सारे तत्व ऋग्वैदिक कालीन सभ्यता में विद्यमान हैं, कुछ तो इतनी विकसित अवस्था में हैं कि उनमें कोई भी विकास, परिवर्तन, परिवर्धन हम आज तक नहीं कर सके। इस काल की सभ्यता एवं संस्कृति के इतने विकसित रहने का एकमात्र कारण यह है कि यह शताब्दियों की साधना का फल, युगों की तपस्या का वरदान है।

१ ऋग्० ४।१२।५।।
२ ऋग्० १।१५८।४।।
३ ऋग्० १।१५।१।।१।४२।२३।।८।२९।६।।४।३८।५।।
४ ऋग० १०।१४२।४।।
५ ऋग्० १०।३३।५।। तथा २।१८।१।।

# ६ उत्तर वैदिक काल

वास्तव मे सभ्यता के काल का विभाजन अत्यन्त कठिन है और साथ ही सभ्यता का काल विशेष म विभाजन करना भी एक समस्या ह । किसी भी सभ्यता के पीछे शताब्दियो की शारीरिक मानसिक क्रियाओ प्रक्रियाओ क. केन्द्रीभूत प्रतिफल रहता ह—उसम प्रारम्भिक, माध्यमिक तथा पूर्ण विकसित अवस्थाओ का समन्वय रहता ह । इतनी मिश्रित प्रवृत्तियो का परिष्कृत रूप लेकर कोई सभ्यता आगे बढती है । इसी प्रगति मे जो काल विशेष असख्य असाधारण देन दे जाता है उस अवधि तक उस सभ्यता का नामकरण उसी काल विशेष के आधार पर कर दते है । जिस 'ऋग्वैदिक काल' की सभ्यता का उल्लेख पिछले परिच्छेद मे किया गया ह वह आर्यों के भारत-प्रवेश से लकर ऋग्वद की रचना तथा उसके बहुत पश्चात तक की सभ्यता है । पर ऋग्वेद के पश्चात जब कुछ अन्य महत्वपूर्ण धार्मिक ग्रन्थो की रचना हो जाती ह तो इस काल की सभ्यता का ऋग्वैदिक काल की सभ्यता से पृथक करने का प्रश्न स्वयं उठ खडा होता है ? क्या यह सर्वथा मौलिक, नवीन या कोई भिन्न सभ्यता है ? इन सभी प्रश्नो का उत्तर केवल यही है कि सभ्यता भिन्न नही है, सभ्यता के मूलभूत तत्त्व भिन्न नही है । पर हाँ कुछ ऐसे क्रान्तिकारी परिवतन-परिवर्धन अवश्य हो जाते हैं जो एक ही सभ्यताधार को दो धारा म विभक्त-सा कर देत हैं । इस महान् परिवतन को हम किसी प्रकार 'प्रगति' की सज्ञा दे सकते हैं । इसमें कुछ परिष्कार, कुछ सशोधन और साथ ही कुछ अधानुकरण भी हैं । अत इसे हम किसी काल विशेष की सभ्यता न कहकर उत्तर वैदिक काल क ग्रन्थो मे वर्णित सभ्यता कहे तो अधिक उपयुक्त होगा, क्योकि वैदिक कालीन सभ्यता के समस्त परिवर्तन का बोध हमे इन्ही ग्रन्थो स होता है ।

## साधन

सर्वप्रथम हम उन साधनो के विषय मे जान लेना चाहिए जिनम वाछित सभ्यता पर प्रकाश पडता है ।

ऋग्वेद के पश्चात् आर्यों ने जिस ग्रथ का सृजन किया वह सामवेद है । ऋग्वेद के ही कुछ मत्रो को सगृहीत करके इस दूसरे वद की रचना हुई थी । इसमे कुल ७५ मंत्र मौलिक है । तत्पश्चात यजुर्वेद की रचना हुई । यजुर्वेद के दो संस्करण है—(१) कृष्ण तथा (२) शुक्ल । कृष्ण की चार सहितायें है जिनम तीन (तैत्तिरीय, काठक तथा मैत्रायणी) पूर्ण हैं तथा चौथी कपिष्ठल अधूरी है । यजुर्वेद की वाजसनेयी संहिता को शुक्ल कहते हैं । इसमें ४० अध्याय है । यजुर्वेद को यज्ञों मे अध्वर्यु (प्रमुख पुरोहित) पढते थ । चौथा तथा अन्तिम वेद अथर्ववेद है, जिसकी रचना सम्भवत यजुर्वेद क पश्चात हुई थी कि तु इसके कुछ अश ऋग्वेद क समान ही प्राचीन हैं । अथर्ववेद क २० भाग है जिनमे कुल ७३० मत्र हैं ।

'ऋग्वेद सहिता के बाद शेष तीन संहिताओ का स्वर समान रहा और वैदिक धर्म भावनाओ मे सर्वोच्च एव सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण विषय यज्ञीय कर्मकाण्ड एव ज्ञान

सधान ही रहे । कौटुम्बिक, सामाजिक और राष्ट्रीय लोक-जीवन के बहुत निकट आने वाली संहिता है अथर्ववेद संहिता जिसमे घरेलू पारिवारिक जीवन तक के अनेकानेक पहलुओ से सम्बन्धित मन्त्र हैं । रोग निवारण, जादू टोने से लेकर प्रेमगीत तक यहाँ उपलब्ध हैं । संहिताओ के बाद ब्राह्मण आते हैं जो भारोपीय गद्य साहित्य के प्राचीनतम ग्रथ हैं । इनमे वेदो के एक विषय यज्ञीय कर्मकाण्ड को पूर्ण विस्तार दिया गया—इतना अधिक कि उसकी सूक्ष्म से सूक्ष्म बातो का विवेचन किया गया । कथाओ द्वारा इनमे कर्मकाड का महत्व भी समझाया गया और साथ ही कर्मकाण्ड की उत्पत्ति पर भी विचार किया गया । इन कर्मकाण्डो तथा कथाओ की धरोहर हमे महाकाव्यो से होते हुये पुराणो के माध्यम से मिलती हैं ।

वेदो की रचना समाप्त हो जाने के पश्चात कुछ ऐसे ग्रथो की आवश्यकता पड़ी जो वेदो के वर्ण्य विषय एव प्रतिपादित तथ्यो का स्पष्टीकरण कर सकें । वेद अधिकांशत काव्य या काव्यमयी भाषा मे हैं । अत सर्वसाधारण के लिए गद्यमयी या शुद्ध गद्य मे तथा आचार्य शैली मे ब्राह्मण की रचना हुई । इन विभिन्न ब्राह्मणो का सम्बन्ध पृथक पृथक वेदो से है जैसे ऐतरेय तथा कौषीतकी ब्राह्मण का सम्बन्ध ऋग्वेद से, पचविंश तथा छान्दोग्य ब्राह्मण का सम्बन्ध सामवेद से, शतपथ का सम्बन्ध शुक्ल यजुर्वेद से, तैत्तिरीय ब्राह्मण का सम्बन्ध कृष्ण यजुर्वेद से तथा गोपथ ब्राह्मण का सम्बन्ध अथर्ववेद से है । ऐतरेय ब्राह्मण मे यज्ञ, अग्निहोत्र, राज्याभिषेक एव कुछ प्राचीन अभिषिक्त राजाओ का वर्णन प्राप्त होता है। कौषीतकी ब्राह्मण मे कुल ३० अध्याय हैं और यह प्रतिपाद्य विषय भी ऐतरेय ब्राह्मण के समान है । इन ब्राह्मणो से प्रचुर ऐतिहासिक सामग्री प्राप्त होती है जिनके पृथक विवरण की आवश्यकता नही, प्रत्युत प्रसग रूप मे इनका उल्लेख आगे किया जायगा ।

ब्राह्मणो के उपसहार रूप मे एक भाग आरण्यक है । इस नामकरण का मुख्य कारण यह प्रतीत होता है कि इनके गूढ मत्रो का अध्ययन सम्भवत अरण्य (वन) मे ही सम्भव था । उपलब्ध आरण्यक ऐतरेय, कौषीतकी और तैत्तिरीय नामक ब्राह्मणो के अन्तिम भाग हैं ।

आरण्यक के पश्चात उपनिषदो का स्थान आता है । ये पूर्णतया दर्शन ग्रन्थ हैं । उपनिषदो म छान्दोग्य, बृहदारण्यक, ईश, केन, कठ, प्रश्न मुण्डक, माण्डूक्य, ऐतरेय, तैत्तिरीय आदि अधिक महत्वपूर्ण हैं । इनमे अधिकाश बहुत बाद के आभासित होते हैं और इनकी परम्परा सम्भवत बुद्ध काल के कुछ पूर्व तक चलती है ।

जिस सभ्यता का अध्ययन हम इस परिच्छेद मे करने जा रहे हैं उसके प्रमुख साधन उपरोक्त ग्रन्थ ही हैं । इनके आधार पर ही हम देखेंगे कि वैदिककालीन आर्यों ने इतने लम्बे अर्से मे (लगभग १००० ई० पू० से ७०० ई० पू० तक) किस क्षेत्र मे क्या प्रगति की या उसमे क्या परिवर्तन लाने का प्रयास किया । किन्तु इसके पूर्व कि हम उनकी विभिन्न सामाजिक, आर्थिक, धार्मिक एव राजनैतिक अवस्थाओ का वर्णन करें, हमे आर्यों के नव प्रसार पर प्रकाश डाल लेना चाहिए क्योंकि इनकी भौगोलिक स्थिति का बोध किये बिना इनके विकास के साधना एव सुविधा-असुविधाओ का ज्ञान नही प्राप्त हो सकेगा जिससे उनकी उन्नति के सही मूल्याकन मे बाधा उपस्थित हो सकती है ।

## भौगोलिक सीमा

ऋग्वैदिक काल की सभ्यता केवल पजाब तक सीमित थी किन्तु अब आर्यों की

अधीनता मे भारत के अधिकाश भाग आ गये थे। कुरुक्षेत्र इस युग की सभ्यता का केन्द्र था। 'मध्यदेश' भी इससे सम्बन्धित था। आधुनिक दिल्ली, उत्तर प्रदेश तथा बिहार की गणना मध्यदेश मे होती थी। यहाँ कुरु, पाञ्चाल, वश तथा उशीनर आर्य समूह था। हिमालय तक कुरुओ के निकट उत्तरमद्र थे। उत्तर बिहार मे विदेह तथा पूर्वी बिहार मे अग थे। यमुना के किनारे पारावत निवास करते थे। उनके उत्तर म केकय तथा वाह्लीको का प्रभुत्व था। इन आर्य समूहो के अतिरिक्त कुछ अन्य आर्य समूह भी थे, जिनम शिवि, वैत, मत्स्य, हव्य, विदभ आदि अधिक प्रसिद्ध थे। इस प्रकार सम्पूर्ण उत्तर भारत, मध्य भारत (विशेषतया पूर्वी भाग) तथा कुछ दक्षिणी भाग मे आर्य फैल चुके थे। ऐतरेय ब्राह्मण मे आन्ध्र जाति का उल्लेख आया है।[1] किन्तु ये अनार्य थे। पुण्ड्र, मूतिब, पुलिन्द तथा शबर आदि का भी उल्लेख प्राप्त होता है पर ये भी अनार्य थे।

**कुरु-पाञ्चाल**—ऊपर अनेक आर्य समूहो का उल्लेख किया गया है। इनमे से प्रमुख समूहो का विस्तृत अध्ययन कर लेना आवश्यक है। समस्त आर्य समूहो मे मध्य देश के कुरु-पाञ्चाल अधिक प्रसिद्ध हैं। इनकी संस्कृति तथा सुन्दर भाषा की प्रशसा शतपथ ब्राह्मण मे की गई है।[2] शतपथ ब्राह्मण मे जो यह कहा गया है कि ये सबसे सुन्दर संस्कृत बोलते थे इसका समर्थन कौषीतकी ब्राह्मण से भी हो जाता है जिसमे यह बतलाया गया है कि लोग शुद्ध भाषण के लिए उत्तर की ओर जाते थे।[3] निश्चय ही उत्तर से अभिप्राय उत्तराखण्ड के आर्यसमूह अर्थात् कुरु-पाञ्चाल से ह, यद्यपि इनके भी उत्तर मे मद्र थे किन्तु इनके पक्ष मे कोई अन्य साक्ष्य उपलब्ध नही हैं।

कुरु, राजा परीक्षित तथा जनमेजय के शासन-काल से कुरु अपनी चरमोन्नति को प्राप्त कर चुका था।

**कौशल काशी तथा विदेह**—ये तीनो पौर्वात्य राज्य उत्तर वैदिक काल के प्रमुख राज्य थे। इनका पृथक-पृथक् अध्ययन करना कुछ कठिन पडा है क्योकि कुछ ऐसी उलझी हुई सामग्रियाँ प्राप्त होती हैं जिससे यह कहना कठिन पड जाता है कि तीनो का अलग अलग क्या अस्तित्व था। एक पश्चातकालिक निर्देश मे जल जातुकर्ण्य को विदेहो, काशियो और कौशलो का पुरोहित कहा गया है।' यदि यह सत्य है तो ऐसा अनुमान करना पडता है कि सम्भवत ये तीनो राज्य कभी एक थे। साङ्ख्यायन श्रौत सूत्र मे भी राजा पर कोसल तथा विदेह का शासक कहा गया है।[4]

ऋग्वैदिक काल के आर्यों के पूर्व मे आने का उल्लेख हमे शतपथ ब्राह्मण से प्राप्त होता है। उक्त ग्रथ से विदेह-नरेश माधव के वैदिक सभ्यता के केन्द्र सरस्वती से कोसल की सीमा को पार कर विदेह आने का वर्णन प्राप्त होता है। तत्कालीन प्रसिद्ध राजाओ मे विदेह के जनक तथा काशी के अजातशत्रु का नाम विशेष उल्लेखनीय है।

उपरोक्त पौर्वात्य राज्यो मे से कोसल भी एक था। इक्ष्वाकु कुल वालो का इस पर अधिकार था। यह बहुत दिनो तक वैदिक सभ्यता की पूर्वी सीमा बना रहा। अयोध्या इसकी प्राचीनतम राजधानी थी।

---

१ ऐतरेय ब्राह्मण ८।२।।
२ शतपथ ब्राह्मण २।२।३।१५।।
३ कौषीतकी ब्रा० ७।६।।
४ सां० श्रौ० सू० १६।८।११।।

काशी का सर्वश्रेष्ठ शासक, जैसा कि ऊपर बताया जा चुका है, अजातशत्रु था। अजातशत्रु ब्रह्मदत्त कुल का था। ब्रह्मदत्तों के पूर्व काशी मे जो राजा राज्य कर रहा था वह भरतों के विख्यात पूर्वज पुरुरवा को अपना आदि पुरुष स्वीकार करता था। अजातशत्रु को वैदिक साहित्य में दार्शनिक एवं विद्वान् कहा गया है।

कुरुओं के पश्चात् विदेहो का उदय हुआ। विदेह आधुनिक तिरहुत था। विदेह का सर्वश्रेष्ठ राजा जनक था जो प्रकाण्ड विद्वान् एवं दार्शनिक था। जनक के राज-दरबार में दार्शनिक एवं विद्वानों की भीड़ लगी रहती थी। याज्ञवल्क्य उसके दरबार का प्रसिद्ध दार्शनिक था। इसके अतिरिक्त श्वेतकेतु, उद्दालक आरुणि, सत्यकाम, जाबाल, दृप्त बालाकि आदि अन्य दार्शनिक एवं विद्वान् भी उपस्थित थे।

**मगध और अंग तथा अन्य राजनैतिक सङ्गठन**—मगध तथा अंग के विषय मे यह कहा जाता है कि यह आर्यों की सत्ता के बाहर था, कम से कम आर्य धर्म के इतर तो यह था ही। अथर्ववेद में इसे अनार्य देश मानकर ही इस प्रान्त की ओर एक ऋषि ज्वरादि व्याधियों को फेंकता है।[1] इसी ग्रंथ में इन्हें 'व्रात्य' कहा गया है।[2]

गोपथ ब्राह्मण मे 'अंग मगध' का उल्लेख है।[3] सम्भवतः मगध तथा अंग अब तक ब्राह्मण धर्म में दीक्षित नहीं हो पाये थे। यह भी संभव है कि ये अनार्य नहीं थे बल्कि आर्य होते हुए भी ये अन्य आर्य वर्ग की सभ्यता एवं संस्कृति के पाश से मुक्त थे।

## सामाजिक अवस्था

### वर्गीकरण या वर्ण-व्यवस्था

ऋग्वेद के प्रथम नौ मण्डलों मे आर्यों के समाज का जो वर्गीकरण हो चुका था उसका उल्लेख ऋग्वैदिक काल की सामाजिक अवस्था का वर्णन करते समय किया जा चुका है। यह वर्गीकरण अब धीरे धीरे जटिल होता जा रहा था। किन्तु यह जटिलता ऋग्वैदिक काल की लोच तथा सूत्रों के काल की कठोरता के बीच की स्थिति में थी। धार्मिक कृत्यों की उत्तरोत्तर बढ़ती हुई महत्ता तथा जीवन की बदलती हुई भावनायें ही इस परिवर्तन के मूल मे हैं। ऋग्वैदिक काल मे वैवाहिक नियमों की सरलता मे भी अब काफी जटिलता आ गई जिस पर आगे प्रकाश डाला जायगा। ब्राह्मण, क्षत्रिय तथा वैश्य ये तीनों वर्ग अब पूर्णतया वर्ण बन चुके थे। अर्थात् अब इनमें परम्परा का पुट आता जा रहा था। पुरोहित पिता का पुत्र भी पुरोहित (ब्राह्मण) होता था। इसी प्रकार शासक एवं योद्धाओं (क्षत्रियों) का पुत्र भी क्षत्रिय होता था। किन्तु ऋग्वैदिक काल में ऐसी कोई बात न थी। वैद्य पिता के कवि पुत्र तथा पिसनहारिन माता का उल्लेख इस सम्बन्ध में किया जा चुका है। शूद्रों का भी उल्लेख उस काल मे किया गया था। पर इनमें भी अब महान् परिवर्तन आ गया। वास्तव मे परिवर्तन तो वैश्यों से आरम्भ होता है जिन्होंने भिन्न भिन्न प्रकार के कार्य आरम्भ कर दिये थे।

जिस प्रकार ऋग्वैदिक काल में अनार्यों (जिन्हें अब शूद्र कहा जाने लगा था) या दस्युओं के धनी होने का प्रमाण मिलता है उसी प्रकार उत्तर वैदिक काल के साहित्य

१ अथर्ववेद ५।२२।७॥ इसमें सुदूर पश्चिम के कुछ सङ्गठनों का संकेत है।
२ ,, १५।२।१–४॥ व्रात्य का अर्थ नीच कुलीन से है।
३ गो० ब्रा० २।९॥

से भी यह ज्ञात होता है कि कुछ शूद्र काफी धनाढ्य थे।[१] जब कुछ शूद्र धनी थे तो अपने धन के कारण उन्हें समाज में कोई न कोई स्थान मिलना स्वाभाविक ही था, भले ही वह स्थान निम्नतम क्यों न हो। ये अब आर्यों के ही एक अंग माने जाने लगे थे। इसका सबसे बड़ा प्रमाण स्वयं ऋग्वेद का पश्चात्कालीन मण्डल (दसवाँ मण्डल) पुरुषसूक्त है[२] जिसमें शूद्रों की उत्पत्ति आदिपुरुष के ही अंग से बताई गई है। इसी आदिपुरुष के अंगों से ब्राह्मण, क्षत्रिय तथा वैश्यों की भी उत्पत्ति बताई गई है। इस सम्बन्ध में तैत्तिरीय संहिता का भी उल्लेख किया जा सकता है जिससे प्रकट होता है कि शूद्रों की गणना भी समाज के अंग के रूप में होती थी।[३] अथर्ववेद में एक प्रार्थना की गई है 'मुझे—ब्राह्मण और क्षत्रिय, आर्य और शूद्र—दोनों का प्रिय बनाओ।'[४] ये सारे प्रमाण आर्यों के पारस्परिक सम्बन्ध की बढ़ती हुई गतिविधियों के द्योतक हैं और यह प्रगति ही जातीय जटिलता के मूल में है क्योंकि आर्यों एवं अनार्यों के इस पारस्परिक सम्बन्ध को निश्चय ही समाज के नेताओं तथा तथाकथित समाज-सुधारकों ने हेय दृष्टि से देखा होगा और उन्होंने इसे अपनी पावन एवं शुद्ध संस्कृति के प्रति आघात समझा होगा। तभी तो उन्होंने इस निकटता में एक दूरी लाने के लिए विवाह सम्बन्धी नियमों में जटिलता ला दी जिस पर आगे प्रकाश डाला जायगा। पंचविंश ब्राह्मण में एक स्थल पर वत्स पर यह आरोप लगाया गया है कि वह शूद्र का पुत्र है।[५] अब हम ऋग्वैदिक काल के ब्राह्मण क्षत्रियों तथा उत्तर वैदिक काल के ब्राह्मण क्षत्रियों के अन्तरों को स्पष्ट करने के लिए उन पर पृथक् पृथक् प्रकाश डालेंगे।

**ब्राह्मण**—वैदिक काल से ही ब्राह्मणों ने पठन-पाठन का कार्य अपनाया था। पठन-पाठन का एकमात्र उद्देश्य था धर्म में पारंगत होना। धर्म की प्रधानता उत्तर वैदिक काल में उत्तरोत्तर बढ़ती जा रही थी। अतः धर्म के एकमात्र अधिष्ठाता ब्राह्मणों की प्रधानता में भी वृद्धि होना स्वाभाविक था। वैसे तो विद्या को प्रत्येक युग और प्रत्येक समाज में ऊँचा स्थान मिलता रहा है और मिलता रहेगा पर उत्तर वैदिक काल में इसको इतना अधिक महत्त्व दे दिया गया था कि समाज की सारी मान्यतायें इसमें विलीन होने को तैयार थीं। ऐतरेय ब्राह्मण से यह ज्ञात होता है कि विद्या एक पुण्य है, विद्वान इस लोक तथा परलोक दोनों में सुख पाता है।[६] विद्या के महत्त्व को स्वीकार करके तथा उसका लोहा मानकर ही तो क्षत्रिय राजाओं जनक (विदेह नरेश) अश्वपति (केकय-नरेश) अजातशत्रु (काशी नरेश) प्रवाहन जयवालि (पंचाल नरेश) आदि की शिष्यता याज्ञवल्क्य श्वेतकेतु आदि ब्राह्मणों ने स्वीकार की थी जिसका प्रमाण हम उपनिषदों से प्राप्त होता है। पर यहाँ एक ऐसा साक्ष्य भी उल्लेखनीय है जिससे एक ओर तो ब्राह्मणों की महानता का कारण उनकी विद्वता ज्ञात होती है और दूसरी ओर जन्मसिद्ध ब्राह्मणत्व पर कुठाराघात भी होता है। मैत्रायणी तैत्तिरीय तथा काठक

१ मैत्रायणी संहिता ४।२।७।१०।। तथा पंचविंश ब्राह्मण ६।७।११।।
२ ऋग० १०।६०।१२।।
३ तैत्तिरीय संहिता ७।४।१९।३,४।। काठक संहिता अश्वमेध, ४।१७।।
४ अथर्ववेद १६।३२।८।। अथर्ववेद १६।६२।१।। भी देखिये।
५ पंचविंश ब्राह्मण १४।६६।। पंचविंश ब्राह्मण २।१६।१।। तथा कौषीतकी ब्राह्मण १२।३।। भी देखिये।
६ ऐतरेय ब्राह्मण ३।२३।।

संहिताओ में यह कहा गया है कि जन्म नही वरन् विद्या ही ऋषि होने की सच्ची कसौटी है।[1] पर यह विद्या व्यावहारिक रूप मे केवल ब्राह्मणो के पास होती भी थी। ब्राह्मण ही अन्य लोगो को शिक्षा देते थे। ब्राह्मण अन्य वर्णवालो की कन्या से ब्याह कर सकते थे। उसका प्रमाण हमे धर्मसूत्रो मे प्राप्त होता है कि ऋषि च्यवन ने क्षत्रिय राजा शर्याति की पुत्री से ब्याह किया था। कालान्तर मे ब्राह्मणो की अनेक उपजातियाँ हो गई।

क्षत्रिय—क्षत्रियो की महानता मे भी अब उत्तरोत्तर वृद्धि होती जा रही थी। यदि ब्राह्मणो के महत्त्व का प्रमुख कारण धार्मिक था तो क्षत्रियों का राजनैतिक था। अपने राजनैतिक महत्त्व के कारण ही उनकी पद वृद्धि होती गई। राजनैतिक जीवन का महत्त्व क्रमशः बढ़ता जा रहा था यह हम आर्यों के बढ़े हुए राजनैतिक सगठन से ज्ञात हो जाता है। क्षत्रियो को भी अपने से नीच वर्ण वालो की कन्या ब्याह मे लेने का अधिकार था पर वे भी ब्राह्मणो की भाँति अपने वर्ण की उच्चता एव शुद्धता को बनाये रखने के अभिप्राय से बहुधा अपने वर्ण म ही ब्याह करते थे। ब्राह्मणो की भाँति कालान्तर म इनमे भी अनेक शाखाओ का जन्म हो गया।

वैश्य—पिछले परिच्छेद म यह बताया गया है कि पहले वैश्य शब्द का प्रयोग वैदिक साहित्य (ऋग्वेद के प्रथम नौ मडल) म नही किया गया था। 'विश्' शब्द का ही ऋग्वेद में उल्लेख किया गया है। वाजसनेयी संहिता मे 'विश्य' शब्द आया है।[2] इसी प्रकार अथर्ववेद मे भी 'विश्य' शब्द ही आया है।[3] पर आगे चल कर विश्य के स्थान पर वैश्य का प्रयोग मिलता है। वैश्य का प्रयोग सबसे पहले पुरुषसूक्त मे किया गया है।[4] वैश्यो मे असख्य उपजातियाँ शीघ्रातिशीघ्र बन गइ, क्योकि इन्होने असख्य प्रकार के व्यवसायो को अपना लिया था। भौगोलिक स्थिति भी इस कार्य में सहायक हुई थी।

शूद्रो के विषय मे प्रारम्भ में ही कहा जा चुका है। पर इन चारो वर्णो के अतिरिक्त कुछ ऐसे भी लोग थे जो इस वर्ण-व्यवस्था के बाहर थे। चाण्डाल, पौल्कस आदि इसी प्रकार के वर्ग थे। दासो के सम्बन्ध मे निश्चयपूर्वक नही कहा जा सकता कि वे इस वर्ण-व्यवस्था के बाहर थे कि इसके अतर्गत हो थे। पर उनको किसी प्रकार का सामाजिक या राजनैतिक अधिकार नही प्राप्त था। वे अपने मालिक की सम्पत्ति थे और दान रूप मे[5] या अन्य किसी रूप मे भी दिये जा सकते थे।

ऐतरेय ब्राह्मण मे इस वर्ण-व्यवस्था की रूपरेखा इस प्रकार दी गई है कि ब्राह्मण दान लेनेवाले (आदायी), सोम पीनेवाले (आपायी) सदा घूमनेवाले (आवसायी), इच्छा पर, सम्भवतः राजा की इच्छा पर हिलने डुलनेवाले (यथाकामप्रय) हैं। वैश्य दूसरों को कर देनेवाला (अन्यस्य बलिकृत), दूसरो से भोग किया जानेवाला (अन्य स्याद्य), इच्छानुसार रखा जानेवाला (यथाकामज्येय) कहा गया है। इसी प्रकार शूद्रो को दूसरो का नौकर (अन्यस्य प्रेष्य), जब चाहे हटा दिया जानेवाला (कामो-

१ मैत्रायणी संहिता ४।८।१।। तैत्तिरीय संहिता ६।६।१।४।। काठक संहिता ३०।१।।
२ वाजसनेयी संहिता १८।४८।।
३ अथर्ववेद ६।१३।१
४ ऋग० १०।९०
५ ऋग० १०।६२।१०।।

स्याप्य) जब चाहे मार दिया जानेवाला (यथाकामवध्य) कहा गया है।[1] यह सभवत क्षत्रियो की दृष्टि से कहा गया है।

उपरोक्त विवरण से यह स्पष्टतया परिलक्षित होता है कि ऋग्वैदिक काल से उत्तर वैदिक काल तक आते-आते आर्यों के वर्गों ने वर्णों का रूप धारण कर लिया और इस वर्णवृक्ष की शाखायें प्रशाखायें भी प्रस्फुटित होने लग गई थी। इस युग की विवाह-पद्धति के प्रकरण के अध्ययन से यह वर्ण-व्यवस्था और अधिक स्पष्ट हो जायगी।

**आश्रम व्यवस्था**—उत्तर वैदिक युग की सामाजिक व्यवस्था की एक मुख्य विशेषता आश्रम व्यवस्था थी। भारतीय मनीषा ने जीवन को चार भागो मे विभाजित किया था। ये विभाग ही आश्रम के नाम से अभिहित हुए। ये चार आश्रम थे—(१) ब्रह्मचर्य, (२) गृहस्थ, (३) वानप्रस्थ और सन्यास। पहला आश्रम ब्रह्मचर्य का था। इसमे मनुष्य अपने जीवन के प्रथम पच्चीस वर्ष किसी गुरुकुल मे रह कर ज्ञानार्जन, विद्याध्ययन इत्यादि मे व्यतीत करता था। जीवन का यह प्रथम चरण कठोर अनुशासन और साधना का होता था। दूसरा आश्रम गृहस्थ का था। अपने जीवन प्रथम पच्चीस वर्ष ब्रह्मचर्याश्रम मे व्यतीत कर व्यक्ति गार्हस्थ्य आश्रम मे प्रवेश करता था। गार्हस्थ्य आश्रम म धर्मानुसार अर्थ का उपार्जन कर व्यक्ति समाज मे अपने सामाजिक और धार्मिक कर्त्तव्यो का पालन करता था। इस आश्रम म वह जीवन के दूसरे पच्चीस वर्ष व्यतीत करता था। गृहस्थ आश्रम को बडी ऊची दृष्टि से देखा जाता था। वशिष्ठ-सूत्र मे गार्हस्थ्य आश्रम के विषय मे लिखा है कि जिस प्रकार सब बडी और छोटी नदियां समुद्र मे जाकर विश्राम पाती हैं, उसी प्रकार सब आश्रमो के मनुष्य गृहस्थ पर निर्भर रहते हैं। व्यक्ति गार्हस्थ्य आश्रम मे अपने जीवन के दूसरे पच्चीस वर्ष व्यतीत करने के उपरान्त जीवन के तीसरे चरण वानप्रस्थ मे प्रवेश करता था। इसमें मनुष्य अपनी गृहस्थी का भार अपने पुत्रो को सौंप कर सासारिक जीवन से विरक्त हो त्याग और तपस्या का जीवन व्यतीत करता था। वानप्रस्थ लोग शहर या ग्राम से बाहर आश्रम बना कर रहते थे और वहां ब्रह्मचारियो को विद्यादान देते थे। जीवन का अतिम चरण परिव्राजक या सन्यास का था। सन्यासी किसी एक स्थान मे स्थिर होकर निवास नही करता था, भ्रमण किया करता था, इसलिए उसे परिव्राजक कहा जाता था। इस आश्रम मे मनुष्य ससार के समस्त बन्धनो का परित्याग कर ब्रह्म चिन्तन मे लीन होकर मुक्ति के लिए प्रयास करता था। इस प्रकार प्राचीन भारतीयो ने मानव जीवन के चार महान् पुरुषार्थों—धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष की प्राप्ति के लिए इस आश्रम-व्यवस्था को आधार बनाया था।

**नारियो की दशा**—ऋग्वैदिक काल की अपेक्षा उत्तर वैदिक काल मे हम नारियो की स्थिति मे परिवर्तन पाते हैं। समाज के पितृमूलक गठन, आर्य परिवारों मे सहपत्नियो के रूप मे अनार्य स्त्रियो के प्रवेश तथा जीवन में तपमूलक प्रवृत्तियो के उदय से नारियो की दशा मे परिवर्तन हो गया था। अब समाज मे नारियों की वह प्रतिष्ठा नही रह गई थी जो कि ऋग्वैदिक युग मे थी। उन्हें उपनयन का अधिकार नही रह गया था। विवाह को छोड कर उनके अन्य सब सस्कार बिना वैदिक मन्त्रो के होते थे। कन्या का जन्म कष्ट का सूचक माना जाता था। ऐतरेय ब्राह्मण में पुत्र को स्वर्गतुल्य सुख तथा कन्या को कृपणम अर्थात विपत्ति कहा गया है। इसी प्रकार इस युग के साहित्य मे अन्य अनेक स्थल मिलते हैं जिससे इस युग मे नारियो की हेय स्थिति

१ ऐतरेय ब्राह्मण ७।२९॥

का आभास मिलता है। परन्तु इसके साथ ही नारियो की स्थिति का एक दूसरा पक्ष भी था। अनेक स्थलो मे उन्हे अर्धाङ्गिनी कहा गया है। उन्हे नृत्य और संगीत की शिक्षा मिलती थी। वे अनेक प्रकार के वाद्य यन्त्रो को बजाने मे प्रवीण होती थी। कुछ नारियाँ ज्ञान की अन्य शाखाओ मे भी निष्णात थी और विद्वत् मडली मे वे विदुषी के रूप मे समादृत होती थी। गार्गी और मैत्रेयी के नाम इस दृष्टि से उल्लेखनीय है। ऐतरेय ब्राह्मण तथा कौषीतक ब्राह्मण मे इस युग की विदुषी स्त्रियो के अनेक प्रमाण मिलते हैं। ऐतरेय ब्राह्मण मे गन्धर्व गृहीता का उल्लेख आता है जो परम विदुषी और वक्तृता मे अत्यन्त चतुर थी। वैदेह जनक की राजसभा मे 'ब्रह्मवादिनी' स्त्रियो का एक दल था जिसमे गार्गी का मुख्य स्थान था। वाजपेय और राजसूय जैसे यज्ञो मे भी नारियो द्वारा भाग लेने के उदाहरण मिलते हैं। कुछ स्थलो पर स्त्री शिक्षको का भी उल्लेख मिलता है। इसी प्रकार कुछ वीरांगनाओ के भी उदाहरण प्राप्त होते है जो अपने पतियो के साथ सामरिक कार्यों मे हाथ बटाती थी।

**विवाह प्रथा**—स्त्रियो की स्थिति का ठीक ठीक बोध विवाह प्रथा से हो सकता है, अत कौटुम्बिक जीवन आदि के पूर्व हमे उक्त पद्धति पर प्रकाश डाल देना आवश्यक है। वैसे तो विवाह-प्रथा मे अब तक विशेष परिवर्तन नही हो पाया था और दहेज देने की भी प्रथा थी, पर कभी-कभी दामाद भी श्वसुर को द्रव्य देता था। विवाह को अब भी वही आध्यात्मिक महत्त्व प्राप्त था और 'इसमे स्वय देवता आकर भाग लेते थे।'[1] शतपथ ब्राह्मण मे तीसरी या चौथी पीढी मे ब्याह करने की अनुमति दी गई है।[2] सगोत्र ब्याह की मनाही अभी सम्पूर्ण वर्गों मे नही हुई थी।[3]

ऋग्वेद के दसवें मण्डल तथा अथर्ववेद से हमे यह ज्ञात होता है कि स्त्री-पुरुषो को परस्पर मिलने का कुछ अवसर प्राप्त हो जाता था, यद्यपि कुछ ही काल पश्चात् इसमे काफी कडाई आ गई। वे परस्पर प्रेम करते थे। प्रेमी प्रेमिका को एक दूसरे को वश मे कर लेने की कितनी उत्कण्ठा रहती थी इसके उदाहरण ऋग्वेद के दसवें मण्डल तथा अथर्ववेद मे भरे पडे हैं।[4]

बहुविवाह की प्रथा भी उन दिनो काफी प्रचलित थी। मैत्रायणी संहिता मे मनु की दस पत्नियों का उल्लेख है।[5] किन्तु यह निश्चयपूर्वक नही कहा गया है कि एक व्यक्ति कितनी शादियाँ कर सकता था। सौतो के पारस्परिक झगडो के उद्धरणो को देखकर ऐसा अनुमान लगाया जा सकता है कि उन दिनों बहुविवाह की प्रथा प्रचलित थी। ऋग्वेद के दसवें मण्डल मे उल्लेख आया है "सौत को उडा दो, मेरे पति को केवल मेरा ही बना दो। मैं उस सौत का नाम भी नही लेती सौत को दूर से दूर भगा दो।'[6] ऋग्वेद के दसवें मण्डल मे ही अन्यत्र सौत के विनाश का उल्लेख आया है जिसमे एक स्त्री अपनी सौतों से मुक्ति पाने के लिए देवताओ को बलि देती है। इसी प्रकार अथर्ववेद मे आया है, "तेरे कभी सन्तान न हो, तू बाँझ

१ अथर्ववेद १४।१।४८ ५२॥१४।२॥
२ शतपथ ब्राह्मण १।८।३।६॥
३ मैकडानेल और कीथ, *Vedic Index*, I, p 475
४ देखिए ऋग्वेद १०।३०।६॥ अथर्ववेद १।३४।२,४,५२३०१ ५।६॥८॥११६॥ २।६।१०२॥६।१३१।३।६।१३६।३॥६।८२ तथा ६।८६।
५ मैत्रायणी संहिता १।५।८॥
६ ऋग० १०।१४५।१ ६॥ अथर्ववेद ३।१८।१५ भी देखें।

हो जाय।"[१] यह शाप एक स्त्री अपनी सौत को दे रही है। इस प्रकार के विवरण हमे बताते हैं कि उन दिनो बहुविवाह चाहे कम होते रहे हो या अधिक, पर ये पुरुष तथा साथ ही स्त्रियो के वैवाहिक जीवन को दु खमय बना देते थे। इसमें नारियो के पिस जाने की अधिक आशका थी। बहुविवाह की प्रथा का उल्लेख करते समय यह भी बता देना आवश्यक है कि एक पति एकसाथ ही अनेक पत्नियाँ रख सकता था—पर एक पत्नी एकसाथ अनेक पति नही रख सकती थी, इसका स्पष्ट प्रमाण ऐतरेय ब्राह्मण है।[२] पर इससे यह ध्वनित होता है कि एकसाथ भले ही एक स्त्री के कई पति न हो पर भिन्न भिन्न समय मे कई पति हो सकते हैं। यहाँ महाभारत की द्रौपदी का उदाहरण जो महाकाव्यो के युग में मिलता है, नही घसीटना चाहिए, क्योंकि यह इतिहास के कहा तक निकट है, पहले तो यह कहना ही कठिन है, दूसरे सम्पूर्ण वैदिक साहित्य मे अपने प्रकार का यह प्रथम और अन्तिम उदाहरण है।

विधवा विवाह तो ऋग्वैदिक काल मे प्रचलित था ही, उत्तर वैदिक काल मे भी इसका प्रमाण मिलता है। डॉ० बेनी प्रसाद ने अपनी पुस्तक 'हिन्दुस्तान की पुरानी सभ्यता' मे अथर्ववेद १८।३।१ २ तथा ऋग्वेद १०।१८।८ के आधार पर लिखा है कि "ऋग्वेद और अथर्ववेद के जिन मन्त्रो मे सती का विधान देखा गया है वह वास्तव में विधवा विवाह का समर्थन करते हैं।" उन्होने आगे बताया है कि 'दिघूषु' शब्द से ज्ञात होता है कि विधवा अपने देवर से ब्याह कर लेती थी।[३] विधवा विवाह का सकेत 'परपूर्वा' शब्द से भी होता है।[४] इन सब साक्ष्यो से यह ज्ञात हो जाता है कि विधवा विवाह की मनाही अभी नही हो पाई थी।

विवाहो मे शर्त की भी प्रथा रही जैसा कि ऋग्वेद के दसवें मण्डल मे उर्वशी कथा से ज्ञात होता है। इस कथा से ज्ञात होता है कि उर्वशी ने पुरुरवस से कुछ शर्तों पर ब्याह किया था, पर उन शर्तों के टूट जाने पर उर्वशी ने सम्बन्ध विच्छेद कर दिया।

कौटुम्बिक जीवन—कौटुम्बिक जीवन मे कोई विशेष परिवर्तन नही आ पाया था। अब भी कुटुम्ब मे प्रधान का वही आदर था।[५] विमाता के आदर का भी प्रमाण हमे पुरुषसूक्त मे प्राप्त होता है। किन्तु कौटुम्बिक जीवन मे यदा-कदा कटुता आ जाने का भी उल्लेख किया गया है। इसीलिए अथर्ववेद में कौटुम्बिक शान्ति के लिए प्रार्थनायें की गई हैं।[७] बहुधा बहुओ मे सघर्ष हो जाया करते थे, सम्भवत इसीलिए कुछ स्त्रियाँ ससुराल से मायके भाग जाती थी।[८] इस प्रकार सम्मिलित कुटुम्ब अब भी चल रहा था और इसमे स्वाभाविक प्रेम या द्वेष विद्यमान थे।

## आर्थिक व्यवस्था

कृषि—आर्थिक क्षेत्र मे आशातीत उन्नति होना स्वाभाविक था क्योंकि बढ़ती

१ अथर्ववेद ३।३५।३॥
२ ऐतरेय ब्राह्मण ३ २३॥
३ मैकडानेल और कीथ, *Vedic Index*, I, pp 359 60
४ डॉ० बेनीप्रसाद, हिन्दुस्तान की पुरानी सभ्यता, पृ० १०७
५ ऋग० १०।६५।१-२ १३॥
६ ऋग्० १०।१७६।२॥
७ अथर्ववेद ३ ३०।१,३,५,७॥ ७।३६॥७।३७॥ आदि।
८ अथर्ववेद १०।१।३॥

हुई जनसख्या के लिए कृषि एव व्यवसाय मे प्रगति लाना अनिवार्य हो गया था। अब भी कृषि ही आर्थिक व्यवस्था का मूलाधार थी। कृषि मे अब काफी उन्नति हो गई थी। काठक संहिता म २४ बैलो वाले हल का उल्लेख किया है।[1] शतपथ ब्राह्मण मे कृषि-कार्यों—जुताई, बुआई, कटाई, ओसाई आदि का उल्लेख आया है।[2] इसमे गोबर (पिरिष) का भी उल्लेख है जिसका प्रयोग खाद के रूप मे होता था।[3] जौ (यव), धान (व्रीहि), गेहूँ (गोधूम), तिल आदि की खेती की जाती थी।[4] तैत्तिरीय संहिता मे यह बताया गया है कि जौ जाडे मे बोया जाता है और गर्मी मे काटा जाता है, धान वर्षा मे बोया जाता है और शरद ऋतु मे काटा जाता है आदि-आदि।[5] इससे ज्ञात होता है कि अब फसलो का समय भी निश्चित हो गया था और इन्हे विधिवत बोया तथा काटा जाता था।

**अन्य व्यवसाय**—कृषि के अतिरिक्त कुछ अन्य व्यवसायो द्वारा भी लोग अपनी जीविका का उपार्जन करते थे। इनमे से कुछ का उल्लेख वाजसनेयी संहिता म किया गया है, जैसे मछुआ सारथी, व्याध, गडेरिया, धीवर, स्वर्णकार, मणिकार, रस्सी बँटने वाला, टोकरी बुनने वाला, धोबी, लुहार, कुम्भकार, नाई, रंगसाज, जुलाहे, खटिक आदि। पेशावर नट (वशनर्तिन्) तथा बाँसुरी आदि बजानेवालों का उल्लेख भी शतपथ ब्राह्मण मे किया गया है।[6] नाव बनाने वालो की कुशलता का बोध हमे वाजसनेयी संहिता म वर्णित १०० पतवारों की नाव से होता है।[7] यह नाव समुद्र मे चलाई जाती थी। आर्यों की समुद्र-यात्रा का उल्लेख भी हमे इस युग के साहित्य मे मिलता है। अथर्ववेद मे एक राज्य के पतन की उपमा छिद्र द्वारा पानी भरकर डूबते हुए जहाज से दी गई है।[8] जहाज निर्माण तो सामुद्रिक व्यापार की ओर सकेत करता ही है, साथ ही शतपथ ब्राह्मण म एक व्यापारी तथा उसके व्यापार (वाणिज्य) का भी उल्लेख है।[9]

वणिको एव व्यापारियो का कोई सगठन रहा होगा जो सम्भवत 'श्रेष्ठि' की अधीनता में था। 'श्रेष्ठि' शब्द का प्रयोग विभिन्न ग्रन्थो मे किया गया है।[10] वैश्यों ने विभिन्न प्रकार का उद्योग अपना लिया था, अत उनके अपने-अपने सगठन का अनुमान सत्य हो सकता है। व्यावसायिक उन्नति के लिए सगठन भी आवश्यक था।

उधार रुपया भी दिया जाता था जिसे अदा करने मे लोग चूकते न थे। अथर्ववेद म कहा गया है कि ऋण न चुकाना एक पाप है जिसके लिए प्रायश्चित्त करना पडता है।[11]

१ काठक संहिता १५।२॥
२ शतपथ ब्राह्मण १।६।१।३॥
३ शतपथ ब्राह्मण २।१।१।७॥
४ वाजसनेयी संहिता १८।१२।
५ तैत्तिरीय संहिता ७।२।१०।२॥
६ शतपथ ब्राह्मण २।३।३।५॥
७ वाजसनेयी संहिता ३१।७७॥
८ अथर्ववेद ५।१९।८॥
९ शतपथ ब्राह्मण १।६।४।२१॥
१० ऐतरेय ब्राह्मण ३।३०।३॥४।२५।८।६॥ ७।१८।८॥ तथा बृहदारण्यक १।४।१२ आदि।
११ अथर्ववेद ६।११७॥

धातुओं का प्रयोग अब काफी बढ़ता जा रहा था। वाजसनेयी संहिता में सोना (हिरण्य), पीतल (अयस), लोहा (स्याम) ताँबा (लोहा), सीसा आदि का उल्लेख किया गया है।[1] अथर्ववेद से ज्ञात होता है कि मेंद बनाने में ताँबे का प्रयोग किया जाता था।[2] वाजसनेयी संहिता से पता चलता है कि सीसा का प्रयोग धुलाहे बटखरा के रूप में करते थे।[3] इसी प्रकार शतपथ ब्राह्मण १२।८।३।११ में रजत अर्थात् चाँदी के आभूषण बनाने का उल्लेख है। तैत्तिरीय ब्राह्मण २।२।६।७।।३।६।६।५ में इसकी तश्तरियाँ बनाने तथा पंचविंश ब्राह्मण १७।१।१४ में निष्क नामक मुद्रा बनाने का उल्लेख है। सोने का आभूषण आदि में काफी प्रयोग होता था और इससे 'कर्णशोभन' तथा प्याले बनाये जाते थे।[4] अष्टप्रुद, शतमान कृपाल आदि निर्धारित भार के स्वर्ण शकल से मुद्राओं का ही बोध हो सकता है।[5]

पशु धन में भी अभिवृद्धि होती जा रही थी और अब लोग हाथी भी पालन लगे थे।[6] उपरोक्त विवरण से यह ज्ञात होता है कि उत्तर वैदिक काल में लोगों ने विभिन्न प्रकार के व्यवसायों में काफी उन्नति कर ली थी।

## बौद्धिक एवं धार्मिक अवस्था

ऋग्वैदिक काल भारतीय आर्यों की सभ्यता का प्रथम सोपान था। यद्यपि इस प्रथम सोपान में भी जीवन के विभिन्न क्षेत्रों में उन्होंने जो उन्नति की वह प्रशंसनीय है और उसका प्रमाण ऋग्वेद है, पर उत्तर वैदिककालीन आर्यों ने अपने पूर्वजों से आगे बढ़ने का प्रयास किया। अब उनमें विद्या के प्रति विशेष अनुराग होता जा रहा था (जैसा कि पीछे बताया जा चुका है), इसी युग में लेखन-कला में भी उन्नति होने लगी। कुछ विद्वानों की राय है कि उत्तर वैदिक काल में ही इस कला का प्रारम्भ हुआ और भारत में लिपि का प्रचलन सर्वप्रथम ८०० ई० पू० के लगभग मेसोपोटमिया के प्रभाव से हुआ। किन्तु अब तक कोई प्रमाण नहीं प्राप्त हो सका है जिस पर पूरा पूरा विश्वास करके इसे स्वीकार किया जाय। प्राचीन भारतीय लिपि में भारतीयता का पुट इतनी अधिक मात्रा में है वह हमें शीघ्र ही यह स्वीकार करने नहीं देता कि भारतीय लिपि का जन्म मेसोपोटमिया के प्रभाव से हुआ।[7]

*शिक्षा*—ऋग्वैदिक काल में दादुरों से बालकों की उपमा देखकर हमने पाठशालाओं की कल्पना की थी किन्तु उत्तर वैदिक काल में कल्पना करने की कोई आवश्यकता नहीं, क्योंकि पाठशालाओं के प्रमाण हमें प्राप्त होते हैं। अथर्ववेद ११।३ तथा ६।१०८।२।१३३।३ से हमें तत्कालीन शिक्षा पद्धति का कुछ आभास मिलता है। सर्वप्रथम 'उपनयन संस्कार होता है और तभी 'आचार्य विद्यार्थी (?) 'ब्रह्मचारी' को

---

१ वाजसनेयी संहिता १८।१३।।

२ अथर्ववेद ८।१०।२२।।

३ वाजसनेयी संहिता १६।८०।।

४ शतपथ ब्राह्मण ५।१।२।१६।।५।२८।।

५ काठक संहिता ११।१।। शतपथ ब्राह्मण ५।५।५।१६

६ अथर्ववेद ३।२२।१।३।। ३।२२।६।।६।७०।२।।

७ भारतीय लिपि के विकास के लिये देखिये—बूह्लर की *Indica Paleogras* तथा *Phy*, *Origin of the Indian Brahmi Alphabet*, गौरीशंकर हीराचंद ओझा की 'प्राचीन लिपिमाला'।

एक दूसरे जीवन में प्रविष्ट कराता है ( द्विज' बनाता है जिसका अर्थ ही दूसरा जन्म होता है)। इस जीवन में प्रवेश करने के पश्चात् विद्यार्थी का जीवन ही पूर्णतया परिवर्तित हो जाता है। उसे नये वस्त्र धारण करने पड़ते हैं। अब वह 'कषणम् वसना', 'मेखला' तथा 'दीर्घश्मश्रु (बड़े बाल धारण करनेवाला हो जाता है)। यज्ञ के लिए वह 'समिध' भी बटोरता था और भिक्षा' भी माँगता था। 'श्रम' और 'तप' करना उसके लिए आवश्यक था। गुरु अपने शिष्य को हर प्रकार से सत्य पथ पर लाने का प्रयास करता था, क्योंकि वह उसके पापों का उत्तरदायी था (शिष्यापापम् गुरोस)। शिष्य भी अपने गुरु को दूसरा भगवान् मानता था और वह उसके मत्ता पर ही चलता था।

शिक्षक और शिक्षार्थी में इतना घनिष्ठ, पवित्र और महान् सम्बन्ध होना तथा शिक्षार्थी द्वारा शिक्षक को इतना ऊँचा पद दिया जाना इस बात का प्रमाण है कि शिक्षा को उत्तर वैदिक काल में काफी महत्व दिया जाता था। शिक्षा को महत्व देने का एकमात्र कारण शिक्षा का व्यापक उद्देश्य ही है। अथर्ववेद में शिक्षा का उद्देश्य 'श्रद्धा', 'मेधा', प्रजा', 'धन', 'आयु' तथा 'अमरत्व' बताया गया है।[1]

छान्दोग्य उपनिषद तथा बृहदारण्यक उपनिषद् में कुछ ब्राह्मणों का अपने पुत्रों को घर पर पढ़ाने का उल्लेख आया है। इससे यह नहीं समझना चाहिये कि शिक्षा की सार्वजनिक व्यवस्था नहीं थी। बृहदारण्यक उपनिषद् में ही परिषदों का उल्लेख किया गया है जो वास्तव में विद्यापीठ थे और इनमें काफी विद्यार्थी एकत्र हुआ करते थे।[2] गुरु के पास विद्यार्थी को किस आयु से भेज दिया जाता था इसका कहीं निश्चित रूप से निर्देशन या नियम प्रतिपादन नहीं किया गया है। छान्दोग्य उपनिषद से यह ज्ञात होता है कि श्वेतकेतु आरुणेय बारह वर्ष की आयु में गुरु के पास भेज दिया गया था और २४ वर्ष की आयु में वेद का पाठ करता है।[3] विद्यार्थियों में पढ़ने की उत्कण्ठा काफी थी और कुछ तो स्वयं गुरु के पास जाते थे।[4] बृहदारण्यक उपनिषद् तथा तैत्तिरीय उपनिषद् से यह ज्ञात होता है कि प्रसिद्ध एवं कुशल आचार्यों के यहाँ दूर दूर से चलकर विद्यार्थी आते थे। शिक्षकों के भ्रमण का वृत्तान्त भी कौषीतकी उपनिषद् ४।१।। में दिया गया है।

शिक्षा के विषयों पर प्रकाश डाल देना भी आवश्यक है। छान्दोग्य उपनिषद् में नारद तथा सनत्कुमार का जो वार्तालाप दिया गया है उससे ज्ञात होता है कि उन दिनों विभिन्न प्रकार के विषय पढ़ाये जाते थे जिनमें देवविद्या, ब्रह्मविद्या, भूतविद्या, क्षत्रविद्या, नक्षत्रविद्या, देवजनविद्या कल्प श्राद्ध राशी, तर्कशास्त्र आदि प्रमुख थे।[5] इसी प्रकार बृहदारण्यक उपनिषद २।४।१०।। से भी इतिहास उपनिषद, अनुव्याख्यान, व्याख्यान आदि की शिक्षा का बोध होता है।

---

१ अथर्ववेद १९।६४।। पठन-पाठन की महिमा के लिये अथर्ववेद ६।५।। भी देखिये।

२ बृहदारण्यक उपनिषद् ६।२।।

३ छान्दोग्य उपनिषद ६।१।२।३।।६।७।२।।

४ शतपथ ब्राह्मण ११।४।१।६।। तथा छान्दोग्य उपनिषद ४।४।१।। जिसमें सत्यकाम जाबाल का उल्लेख है।

५ छान्दोग्य उपनिषद ७।१।१।२।।

शिक्षा समाप्त हो जाने के पश्चात् गुरु शिष्य को उपदेश देता था कि सदा सच बोलना, अपने कर्तव्य का पालन करना, वेद पढ़ते रहना गृहस्थ बनना।[1]

**उत्तर वैदिककालीन शिक्षा का महत्व**—शिक्षा मे उपयोगिता की माँग आधुनिक युग की प्रमुख प्रवृत्ति है। उस प्राचीनकाल मे भी शिक्षा की उपयोगिता पर जोर दिया गया था। विद्यार्थी के शारीरिक एव मानसिक विकासो को साथ-साथ ले चलना ही गुरुओ का प्रमुख कर्तव्य था। इसी अभिप्राय से विद्यार्थी को 'अन्तेवासी'[2] (गुरु-गृह मे निवास करनेवाला) या 'आचार्य कुल-वासी'[3] कहा जाता था ताकि उसके पास रहकर शारीरिक श्रम करके (भिक्षाटन करके, देखिए छान्दोग्य उपनिषद ४।३।५॥, गुरु के घर-द्वार की रक्षा करके—शतपथ ब्राह्मण ६।२।१५॥, उसके पशुओ को चरा कर—छान्दोग्य उपनिषद् ४।४।५॥) व अपने अवयवो को हृष्ट-पुष्ट करते थे और साथ ही भावी गृहस्थ जीवन की पृष्ठभूमि तैयार करते थे। उनके मानसिक विकास के लिए विभिन्न प्रकार के शास्त्रो का अध्ययन कराया जाता था जिसका उल्लेख हम ऊपर कर चुके हैं। निश्चय ही जो शिक्षा हमारे जीवन को पूर्णाङ्ग बनावे, उसकी बहुमुखी उन्नति मे सहायता दे, वह उच्च कोटि की शिक्षा कही जा सकती है। इतना ही नही, उस आध्यात्मिक वातावरण मे परलोक में सुख देने का भी कोई साधन अवश्य होना चाहिए था। वह साधन भी शिक्षा ही था। शिक्षा द्वारा ही कोई वेदो को पढ सकता था जिससे उसे सुख, स्वाधीनता, धन, बुद्धि यश आदि प्राप्त हो सकता था।[4] धार्मिक प्रश्नों पर वाद विवाद के लिए विद्वन्मण्डली की बैठकें भी होती थीं जिसके उदाहरण बृहदारण्यक उपनिषद् तथा शतपथ ब्राह्मण मे मिलते हैं। स्त्रियो और क्षत्रिय राजाओ मे बौद्धिक विकास मे जो योग दिया था वह सराहनीय है।

**धर्म**—शिक्षा की प्रगति का अध्ययन कर लेन के पश्चात हमे विचाराधीन काल की धार्मिक स्थिति पर विचार करना चाहिए क्योकि इस युग की धार्मिक स्थिति के मूल मे शिक्षा का भी बहुत बडा हाथ रहा और उसके ज्ञान के पश्चात् ही हम उक्त काल की धार्मिकता को भली भाँति समझ सकते हैं।

**यज्ञ**—प्रारम्भिक उत्तर वैदिक काल मे धार्मिक क्षेत्र मे जो महान् परिवर्तन हुआ, वह ब्राह्मणो तथा यज्ञो के महत्व की वृद्धि है। अब तक केवल सात पुरोहित यज्ञ में भाग लेते थे किन्तु उत्तर वैदिक काल में इनकी सख्या १७ हो गई—होतृ तथा उसके तीन सहायक, उदगातृ तथा उसके तीन सहायक, अध्वर्यु तथा उसके तीन सहायक, ब्राह्मण तथा उसके तीन सहकारी। इन १६ पुरोहितो का प्रधान सत्रहवाँ ऋत्विज सदस्य था। यज्ञो की सख्याओ मे भी वृद्धि हो गई थी। अब बहुत से ऐसे यज्ञ भी थे जो वर्षो चलते रहते थे। यज्ञो की प्रधानता ने जीवन के दृष्टिकोण को अब पूर्णतया परिवर्तित कर दिया था। अब ब्राह्मणो का अधानुकरण करना आवश्यक हो गया था।

**तप**—तप की महिमा का गुणगान ऋग्वेद के दसवें मडल से ही प्रारभ हो जाता है। इसके पूर्व नौ मडलो मे तप का माहात्म्य नही बताया गया है। ऋत और सत्य

१ तैत्तिरीय उपनिषद ३।१२।१३।१॥
२ बृहदारण्यक उपनिषद ६।३।१२॥
३ छान्दोग्य उपनिषद २।२३।२
४ शतपथ ब्राह्मण ११।५।७।१॥

की उत्पत्ति तप से हुई है,[1] तप ही भावी जीवों का द्रष्टा है,[2] तप से अलौकिक शक्तियाँ प्राप्त होती है,[3] देवता तप करते हैं,[4] तप और यज्ञ से देवताओं ने स्वर्ग जीता है,[5] प्रजापति ने सृष्टि रचना के लिए तप किया था,[6] तप यज्ञ ऋत तथा ब्रह्म आदि के आधार पर ही विश्व स्थिर है[7] आदि का उल्लेख हम वैदिक साहित्य में बिखरा-सा मिलता है। तैत्तिरीय ब्राह्मण ३।१२।१३।१ में कहा गया है कि देवताओं ने तप के द्वारा देवत्व प्राप्त किया था। इस प्रकार तैत्तिरीय उपनिषद् में वरुण ने अपने पुत्र से कहा है, 'तप से ब्रह्म को जानो क्योंकि तप ही ब्रह्म है।" मैत्रायणी उपनिषद् ने तो यहाँ तक कह दिया है कि तप के बिना तो ज्ञान प्राप्त ही नहीं हो सकता है। पर इसी काल में कुछ ऐसे भी चिंतक थे जिन्होंने तप के महत्व को नहीं स्वीकार किया है।

दार्शनिकता—इस यज्ञ तथा तप के काल में ही दूसरी ओर दार्शनिकता का जो बीजबाला आरम्भ हुआ यह सम्पूर्ण आर्य जगत् को अपने में समाविष्ट कर लेने को पर्याप्त था। इस दार्शनिकता के मूल में तत्वज्ञान की खोज थी जिसमें ज्ञान पिपासा की शान्ति, लोक-परलोक के वास्तविक मार्ग की माँग थी। यद्यपि यज्ञ तथा तप के समर्थकों ने इन प्रश्नों का उत्तर, केवल एक उत्तर बहुत दृढ़तापूर्वक यह दे दिया कि तप ही ब्रह्म है पर ज्ञान पिपासा तर्क ढूँढ़ती है, विश्वास से उसे पूर्ण सन्तुष्टि नहीं होती। सौभाग्यवश उन दिनों तर्क की पूर्ण स्वतंत्रता थी। इसी स्वतंत्रता ने दार्शनिकों को अपने मतों के प्रतिपादन में सफलता प्रदान की। आत्मा, परमात्मा, इहलोक परलोक, स्वर्ग-पुनर्जन्म नरक मोक्ष आदि की जो स्पष्ट एवं उचित व्याख्या तत्कालीन दार्शनिकों ने की उससे आशा तो यह थी कि तत्कालीन समाज पूर्णतया परिवर्तित हो जाता। दार्शनिकता (तर्क) विश्वासों का इति कर देती पर दुर्भाग्यवश इन दार्शनिकों में मतैक्य न था, कभी कभी तो वे एक दूसरे का जोरदार खण्डन कर देते थे और तब क्या ग्राह्य है क्या नहीं, क्या उचित है क्या अनुचित, यह समस्या लोगों के सम्मुख उपस्थित हो जाती थी जिसका समाधान उनकी इच्छानुसार या आवश्यकतानुसार न होने पर उन्हें पुनः अंधानुकरण ही करना पड़ता था जिसका प्रतिफल था यज्ञों और तपों में जीवन लगा देना।[8]

तत्वज्ञान की प्राप्ति अर्थात् दार्शनिकता की उत्पत्ति का श्रेय उपनिषदों को दिया जाता है। किन्तु उपनिषदों में भी किसी एक मत का प्रतिपादन नहीं किया है।

आत्मा ब्रह्म—उपनिषदों ने आत्मा को ही जीवन का मूलतत्व माना है जो अजर और अमर है। जगत् में जितनी आत्मा हैं वे सब एक ही ब्रह्म के रूपान्तर हैं। ब्रह्म अनादि, अनन्त और अकारण है। ब्रह्म स्वसृजित है। इसे किसी ने निर्मित नहीं किया

---

१ ऋग० १०।१६१।१। अथर्ववेद १७।७।।
२ ,, १०।१५४।२।।
३ अथर्ववेद ७।७४।१।।
४ ,, ११।५।६,१६।।
५ ऐतरेय ब्राह्मण २।१३।।
६ ,, ,, २।३३।।
७ अथर्ववेद १२।१।१।।
८ यद्यपि इस युग के पूर्व भी ऋग्वैदिक काल में यह प्रश्न उठा था कि 'विश्व क्या है? इसका प्राण क्या है? कौन जानता है?' ऋग्वेद १।४।१६४।। देखिये डॉ० बेनीप्रसाद की 'हिन्दुस्तान की पुरानी सभ्यता'। किन्तु इस प्रश्न का कोई स्पष्ट उत्तर नहीं दिया गया प्रत्युत यह जिज्ञासा का विषय ही बन कर रह गया था।

है। सृष्टि की उत्पत्ति के मूल में ब्रह्म है। ब्रह्म ही नित्य है और सब अनित्य है। ब्रह्म को जानना ही जीवन का ध्येय है। ब्रह्म को जाननेवाला ससार को तुच्छ समझेगा जैसा कि यह है भी। किन्तु ब्रह्म के जानने का मार्ग भी सरल नहीं है। इसके लिए वेद का पठन पाठन, विद्या या ज्ञान प्राप्ति ही आवश्यक नहीं है, अपितु सदाचार, धर्म का पालन आदि भी अनिवार्य है। आचार की शुद्धता से ही हृदय मे शान्ति आ सकती है और तभी आत्मा का ज्ञान प्राप्त हो सकता है। किन्तु उपनिषदो मे ही अन्यत्र उपरोक्त मत का प्रतिवाद इस प्रकार उपस्थित किया गया है कि केवल सदाचार से ही ब्रह्म या आत्मा का ज्ञान नहीं हो सकता। यज्ञ, दान आदि की आलोचना करते हुए इसमे बताया गया है कि परमेश्वर की भक्ति, परमेश्वर के प्रति आत्म-समर्पण आदि से ही ब्रह्म को समझा जा सकता है। अहकार और मद के रहते हुए यह सब असम्भव है। कहीं कहीं उपनिषदो में यह भी कहा गया है कि जीव, ब्रह्म और आत्मा एक ही हैं। योग द्वारा ब्रह्म को समझा जा सकता है।

**मोक्ष और पुनर्जन्म**—ये दोनो विपरीत स्थितियाँ हैं। उपनिषदो के अनुसार, मोक्ष पाने के पश्चात आत्मा का अन्त नहीं होता। वह उस महान सागर (परमात्मा) मे विलीन हो जाती है। उसका अस्तित्व समाप्त नहीं हो जाता। इसके विपरीत यदि मनुष्यो का कर्म (इस जन्म की कर्म) पवित्र नहीं है तो उन्हे पुन अपने कर्मानुसार जन्म लेना पडेगा। "देवता, मनुष्य, जन्तु, वनस्पति सब की आत्मा कर्म के कठोर नियम के अधीन है। प्रत्येक अभिलाषा, आकाक्षा या क्रिया का प्रभाव—अच्छा या बुरा—आत्मा पर पडता है, यह प्रभाव एक जीवन तक परिमित नहीं है, मरने के बाद फिर कर्मानुसार जन्म होता है और कर्म का फल भोगना पडता है, इस दूसरे जीवन के कर्मो का फल तीसरे जीवन मे होता है और इस प्रकार चक्र चलता रहता है।'[1]

**देवता**—ऋग्वैदिक कालीन देवता अब भी पूज्य थे यद्यपि इनमे कुछ का महत्व घटता जा रहा था और कुछ का बढता जा रहा था। प्रजापति जो प्रारम्भ मे देवलोक मे विशिष्ट स्थान रखता था, अब उसकी महत्ता घट गई और अब रुद्र तथा विष्णु को प्रधानता दी जाती थी। ऋग्वेद म रुद्र को कोई विशेष स्थान नहीं प्राप्त था किन्तु उत्तर वैदिक काल म इसकी महत्ता बहुत अधिक बढ गई। इसी प्रकार विष्णु जो सूर्य देव के पाच रूपो म से एक रूप माना जाता था, अब स्वतन्त्र महत्त्वपूर्ण देवता हो गया। रुद्र का विरुद अब शिव हो गया और वह मगलकारी देव माना जाने लगा।

## राजनैतिक अवस्था

आर्यों के विभिन्न वर्गों का उल्लेख करते हुए भारत म उनके द्वारा विभिन्न भूभागो पर राजनैतिक सत्ता स्थापित करने का विवरण प्रारम्भ म ही दिया जा चुका है। इस विवरण से हमे ज्ञात हो चुका है कि अब उनका राजनैतिक विकास लगभग पराकाष्ठा पर पहुँच चुका था और इसमे आश्चर्यजनक प्रगति हो चुकी थी। यहा उनके राजनैतिक सगठन पर विस्तारपूर्वक प्रकाश डाला जायगा और तत्कालीन विभिन्न राजनैतिक सस्थाओ के नियमो का उल्लेख किया जायगा। सर्वप्रथम हम सरकारो पर प्रकाश डालेंगे।

**सघ शासन**—आर्यों ने जब पूर्व तथा दक्षिण की ओर प्रसार किया तो उन्हे काफी विस्तृत साम्राज्य स्थापित करने का अवसर प्राप्त हुआ पर यातायात की असुविधा तथा प्राकृतिक बाधाओं के कारण उन्ह इसमे कठिनाई पड़ी। अत उन्हे विशाल साम्राज्य

१ डॉ० बेनी प्रसाद, 'हिन्दुस्तान को पुरानी सम्यता, पृ० १२५।

के अधीन छोटे-छोटे राज्यो की स्थापना करनी पड़ी। कुछ ग्रन्थो मे 'अधिराज' शब्द का प्रयोग किया गया है जिससे यह परिलक्षित होता है कि इस बड़े राजा के अधीन कुछ अन्य राजा भी राज्य करते थे।[१] इसी प्रकार, पचविंश ब्राह्मण मे 'आधिपत्य' शब्द आया है जो इसी मत का समर्थन करता है।[२] साम्राज्यवाद का क्या सिद्धान्त था इसका विवरण तो हमे अधिक स्पष्ट रूप से नही मिलता, किन्तु कही-कही 'साम्राज्य' शब्द का प्रयोग किया गया है।[३] 'राजाधिराज', 'एकराट' आदि शब्दो से स्पष्टतया ज्ञात होता है कि कुछ बहुत बड़े-बड़े राजा भी थे जिनके अधीन अनेक छोटे छोटे राजा भी थे। उत्तरी भारत मे असख्य छोटे-छोटे राजाओ के होने का प्रमाण मिलता है।[४]

राजा—राजा या सम्राट का पद बहुधा वशगत होता था। पर इसके लिए प्रजा की अनुमति आवश्यक थी। अथर्ववेद मे प्रजा द्वारा राजा के नियमन का उल्लेख विस्तृत रूप मे मिलता है।[५] राजा के नियमन का पूर्ण गायन अथर्ववेद मे एक स्थल पर मिलता है। अथर्ववेद से हमे यह भी ज्ञात होता है कि अपने प्रतिद्वन्दियो के समक्ष विजयी होने के लिए राजा किस प्रकार प्रजा की अनुमति प्रदान करने के लिए उत्सुक रहता था। अन्यत्र किसी निष्कासित राजा को पुन आमन्त्रित करके उसे सम्मानित करने का भी विवरण प्राप्त होता है।[६] राजा के पुनर्निर्वाचन का भी उल्लेख अथर्ववेद ३–८–२ मे मिलता है। कुछ अन्य ग्रन्थो से भी यह ज्ञात होता है कि राजा अपने प्रतिद्वन्दियों द्वारा निष्कासित कर दिया जाता था। तैत्तिरीय सहिता २।३।१ एव शतपथ ब्राह्मण म इस प्रकार के प्रमाण उपलब्ध हैं कि राजा को निष्कासित कर दिया गया है और व अपनी सत्ता की पुनर्स्थापना मे तल्लीन है। इन निष्कासित राजाओ के लिए विशेष प्रकार के यज्ञ (राद यज्ञ) की व्यवस्था की गई थी।[७]

राज्याभिषेक—राजा की महत्ता का सर्वश्रेष्ठ प्रमाण हम उनके अभिषेक-सबधी उत्सव से प्राप्त हो जाता है। राज्याभिषेक के अवसर पर राजसूय यज्ञ का आयोजन किया जाता था।[८] इस पर विस्तारपूर्वक प्रकाश डालना यहाँ वाछनीय नही, केवल इतना कहना ही पर्याप्त होगा कि पृथ्वी, अग्नि, सोम, बृहस्पति, वायु, इन्द्र ज्येष्ठ, रुद्र पशुपति, मित्र, सत्य, वरुण धर्मपति आदि की पूजा क्रमश अभिषेक-सम्बन्धी अनुमति, राज्य-प्राधान्य (कुछ आलोचको न गार्हस्थ्य प्राधान्य कहा है), वन तथा कृषि की रक्षा, वाक् शक्ति, शासन-सबधी कुशलता, पशु रक्षा, सत्य, धर्मरक्षण के लिए की जाती थी। राज्यारोहण के पूर्व किसी राजा को ये सारे गुण धारण कर लेना आवश्यक था। इसके बाद अनेक अनुष्ठान होते थे जिन सबका अभिप्राय राजा के भावी आचार-व्यवहार का

१ अथर्ववेद ६।९८।१॥९।१०।२४॥ मैत्रायणी सहिता ४।१२।३॥ तैत्तिरीय सहिता १।१।४।१४।२॥ तैत्तिरीय ब्राह्मण ३।१।२।९॥

२ पचविंश ब्राह्मण १५।३।३५॥

३ वाजसनेयी सहिता ५।३२॥ १३।३५॥ २०।५॥

४ अथर्ववेद ५।१८।१०।२।६।४॥ १९।६२।१॥ वाजसनेयी सहिता १८।४८॥२६।२॥ तैत्तिरीय सहिता २।३।१॥ २७।१८॥

५ अथर्ववेद–६।८७।८८॥ तथा ३।४।१ २,७॥ ३।५।६॥ भी देखिये जिसमे प्रजा की स्वीकृति मान्य है।

६ अथर्ववेद ३।३।५॥

७ पचविंश ब्राह्मण १९।७।१ ४॥

८ राज्याभिषेक के समय राजसूय के आयोजन के लिये देखिये शतपथ ब्राह्मण ५।४।३।२०॥ ५।३।४।१४॥

संकेत करना था। अभिषेक के समय राजा शपथ ग्रहण करता था कि यदि वह किसी प्रकार का अत्याचार प्रजा पर करे तो उसका सारा पुण्य, उसका लोक और परलोक तथा उसकी सन्तान आदि नष्ट हो जाय।[1] शतपथ ब्राह्मण ५।३।३।१२।।५।४।२।३ से यह ज्ञात होता है कि अन्त मे ब्राह्मण राज्यारोहण की घोषणा करता था और वह बताता था कि अमुक व्यक्ति अब हम लोगो का (प्रजा का) राजा हुआ। पर यही वह यह भी कह देता था कि ब्राह्मणो के राजा सोम हैं।

उत्तर वैदिक कालीन राजाओ पर कितना अधिक उत्तरदायित्व राज्याभिषेक के समय ही लाद दिया जाता है इसका प्रमाण हमे शतपथ ब्राह्मण मे मिलता है जिसमे यह कहा गया है, "तुमको (अभिषिक्त किये जाने वाले राजा को) यह राज्य दिया जा रहा है, ताकि तुम कृषि जन मगल तथा उन्नति एव समृद्धि म विकास करो।'

इस प्रकार हम देखते हैं कि इस युग मे (१) राजा का निर्वाचन अधिकाशत प्रजा पर आधारित था, (२) उसके ऊपर अगणित उत्तरदायित्व तभी लाद दिये जाते थे, (३) अपने मंत्रियो पर वह पूरी तरह निर्भर करता था तथा (४) सभा और समितियाँ उसकी निरकुशता पर अंकुश रखती थी।[2] पर इस सारी व्यवस्था के ऊपर ब्राह्मण थे। ब्राह्मणो की महत्ता का प्रमुख कारण यह था कि तत्कालीन राजनीति पूर्णतया धर्माश्रित थी। धर्म ही अनुशासन था। राजा उसका माध्यम मात्र था और ब्राह्मण धर्माधिष्ठाता था। अत वह राज्योपरि रहा।

**राज्याधिकारी**—राज-कार्य मे राजा के अतिरिक्त अन्य लोगो की भी आवश्यकता पड़ती है। अत अनेक राज्याधिकारी राजा के चारो ओर घिरे रहते थे। इन अधिकारियो को 'रत्निन' कहते थे। ध्यान रहे कि 'रत्निन सभवत उच्च कोटि के ही अधिकारी थे। इनके अतिरिक्त अन्य साधारण अधिकारी भी रहे होंगे। रत्निन का अर्थ राजा द्वारा 'रत्न पानेवाला' हुआ। रत्न साधारण अधिकारियो को निश्चय ही नही दिया जाता रहा होगा। सभवत राजा के निकट सम्बन्धियो का शासन प्रबन्ध मे विशेष हाथ रहा होगा। 'रत्निन' के अतिरिक्त वीर' भी राज्य के अधिकारी थे। वीर या रत्निन का उल्लेख अथर्ववेद मे किया गया है। पचविंश ब्राह्मण मे आठ वीरो का उल्लेख किया गया है —

(१) राजा का भ्राता (२) राजपुत्र, (३) राज पुरोहित, (४) राज-महिषी, (५) सूत, (६) ग्रामीण (७) क्षत्र (रक्षक) तथा (८) सग्रहीत (कोषाध्यक्ष)।[3] तैत्तिरीय सहिता तथा तैत्तिरीय ब्राह्मण मे कुछ अन्य वीर भी गिने गये हैं —

(१) राजन्य, (२) सेनानी, (३) भागदुध, (४) अक्षावाप आदि।[4] भागदुध कर अध्यक्ष तथा अक्षावाप जुए का अध्यक्ष होता था। मैत्रायणी सहिता मे कुछ अन्य पदाधिकारियो का भी उल्लेख किया गया है—(१) तक्ष (बढई) (२) रथकार तथा (३) गोविकत (आखेटक)।[5] ये साधारण कोटि के अधिकारी ज्ञात होते हैं।

---

१ ऐतरेय ब्राह्मण ८।१५।।

२ तृतीय और चतुर्थ विशेषताओ पर आगे प्रकाश डाला जायगा। यहाँ उनका प्रसगत उल्लेख किया गया है।

३ पचविंश ब्राह्मण १९।१।४।।

४ तैत्तिरीय सहिता १।८।९१।। तैत्तिरीय ब्राह्मण १।७।३।१।।

५ मैत्रायणी सहिता २।६।५।।४।३।८।। *Hindu Civilization*, p 106

**सभा-समिति**—राजा की निरकुशता पर रोक लगाने के लिए सभा और समितियाँ थीं। सभा सभवत कुछ चुने हुए भद्रजनों की एक छोटी सी सस्था थी और न्याय सम्बन्धी कार्यों की देखरेख करती थी पर समिति एक बडी और जनसाधारण की संस्था थी।[1] जो हो, इन दोनो का महत्व शासन मे अत्यधिक मान्य था और राजा को इनके आदेशो का बहुत कुछ पालन करना पडता था।

समिति का महत्व हम इस प्रकार स्पष्ट हो जाता है कि राजा एक स्थल पर प्रार्थना करता है कि प्रजापति की पुत्रियाँ, सभा और समिति मुझ पर कृपा करें।[1] समिति के अनुकूल रहने तथा उस पर राजा के प्रभाव जमाने की अनेक प्रार्थनाओ का उल्लेख तत्कालीन साहित्य म मिलता है।[2] समिति का महत्व इतना अधिक था कि उसे वश मे करने के लिए राजा को जादू-टोना का प्रयोग करना पडता था।[3]

इसी प्रकार सभा भी इतनी अधिक महत्वपूर्ण थी कि प्रजापति (ईश्वर) स्वय इसके बिना काम नही कर सकता था।[4] सभा म वाद विवाद के पश्चात राज्य की समस्याओं को सुलझाया जाता था। 'सभापति', 'सभासद' आदि शब्द क्रमश वाजसनेयी सहिता १६।२४ तथा अथर्ववेद ३।२६।१॥७।१२।२॥१६।५५।६॥ आदि म प्रयुक्त हुए हैं जिनसे यह परिलक्षित होता है कि सभा म सभापति होता था जो सभा की कार्यवाही का सपादन करता था और सभासद से भी सभी उपस्थित सदस्यो का बोध नही करना चाहिए, प्रत्युत वह सभा का कोई विशेष पदाधिकारी था जो सम्भवत न्याय-सम्बन्धी मामलो पर निर्णय देता था।

समिति की महत्ता पर ऊपर प्रकाश डाला जा चुका है। इसके अधिकारी भी काफी थे। यह सम्भवत युद्ध, सधि, आय व्यय आदि विषयक मामलो को देखती थी।[5] बहुमत द्वारा ही सभा और समितियो का काम होता था।

**शासन प्रबन्ध**—राज्याधिकारियो का उल्लेख करते समय हमने बताया था कि शासन-प्रबन्ध का सुचारु रूप से सचालित करने के लिए विभिन्न प्रकार के अधिकारी थे। उनका पृथक्-पृथक विभाग भी रहा होगा। सेनानी सेना का प्रबन्ध करता था। अथर्ववेद से यह ज्ञात होता है कि दूत या प्रहित जासूसी करते थे।[6] इसी प्रकार ग्रामिणी भी सैनिक अधिकारी था।

न्याय की देखरेख सभा के अतिरिक्त राजा स्वय करता था।[7] तैत्तिरीय सहिता से 'ग्राम्यवादिन' गाँव का न्यायाधीश जान पडता है।[8]

छान्दोग्य उपनिषद् से ज्ञात होता है कि शास्त्र-तत्र पूर्णतया सुव्यवस्थित हो चुका था जिससे देश मे शान्ति एव सुव्यवस्था स्थापित थी। राज्य की ओर से उचित

१ अथर्ववेद ७।२।१॥
२ „ ६।८॥ तथा ७।१२।२-३॥
३ „ २-२७॥६।६६॥४।३११॥
४ छान्दोग्य उपनिषद् ।१४।१॥
५ अथर्ववेद ८।७५।१०३॥७।५२॥३।२६॥६।१०७॥
६ अथर्ववेद ४।१६।४॥ तैत्तिरीय सहिता ४।७।१॥
७ „ ४।८।२॥
८ मैकडानेल और कीथ, *Vedic Index*, I, p 248

शिक्षा की भी समुचित व्यवस्था रही होगी तभी उक्त उपनिषद मे केकय-नरेश अश्वपति से कहलाया गया है—

"मेरे राज्य म न कोई चोर है, न कायर है, न कोई अधम है, न कोई अविद्वान् या मूख है और न कोई व्यभिचारी है।"

पचायत द्वारा भी झगडा का अत किया जाता था।[1] अपराधो के विषय मे हमे अधिक कुछ ज्ञात नही पर राजद्रोह निश्चय ही भारी अपराध माना जाता था जिसके लिए ब्राह्मण तक को प्राणदण्ड दिया जा सकता था।[2]

आय के साधनो मे भूमिकर तथा व्यापार कर प्रमुख थे। अमीरो से कर लेने का उल्लेख कई स्थलो पर किया गया है।[3]

## प्रश्न

### आगरा यूनिवर्सिटी

(१) ऋग्वेद कितना प्राचीन है? आर्यों के प्रारम्भिक निवास स्थान पर क्या यह ग्रथ प्रकाश डालता है? क्या इसमे राजनतिक इतिहास के लिए कोई सामग्री है? (१९५०)

(२) वदिक साहित्य के विभिन्न शाखाओं के विषय एव विशेषताओं का सक्षिप्त वर्णन कीजिये। (१९४५)

(३) ऋग्वैदिक युग के आर्यो के धार्मिक जीवन का वणन कीजिये। (१९४२)

(४) ऋग्वैदिक युग के आर्यों के सामाजिक जीवन का सविस्तार वणन कीजिए। (१९४३, ४६, ४७)

(५) परवर्ती वदिक युग मे भारत की धार्मिक अवस्था का वणन कीजिये। (१९४४)

### कानपुर विश्वविद्यालय

(१) ऋग्वेद काल के समाज और धर्म का वत्तान्त सक्षेप मे लिखिये। (१९६९)

(२) भारत की तत्कालीन राजनतिक एव आर्थिक स्थिति पर ऋग्वेद से क्या प्रकाश पडता है? (१९७०)

---

१ देखिये डॉ० बेनी प्रसाद, 'हिन्दुस्तान की पुरानी सभ्यता', पृ० ११८

२ मैकडानेल एण्ड कीथ, *Vedic Index*, II, p 84

३ ऋग० १०।१७३।६।। अथर्ववेद ४।२२।।

## उत्तर भारत की राजनैतिक अवस्था

पिछले पृष्ठो मे हमने ऋग्वैदिक और उत्तर वैदिक भारत की राजनैतिक, सामाजिक और सांस्कृतिक व्यवस्था से परिचित होने का प्रयास किया। उत्तर वैदिक काल तक आर्यों की राजनैतिक व्यवस्था का आधार जन था। ऋग्वेद के वर्णन से हमें यह पता चलता है कि आर्य अनेक जनो मे विभक्त थे। एक ही जाति पुरुष से उत्पन्न विभिन्न कुटुम्बों के समुदाय को जनो कहा जाता था। प्रारम्भ में इन जनों का कोई अपना निश्चित स्थान नहीं था पर कालान्तर में उनके स्थायी राज्य स्थापित हुए। ये स्थायी राज्य ही जनपद कहलाये। ऋग्वेद और वैदिक संहिताओं में 'जन' शब्द का ही उल्लेख मिलता है जनपद का नहीं। 'जनपद' शब्द का पहली बार प्रयोग हमें ब्राह्मण ग्रन्थों में मिलता है। इससे यह स्पष्ट हो जाता है कि ब्राह्मण काल में जनपदों का अस्तित्व था। महात्मा बुद्ध के समय तक ये जनपद पूर्ण विकसित हो गये थे। डा० वासुदेवशरण अग्रवाल ने इस विषय मे लिखा है कि "लगभग एक सहस्र ईसवी पूर्व से पाँच सौ ईसवी तक के युग को भारतीय इतिहास मे जनपद या महाजनपद युग कहा जाता है। सारे देश में एक सिरे से लेकर दूसरे सिरे तक जनपदो की एक शृंखला फली हुई थी। एक प्रकार से जनपद राजनैतिक, सांस्कृतिक और आर्थिक जीवन की इकाई बन गए थे।" प्रत्येक जनपद अनेक ग्रामो और नगरो से मिल कर बना था जिसकी अपनी अलग राजनैतिक व्यवस्था थी, अलग शासन था। इस प्रकार कालान्तर मे विकसित जनपद जातीय इकाई की अपेक्षा एक राजनैतिक इकाई के रूप मे विकसित हो गया था। महात्मा बुद्ध के उदय के पूर्व भारतवर्ष में १६ मुख्य जनपद या महाजनपद (षोडस जनपद) थे। इसीलिए अनेक इतिहासकारो ने इस युग को 'महाजनपद युग' कहा है। महात्मा बुद्ध के आविर्भाव के पूर्व के इन महाजनपदो का परिचय हमें मुख्यतया पालि भाषा के 'अंगुत्तर निकाय' बौद्ध संस्कृत, संस्कृत ग्रंथ महावस्तु' तथा जैनग्रंथ 'भगवती श्रौत सूत्र' से मिलता है।

नीचे हम उस समय के १६ महाजनपदो का संक्षिप्त परिचय दे रहे हैं।

### महाजनपद

(१) अंग, (२) मगध (३) काशी, (४) कोशल, (५) वज्जि, (६) मल्ल, (७) चेदि, (८) वंश या वत्स, (९) कुरु, (१०) पंचाल, (११) मच्छ या मत्स्य, (१२) सूरसेन, (१३) अस्सक, (१४) अवंति, (१५) गांधार तथा (१६) कम्भोज आदि १६ महाजनपद थे।

विद्वानो ने उपरोक्त जनपदो की स्थिति इस प्रकार बताई है—

(१) अंग—चम्पा इस जनपद की राजधानी थी।[1] यह मगध के अंतर्गत

[1] महावस्तु ३।२०८–२०९॥

आधुनिक भागलपुर के निकट था। प्रारम्भ में इस जनपद के राजाओं ने ब्रह्मदत्त के सहयोग से मगध के कुछ राजाओं को पराजित भी किया था किन्तु कालान्तर में इनकी शक्ति क्षीण हो गई और इन्हें मगध से पराजित होना पड़ा।

(२) मगध—आधुनिक पटना तथा गया जिला इसमें सम्मिलित थे। इसकी राजधानी गिरिव्रज थी। भगवान बुद्ध के पूर्व बृहद्रथ तथा जरासंध यहां के प्रसिद्ध राजा हुये हैं।

(३) काशी—इसकी राजधानी वाराणसी या बनारस थी। पार्श्वनाथ के पिता अश्वसेन किसी समय यहाँ राज्य कर चुके थे।

(४) कोशल—आधुनिक अवध के अनेक भाग इसके अन्तर्गत थे। श्रावस्ती इसकी राजधानी थी। सहेट महेठ (गोंडा) में आज भी इसके भग्नावशेष प्राप्त होते हैं। कंस भी यहाँ का शासक रहा जिसका संघर्ष बराबर काशी से होता रहा और अंत में कंस ने काशी को अपने अधीन कर लिया।[1]

(५) वज्जि—कई जातियों के संगठन स्वरूप वज्जि राज्य की उत्पत्ति हुई थी। वैशाली इसकी राजधानी थी।

(६) मल्ल—मल्लों की दो शाखायें थी। एक की राजधानी कुशीनारा (देवरिया जिले में आधुनिक कसिया) तथा दूसरे की पावा (आधुनिक पडरौना) थी।

(७) चेदि—आधुनिक बुन्देलखण्ड तथा उसके समीपवर्ती भूभाग इसमें सम्मिलित थे। शक्तिमती या सोत्थिवती इसकी राजधानी थी।

(८) वंश या वत्स—अवंति के उत्तर पूर्व में यमुना की तटवर्ती भूमि इसमें सम्मिलित थी। इसकी राजधानी कौशाम्बी (इलाहाबाद से ३० मील दूर) थी।

(९) कुरु—दिल्ली की समीपवर्ती भूमि तथा मेरठ इस जनपद के अधीन था। इसकी राजधानी सम्भवतः हस्तिनापुर या इन्द्रप्रस्थ थी।

(१०) पंचाल—आधुनिक रुहेलखण्ड इसके अन्तर्गत था। मल्लों की भाँति इसकी भी दो शाखायें थी—पहली शाखा उत्तर पंचाल की राजधानी अहिच्छत्र तथा दूसरी शाखा दक्षिण पंचाल की राजधानी काम्पिल्य थी।

(११) मच्छ या मत्स्य—यह जनपद आधुनिक जयपुर रियासत में स्थित था। विराट नगर इसकी राजधानी थी।

(१२) सूरसेन—इसकी राजधानी मथुरा थी।

(१३) अस्सक—यह अवंति का एक समीपवर्ती राज्य था। प्रारम्भ में अस्सक गोदावरी नदी के तट पर बसे हुए थे और पोतलि अथवा पोतन इनकी राजधानी थी।[2]

(१४) अवंति—इसके अन्तर्गत आधुनिक मालवा था। उज्जैन इसकी राजधानी थी। हैहयों ने कभी यहाँ राज्य किया था। माहिस्सती इसकी राजधानी थी।

(१५) गन्धार—आधुनिक काश्मीर तथा तक्षशिला के प्रदेश इसके अन्तर्गत थे। तक्षशिला इसकी राजधानी थी।

---

१ कंस को पालिग्रन्थों में 'बारानसिग्गाहो' कहा गया है।

२ महावस्तु ३।२०८–२०९।। महावस्तु में सात राज्यों तथा उनकी राजधानियों का उल्लेख इस प्रकार किया है—

(१६) कम्भोज—ये गधारा के पड़ोसी थे। इनमे कभी निकट सम्बन्ध भी रहा होगा, क्योंकि गंधार-कम्भोज अनेक स्थलो पर साथ-साथ उल्लिखित हैं। राजपुर तथा द्वारका इनके दो प्रमुख नगर थे।

## बुद्धकाल मे गणतान्त्रिक जातियाँ

महात्मा बुद्ध का जन्म छठी शताब्दी ई० पू० मे हुआ था। भारतीय इतिहास का यह काल 'बुद्ध-युग' के नाम से विख्यात है। निश्चित रूप से भारतीय इतिहास की यही एक प्रामाणिक घटना है जिसका कालक्रम निश्चित करने मे हम काफी अश तक सफल हो पाये हैं। महात्मा बुद्ध का जन्म सम्भवत ५६७ ई० पू० मे हुआ था और इस महामानव ने अपने प्राण ८० वर्ष की अवस्था मे लगभग ४८३ ई० पू० छोड़े थे। इस युग के उदय से भारतीय राजनैतिक रंगमच पर भी चार महान् राजतन्त्रों का विकास होता हुआ दीख पड़ता है। ये राजतन्त्र हैं—कोशल, वत्स, अवन्ती तथा मगध। इन चार राजतन्त्रो से महात्मा बुद्ध का अत्यधिक घनिष्ठ सम्बन्ध था। महात्मा बुद्ध अपने जीवन की जब अन्तिम घड़ियाँ गिन रहे थे, तभी कोशल के महत्वाकांक्षी नरेश विड्डभ ने कपिलवस्तु के शाक्यो पर आक्रमण किया और अपना सर्वाङ्गीण प्रभुत्व इस अभागे राज्य पर बलात् थोपा। इसी समय जब आक्रमणो एव प्रत्याक्रमणो की शृ खला अनवरत थी, मगध के अजातशत्रु ने वैशाली के लिच्छवियो या वज्जियो पर घातक प्रहार किया और इन स्वतन्त्रता प्रिय लोगो की आजादी का हनन कर दिया। यद्यपि पड़ोस के राज्यो ने असहाय एव निबल राज्य की सहायता मे कोई कसर न छोड़ी थी, लेकिन अजातशत्रु की महती शक्ति के सम्मुख यह लोग न ठहर पाये। कोशल एव मगध की व्यवस्था का मूलाधार राजतन्त्रवाद था। लेकिन वज्जिगण, लिच्छवि एव शाक्यो की राजनैतिक पद्धति वशगत नरेशो द्वारा क्रियान्वित नही होती थी। उनकी कार्यपालिका एव उपर्युक्त चार राज्यों की कार्यपालिका म पर्याप्त अन्तर था। बौद्ध एव जैन ग्रन्थो से हम बहुत-सी अराजतान्त्रिक जातियो का बोध होता है जो कि इसी काल मे गगा घाटी मे स्थित थीं। अब हम इन विभिन्न गणतान्त्रिक जातियों के विषय मे कुछ विस्तार से अध्ययन करेंगे। रीज डेविड्स ( Rhys Davids ) ने अपनी पुस्तक बुद्धिस्ट इण्डिया (Buddhist India) मे निम्नलिखित ११ जातियाँ निर्दिष्ट की हैं —

(१) कपिलवस्तु (कपिलवस्तु) के शाक्य,
(२) अल्लकप्प के बुली,
(३) केसपुत्त के कालाम,
(४) सुसुमारगिरि के भग्ग,
(५) रामगाम के कोलीय,
(६) पावा के मल्ल,
(७) कुशीनारा के मल्ल,
(८) पिप्पलिवन के मोरिय,
(९) मिथिला के विदेह,
(१०) वैशाली के लिच्छवि तथा
(११) वैशाली के नाग।

इन गणराज्यो पर सक्षेप मे नीचे प्रकाश डाला जायगा ।

(१) कपिलवस्तु के शाक्य—महात्मा गौतम बुद्ध का जन्म इसी कुल मे हुआ था, अत यह स्वाभाविक है कि बौद्ध ग्रन्थो मे इसका विस्तृत, पर अतिरजित वर्णन मिले । शाक्य नेपाल की सीमा पर हिमालय की तराई मे रहते थे । शाक्यो की राजधानी कपिलवस्तु थी । शाक्यो का गणराज्य काफी उन्नत था और उन्होने अनेक विशाल नगरो का निर्माण किया था । रीज डेविड्स के मतानुसार उक्त गणराज्य मे ८०,००० कुटुम्ब (लगभग पाँच लाख मनुष्य) थे ।

शाक्यो का शासन प्रबन्ध अत्यन्त सुन्दर था । इनकी मत्रणा-सभा काफी विपद् थी । इस सभा द्वारा ही न्याय तथा शान्ति की व्यवस्था की जाती थी । इसका प्रधान 'राजा' कहलाता था । महात्मा बुद्ध के पिता शुद्धोदन भी इसके 'राजा' रह चुके थे । 'सथागार' मे ५०० सदस्यो की सभा होती थी । किसी किसी विषय पर मतैक्य न होने पर 'शलाकाओ' (वोटिंग) द्वारा बहुमत लिया जाता था जो सर्वथा मान्य था ।

आक्रमणकारी विरुढक के लिये राजधानी कपिलवस्तु का द्वार खोला जाय अथवा नही, इस प्रश्न पर सथागार मे बहुत वादविवाद खडा हुआ जिसमे अन्त मे बहुमत के लिए 'वोटिंग' की गई ।

शाक्यो मे विद्या एव कला के प्रति विशेष अनुराग था । कपिलवस्तु उस समय शिक्षा एव सस्कृति का केन्द्र माना जाता था । महात्मा बुद्ध ने यही विभिन्न प्रकार की कलाओ का अध्ययन सफलतापूर्वक किया था, जिसके फलस्वरूप ५०० शाक्यो को प्रतियोगिता मे पराजित करके ही वे यशोधरा को ग्रहण कर पाये थे । शाक्यो को अपनी कला एव सस्कृति पर गर्व था कि उसे स्थायित्व देने तथा उसमे किसी प्रकार का सम्मिश्रण न होने देने के अभिप्राय से ही अपने इतर वर्गवाले क्षत्रियो से वैवाहिक सम्बन्ध नही करना चाहते थे । यही कारण था कि उन्होने कोशल-नरेश प्रसेनजित् को शाक्य-कन्या न देकर एक दासी से ब्याह कर दिया ।

(२) अल्लकप्प के बुली—बुली वेथदीप राजा के निकट ही कही बसे थे । इनकी भूमि आधुनिक शाहाबाद तथा मुजफ्फरपुर के बीच ही कही थी ।

(३) केसपुत्त के कालाम—महात्मा गौतम बुद्ध के गुरु आलार कालाम इसी कुल के थे । इनका सम्बन्ध सम्भवत शतपथ ब्राह्मण मे वर्णित पचाल केशियो से है ।

(४) सुसुमारगिरि के भग्ग—ये ऐतरेय ब्राह्मण के प्राचीन वर्ग थे । डॉ० के० पी० जायसवाल के अनुसार इनकी भूमि मे मिर्जापुर तथा उसका समीपवर्ती भूभाग सम्मिलित था ।[1]

(५) रामगाम के कालीय—इनका निवास स्थान प्रसिद्ध शाक्यो के पूर्व मे था । दोनो गणराजाओ के मध्य मे रोहिणी नदी थी । सिंचाई के लिये रोहिणी के जल के प्रश्न पर दोनो गणराज्यो मे सघर्ष हो जाया करते थे । इसी पारस्परिक कलह की शान्ति के लिए ही सम्भवत महात्मा बुद्ध के पिता शुद्धोदन ने कोलियो की दो कन्याओ से ब्याह किया था । महात्मा बुद्ध को भी इसी प्रकार के एक कलह को शान्त करना पडा था जिसका उल्लेख जातक मे किया गया है ।

(६) पावा के मल्ल—ये वशिष्ठ गोत्र के क्षत्रिय थे । इनकी दो शाखायें थी । पहली शाखा पावा के मल्ल सम्भवत आधुनिक पडरौना मे बसे थे । किन्तु डा०

१ देखिये के० पी० जायसवाल ।

कनिंघम के इस मत के विरुद्ध इतिहासकार पजिलपुर को ही पावा मानते हैं। पावा में ही महात्मा महावीर ने पञ्चत्व प्राप्त किया था।

(७) कुशीनारा के मल्ल—यह मल्लों की दूसरी शाखा थी। आधुनिक कसिया ही कुशीनारा नाम से विख्यात था। यहीं बुद्ध का परिनिब्बान (परिनिर्वाण) हुआ था जिसका प्रमाण कसिया में प्राप्त महात्मा गौतम बुद्ध की परिनिर्वाण मुद्रा में सोई हुई एक विशाल मूर्ति है।

मज्झिम निकाय में मल्लों के राज्यों को 'संघ राज्य' कहा गया है। संथागार में इनकी सभायें हुआ करती थी। महात्मा बुद्ध के परिनिर्वाण की दुखद सूचना आनन्द द्वारा पावा के मल्लों को उस समय दी गई थी जबकि उनकी बैठक चल रही थी।

मल्लों में भी शाक्यों की भाँति शिक्षा एवं कला से विशेष रुचि थी। सुदूर तक्षशिला को मल्लों के एक प्रमुख ने अपने पुत्र बन्धुल को विद्याध्ययन के लिए भेजा था। दर्शन के क्षेत्र में भी ये काफी आगे बढ़े थे और इनका एक नगर उरवेलकप्प तो दार्शनिक वादविवाद के लिये प्रसिद्ध था। धर्म के प्रति भी इनकी विशेष रुचि थी। बौद्ध धर्म के उत्थान में मल्लों की प्रशंसनीय देन है। अनरुद्ध, आनन्द, उपालि आदि के नाम एवं कार्य इस क्षेत्र में विशेष उल्लेखनीय हैं।

(८) पिप्पलिवन के मोरिय—महावंश टीका से ज्ञात होता है कि मोरिय पहले शाक्य थे, पर कालान्तर में विडूडभ की क्रूरता से ऊबकर व स्थानान्तरण करके हिमालय के पर्वतीय भाग में चले आये जहाँ उन्होंने पिप्पलिवन नगर का निर्माण किया। इन्हें मोरिय की संज्ञा इसलिये दी गई थी कि इनकी नगरी सर्वदा मोरों के शब्दों से गुंजरित रहती थी। मगध-साम्राज्य का निर्माता चन्द्रगुप्त इन्हीं मोरिय (मौर्यों) का वंशज था।

(९) मिथिला के विदेह—मिथिला इसकी राजधानी थी। जातक से ज्ञात होता है कि यह बहुत ही प्रसिद्ध व्यापारिक नगर था और दूर दूर के व्यापारी यहाँ व्यापार करने आते थे।

(१०) वैशाली के लिच्छवि—लिच्छवि क्षत्रिय थे। इनके वैवाहिक सम्बन्धों के आधार पर ही हम इन्हें क्षत्रिय मानते हैं। महावीर के पिता सिद्धार्थ ने इनकी कन्या से ब्याह किया था। क्षत्रिय होने के कारण ही महात्मा बुद्ध के भस्मावशेष के ये अधिकारी हुए।[1] वैशाली इनकी राजधानी थी। महावस्तु, महाभग्ग, महापरिनिब्बान सुत्त, आदि से ज्ञात होता है कि महात्मा गौतम बुद्ध के काल में लिच्छवियों ने आशातीत उन्नति कर ली थी। इनके नगर अत्यधिक सुसज्जित एवं समृद्धिशाली थे। नगर में चारों ओर अनेक चैत्य, विहार तथा राजप्रासाद थे। राजप्रासाद विभिन्न कुलीन सरदारों के थे।

लिच्छवियों का शासन अत्यन्त सुव्यवस्थित था।[2] गणराज्य में ७,७०७ 'राजा'[3], अनेक 'उपराजा', 'सेनापति' तथा 'भाण्डागारिक' थे। 'चक एवं मानयते महम् राजा अहम् राजेति' से यह परिलक्षित होता है कि लिच्छवियों में 'राजा या

१ महापरिनिब्बान सुत्त।

२ एक पुराण जातक, ला, *Some Kshatriya Tribes of Ancient India*, p 99

३ ललितविस्तर ३ २३॥

अराजा का कोई भेद नही था, प्रत्येक व्यक्ति अपने को 'राजा' मानता था।[1] ऊपर ७ ७०७ 'राजाओ' का जो उल्लेख किया गया है, वे सम्भवत अपने-अपने क्षेत्र के अधिकारी थे और उनका सगठन लिच्छवि गणराज्य था। मिथिला के विदेह, वैशाली के लिच्छवि तथा नाथ का ही एक सगठन 'अट्ठकुल' (अष्टकुल) के नाम से विख्यात था। 'विनिस्वय महामात्र', 'व्यावहारिक', 'सूत्रधार' (अट्ठकुल के अधिकारी) अपराधियो का निर्णय करते थे और तत्पश्चात 'सेनापति के पास अपराधी को दण्डाथ भेज दिया जाता था। वहाँ से अपराधी 'उपराजा' तथा 'राजा' के पास भेजा जाता था। स्वय महात्मा गौतम बुद्ध ने लिच्छवियो की सुन्दर शासन-व्यवस्था की प्रशसा मुक्त कण्ठ से की है।

महापरिनिब्बान सुत्त से ज्ञात होता है कि लिच्छवियों का गणराज्य अनेक विशेषताओ से युक्त था। उनमे मतैक्य, सौहार्द्र, आदर, दृढता आदि की भावना बलवती थी। इन गुणो के अतिरिक्त उनमे एक सवश्रेष्ठ गुण राष्ट्रीयता की भी भावना प्रबल थी। महात्मा बुद्ध ने इनकी सहिष्णुता की काफी प्रशसा की है। लिच्छवियो पर बुद्ध तथा जैन के उपदेशो का भी पर्याप्त प्रभाव पडा और अनेक राजकुमारो ने धार्मिक क्षेत्र मे प्रशसनीय काय किये।

(११) **वैशाली के नाग**—अष्टकुल का उल्लेख पीछे किया गया है। इसके अन्तगत आठ गुण थे, जिनमे विदेह ज्ञात्रिक, लिच्छवि तथा वज्जि सम्मिलित थे। उग्र, भोग, ऐक्ष्वाकु तथा अन्य चार गण थे।[2] ज्ञात्रिक काश्यप गोत्र के क्षत्रिय थे। सूत्र कृताग से ज्ञात होता है कि महावीर स्वामी का जन्म इसी कुल मे हुआ था, क्योकि उक्त ग्रन्थ ने उन्हें 'सर्वोच्च जिन, ज्ञात्रिपुत्र महावीर' कहा है।[3] "ज्ञात्रिको का अपना गणराज्य वैशाली, कुण्डग्राम तथा वनियगाम से युक्त था और इसका केन्द्र कोल्लग नामक स्थान मे था।"

**शासन-प्रबन्ध**

उपर्युक्त राज्यो के वशगत नरेशो के नामो के अभाव के कारण हम यह अनुमान लगाते हैं कि यह राजतत्रवादी राज्य नही थे। हमारे इस मत की पुष्टि तब होती है जब हम इन राज्यो के लिए 'गण' शब्द का प्रयोग पाते हैं। इन राज्यो की कार्यवाहियाँ सथागार नामक भवनो से सचालित होती थी। इन भवनो मे राज्य के वयोवृद्धो के सम्मेलन होते थे। वे सब मिलकर एव वादविवाद कर अधिनियम पारित करते थे। गणतत्र राज्यो की वास्तविकता का पता हम एक अन्य स्थल से भी ज्ञात होता है। अवदान शतक मे एक गद्याश है। इस गद्याश मे कुछ व्यापारियो का मध्यदेश से दक्षिण की यात्रा करने का उल्लेख है। दक्षिणवासी जब इन व्यापारियो से अपने यहाँ की शासन-व्यवस्था के विषय मे प्रश्न पूछते हैं, तब यह व्यापारी उत्तर देते हैं—"कुछ स्थान तो राजाधीन और कुछ स्थान गणाधीन हैं।

'गण' शब्द राजतत्रवाद का विरोधी भाव प्रकट करता था। समस्त प्राचीन पुस्तको में इस शब्द का सवैधानिक भाव एक ही जैसा है। पाणिनि ने अपनी अष्टा

---

१ महापरिनिब्बान सुत्त—बुद्धघोष की टीका।
२ देखिये राधाकुमुद मुकर्जी, *Hindu Civilization*, p 202
३ सूत्रकृतांग १।१।१।२७॥

ध्यायी मे इसी भाव को प्रस्तुत किया है। उपर्युक्त निर्दिष्ट गणो मे राजनैतिक रूप से सबसे प्रसिद्ध गण वज्जियो का था। यह वज्जि ८ सम्मिलित कबीलो का एक शक्तिशाली सघ था। यह सघ गणतन्त्र विचारो का मुख्य केन्द्रीय स्थल था। इस जाति को अपनी इस विशिष्ट राजनैतिक व्यवस्था पर नाज था। इस जाति ने अपने को पूर्ण प्रभुत्व-सम्पन्न बनाए रखन के लिए भयकर बलिदान अर्पित किए थे। साकिया, भग्गो एव कालमो की पृथक् स्वतन्त्र स्थिति के विषय मे पर्याप्त विवाद है। कुछ विद्वान् तो इन राज्यो को 'गण' ही नही मानते। डॉ० रमेशचन्द्र मजूमदार तथा डॉ० बी० सी० सेन के अनुसार शाक्य स्वतन्त्र लोग थे। हेमचन्द्र रायचौधरी ने इन्हे नही माना है। ओल्डेनबर्ग (Oldenberg) तथा यू० एन० घोषाल ने इस जाति को राजतन्त्रीय माना है। लेकिन बौद्ध ग्रन्थो एव ब्राह्मण ग्रन्थो मे कई स्थलो पर आए विवरणो से इनका गणतन्त्री होना निश्चित-सा प्रतीत होता है।

अब हम इन गणो के सविधान एव शासन व्यवस्था के विषय मे कुछ प्रकाश डालने का प्रयास करेंगे। यद्यपि हम इस विषय पर अधिक सामग्री उपलब्ध नही होती, लेकिन जो कुछ भी हमे इस बारे मे मिलता है वह निश्चित एव प्रामाणिक प्रकृति का है। राज्य का सर्वोच्च कार्यपालिका का प्रधान 'राजा' होता था। यह 'राजा' एक निर्वाचित व्यक्ति होता था। 'राजा' उपाधि थी, परन्तु कार्यपालिका प्रधान के विषय मे हम और कुछ भी नही पता चलता। न ही हम उसकी नियुक्ति के सही तरीके के विषय मे और न ही उसके कार्यकाल के विषय मे हम कुछ ज्ञात होता है। राज्य के अन्य महत्त्वपूर्ण पदाधिकारियो मे उपराज (उप प्रधान), सेनापति तथा भाण्डागारिक (खजाची) थे। प्रारम्भिक जैन ग्रन्थो मे कुछ निर्देशो से हमे यह ज्ञात होता है कि लिच्छवियों तथा मल्लो मे एक कार्यकारिणी समिति या मन्त्रिमण्डल की भी व्यवस्था थी। इस मन्त्रिमण्डल मे ९ सदस्य होते थे। इसके अतिरिक्त कोलियो मे पुलिस जैसी एक विशिष्ट सेवा व्यवस्था थी। इन लोगो की समरूप वेषभूषा थी और आधुनिक काल की भाँति ही इनको आदर एव सम्मान की दृष्टि से नही देखा जाता था। मल्लो मे भी ऐसी प्रणाली थी। श्री रीज़ डेविड्स (Rhys Davids) ने अपनी पुस्तक 'बुद्ध युग का भारत' (Buddhist India) में लिखा है—

"The Koliyan central authorities were served by a special body of peons, or police, distinguished, as by kind of uniform, from which they took their name, by a special head dress The particular men had a bad reputation for extraction and violence The Mallas had similar officials and it is not improbable that each of the clans had a somewhat similar set of subordinate servants"

सथागार—लेकिन 'गण' की शक्ति वस्तुत सथागार मे निहित थी। सथागार मुख्य नगरो मे विद्यमान थे। इन भवनो मे केन्द्रीय अधिवेशन होते थे। यह सथागार वस्तुत लोकसभा का ही पूर्व रूप कहा जा सकता है। सथागारो मे पारित अधिनियमो को ही 'राजा' एव मन्त्रिमण्डल क्रियान्वित करता था। सथागार के सदस्यो को भी 'राजा' कहकर सम्बोधित किया जाता था। इस प्रकार इस उपाधि से यही ध्वनित होता है कि इन सदस्यो का भी पर्याप्त सम्मानजनक स्थान था। कार्यपालिका का प्रधान राजा के समान श्रेणी वालो में उच्चतर था। सभी प्रकार के मामले, चाहे उनका सम्बन्ध देश की शान्ति से हो, युद्ध से हो, नागरिकता से हो, आर्थिक समस्या से हो, इस सभा मे

उपस्थित होते थे। प्रस्तावो पर बहस होती थी और बहुमत का निर्णय सबको मान्य होता था। देश की महत्वपूर्ण समस्याओ के भाग्य विधाता होने के कारण उनका उत्तरदायित्व भी अत्यधिक था। वे अपने विशिष्ट पद के प्रति सदैव सजग रहते थे। वे सदैव सोच समझ कर किसी भी वर्ग को आगे बढ़ाते थे। तर्कसगत सम्मतियाँ देना उनका मुख्य कर्त्तव्य था। चूलकलिंग जातक मे यह स्पष्ट निर्दिष्ट है कि लिच्छवि राज्य के समस्त राजा तर्क एव विवाद मे अग्रणी थे। मजूमदार ने अपनी पुस्तक 'Corporate Life' मे इस भावना का स्वागत करते हुए लिखा है—

"*It seems to prove that the Assembly was not merely a formal part of the constitution, it had active and vigorous life and wielded real authority in the state*"

भद्दसाल जातक मे हमे एक सरोवर का उल्लेख प्राप्त होता है। यह सरोवर वैशाली मे था और पूर्णतया सुरक्षित रखा जाता था। इसमे राजाओ के परिवार के व्यक्ति विशेष उत्सवो मे जल लेकर सिञ्चन करते थे। ऐसा प्रतीत होता है कि जब इन राजाओ को पदो पर मनोनीत किया जाता था तो इन व्यक्तियो को एक औपचारिक कार्यवाही से गुजरना पडता था। इस पदाधिकारियो को उपर्युक्त उल्लिखित सरोवर मे स्नान करना पडता था।

**समिति**—शाक्यो तथा वज्जियो की सभा मे वस्तुत पूरी जाति का सम्मेलन होता था। पूरी जाति समस्याओ पर मत निर्धारण करती थी। वृद्ध एव युवा दोनों इन सभाओ मे सहयोग करते थे। लेकिन यदि हम इस पर विचार करें तो यह कथन युक्तिसगत नही होता, क्योकि यह जातियाँ काफी विस्तृत राज्य पर प्रभुत्व रखती थी। अतएव सब लोगो का भाग लेना कुछ जमता नही। दूसरी बात यह है कि यह कबीले अब कुछ सुसस्कृत एव सुसम्पन्न हो गए थे, अतएव उन्होने क्षेत्रीय राज्य स्थापित कर लिए थे। इनकी सभाओ के अधिवेशन अनुशासनयुक्त एव नियमित रूप से होते थे। आधुनिक काल की ससदीय व्यवस्था की सभी अच्छाइयाँ हमे तत्कालीन बैठको मे परिलक्षित होती हैं। अतएव यह निश्चित ही समझना चाहिए कि इन अधिवेशनो मे मनोनीत सदस्य ही भाग लेते थे। बौद्ध सघो की कार्यवाहिया इसी प्रकार से क्रियान्वित होती थी। काशी प्रसाद जायसवाल का कहना है कि महात्मा बुद्ध ने राजनैतिक सघो के आधार पर ही अपनी सघ व्यवस्था का ताना-बाना बुना था। इन 'गण' सविधान से ही प्रेरित हो इस युग प्रवर्तक ने अपनी धार्मिक प्रणाली की नीव खडी की थी। डॉ० भडारकर ने भी जायसवाल के मत का अनुमोदन किया है। परन्तु श्री रमेशचन्द्र मजूमदार ने इस मत का खडन करते हुए लिखा है कि बौद्ध सघ वस्तुत एक स्वतन्त्र रूप से विकसित तथ्य है। गणतान्त्रिक सभाओ से इस सघ ने अधिक कुछ ग्रहण नहीं किया है। परन्तु यह बात तो अब एक प्रमाण बन चुकी है कि गणतान्त्रिक सभायें तथा बौद्ध सघ एक ही ढग से कार्य करती थी। इन दोनो सघो की कार्य प्रणालियाँ समरूप थी। दोनो ही सघो मे कई शब्द सामान्य थे। ये शब्द है—ज्ञप्ति प्रतिज्ञा तथा कर्म वाचा। विनय पिटक मे जिन नियमो का विधान किया गया है वे नियम दोनो सघो द्वारा क्रियान्वित किए जाते थे। अब हम कुछ विशिष्ट तथ्यो की ओर आपका ध्यान आकर्षित करेंगे। यह तथ्य इस प्रकार थे—

(क) मत विभाजन की स्थिति मे किसी समस्या का निपटारा गुप्त मतदान या सार्वजनिक मतदान द्वारा किया जाता था। इसी प्रकार प्रस्तावो को उपस्थित करने

के विषय मे भी कई निश्चित नियम थे। मतदान सभी किया जाता था जब सभा मे प्रत्येक सदस्य अपने पृथक् मत का पूर्णतया प्रकाशन कर लेता था। विचारो की स्वतन्त्रता का सम्मान तत्कालीन गण प्रणाली का बहुत बडा वरदान था। यही नहीं प्रत्येक विचारधारा वाले व्यक्ति के विचारो पर कान धरे जाते थे।

(ख) जब सभा अपने निर्णय म असफल रहती तो उन महत्वपूर्ण मामला पर अधिक विचार-विमर्श के लिए वे मामले सभा की एक निर्वाचित समिति को सौंप दिये जाते थे। यह समिति मामल की छानबीन पूरी रूप मे करती थी। इस समिति द्वारा भी अपने लक्ष्य म विफलता हस्तगत करने पर यह मामला पुन सभा के लिए उपस्थित होता था।

(ग) अनुपस्थित सदस्या के मत ग्रहण करने की भी व्यवस्था थी। यह सदस्य अपने मत दूसरो के माध्यम से डलवाते थे। कोरम की भी प्रथा इस युग म भी थी। बिना एक निश्चित सख्या मे सदस्या के उपस्थित हुए सभा की कायवाही प्रारम्भ नही की जा सकती थी। सभा मे व्यक्तिगत आरोपो पर कडा प्रतिबन्ध था। आपत्तिजनक भाषा का भी प्रयोग निषिद्ध था। इस प्रकार आधुनिक ससदीय प्रणाली का कितना परिष्कृत रूप हमे इस प्राचीन काल म भी परिलक्षित होता है।

(घ) आधुनिक काल की भाँति सभा की कायवाही अकित करने के लिए लिपिक भी होते थे। यह लिपिक प्रत्यक सदस्य द्वारा प्रकाशित मत का लेखबद्ध करते थे।

इस प्रकार य सभी विशिष्टताएँ देखकर कौन इतिहासकार यह कहने मे हिचकिचाहट अनुभव करेगा कि भारत गणतन्त्रात्मक व्यवस्था का स्रोत है। भारत म ईसा की छठी शताब्दी मे ही जनतान्त्रिक व्यवस्था अपने आधुनिक रूप म काफी अश म वतमान थी। हमारे उपर्युक्त तथ्य हमारे इस मत की पुष्टि करते है।

आधुनिक काल की दृष्टि से सबस महत्वपूण बात जो हमारे सम्मुख आती है, वह यह है कि सभा के सदस्यगण, राजा एव कार्यकारिणी के विभिन्न पदाधिकारी किसी एक विशेषाधिकारी वग से मनोनीत किए जाते थे या इन पदो के लिए समाज का प्रत्येक वग अपने प्रतिनिधि भेजता था। एक गण जातक की प्रस्तावना म वशाली नगर के विषय मे कहा गया है—

"इस नगर मे राज्य को सचालित करने के लिए ७,७०७ राजा थे।"

इस निर्देश के आधार पर ही विभिन्न इतिहासकारो न विभिन्न मत व्यक्त किए है, इतना तो स्पष्ट है कि यह निर्देश लिच्छवियो की केन्द्रीय सभा की ओर है। सदस्या की अधिक सख्या देखकर यह निष्कर्ष निकालना स्वाभाविक ही है कि यह सभा पूरे राष्ट्र के प्रत्यक वग का प्रतिनिधित्व करती थी और हर मान म एक जनतन्त्रात्मक सभा थी।

परन्तु अन्य ग्रथो मे हम ऐसी स्थिति मे साक्षात्कार नही होता है। लिच्छवि एक गणराज्य के सूत्राधार थे। मज्झिम निकाय म गण और सघ की एकात्मता स्थापित की गई है। कात्यायन न सघ की परिभाषा म कहा है कि यह वह राज्य है जिसे एक क्षत्रिय वग सचालित करता है। अतएव उपर्युक्त निर्देशा से तो हमारे पूवमत का आधार ही मिल जाता है और लिच्छवि राज्य एक कुलीनतन्त्र राज्य के रूप मे उभर आता है जिसके कर्ता धर्ता एक विशिष्ट वर्ग के क्षत्रिय हैं। इस प्रकार लिच्छवि राज्य विशेषाधिकारी वग द्वारा शासित राज्य था। इस मत की पुष्टि म हम एक ग्रन्थ कथन का भी स्मरण हो आता है। अल्तेकर महोदय की पुस्तक State and Government in Ancient

India' मे यह उल्लिखित है कि यद्यपि लिच्छवि राज्य मे कई सामाजिक वर्गों के लोग रहते हैं, जैसे ब्राह्मण, गृहपति, व्यापारी, कृषक, कलाकार, दास एव सेवक, लेकिन केन्द्रीय सभा के सदस्य तो लिच्छवि राजा हैं, अर्थात क्षत्रिय। बौद्ध ग्रथो मे जहाँ हमको 'राजाओं' का उल्लेख मिलता है, लिच्छवियों मे वहाँ हम राजकुमारो का भी निर्देश पाते हैं। इस निर्देश से हम वशगत कुलीन तन्त्र का आभास पाते हैं। इस प्रकार प्राचीन गणतन्त्र पूणतया जनतान्त्रिक नही थे लेकिन उनमे ऐसी कई बातें थी जो जनतन्त्र की ओर उन्हें उन्मुख कर रही थी। वैशाली के सविधान के आधार पर विद्वानो ने ऐसा अनुमान लगाया है कि इसी प्रकार की कुलीनतन्त्रात्मक व्यवस्था तत्कालीन गणों में थी।

केन्द्रीय सभाओ के सदस्यो का निर्वाचन किस पद्धति से होता था यह भी एक विवादग्रस्त विषय है। हमे इसके विषय मे अपरोक्ष रूप से कोई सूचना नही। एक जातक के अनुसार वैशाली मे कुलीन लोगो की जनसख्या १६८००० थी। यदि यह सूचना सत्य है तो वैशाली मे कुलीन लोगो की जनसख्या १६८००० थी। सभा से सयुक्त परिवारो के प्रधान सम्मिलित होते थे। प्रत्येक सयुक्त परिवार से २५ व्यक्ति होते थे। इन कुलीन तन्त्रात्मक गणो मे शासन का आधार सम्भवत कुल या परिवार थे। यही सबसे छोटी शासन की इकाई थी। राजाओ के निर्वाचन के विषय मे हमे किसी प्रकार की कोई सूचना या निर्देश नही प्राप्त होने।

कुछ लोगो ने वैशाली की केन्द्रीय सभा मे ७७०७ सदस्या का होना युक्तसगत नही बताया है। उनके अनुसार इस छोटे से राज्य म इतने व्यक्तियो का राजा होना अत्यधिक कठिन प्रतीत होता है। अतएव, इन विद्वानो ने इस सख्या को काल्पनिक तथा पारस्परिक करार दिया है। लेकिन अनन्त स्दाशिवराव अल्तेकर ने इन विद्वानो के इस मत का करारा उत्तर दिया है और उन्होने उचित ही कहा है—

"In contemporary Greece, the Athenian assembly consisted of 42000 citizens each one of whom had a right to attend its meetings In actual practice, however, not all the members cared to attend The normal attendance was 2000 to 3000, i e hardly 790 or 870 of the total membership"

वैशाली की भी यही परिस्थिति थी, यद्यपि सदस्य सख्या ७७०७ थी लेकिन सभा की साधारण बैठक मे १०% से अधिक राजा भाग नहीं लेते थे। इस प्रकार सभा को सुगम रूप से चलाने मे कोई कठिनाई नही प्रतीत होती थी।

न्याय व्यवस्था—कार्यपालिका एव विधान सभा की कार्यप्रणाली के विषय मे हमने कुछ ज्ञान प्राप्त किया। अब हम तत्कालीन गणराज्यो की न्याय-व्यवस्था का अध्ययन करेंगे। इतना तो पूणतया स्पष्ट है कि केन्द्रीय सभा राज्यो मे न्याय का सर्वोच्च उद्‌गम स्थल थी। वे मामले जो जनहित के लिए आवश्यक होते थे इस सभा में सुलझाये जाते थे। बुद्धघोष की टीका से हमे लिच्छवियो तथा वज्जि सघ के अन्य सदस्या की न्याय-व्यवस्था की प्रणाली की काफी जानकारी प्राप्त होती है। बुद्धघोष की टीका म कहा गया है कि वज्जिया म एक अपराधी को तभी दडित किया जाता था जबकि लगातार ८ न्यायाधिकरण उसे अपराधी घोषित करते थे। दण्ड मनमाने रूप से नही थोपा जाता था बल्कि प्राचीन ग्रथो के आदेशानुसार ही उन्हें दडित किया जाता था। ८ न्यायाधिकरणों में प्रत्येक न्यायाधिकरण को यह अधिकार था कि वह दोषी को छोड सके। न्यायालय के अधिकारियो को इन नामो से सबोधित किया जाता था—विनिच्छय

महामात्त, वोहारिक, सूत्रधार, अट्ठकुलक, भाण्डागारिक, सेनापति, उपराजा तथा राजा। विद्वानो ने बुद्धघोष के इस कथन की सत्यता मे संदेह शंका है। उनके अनुसार बुद्धघोष काफी देर का कवि एवं लेखक था। अतएव अपने पहले से लिखे हुए विवरणो को पूर्णतया यथार्थ नही माना जा सकता। वज्जियो की व्यवस्था का वह बडा भारी प्रशंसक था। अतएव वज्जियो को इस सुन्दर न्याय-व्यवस्था से युक्त करना उसका कार्य था। चाहे जो भी हो, चाहे बुद्धघोष का कथन सत्य हो या न हो, इतना तो तर्कसंगत है ही कि वज्जि लोग न्याय-व्यवस्था मे पर्याप्त ज्ञान रखते थे और उनकी न्याय व्यवस्था की कुशलता लोक प्रसिद्ध थी।

इस प्रकार गणतान्त्रिक शासन व्यवस्था द्वारा शासित इन राज्यो का विधान हमने उपर्युक्त पंक्तियो मे उल्लिखित किया। यह राजतन्त्रवाद शून्य राजनैतिक प्रणाली का भारत में ही सर्वप्रथम विकास हुआ था। भारत में ही प्रथम बार 'गणराज्य' शब्द की उत्पत्ति हुई थी। गणराज्य तथा जनतन्त्र मे हमे अन्तर समझने का प्रयास करना चाहिए। आधुनिक काल मे यह दोनो शब्द एक-दूसरे के पर्यायवाची से हो गये हैं। प्राचीन भारत में 'गण' शब्द का प्रयोग उस राजनैतिक प्रणाली के लिए होता था जिसमे प्रभुता कुछ सीमित लोगों तक ही सीमित रहती थी। जनतन्त्रात्मक शासन प्रणाली का तात्पर्य था सम्पूर्ण जनता की सर्वप्रभुत्व सम्पन्नता। आशा है कि हमारे पाठकगण 'गणो' के विशिष्ट अर्थ से अब पूर्णतया परिचित हो गये होंगे।

## राजतन्त्रीय राज्य

१६ महाजनपदो तथा ११ गणराज्यो के अतिरिक्त चार विशाल राजतन्त्रीय राज्यो का भी बोध हमे बौद्ध ग्रन्थो से होता है। यद्यपि यह निश्चयपूर्वक नही कहा जा सकता कि इन समस्त राजनैतिक संगठनों का अस्तित्व एक ही समय मे बना रहा या नहीं, पर ऐसा अनुमान किया जाता है कि इनमे से अधिकांश समसामयिक हैं। यहाँ हम उन चार प्रमुख राज्यों का वर्णन करेंगे जो उस समय समस्त उत्तरी भारत में प्रसिद्ध थे, जिनकी शक्ति अपरिमित थी और जो साम्राज्यवाद की बलवती भावना से ओत प्रोत थे। ये राज्य (१) वत्स, (२) अवन्ति, (३) मगध और (४) कोशल हैं।

### वत्स

वत्स की राजधानी कौशाम्बी थी जो इलाहाबाद से ३८ मील दूर कोसम गाव की निकटवर्ती भूमि के पास या सम्भवत उसी ग्राम मे थी। किन्तु महात्मा गौतम बुद्ध के काल मे व्यापार मे इसने आशातीत उन्नति कर ली थी। इसका व्यापारिक महत्त्व रखने का प्रमुख कारण यह था कि यह विदिशा होते हुए उज्जैन जाने के व्यापारिक मार्ग मे पडता था। बुद्ध काल मे उदयन यहाँ का शासक था। उदयन के सम्बन्ध मे सामग्रियो का बाहुल्य है पर वे इतिहास के कितने निकट हैं यह नही कहा जा सकता।[1] उदयन के सम्बन्ध मे कथासरितसागर मे पर्याप्त सामग्री उपलब्ध है पर जैसा कि डी० आर० भण्डारकर का मत है, इसका अधिकांश अविश्वसनीय है।[2] उदयन के सम्बन्ध मे

१ इस दिशा मे प्रयाग विश्वविद्यालय के प्राच्य इतिहास, पुरातत्व और संस्कृति विभाग के अध्यक्ष प्रो० गोवर्धन राय शर्मा के तत्वावधान मे कौशाम्बी मे जो उत्खनन कार्य हुआ है, उससे इस युग के इतिहास को अनेक महत्वपूर्ण ऐतिहासिक सामग्री प्रकाश मे आई है।

२ कारमाइकल लेक्चर, पृ० ५८।

पुराण, भास के नाटक स्वप्नवासदत्ता तथा प्रतिज्ञा-यौगन्धरायण, हर्ष के दो नाटक प्रियदर्शिका तथा रत्नावली आदि से कुछ ज्ञान प्राप्त होता है।

पुराणो ने इसे पौरव राजवश का बताया है और उसके पिता का नाम शतानीक बताया है।[१] वासवदत्ता तथा प्रतिज्ञा-यौगन्धरायण मे भी उसके पिता के नाम का समर्थन हो जाता है। उसके पितामह का नाम सहस्रानीक ज्ञात होता है। भास ने इसे भारत कुल का बताया है। इसकी माता विदेह की राजकुमारी ज्ञात होती है क्योकि उदयन को विदेहपुत्र कहा गया है। उदयन के वैवाहिक सम्बन्धो के विषय के अत्यधिक मतमतान्तर है। भास ने स्वप्नवासवदत्ता मे मगध नरेश दरसक की पुत्री पद्मावती को इसकी रानी बताया है। हर्ष ने अपने नाटक 'प्रियदर्शिका' मे अंग-नरेश दृढवर्मन की पुत्री से इसका ब्याह होना बताया है। अपने दूसरे नाटक रत्नावली मे हर्ष ने उदयन का प्यार सागरिका से बताया है। इस सागरिका को धम्मपाल टीका मे उदयन की एक पत्नी वासवदत्ता की कचुकी बताया गया है। इस प्रकार इस अंतिम ग्रंथ से उदयन की पत्नियो का बोध होता है—(१) वासवदत्ता जो अवन्ति-नरेश (जिसे भास ने प्रद्योत महासेन तथा बौद्धग्रन्थो ने चन्द्रप्रद्योत कहा है) की पुत्री थी। सम्भवत प्रद्योत या प्रज्योत ने उदयन को कभी बन्दी बना लिया था और उसे अपनी पुत्री वासवदत्ता को गज-शिक्षा देने के लिए नियुक्त कर दिया था जहा दोनो का प्यार हो गया और वे चुपके से राजमहल से भागकर कौशाम्बी चले आये। (२) सामवती तथा (३) मागधिया।

उदयन के वैवाहिक सबधो के स्पष्टीकरण के लिए हम उसके पडोसी राज्यो पर ध्यान देना होगा। हम ज्ञात है कि इसके पूर्व मे मगध था, पश्चिम मे अवन्ति का राज्य था। ये दोनो इस पर अपनी कुटिल दृष्टि गडाये रहते थे। ऐसी अवस्था मे उदयन को ये वैवाहिक सम्बन्ध आवश्यक हो गये थे। इसमे उसकी नीति का बोध होता है। डॉ० बी० सी० ला का मत है कि यदि उदयन ने ये सम्बन्ध स्थापित नही किये होते तो मगध एव अवन्ति की बढती हुई ताकत के आगे कौशाम्बी कभी ही ध्वस्त कर दिया गया होता।[२]

उदयन की शक्ति के सबध मे बौद्धग्रथ बहुत उदार वृत्ति रखते हुए बताते हैं कि वह अत्यन्त शक्तिशाली था और उसकी सेना सर्वदा सशस्त्र सीमाओ पर तैयार रहती थी। पर जितनी किवदतिया या कथाये उसके ब्याह सम्बन्धी मिलती हैं, उतनी अन्य विषय पर नही। दृढवर्मन की पुत्री से ब्याह करने का कारण सम्भवत यह था कि दृढवर्मन को किसी राजा ने पराजित करके उसका राज्य छीन लिया था और उदयन ने उसे पुन उसका राज्य दिलवा दिया। कथासरितसागर तथा प्रियदर्शिका से उदयन की दिग्विजयो का बोध होता है। इनके अनुसार उदयन ने कलिंग को हराया था। कोशल से भी उसकी शत्रुता थी।[३] रत्नावली के आधार पर भडारकर महोदय इसका समर्थन करते है।

१ सम्भवत इसके पिता का नाम परतप था। देखिये साम्युत ४।११०।१३।। *Hindu Civilization*, p 148 मे उद्धृत।

२ *Geography of Early Buddhism*, p 23

३ स्वप्नवासवदत्ता के अनुसार उदयन को अपनी राजधानी छोडकर लावानक नामक ग्राम मे भाग जाना पडा था। सम्भवत आरुणि के आक्रमण के कारण ही उसे पलायन करना पडा था। यह सम्भवत गगा के उत्तर के किसी भाग का राजा था। डॉ० आर० भण्डारकर ने ऐसी शका उठाई है कि यह कोशल का राजा तो नहीं था। देखिये 'कारमाइकल लेक्चर, पृ० ६२

पालि साक्ष्यो से ज्ञात होता है कि उदयन पुत्र का नाम बोधी था जो सुसुमारगिरि के भग्ग नगर पर युवराज के रूप मे शासन करता था।[1] पर इसके आगे यह नही ज्ञात होता है कि उदयन के पश्चात् उसके पुत्र ने वत्स पर राज्य किया प्रथवा नही।

उदयन बौद्ध भिक्षु पिण्डोल भारद्वाज द्वारा बौद्ध धम का समथक एव उसका रक्षक बनाया गया था।

## प्रवन्ति

अवन्ति राज्य के अतगत आधुनिक मध्य मालवा, निमार, मध्य प्रदेश तथा बरार के पड़ोसी देश सम्मिलित थे। बुद्ध-काल मे यहाँ का शासक प्रज्योत या प्रद्योत था। प्रद्योत को बौद्ध ग्रथा मे अत्यन्त क्रूर, महत्वाकाक्षी एव युद्धप्रिय के रूप में चित्रित किया गया है। उदयन को किसी प्रकार पराजित करके राज्य को आत्मसात् करने की ही कामना निरतर प्रद्योत के हृदय मे जोर मारती रही। प्रद्योत अपनी राजधानी उज्जैन स निरन्तर इस प्रकार का प्रयास करता रहा। इसकी महत्वाकाक्षाम्रो का सबसे बड़ा प्रमाण तो स्वय उसका राजा होना ही है क्योकि पुराणो के अनुसार प्रद्योत ने ही इस राजवश की नीव डाली थी। भास ने इसे महासेन कहा है। वासवदत्ता जिसका हरण उदयन ने कर लिया था, इसकी रानी अगारवती से उत्पन्न हुई थी। धम्मद की अट्टकथा से ज्ञात होता है कि प्रद्योत ने धोखे से उदयन को बन्दी बना लिया था। यह छल उसने गज आखेट मे अपार रुचि रखने वाले उदयन के लिए एक नकली गज बना इसमे कुछ सैनिक रख कर किया था। कथा यहाँ तक सत्य है नही कहा जा सकता, पर उदयन ने भी इस छल का प्रत्युत्तर भलीभाँति दिया और उसकी पुत्री वासवदत्ता को ही राजमहल से चुपके से निकाल ले गया।

प्रद्योत की विजया के सम्ब ध म हमारा ज्ञान स्वल्प है। केवल इतना ज्ञात होता है कि मगध-नरेश अजातशत्रु अपनी राजधानी राजगृह की किलेबन्दी केवल प्रद्योत के आक्रमण के भय से ही करा रहा था।[2] भासकृत प्रतिज्ञा-योगधरायण से यह ज्ञात होता है कि प्रद्योत के दो पुत्र गोपाल तथा पालक थे। कथासरित्सागर के अनुसार गोपाल ने अपने छोटे भाई पालक के लिए गद्दी छोड दी थी। पर गोपाल के पुत्र आधक ने पुन अपने चाचा पालक से गद्दी छीन ली। पुराणो म प्रद्योत के बाद पालक तथा प्राधक का ही नाम आता है, गोपाल का उल्लेख नही मिलता जिसस उपरोक्त विवरण सत्य जान पडता है।

सम्भवत कालान्तर म प्रद्योत महाकाच्यायन के प्रभाव से बौद्धधम का अनुयायी हो गया। थेरगाथा टीका से डॉ० राधा कुमुद मुकर्जी न प्रद्योत का बौद्ध धम म दीक्षित होने का विवरण इस प्रकार उद्धत किया है जिसमे प्रद्योत के महाकाच्यायन से महात्मा गौतम बुद्ध को बुलाने का आग्रह करने पर महाकाच्यायन बुद्ध भगवान के पास जाकर कहते हैं—

"भगवन्! राजा प्रज्योत (प्रद्योत) आपके चरणा की पूजा करना तथा धम्म श्रवण चाहता है।"

भगवान् बुद्ध ने इस प्राथना को स्वीकार कर लिया और सात भिक्षुओ को

१ जातक ३।१५७ श्री भण्डारकर द्वारा उद्धृत।
२ मज्झिम निकाय ३।७॥

महाकात्यायन के साथ प्रद्योत को बौद्धधर्म की शिक्षा देने को भेजा और प्रद्योत बौद्ध धर्मावलम्बी हो गया।[1]

तत्पश्चात् अवन्ति बौद्ध धर्म का महत्वपूर्ण केन्द्र हो गया।

## मगध

इन चारों प्राचीन नृपतंत्रों (वत्स, अवंति, मगध तथा कोशल) में मगध ही अत्यधिक शक्तिशाली प्रतीत होता है। मगध के दो प्रसिद्ध राजाओं—बिम्बिसार तथा अजातशत्रु—का इतिहास ही प्राचीन मगध का इतिहास है। अतः हम इन पर पृथक्-पृथक् प्रकाश डालेंगे। यहाँ उल्लेख कर देना आवश्यक है कि मगध के इतिहास के प्रमुख साधन पुराण तथा सिंहली अनुश्रुति महावंश और अन्य राजाओं से सम्बन्ध रखने वाले ग्रन्थ जो प्रसंगतः इन पर कुछ प्रकाश डालते हैं।[2] इनके आधार पर ही मगध के इतिहास पर प्रकाश डाला जायगा।

**बिम्बिसार**—पुराण के अनुसार मगध राजवंश का संस्थापक शिशुनाग था। महावंश से भी इसका समर्थन हो जाता है कि बिम्बिसार नागकुल का था। उक्त ग्रंथ ने बिम्बिसार के अंतिम राजकुमार को नागदासक बताया है। पुराणों ने बिम्बिसार के पूर्व भी चार राजाओं द्वारा मगध पर शासन करने का उल्लेख किया है पर इस पर अधिक विश्वास नहीं किया जा सकता, क्योंकि बिम्बिसार को पालि अनुश्रुतियों में 'सेनिय' कहा गया है। सेनिय का अर्थ सेनापति से है। तब यह कैसे सम्भव है कि बिम्बिसार के पूर्व उसके कुल के चार राजा राज्य कर चुके थे। सम्भवतः जिस प्रकार सेनानी पुष्यमित्र शुंग ने मौर्य वंश के अंतिम शासक बृहद्रथ का (जिसका वह सेनापति था) वध करके राज्य अपने हाथ में ले लिया, उसी प्रकार सम्भव है बिम्बिसार ने भी अपने सेनापति पद पर रहकर ही राज्य को अपने अधीन किसी प्रकार बना लिया। किन्तु स्वयं महावंश का यह कथन है कि बिम्बिसार १५ वर्ष की आयु में सिंहासनारूढ़ हुआ।[3] यह कथन उपरोक्त अनुमान को मानने में बाधा उपस्थित करता है, क्योंकि इतनी अल्पायु में कोई वंशानुगत राजा ही हो सकता है, नवीन राज्य का संस्थापक नहीं हो सकता।

अब यहाँ प्रश्न यह उठता है कि बिम्बिसार के पूर्व मगध पर किस राजवंश का शासन था। डी० आर० भण्डारकर महोदय का इस सम्बन्ध में सुझाव मान्य-सा लगता है जिसे हम नीचे दे रहे हैं —

इस प्राचीन बौद्ध ग्रन्थ सुत्त निपात पृष्ठ १८५ ५।३८।। में वैशाली के लिए 'मागधम पुरम' (अर्थात् मगध की राजधानी) का प्रयोग किया गया है। यदि यह सच है कि वैशाली मगध की राजधानी थी तो बहुत सम्भव है कि वज्जि से ही बिम्बिसार को मगध प्राप्त हुआ था। किन्तु पुराणों के अनुसार मगध पर सर्वप्रथम बार्हद्रथ वंश का शासन रहा। तत्पश्चात् वज्जि वंशवालों ने इसे बलपूर्वक अपने अधीन कर लिया और

---

१ देखिये *Hindu Civilization*, p. 184

२ श्री भण्डारकर ने पुराणों के समक्ष महावंश की सामग्रियों को अधिक प्रामाणिक सिद्ध किया है और इस सम्बन्ध में उन्होंने तिथिपरक राजाओं के नाम तथा उनसे सम्बन्धित अनेक सामग्रियों को अग्राह्य सिद्ध करने का सफल प्रयास 'कारमाइकल लेक्चर', पृष्ठ ६८-७० में किया है।

३. महावंश २।२६ ३०।।

बिम्बिसार ने इन्हे गगा नदी की ओर भगाकर मगध पर अपना अधिकार स्थापित करके राजगृह को अपनी राजधानी बना लिया ।

**बिम्बिसार का परिवार**—महावग्ग बिम्बिसार की ५०० रानियाँ बताता है जिनमें से एक विदेही कुमारी थी । पर ५०० रानियाँ अत्योक्ति का श्रेष्ठतम उदाहरण मात्र है । उसकी दूसरी रानी छलना थी । यह वैशाली के लिच्छवि गणराज्य के प्रमुख चेतक की पुत्री थी ।[1] तीसरी पत्नी कोशल देवी थी जो प्रसेनजित के पिता महाकोशल की पुत्री थी । जातक से ज्ञात होता है कि दहेज मे महाकोशल ने बिम्बिसार को काशी का राज्य दे दिया था ।[2] विदेही वासवी के सम्बन्ध मे अमितायुर्ध्यान सूत्र मे यह कहा गया है कि इसने विद्रोही पुत्र अजातशत्रु द्वारा बन्दी किये गये अपने पति की रक्षा की थी । पर छलना के सम्बन्ध मे भी इसी प्रकार की कथा कही गई है जिससे कुछ इतिहासकारो ने छलना और वासवी को एक ही माना है । बिम्बिसार के अनेक पुत्र थे—अजातशत्रु कुणिक, हल्ल तथा वेहल्ल जो छलना से उत्पन्न थे, अभय (जो अम्बपाली से उत्पन्न था), नन्दिसेन, मेघकुमार आदि । अजातशत्रु को चुल्लवग्ग मे 'विदेहियुक्त' कहा गया है जिससे यह स्पष्टतया ज्ञात होता है कि वह विदेही वासवी (जो सम्भवत छलना ही है) का ही पुत्र था । अजातशत्रु की नृशसता के भय से ही सम्भवत उसके अन्य भाइयो ने मगध का त्याग कर दिया और वे भिक्षु हो गये ।

**बिम्बिसार का शासन तथा विजयें**—बिम्बिसार की राजधानी गिरिव्रज थी पर बाद मे उसने इसे बदल दिया और राजगृह मे नवीन राजधानी की स्थापना की । महाभारत के अनुसार गिरिव्रज जरासन्ध की राजधानी थी । बुद्धघोष ने राजगृह को 'बिम्बिसारपुरी' बताया है ।

बिम्बिसार ने कोशाम्बी का राज्य, स्तानीक द्वारा विजित अग राज्य को अपने अधीन बनाकर अपने राज्य की सीमा काफी विस्तृत कर दी थी । उसने अग को एक पृथक् प्रान्त बनाकर कुणिक को उसका गवर्नर बना दिया । कुणिक चम्पा मे रहकर अग का शासनभार सँभालता था ।[3] अग के अन्तगत अनेक बडे-बडे नगर थे, अत अब वे सभी बिम्बिसार की राज्य-सीमा के अन्तगत हो गये । इसके राज्य में ८० १०० गाँव सम्मिलित थे । इसका क्षेत्रफल लगभग ६०० मील से भी अधिक था और जिसे अजातशत्रु ने अपनी अन्य विजयो द्वारा १५००० मील कर दिया ।[4] बिम्बिसार के राज्य मे कुछ गणराज्य भी थे जिनके शासन 'राजकुमारों' के हाथ मे थे ।

बिम्बिसार का शासन बहुत ही कठोर था । दण्ड विधान मे किसी प्रकार की दया का स्थान न था । 'महामात्र', 'सब्बाकत्थक', 'वोहारिक', 'सेनापति' आदि राज-कर्मचारियो का उल्लेख मिलता है ।

**बिम्बिसार का धर्म**—बिम्बिसार के धर्म के सम्बन्ध मे कोई निश्चित मत निर्धारित करना कुछ कठिन इसलिए हो जाता है कि ब्राह्मण, जैन तथा बौद्ध तीनो धर्म इसे अपने-अपने मत का बताने का प्रयास करते है । जैन मतावलम्बियो का यह कहना है

---

१ Jacobi, *Jain Sutras*, I, xii-xv, S B E Quoted by Dr Mookerji

२ जातक २–४०३।१५॥

३ भगवती सूत्र ३००—चम्पायां कुणिको राजा बभूव ।

४ विनय १।१७६॥ सुमगल १।१४८॥ डॉ० मुकर्जी द्वारा उद्धृत।

चले अजातशत्रु ने बिम्बिसार को बन्दीगृह मे डालकर राज्य सत्ता अपने हाथ मे ले ली। बन्दीगृह मे छलना अपने पति की देखरेख करती रही। पर सहसा अजातशत्रु की माता ने उससे यह बताया कि उसके पिता उसे कितना प्यार करते थे कि एक बार उसकी पकी उँगली को भी जिससे मवाद निकल रहा था, पुत्र की पीडा हरने के लिये उन्होने चूसा था। इतना सुनना था कि अजातशत्रु शीघ्रता से लोहे का हथौडा लेकर पिता की बेडियाँ तोडने को दौडा। बिम्बिसार ने इसका अर्थ कुछ उलटा समझा और जहर खाकर आत्महत्या कर ली।[1] जैन तथा बौद्ध धर्मों मे जिस प्रकार प्रतिस्पर्धा यत्र-तत्र मिलती है उसी प्रकार ऐतिहासिक घटनाओ के वर्णन मे भी उनमे कुछ खिचाव-तनाव आभासित होता है। उपरोक्त विवरण उसका एक उदाहरण है। बौद्ध ग्रन्थ ने अजाशत्रु को जब वह धरती पर भी नही गिरा था तभी से पितृहन्ता सिद्ध करने का प्रयास किया है पर जन ग्रन्थकारो ने इनका खण्डन करने के अभिप्राय से बिम्बिसार से ही आत्महत्या करा दी। वास्तविकता क्या है यह निश्चयपूर्वक नही कहा जा सकता।

**अजातशत्रु की विजय**—लगभग ५५१ ई० पू० मे अजातशत्रु सिंहासनारूढ हुआ। उधर पति की अकस्मात् मृत्यु से प्रपीडिता कोशलदेवी भी अधिक दिन तक वैधव्य न स्वीकार कर सकी और उसका देहावसान हो गया। प्रारम्भ मे ही बताया गया था कि प्रसेनजित के पिता महाकोशल ने अपनी पुत्री कोशला देवी का ब्याह अजातशत्रु के पिता बिम्बिसार से करने के पश्चात् ही काशी नगरी को दहेज रूप मे दे दिया था। अब जो विकट परिस्थिति अजातशत्रु के सम्मुख उपस्थित होती है उसके मूल मे दहेज मे प्राप्त काशी नगरी है। अजातशत्रु पिता के राज्याधीन अन्य नगरो की भाँति काशी को भी अपने अधीन समझता था और इस प्रकार बहुत दिनो तक (निश्चित तिथि बताने मे अभी कुछ कठिनाई है। सम्भवत भावी अन्वेषणो से इस पर कुछ प्रकाश पड सके) काशी नगरी से कर वसूल करता रहा। पर कोशला देवी की मृत्यु के पश्चात् उसका भाई प्रसेनजित यह कदापि स्वीकार नही कर सकता था कि पितृहन्ता अजातशत्रु का अधिकार काशी पर अब भी पूर्ववत बना रहे। अत उसने इसका विरोध किया और फलस्वरूप कोशल मगध मे संघर्ष छिड गया। प्रारम्भ मे प्रसेनजित को पराजित होकर श्रावस्ती भाग जाना पडा। पर बाद मे वह अजातशत्रु की सम्पूर्ण सेना को उसके साथ बन्दी बनाने मे सफल हो सका। जातक मे इन दोनो के संघर्षों का बडा रोचक विवरण मिलता है।[2] अजातशत्रु से पराजित होकर निराश प्रसेनजित जब श्रावस्ती लौट गया था तो भगवान बुद्ध अपने कुछ भिक्षुओ के साथ जिनमे से कुछ राज कर्मचारी रह चुके थे वहीं कही निकट ही रुके थे, इनमे से दो भिक्षु एक दिन आपस मे युद्ध-सम्बन्धी वार्त्ता कर रहे थे और एक ने बलपूर्वक घोषणा की कि यदि प्रसेनजित 'सकटव्यूह' की रचना करके युद्ध करे तो वह अजातशत्रु को मछली की भाँति फँसा सकता है। प्रसेनजित के दूत ने उसे इस विलक्षण विधि से अवगत किया और उसी उपाय द्वारा प्रसेनजित ने अजातशत्रु को बन्दी बना लिया। इसमे कितना सत्य है, नही कहा जा सकता।

अन्त मे दोनो मे संधि हो गई और प्रसेनजित ने अजातशत्रु की सेना, उसका

---

१ उक्त विवरण आवश्यक सूत्र के आधार पर डॉ० मुकर्जी द्वारा वर्णित कथानक पर पूर्णतया अवलम्बित है।

२ डॉ० आर० भण्डाकर द्वारा पुनर्कथित कथा के आधार पर हम जातक के तत्सम्बन्धी विवरण का उल्लेख कर रहे हैं।

राज्य आदि लौटा दिया साथ ही अपनी पुत्री वजिरा का ब्याह भी उससे कर दिया।[1]

अजातशत्रु का दूसरा सघर्ष वैशाली के लिच्छवियो से हुआ। हमे ज्ञात है कि अजातशत्रु वैदेही पुत्र था, अर्थात् उसकी माता वैदेही अर्थात् लिच्छवि राजकुमारी थी। अब इन्ही लिच्छवियो (वज्जियो) से अजातशत्रु ने सघर्ष छेड दिया। सुमगलविलासिनी से यह ज्ञात होता है कि गगा के तट पर हीरे की एक खान थी जिसके आधे खनिज पदार्थ पर लिच्छवियो तथा अजातशत्रु का आधा-आधा अधिकार निश्चित हो चुका था। लिच्छवियो ने इस समझौते को तोड दिया जिसके फलस्वरूप अजातशत्रु को आक्रमण करना पडा। जैन साक्ष्यो द्वारा इस सघर्ष का एक दूसरा ही कारण माना जा सकता है। कहा जाता है कि बिम्बिसार ने अपने पुत्र वेहल्ल को कुछ बहुमूल्य वस्तुयें दी थी, जिन्हें लेकर वह अजातशत्रु के भय से चेतक की शरण मे वैशाली चला आया। अजातशत्रु ने चेतक को चेतावनी दी कि वह वेहल्ल को उसके सुपुर्द कर दे पर उसने शरणागत को (जो कि उसका पोता भी था) देना स्वीकार नही किया। इस पर क्रोधित होकर अजातशत्रु ने चेतक से युद्ध छेडने का निश्चय किया। अब उधर ३६ विभिन्न छोटे-छोटे राज्यो के अगुवा लिच्छवि तथा चेतक दोनो उसके शत्रु हो गये थे।

वास्तविकता जो भी हो, अजातशत्रु को इस द्वितीय सग्राम मे बहुत बडी शक्ति का समना करना पडा था जिसमे अनेक सम्मिलित शक्तियाँ थी। केवल लिच्छवि ही काफी शक्तिशाली हो चुके थे। निश्चय ही अजातशत्रु लिच्छवियो को पराजित करने मे काफी परेशान हो जाता और सम्भवत अन्त मे भी उसे विजय न मिलती पर उसे यह मूलतत्र ज्ञात हुआ कि लिच्छवियो के सघ मे फूट उत्पन्न करके उनका नाश किया जा सकता है और अन्त मे उसने किया भी यही।

अजातशत्रु ने अपने एक चतुर या अधिक स्पष्ट शब्दो मे कुटिल मत्री वस्साकार को लिच्छवियो की सगठित शक्ति मे फूट के बीज बोने के लिए वैशाली भेज दिया जिसने निरन्तर तीन वर्षो तक वहाँ निवास करके अपने उद्देश्य मे सफलता प्राप्त कर ली और लिच्छवियो मे सामाजिक तथा राजनैतिक क्षेत्रो मे सर्वत्र मतभेद हो गया। उनकी सचित 'अजेयता' मे दीमक लग गई। इस प्रकार अजातशत्रु छल, बल तथा कौशल तीनो विधियो को अपनाकर लिच्छवियो (वज्जियो) का सामना करने मे समर्थ हो गया और तब उसने घोषणा की, "मैं इन वज्जियो को जड से उखाड फेंकूगा और ध्वसित कर दूगा, भले ही वे शक्तिसम्पन्न एव वीर हो, उनका सर्वनाश कर दूगा।"[2] अजातशत्रु के लिये राजगृह से गगा के उस पार लिच्छवि सघ से युद्ध करना असम्भव था अत उसने अपने राज्य की सीमा पर स्थित पाटलिग्राम (जो आगे चलकर पाटलिपुत्र हुआ) को ही युद्ध केन्द्र बनाने का निश्चय किया और यहाँ पर अत्यन्त सुदृढ दुर्ग का निर्माण तेजी से किया जाने लगा। इस दुर्ग का निर्माण अजातशत्रु के दो योग्य एव कुशल मत्री सुनिध तथा वस्साकार के निरीक्षण मे हुआ। यहाँ उक्त मत्रियो ने गौतम बुद्ध को आमत्रित भी किया और तभी महात्मा बुद्ध ने यह भविष्यवाणी की थी कि पाटलिपुत्र आर्यावर्त

१ जातक २।२३७ तथा ४०३-४॥५।३४३॥ धम्मपद टीका ३।२५६॥

२ महापरिनिब्बान सुत्त।

की एक प्रमुख नगरी होगी। दुर्ग बन जाने के पश्चात् अजातशत्रु ने रणभेरी बजा दी।[1] उसकी कूटनीति वास्तव में पूर्ण रूप से सफल हुई थी और लिच्छवियों में परस्पर वादविवाद होने लगा कि कौन पहले आगे बढ़े। अन्ततोगत्वा अजातशत्रु की विजय हुई, पर उसे इस युद्ध में जैन ग्रन्थों के कथनानुसार १६ वर्ष लगे।[2]

अजातशत्रु की बढ़ती हुई ताकत का प्रतिस्पर्धी अवन्ति का चण्डप्रद्योत था। चण्डप्रद्योत तथा अजातशत्रु के पिता बिम्बिसार में सुन्दर पारस्परिक व्यवहार था, क्योंकि बौद्ध ग्रन्थों से यह ज्ञात होता है कि जिस समय चण्डप्रद्योत पाण्डु रोग से प्रपीड़ित था, उस उस समय उसकी चिकित्सा के लिए बिम्बिसार ने अपने राजवैद्य जीवक को भेजा था। किन्तु अजातशत्रु से इसके सम्बन्ध अच्छे नहीं जान पड़ते, क्योंकि प्रद्योत के आक्रमण के भय से ही उसने राजगृह की किलेबन्दी करवाई थी।[3]

**अजातशत्रु का धर्म**—यदि यह स्वीकार कर लिया जाय कि बौद्ध तथा जैन ग्रन्थों ने अपने-अपने समर्थक राजाओं के साथ पक्षपात किया है और अपने विरोधी या इतर धर्मवाले राजाओं की भरसक निन्दा की है (जिसका प्रमाण इतिहास में उपलब्ध है) तो अजातशत्रु को प्रारम्भ में जैन मतावलम्बी मान सकते हैं। उसके पितृहन्ता होने या न होने के प्रश्न से सम्बन्धित ग्रन्थ इसके उदाहरण हैं। इसके अतिरिक्त कुछ अन्य प्रमाणों से भी उसे प्रारम्भ में जैन मतावलम्बी सिद्ध किया जा सकता है। इनसे ज्ञात होता है कुणिक (अजातशत्रु) अपनी पत्नी तथा अपने सहचरों के साथ नातपुत्र के पास आया करता था जिसमें वह युवराज के पद पर वैशाली में रहा तथा जब वह वैशाली में था तभी उसने महावीर स्वामी से भेंट की थी। यहाँ उसने जैन भिक्षुओं के प्रति अपने शुभ हार्दिक उद्‌गार प्रकट किये थे।[4] उसने महावीर द्वारा प्रशस्त मार्ग की प्रशंसा मुक्त कण्ठ से की। तत्पश्चात् वह कब बौद्ध हो गया इसका कोई प्रमाण नहीं मिलता, केवल यही अनुमान लगाया जा सकता है कि सम्भवतः महात्मा बुद्ध के परिनिर्वाण के पश्चात् ही वह बौद्ध हुआ। हमने पिछले पृष्ठों में देखा था कि महात्मा बुद्ध के प्रतिस्पर्धी देवदत्त का उस पर कितना अधिक प्रभाव था कि उसकी मन्त्रणा से वह अपने पिता की हत्या तक कर सकता था। हमने यह भी देखा था कि महात्मा बुद्ध के समक्ष अजातशत्रु ने अपना यह जघन्य पाप स्वीकार किया था और क्षमा-याचना की थी। किन्तु इससे यह नहीं कहा जा सकता कि उसने बौद्ध धर्म स्वीकार कर लिया था।[5]

---

१ जैन-ग्रन्थ निरयावलि सूत्र से ज्ञात होता है कि अजातशत्रु ने यहाँ से सीधे चेतक पर आक्रमण कर दिया। चेतक ने, जैसा कि पहले ही कहा गया है पूर्ण तैयारी कर ली थी। 'उसकी सहायता के लिये लिच्छवियों के नौ मित्र संघ, मल्लों के नौमित्र संघ आये।' देखिये डॉ० आर० भण्डारकर का कारमाइकल लेक्चर, पृ० ७९।

२ धर्माचार्य गोसाल ने, जिनकी मृत्यु ५६२ ई० पू० में हुई थी, इस युद्ध को देखा और ३६ गणराज्यों का मित्रसंघ, जिनके विरुद्ध युद्ध हो रहा था, ५४६ ई० पू० तक चलता रहा। अतः १६ वर्षों तक युद्ध का जारी रहना सम्भव ज्ञात होता है।

३ मज्झिम निकाय ३७॥

४ औपपातिक सूत्र १२, २७, ३०॥ परिशिष्टपर्वन ४ सर्ग॥ आवश्यक सूत्र ६८४, ६८७ डॉ० मुकर्जी द्वारा उद्धृत।

५ डॉ० मुकर्जी, *Hindu Civilization*, p 194

द्वितीय शताब्दी ई० पू० के भरहुत प्रस्तर लेख म ज्ञात होता है कि अजातशत्रु तथा भगवान् बुद्ध से भेंट हुई थी। 'अजशत्रु भगवतो वन्दते' पदावली जो उक्त प्रस्तर पर उत्कीर्ण है, महापरिनिब्बान सुत्त के 'मागधो अजातशत्रु वैदेहि पुत्रो भगवतो पदे सिरसा वन्दति' का समथन करती है।[1] अजातशत्रु का बौद्ध होने का एक अन्य प्रमाण भी प्राप्त होता है। महात्मा बुद्ध के परिनिर्वाण के पश्चात जब उनका दाह-संस्कार हो गया तो भगवान् के भस्मावशेष के लिए अजातशत्रु ने एक दूत यह कहलाकर भेजा "भगवान् बुद्ध क्षत्रिय थे, मैं भी क्षत्रिय हूँ। अत, मैं उनकी भस्मावशेष के अश का अधिकारी हूँ। मैं भगवान् बुद्ध के भस्मावशेष पर एक स्तूप निर्मित कराऊँगा।"[2] अत, अजातशत्रु को भस्मावशेष का एक भाग मिला और उसने राजगृह म एक स्तूप निर्मित किया।[3] तत्पश्चात् राजगृह मे महात्मा बौद्ध के अनुयायियों ने अजातशत्रु से एक ऐसा स्थल माँगा जहाँ व बुद्ध के उपदेशों का सकलन कर सकें। अजातशत्रु ने इन भिक्षुओ की प्राथना स्वीकार कर ली और वैभार की पहाड़ी म स्थित सप्तपर्णी गुहा के भीतर एक सभा भवन बनवा दिया। यही बौद्ध भिक्षुओ की प्रथम सगीति हुई, जिसमे धम्म एव विनय का क्रमश आनन्द तथा उपालि ने सूत्रपाठ किया। ये पाठ त्रिपिटक के प्रथम और द्वितीय प्रामाणिक सग्रह माने गय।[4]

इससे यह स्पष्ट रूप से प्रमाणित हो जाता है कि अजातशत्रु अपने जीवन के प्रारम्भिक कालो म तो जैन धम की ओर झुका था, पर महात्मा बुद्ध के परिनिर्वाण के पश्चात् (जो सम्भवत उसके राज्यारोहण के आठवें वर्ष म हुआ) वह बौद्ध मतावलम्बी हो गया।

## कोशल

कोशल का इतिहास कस से आरम्भ होता है। कस के सम्बन्ध मे केवल इतना ज्ञात है कि इसने ही काशी राज्य को कोशल में मिला लिया था, पर इसका भी कोई विश्वसनीय प्रमाण नही प्राप्त है। कोशल का सवश्रेष्ठ बुद्धकालीन राजा पसेनदि या प्रसेनजित कस के ही व श का था? वास्तव म प्रसेनजित के शासन-काल में ही कोशल का विकास हो सका।

प्रसेनजित ने तक्षशिला मे शिक्षा प्राप्त की थी। वह अपने दान के लिए विख्यात था और उसने दो ब्राह्मणो को दो नगर दान दिये थे। उसके कुछ मन्त्रियो का नाम बौद्ध ग्रन्थो म इस प्रकार मिलता है—(१) मृगधर (२) सिरिवद्ध (३) दीघचारायण। प्रसेनजित को 'पाच राजाओ के दल का प्रधान' कहा गया है, जिससे यह आभासित होता है कि शाक्यो ने उसका आधिपत्य स्वीकार कर लिया था। प्रसेनजित के पिता महाकोशल ने अपनी पुत्री का ब्याह मगध-नरेश बिम्बिसार से कर दिया था। इस वैवाहिक सम्बन्ध से प्रसेनजित और बिम्बिसार मे पारस्परिक मेल था पर कालान्तर मे बिम्बिसार की मृत्यु के पश्चात यही सम्बन्ध अजातशत्रु तथा प्रसेनजित के सघर्ष का कारण बना जिस पर प्रकाश डाला जा चुका है।

कोशल के तीन प्रसिद्ध नगर अयोध्या साकेत तथा श्रावस्ती थे। जैसा कि

१ डॉ० मुकर्जी, *Hindu Civilization* p 194।
२ दीघनिकाय २।१६६॥
३ महापरिनिब्बान सुत्त।
४ सुमगल विलासिनी।

होते थे। गालियाँ सुनने पर भी अपना मानसिक सन्तुलन बनाये रखते थे। अपनी प्रशंसा सुनकर कभी प्रसन्न नहीं होते थे, उल्टे कुछ रुष्ट हो जाते थे। उनका हृदय दया, स्नेह और करुणा का अक्षय स्रोत था जिसमें घृणा और द्वेष आदि आसुरी प्रवृत्तियों के लिए कोई स्थान नहीं था। पापियों के प्रति भी उनके हृदय में अक्षय क्षमाशीलता थी। आम्रपाली नामक गणिका के भोजनामन्त्रण को उन्होंने बिना किसी हिचक के स्वीकार कर लिया था। उनकी दृष्टि में मनुष्य-मनुष्य में कोई भेद नहीं था। इन सब गुणों के कारण बुद्ध के व्यक्तित्व में चुम्बकीय आकर्षण का समावेश हो गया था। "बुद्ध के प्रभावशाली व्यक्तित्व से कोई भी जो उनके सम्पर्क में आया, प्रभावित हुए बिना न रहा। जिस सर्वग्राह्य तर्क के साथ ब्राह्मण पंडितों के विवादों का मुंहतोड़ उत्तर दिया करते एवं करुणा, मैत्री, दया आदि जिन मानव भावनाओं से उनके उपदेश सप्राण हो जाते, उनके कारण क्या पुरोहित, क्या राजा और क्या प्रजा सभी सन्तुष्ट होते थे।"[१]

(४) जाति प्रथा का विरोध और समानता की भावना—बुद्ध ने जाति प्रथा का विरोध किया और बतलाया कि जाति भेद अनावश्यक ही नहीं वरन् अस्वाभाविक है। उत्तर वैदिक कालीन सामाजिक रचना में ब्राह्मणों और क्षत्रियों को निश्चय ही वैश्यों और शूद्रों की अपेक्षा ऊँचा स्थान प्राप्त था। उधर ब्राह्मणों और क्षत्रियों में भी सामाजिक श्रेष्ठता के प्रश्न पर काफी वादविवाद हुआ करता था। ब्राह्मण धर्म अथवा वैदिक धर्म जाति प्रथा के औचित्य का पोषण करते हुए ब्राह्मणों की श्रेष्ठता को स्वीकार करता था। ऐसा होने पर यह स्वाभाविक ही था कि अन्य जातियों का सामाजिक स्तर निम्न अथवा हीन प्रतीत हो। फल यह हुआ कि ब्राह्मणों के अतिरिक्त सभी जातिवालों के लिए बौद्ध धर्म अधिक हितकर मालूम पड़ा क्योंकि यह धर्म मानव-मानव की समानता के सिद्धान्तों का पोषक था। उधर पढ़े लिखे चिन्तनशील ब्राह्मणों का भी बौद्ध धर्म की ओर आकर्षण बढ़ा क्योंकि वे वेदों के कर्मकाण्ड को अनावश्यक तथा व्यर्थ समझते थे। इस प्रकार से मनुष्य-मनुष्य के भेद को सुदृढ़ करने वाली जाति-व्यवस्था का विरोध करके महात्मा बुद्ध ने आर्यावर्त के लक्षावधि लोगों की श्रद्धा और भक्ति अर्जित की जो आगे चलकर उनके प्रति सक्रिय आज्ञाकारिता में परिवर्तित हो गई और लोगों ने उनके द्वारा चलाये हुए धर्म को स्वीकार कर लिया।

(५) लोकभाषा का प्रयोग—सर जार्ज ग्रियर्सन ने महात्मा तुलसीदास के विषय में लिखते हुए कहा है कि वे महात्मा बुद्ध के बाद उत्तरी भारत के सबसे बड़े लोकनायक थे। ग्रियर्सन महोदय का 'लोकनायक' शब्द का बुद्ध के लिए प्रयोग सर्वथा उचित है ठीक उसी प्रकार जैसे कि गोस्वामी तुलसीदास के लिए। यदि हम ललितविस्तार के साक्ष्य को मानें तो हमें विदित होता है कि महात्मा बुद्ध ने कई भाषाओं पर अधिकार किया था और वे महान विद्वान् थे। किन्तु, उन्होंने विद्वानों और पण्डितों की भाषा में अपने उपदेश न देकर लोकभाषा में अपनी शिक्षाओं का प्रचार किया। यदि गोस्वामी जी ने अपने अमर महाकाव्य की रचना संस्कृत में की होती तो सर्वसाधारण में उसका इतना अधिक प्रचार नहीं हो सकता था जितना कि आज है। इसी प्रकार यदि बुद्ध ने अपनी शिक्षाओं का प्रचार लोकभाषा में न किया होता तो उन्हें इतनी शीघ्र सफलता न प्राप्त हुई होती जैसी कि उन्हें अपने जीवन-काल में मिली थी। किसी बौद्ध ग्रन्थ में इस बात का उल्लेख मिलता है कि एक बार बुद्ध के किसी ब्राह्मण शिष्य ने उनसे प्रश्न किया कि आप संस्कृत में अपने उपदेश क्यों नहीं देते। इस पर तथागत ने उत्तर दिया,

---

१ प्लवा ह्येते अदृढा यज्ञरूपा अष्टादशोक्तमवरं येषु कर्म
एतच्छ्रेयो येऽभिनन्दन्ति मूढा जरामृत्युं ते पुनरेवापि यान्ति।

"मैं गरीबों की भाषा द्वारा गरीबों तक पहुँचना चाहता हूँ।" बुद्ध भलीभाँति जानते थे कि संस्कृत का प्रयोग केवल सुशिक्षितों में ही प्रचलित है। अतएव, संस्कृत में उपदेश देने से उनकी शिक्षाओं का प्रचार केवल थोड़े से पढ़े लिखे व्यक्तियों के बीच हो सकेगा, अतएव अपने हृदय की सच्ची लोकानुरागिता का परिचय देते हुए बुद्ध ने जनभाषा में ही उपदेश दिये जिससे उनकी शिक्षायें जनसाधारण तक पहुँच सकें। बौद्ध धर्म की शीघ्र ही बहुत अधिक उन्नति होने का यह एक प्रधान कारण था।

(६) प्रचार-शैली की रोचकता—लोकभाषा के साथ ही साथ बुद्ध ने जिस प्रचार-शैली को अपनाया वह नितान्त सरल, सुबोध और लोकरुचि के अनुकूल थी। उन्होंने लोककथाओं, लोकोक्तियों और मुहावरों का अपनी शिक्षाओं में प्रचुरता में प्रयोग किया। अपने सिद्धान्तों को समझाने के लिये वे जिन उदाहरणों और उपमाओं का प्रयोग करते थे, उनका सीधा सम्बन्ध मनुष्य के दैनिक जीवन से होता था। वे अपने उपदेशों में हास्य और व्यंग्य का भी उचित मात्रा में पुट दिया करते थे जिससे उनमें रोचकता आ जाती थी। बुद्ध संसार के उन थोड़े से व्यक्तियों में से थे जो गूढ़ तत्वज्ञानी होने के साथ व्यावहारिक जीवन में भी निपुण थे। उनके द्वारा दिये दृष्टान्त उनकी व्यावहारिक निपुणता का परिचय देते हैं। उनके जीवन से एक उदाहरण दे देना अनुचित नहीं प्रतीत होता क्योंकि इसके द्वारा उनके व्यक्तित्व पर भी काफी प्रकाश पड़ता है। एक बार, एक ब्राह्मण ने क्रोध में आकर बुद्ध भगवान को सैकड़ों गालियाँ सुनाईं। बुद्ध चुपचाप गालियाँ सुनते रहे। ब्राह्मण अन्त में निराश होकर चुप हो गया। जब उसका क्रोध शान्त हो गया तो बुद्ध ने उसे अपने निकट बुलाया और कहा, "ब्राह्मण, तुम्हारे घर कभी कोई अतिथि आया होगा।" ब्राह्मण ने सकारात्मक उत्तर दिया। फिर बुद्ध ने पूछा कि तुमने उसका सत्कार भी किया होगा? इसका उत्तर हाँ में ही था। अब की बुद्ध भगवान ने पूछा कि यदि तुमने अतिथि के स्वागतार्थ जो भोजन बनाये, उनको वह ग्रहण न करे तो भोजन किसका समझा जाता। ब्राह्मण ने उत्तर दिया, वह भोजन मेरा समझा जायगा और उसे मैं ग्रहण करूँगा। बुद्ध ने कहा कि "मैंने तुम्हारे द्वारा दी हुई गालियाँ अस्वीकार की, अब इन्हें तुम अपने साथ वापस ले जाओ।" इस पर वह ब्राह्मण बड़ा लज्जित हुआ और उसने तथागत से क्षमा माँगी। इस उदाहरण से यह स्पष्ट प्रकट होता है कि बुद्ध में जहाँ अपने विरोधियों को शांत कर देने की कला विद्यमान थी वहीं उनके अन्दर यह भी गुण था कि लोक-चित्त के ऊपर वे अपना प्रभाव जमा लेते थे। पाली-ग्रन्थों में बुद्ध द्वारा प्रयुक्त ऐसे अनेक दृष्टान्त मिलते हैं जो यह स्पष्टतया सिद्ध करते हैं कि बुद्ध मानव-मनोविज्ञान के भी प्रगाढ़ पण्डित थे और संन्यासी होने पर भी उनको जीवन का निकटतम अनुभव था। लोकभाषा के प्रयोग तथा प्रचार-शैली की सरलता से बुद्ध को अपनी शिक्षाओं का प्रचार करने में बहुत बड़ी सहायता मिली। उन्होंने अपने शिष्यों को भी इसी नीति का अनुसरण करने की शिक्षा दी जिससे बौद्ध धर्म का प्रचार-कार्य सरल हो गया।

(७) मठों की स्थापना—महात्मा बुद्ध केवल एक महान् दार्शनिक और धर्म-प्रचारक ही न थे वरन् उनमें संगठन की भी अपूर्व क्षमता थी। उन्होंने यह भली भाँति समझ लिया कि सुव्यवस्थित संगठन के अभाव में कोई भी धर्म अधिक दिनों तक टिक नहीं सकता। अतएव उन्होंने अपने अनुयायियों को एक सुदृढ़ संगठन में बँध जाने की सलाह दी। उन्होंने बौद्ध भिक्षुओं के लिए संघ-पद्धति की व्यवस्था की। संघ-पद्धति उन्होंने अपने समकालीन गणतन्त्रों से ली थी जिनके विषय में उनको काफी ज्ञान था। बौद्ध संघ के भिक्षुओं के आवास के लिए बुद्ध भगवान् ने मठों का निर्माण कराया। इस कार्य में उनके धनिक गृहस्थ अनुयायियों ने उनकी सेवा की। बौद्ध मठों में रहकर भिक्षु

सामूहिक जीवन व्यतीत करते थे और सदैव साथ रहने के कारण वे भ्रातृत्व की सामान्य चेतना से अनुप्राणित हो जाते थे। इसमे कदाचित् कोई अत्युक्ति नही कि बौद्ध धर्म के प्रचार का सबसे प्रमुख कारण इसकी अनुपम सगठन शक्ति थी। देखिए तभी तो स्मिथ ने कहा है—

"The well organised body of monks and nuns were the most effective instrument in the hands of this religion" *V Smith*

(८) राज प्रश्रय—यह पहले ही कहा जा चुका है कि बुद्ध का व्यक्तित्व बड़ा प्रभावशाली था और उनका प्रभाव सभी वर्ग के लोगो पर था। उनके समकालीन नरेश उनको बड़े आदर और श्रद्धा की दृष्टि मे देखते थे। बिम्बिसार (मगध का राजा) तथा प्रसेनजित बुद्ध के अनुयायी थे। कुछ दिनो बाद उदयन भी बौद्ध की शिक्षाओं से कुछ प्रभावित हो गया था। इसके अतिरिक्त वैशाली, शाक्य, मोरिय तथा बुद्ध के समय के गणतन्त्रो के शासको पर भी उनका काफी प्रभाव था। यह सत्य है कि राज प्रश्रय से कोई धर्म लोकप्रिय नही हो सकता किन्तु इसमे कोई सन्देह नही कि राजकीय सहायता से धर्म प्रचार के काय को बल प्राप्त होता है। बौद्ध धर्म में अन्य गुण तो थे ही, जब इसे राजाओं और श्रीमानो की सहायता प्राप्त होने लगी तो इसके प्रचार का काय सुगम हो गया। अशोक-महान् के प्रयत्नो ने गगा की घाटी के एक सम्प्रदाय को विश्वव्यापी धर्म मे परिणत कर दिया। कनिष्क और हर्ष जैसे राजाओं का भी इस धर्म को प्रश्रय प्राप्त था। समाज के धनी-मानी लोग भी बौद्ध धर्म के प्रति आकृष्ट हुए थे। उनके दान से मठों का खर्च चलता था जिनमे रहने वाले भिक्षु उत्साह से अपने धर्म का प्रचार करते थे। राज प्रश्रय से बौद्ध धर्म के प्रचार मे बहुत महत्त्वपूर्ण सहायता प्राप्त हुई और इसका अभाव हो जाने पर इसके प्रचार की गति अवरुद्ध हो गई।

(९) प्रचारको का उत्साह—महात्मा बुद्ध ने अपने अनुयायियो मे अक्षय उत्साह का सचार किया था। स्वय उन्ही के त्यागपूर्ण व्यक्तित्व से शिक्षा लेकर उनके अनुयायी भी धर्म के प्रचारार्थ सवसुखो का परित्याग करने को तत्पर हो जाते थे। सब प्रकार की कठिनाइयों की अवहेलना करते हुए वे अपने गुरु और उपदेशक के दिव्योपदेशो का प्रचार करने के लिए सुदूर प्रान्तो की यात्रा करते थे और देश के बाहर भी जाते थे। बौद्ध भिक्षुओ के अदम्य उत्साह के फलस्वरूप ही इसका प्रचार न केवल देश के प्रत्येक भू-भाग मे ही अपितु ससार के अन्य कई देशो मे भी हो गया।

उपर्युक्त कारणो के अतिरिक्त एक महत्त्वपूर्ण बात यह भी थी कि भारतवर्ष का वातावरण धार्मिक सहिष्णुता के भावो से इतना परिपूर्ण था कि यहाँ किसी भी धर्म के प्रचार में कभी कोई बाधा नही उपस्थित की गई। इन सब कारणो और परिस्थितियो से बौद्ध धर्म काफी समय तक देश के एक कोने से लेकर दूसरे कोने तक फलता फूलता रहा।

## बौद्ध धर्म की देन

बौद्ध धर्म का उदय हमारी सस्कृति के लिए कई विषयो मे बडा ही हितकर प्रमाणित हुआ। भारतीय सस्कृति की श्रीसम्पन्नता मे इस धर्म के कारण काफी अभिवृद्धि हुई और इस देश के लोगो को जीवन के प्रति अपने एक विशिष्ट दृष्टिकोण का विकास करने मे काफी सहायता प्राप्त हुई। बौद्ध धर्म की देनो का विवेचन हम अध्ययन की सुविधा के लिए कतिपय शीर्षको के अन्तर्गत करेंगे।

(१) कला की उन्नति—बौद्ध धर्म की सबसे प्रमुख देन कला के क्षेत्र मे है यद्यपि भारतीय कला की परम्परा काफी प्राचीन है तथापि हमे सिंधु घाटी की कला का

छोड़कर भारत मे कला के जो नमूने प्राप्त होते है उनमे से अधिकाश बौद्ध कला के ही नमूने है। मूर्ति कला और शिल्प कलाओ का तो उद्भव ही सम्भवत बौद्ध धर्म के द्वारा हुआ। एक बात यह भी महत्त्वपूर्ण है कि बौद्ध कलाकारो ने जिन कलाकृतियो का निर्माण किया, उनका सौन्दर्य और सौष्ठव साधारण नही है। प्रोफेसर कोहन का कथन है कि 'यह स्पष्ट है कि बौद्ध कला का अनुभव हम सबो के लिए एक गम्भीर अनुभव होना चाहिए। सभी क्षेत्रो मे—चित्र-कला म, स्थापत्य मे, वास्तुकला मे और कारीगरी मे—बौद्ध धर्म ने ऐसी कलाकृतियाँ उत्पन्न की है जो पाश्चात्य कला की उत्तम कृतियो के समक्ष रक्खी जा सकती हैं।'"[1] बौद्धकला के कुछ गुणो को पश्चिम की श्रेष्ठतम कला भी नही पा सकती। इसकी गति तथा लयपूर्णता और सवेदनशीलता का पाश्चात्य कला मे अभाव है। इसी प्रकार चित्त मे भाव और रस उत्पन्न करने की शक्ति भी भारतीय कला मे अधिक है। मिस्टर क्रिस्टमस हम्फी का कथन है कि "ईसा की छठी शताब्दी तक भारत की सबसे उत्तम कला बौद्ध कला है और जब म चीन तथा जापान मे बौद्ध धर्म का प्रवेश हुआ तब से लेकर इस देश के किसी भी युग की सवश्रेष्ठ कला बौद्ध है, और लका, बर्मा तथा स्याम की समस्त महती कला बौद्ध है, बोरबोदूर का स्तूप भी बौद्ध है और तिब्बत तथा नेपाल की धार्मिक कला भी उसी प्रकार बौद्ध कला है।"[2] यद्यपि हम हम्फी साहब के इस उत्साहमय कथन को पूरी तरह से नही मान सकते तथापि इसमे कोई सन्देह नही कि बौद्धो ने भारत को कला की एक बडी ही दिव्य परम्परा प्रदान की और भारतीय कला की मान्यताओ पर बौद्धो का काफी प्रभाव है।

(२) साहित्य-सृजन मे बौद्ध धर्म की देन—केवल कला ही नही वरन् साहित्य सृजन के क्षेत्र भी बौद्ध धर्म की महत्त्वपूर्ण देन है। बौद्ध भिक्षुओ ने साहित्य ग्रन्थो के प्रणयन पर भी ध्यान दिया। 'बुद्धचरित' नामक महाकाव्य तथा 'सारिपुत्रप्रकरण' नामक नाटक बौद्धो की ही देन हैं। सस्कृत के 'मजुश्री मूलकल्प' तथा 'दिव्यावदान' नामक ग्रन्थ जिनसे भारत के प्राचीन इतिहास के विषय म काफी महत्त्वपूर्ण सामग्री प्राप्त होती है, बौद्ध ग्रन्थ है। यह एक उल्लेखनीय बात है कि बौद्ध साहित्यकारो ने सस्कृत भाषा मे भी ग्रन्थो का प्रणयन किया यद्यपि उनके आदि ग्रन्थ पाली म ही हैं। पाली के विस्तृत धार्मिक साहित्य का सक्षिप्त विवेचन यहाँ पर सम्भव नही, लेकिन इतना कहने म कोई हिचक नहीं कि बौद्धो के धार्मिक ग्रन्थो की उपयोगिता केवल इसीलिए नही है कि उनके द्वारा हमे इस धर्म के सिद्धान्तो का परिचय प्राप्त होता है वरन उन्होने प्राचीन भारत के इतिहास के पुनर्निर्माण जैसे दुरूह कार्य मे विद्वानो को काफी सहायता की है। जातक-कथाओ का महत्त्व इस दृष्टि से काफी है। इन कथाओ का प्रभाव विद्वानों ने 'अरेबियन

१ "It is clear that the experience of Buddhist art must have a profound experience for us In all fields—in painting sculpture architecture and handicraft—Buddhism has produced works of art that can be placed by the side of the highest creations of western art"

Quoted by Christams Humphrey in *Buddhism*, p 2105

२ "The finest indian art up to the sixth century A D and the finest of Chinese and Japanese art at any period since the intro duction of Buddhism, is Buddhist art, that all great in Ceylon Burma and Siam is Buddhismt art, that the stupa of Borbodur s Buddhist art and that the religious art of Tibet and Nepal is equally Buddhist"

बौद्ध धर्म के पूर्व भी ब्राह्मण संन्यासी लोक-कल्याण का जीवन बिताते थे, समाज को उनसे बहुत से लाभ होते थे। वे समाज की नैतिक और आचार सम्बन्धी मान्यताओं के नियामक तथा आवश्यकता उपस्थित होने पर उनके व्याख्याता भी होते थे, तथापि उनकी साधना बहुत कुछ करके एकाकी ही होती थी, बुद्ध ने अपने भिक्षु संन्यासियों को सामूहिक जीवन बिताने की शिक्षा दी और अपने इसी उद्देश्य की पूर्ति के लिए उन्होंने धार्मिक संघों को जन्म दिया। बुद्ध के पूर्व भारत में गणतन्त्र थे परन्तु धार्मिक संघ नहीं थे। धार्मिक संघ बौद्धों की अपनी विशिष्ट देन थी।

## बौद्ध और जैन मतों की तुलना

बौद्ध धर्म और जैन धर्म दोनों ही उस सामान्य धार्मिक तथा आध्यात्मिक चेतना के प्रतिफल थे जिसका उद्भव भारत में सातवीं अथवा छठी शताब्दी ईसा पूर्व के लगभग हुआ था। अतएव इनमें कुछ पारस्परिक समानताओं का होना स्वाभाविक है। दोनों धर्मों ने समान रूप से वैदिक कर्मकाण्ड, जातिभेद तथा ब्राह्मणों की सामाजिक श्रेष्ठता का विरोध किया। वेदों को अपौरुषेय न तो जैनियों ने ही माना और न बौद्धों ने ही। अहिंसा पर दोनों ही धर्मों ने जोर दिया। ईश्वर के प्रति दोनों ही उदासीन रहे। संन्यास धर्म की प्रधानता दोनों सम्प्रदायों में बतलाई गई है। दोनों कर्म, पुनर्जन्म तथा मोक्ष (कैवल्य तथा निर्वाण) आदि विचारधारा को स्वीकार करते हैं। यदि यह कहा जाय कि यह विचारधारा समस्त भारतीय धर्मों की सामान्य सम्पत्ति है तो कोई त्रुटि नहीं। संस्कृत भाषा के प्रयोग का दोनों ही सम्प्रदायों ने प्रारम्भ में बहिष्कार किया। बौद्धों ने अपने ग्रन्थ पाली भाषा में लिखे और जैनियों ने प्राकृत में। परन्तु कालान्तर में दोनों ने ही संस्कृत भाषा को अपना लिया। बौद्ध और जैन धर्मों में से किसी ने भी हिन्दू देवी-देवताओं का विरोध नहीं किया। ब्राह्मणों की भाँति जैनियों और बौद्धों ने भी पौराणिक कथाओं की सृष्टि की। जैनियों और बौद्धों की पौराणिक कथाओं में कुछ सामान्य तत्त्व थे। यद्यपि संन्यास जीवन की दोनों ने ही सम्प्रदायों में प्रधानता बतलाई गई है तथापि गृहस्थ धर्म की आवश्यकता को दोनों ने ही स्वीकार किया है। गृहस्थों तथा संन्यासियों के लिए कतिपय विभिन्न आचार नियमों का विधान दोनों ने ही किया है। कतिपय विद्वानों की धारणा है कि जैन और बौद्ध धर्मों पर अनार्य विचारधारा का प्रभाव है। डॉ० आर० सी० मजूमदार का विचार है कि प्रतिमाओं का महत्त्व वैदिक आर्यों के धर्म नहीं था, यह अनार्यों की हिन्दू धर्म की देन है। जैन और बौद्ध सम्प्रदायों में मूर्ति के प्रभाव को स्वीकार कर लेना इसी तथ्य का द्योतन करता है कि ये दोनों सम्प्रदाय अनार्य विचारधारा से प्रभावित थे। यह स्पष्ट है कि ऋग्वैदिक आर्यों की आशावादिता का दोनों ही सम्प्रदायों में अभाव है और दोनों ही जीवन को आवश्यक रूप से दुःखपूर्ण समझते हैं।

इन उपर्युक्त समताओं के साथ ही साथ बौद्ध और जैन धर्मों में परस्पर विषमतायें भी हैं। यद्यपि दोनों ही जीवन को दुःखपूर्ण मानते हैं और इससे मुक्ति पाने का एक-मात्र साधन कैवल्य या निर्वाण ही समझते हैं तथापि लक्ष्य प्राप्ति के माध्यम या साधन के विषय में दोनों धर्मों की विचारधारा में महान् अन्तर है। हम देख चुके हैं कि बौद्ध धर्म निर्वाण प्राप्ति के लिए 'मज्झिमा पटिपदा' अथवा मध्यम पथ को आवश्यक बतलाता है किन्तु जैन धर्म में उपवास, उग्र तपस्या तथा प्राण-त्याग आदि कठिन कर्मों को कैवल्य प्राप्ति का साधन बतलाया गया है। बौद्धों की निर्वाण-सम्बन्धी धारणा जैनों की कैवल्य सम्बन्धी धारणा से काफी भिन्न है। बौद्धों के निर्वाण से अभिप्राय उस स्थिति से है जब मनुष्य के हृदय में कोई वासना नहीं रह जाती और वह अपने व्यक्तित्व को पूर्ण

नाइट्स' की कथाओं पर खोजा है। 'थेरागाथा' और 'थेरीगाथा' के गीत बड़े मार्मिक और प्रभावोत्पादक हैं। 'ललितविस्तर' और 'सद्धर्मपुण्डरीक' जैसे संस्कृत ग्रन्थ विशुद्ध साहित्य की दृष्टि से भी काफी महत्त्वपूर्ण हैं यद्यपि मूलत उनकी रचना धार्मिक उद्देश्यों की प्रतिपूर्ति के लिए की गई थी। 'मिलिन्द पन्हो' तथा 'महावस्तु' नामक ग्रन्थों से भी ऐतिहासिक सामग्री प्राप्त हुई है। बौद्धो के सम्पूर्ण साहित्य को देखकर यह सरलतापूर्वक कहा जा सकता है कि यह प्रचुर और विशाल है।

(३) दर्शन की उन्नति—बौद्ध धर्म के उदय के फलस्वरूप भारत मे एक नवीन दार्शनिक साहित्य का सृजन हुआ। शून्यवाद तथा माध्यमिक दर्शन के प्रतिपादक नागार्जुन का भारत के ही नही, निखिल विश्व के दार्शनिकों मे गौरवपूर्ण स्थान है। बौद्धो का दार्शनिक साहित्य केवल प्रचुर और समृद्ध ही नही अपितु विचारोत्तेजक भी था। स्वयं बौद्ध धर्म के अन्तर्गत ही अनेक दार्शनिक सम्प्रदाय उत्पन्न हो गये। प्रतीत्य-समुत्पाद, शून्यवाद, योगाचार, सर्वास्तिवाद, सौत्रान्तिक, विज्ञानवाद और अनित्यवाद आदि कितनी ही दार्शनिक विचारधाराओ का प्रादुर्भाव हो गया। असग, वसुमित्र, दिङ्नाग, और धर्मकीर्ति आदि बौद्ध दार्शनिको की कृतियों का अध्ययन बिना किये हुए कोई भी व्यक्ति भारतीय दर्शन का आचार्य नही कहा जा सकता। बौद्धो के दार्शनिक विचारो का खण्डन करने के लिए अन्य अनेक दार्शनिक उत्पन्न हुए जिनमें भगवान शंकराचार्य का नाम अग्रगण्य है। यदि हम भारत के परवर्ती दार्शनिक साहित्य की विवेचना करें तो यह सिद्ध हो जाता है कि उसके सृजन मे बौद्ध दर्शन का प्रत्यक्ष अथवा अप्रत्यक्ष योगदान रहा है।

(४) भारतीय संस्कृति का विदेशों मे प्रचार—बौद्धो की भारतीय संस्कृति को यह एक बहुत बडी देन है कि उन्होंने भारतीय सीमाओ के बाहर सुदूर देशो में इसको प्रसारित किया। सम्राट् अशोक के समय मे बौद्ध भिक्षुओं के जत्थे पडोस के देशो मे तथागत की शिक्षाओं का प्रचार करने गये थे। फिर उसके बाद कनिष्क के समय मे महायान बौद्ध धर्म का प्रचार दक्षिणी पूर्वी एशिया तथा सुदूर एशिया में हुआ। इन देशों मे बौद्ध धर्म ने अपनी जडे बहुत गहरी जमा ली। यहाँ के निवासियों के लिए भारत एक पवित्र देश हो गया। उन्होंने तथागत की शिक्षाओ के साथ भारतीय संस्कृति के अनेक तत्त्वो को भी ग्रहण किया। भारत का सुदूर पूर्वी एशिया के साथ घनिष्ठता का जो सम्बन्ध स्थापित हुआ उसका श्रेय बौद्धधर्म और उसके उत्साह-सम्पन्न प्रचारकों को ही दिया जा सकता है।

(५) ब्राह्मण धर्म पर बौद्ध धर्म का प्रभाव—यह कहा जा चुका है कि बौद्धधर्म का उदय उस धार्मिक क्रान्ति के फलस्वरूप हुआ था जो वैदिक धर्म अथवा ब्राह्मण धर्म के कर्मकाण्ड प्रधान पक्ष के विरुद्ध की गई थी। जब ब्राह्मणो ने अपने धर्म का प्रचार कम होते और बौद्धधर्म का प्रचलन होते हुए देखा तो उन्होंने अपने धर्म मे सुधार करने की ओर ध्यान दिया। ब्राह्मण धर्म मे अहिंसा का महत्त्व बहुत अधिक समझा जाने लगा। यह ठीक है कि अहिंसा के सिद्धान्तों का प्रतिपादन छान्दोग्य उपनिषद् में किया गया है तथापि उनका व्यापक प्रचार बौद्धधर्म के द्वारा ही हुआ। ब्राह्मणो ने बौद्धधर्म की बहुत-सी श्रेष्ठ बातो को ग्रहण कर लिया और अपने धर्म का परिष्कार किया।

(६) बौद्ध संघों की स्थापना—इसमे कोई संदेह नहीं कि बौद्ध संघो की स्थापना भगवान बुद्ध के मस्तिष्क की मौलिक उपज थी और बौद्ध धर्म की यह एक प्रमुख देन थी। सन्यास का आदर्श बुद्ध ने उस समय की प्रचलित ब्राह्मण विचार धारा से ग्रहण किया था परन्तु उन्होंने इसके स्वरूप मे कुछ परिवर्तन किया। यह बात ठीक है कि

बौद्ध धर्म के पूर्व भी ब्राह्मण संन्यासी लोक-कल्याण का जीवन बिताते थे, समाज को उनसे बहुत से लाभ होते थे। वे समाज का नैतिक और आचार सम्बन्धी मान्यताओं के नियामक तथा आवश्यकता उपस्थित होने पर उनके व्याख्याता भी होते थे, तथापि उनकी साधना बहुत कुछ करके एकाकी ही होती थी, बुद्ध ने अपने भिक्षु संन्यासियों को सामूहिक जीवन बिताने की शिक्षा दी और अपने इसी उद्देश्य की पूर्ति के लिए उन्होंने धार्मिक संघों को जन्म दिया। बुद्ध के पूर्व भारत में गणतन्त्र थे परन्तु धार्मिक संघ नहीं थे। धार्मिक संघ बौद्धों की अपनी विशिष्ट देन थी।

## बौद्ध और जैन मतों की तुलना

बौद्ध धर्म और जैन धर्म दोनों ही उस सामान्य धार्मिक तथा आध्यात्मिक चेतना के प्रतिफल थे जिसका उद्भव भारत में सातवीं अथवा छठी शताब्दी ईसा पूर्व के लगभग हुआ था। अतएव इनमें कुछ पारस्परिक समानताओं का होना स्वाभाविक है। दोनों धर्मों ने समान रूप से वैदिक कर्मकाण्ड, जातिभेद तथा ब्राह्मणों की सामाजिक श्रेष्ठता का विरोध किया। वेदों को अपौरुषेय न तो जैनियों ने ही माना और न बौद्धों ने ही। अहिंसा पर दोनों ही धर्मों ने जोर दिया। ईश्वर के प्रति दोनों ही उदासीन रहे। संन्यास धर्म की प्रधानता दोनों सम्प्रदायों में बतलाई गई है। दोनों कर्म, पुनर्जन्म तथा मोक्ष (कैवल्य तथा निर्वाण) आदि विचारधारा को स्वीकार करते हैं। यदि यह कहा जाय कि यह विचारधारा समस्त भारतीय धर्मों की सामान्य सम्पत्ति है तो कोई त्रुटि नहीं। संस्कृत भाषा के प्रयोग का दोनों ही सम्प्रदायों ने प्रारम्भ में बहिष्कार किया। बौद्धों ने अपने ग्रन्थ पाली भाषा में लिखे और जैनियों ने प्राकृत में। परन्तु कालान्तर में दोनों ने ही संस्कृत भाषा को अपना लिया। बौद्ध और जैन धर्मों में से किसी ने भी हिन्दू देवी-देवताओं का विरोध नहीं किया। ब्राह्मणों की भाँति जैनियों और बौद्धों ने भी पौराणिक कथाओं की सृष्टि की। जैनियों और बौद्धों की पौराणिक कथाओं में कुछ सामान्य तत्त्व थे। यद्यपि संन्यास जीवन की दोनों ने ही सम्प्रदायों में प्रधानता बतलाई गई है तथापि गृहस्थ धर्म की आवश्यकता को दोनों ने ही स्वीकार किया है। गृहस्थों तथा संन्यासियों के लिए कतिपय विभिन्न आचार नियमों का विधान दोनों ने ही किया है। कतिपय विद्वानों की धारणा है कि जैन और बौद्ध धर्मों पर अनार्य विचारधारा का प्रभाव है। डॉ० आर० सी० मजूमदार का विचार है कि प्रतिमाओं का महत्व वैदिक आर्यों के धर्म नहीं था, यह अनार्यों की हिन्दू धर्म को देन है। जैन और बौद्ध सम्प्रदायों में मूर्ति के प्रभाव को स्वीकार कर लेना इसी तथ्य का द्योतन करता है कि ये दोनों सम्प्रदाय अनार्य विचारधारा से प्रभावित थे। यह स्पष्ट है कि ऋग्वैदिक आर्यों की आशावादिता का दोनों ही सम्प्रदायों में अभाव है और दोनों ही जीवन को आवश्यक रूप से दुःखपूर्ण समझते हैं।

इन उपर्युक्त समताओं के साथ ही साथ बौद्ध और जैन धर्मों में परस्पर विषमतायें भी हैं। यद्यपि दोनों ही जीवन को दुःखपूर्ण मानते हैं और इससे मुक्ति पाने का एकमात्र साधन कैवल्य या निर्वाण ही समझते हैं तथापि लक्ष्य प्राप्ति के माध्यम या साधन के विषय में दोनों धर्मों की विचारधारा में महान् अन्तर है। हम देख चुके हैं कि बौद्ध धर्म निर्वाण प्राप्ति के लिए 'मज्झिमा पटिपदा' अथवा मध्यम पथ को आवश्यक बतलाता है किन्तु जैन धर्म में उपवास, उग्र तपस्या तथा प्राण-त्याग आदि कठिन कर्मों को कैवल्य-प्राप्ति का साधन बतलाया गया है। बौद्धों की निर्वाण-सम्बन्धी धारणा जैनों की कैवल्य सम्बन्धी धारणा से काफी भिन्न है। बौद्धों के निर्वाण से अभिप्राय उस स्थिति से है जब मनुष्य के हृदय में कोई वासना नहीं रह जाती और वह अपने व्यक्तित्व को पूर्ण

रूप से समाप्त कर देता है। बौद्ध लोग यह विश्वास करते हैं कि निर्वाण के लिए मृत्यु आवश्यक नही है। इस जीवन में भी इसकी प्राप्ति सम्भव है। जैन विचाधारा के अनुसार दुखों से मुक्त हो जानेवाली स्थिति का नाम मोक्ष अथवा कैवल्य है जिसकी प्राप्ति मृत्यु के बिना सम्भव नही है। यद्यपि दोनो सम्प्रदायों में अहिंसा पर बड़ा जोर दिया गया है तथापि बौद्ध धर्म में अहिंसा का महत्त्व उतना अधिक नहीं है जितना कि जैन धर्म मे। जैनियो के लिए हत्या आदि का विचार करना भी पातक है परन्तु भारत के बाहर बौद्ध लोग सदा से मांसाहार करते आये हैं। जैनियो की अहिंसावादिता पराकाष्ठा तक पहुँचा दी गई है और कुछ लोगो की दृष्टि मे तो यह उपहासास्पद प्रतीत होती है। बौद्ध लोग अनात्मवादी हैं, किन्तु जैन विचारधारा के अनुसार प्रत्येक जीव मे आत्मा का निवास है। डॉ० स्मिथ का कथन है कि बौद्ध धर्म मे भिक्षुओ को जितनी अधिक महत्त्वपूर्ण स्थान प्राप्त है उतना उपासकों (गृहस्थो) को नहीं। किन्तु, इसके विपरीत जैन धर्म में संन्यासियों की अपेक्षा गृहस्थों को ही अधिक महत्त्व दिया गया है। जैनधर्म ने हिन्दू धर्म से कभी भी पृथकता का सम्बन्ध नही स्थापित किया, जब कि बौद्धधर्म ने पृथकता की नीति का ही अवलम्बन किया। बात यह थी कि बौद्धो का दृष्टिकोण आरम्भ से ही क्रान्तिकारी था जिससे वे प्रचलित धार्मिक विश्वासो के साथ सामञ्जस्य स्थापित नही कर सके। परन्तु जैन धर्म का दृष्टिकोण सहिष्णुतापूर्ण था। यद्यपि जैनमत की शिक्षाओ में भी जाति भेद का विरोध किया गया, यह विरोध बौद्ध के विरोध की तुलना से कहीं अधिक नम्र और हल्का है। स्वयं भगवान बुद्ध ने कई स्थानों पर जाति-भेद की तीव्र शब्दो मे निन्दा की और यज्ञयागादि का खण्डन भी किया। परन्तु जैनियो ने तत्कालीन जीवन की प्रचलित व्यवस्थाओ का खण्डन भी किया। परन्तु जैनियो ने तत्कालीन जीवन की प्रचलित व्यवस्थाओ पर कोई प्रबल कुठाराघात नही किया। कालान्तर में जैनियो और वैष्णवो में आचरण की इतनी अधिक समानता हो गई कि उनमे भेद करना कठिन हो गया। आज भी जैनियों और वैष्णवों का आचरण बिल्कुल एक सा है। सम्प्रदायो मे 'त्रिरत्नों' का विधान है, किन्तु इनके 'त्रिरत्न' विभिन्न है। जैनियों के त्रिरत्न में सम्यक् दर्शन, सम्यक् ज्ञान तथा सम्यक् आचरण हैं और बौद्धो के त्रिरत्न हैं बुद्ध, धर्म तथा संघ।

## बौद्ध कालीन संस्कृति

पिछले परिच्छेद मे हमने बुद्धकालीन भारत की राजनीतिक अवस्था का अध्ययन किया था, यहाँ तत्कालीन सामाजिक एवं आर्थिक व्यवस्था का विवेचन करेंगे। पहले सामाजिक अवस्था पर ही विचार किया जायगा।

### सामाजिक अवस्था

सामाजिक वर्गीकरण—रूढ़िवादी जाति-व्यवस्था के समर्थक एवं निर्माता ब्राह्मणों को चुनौती देते हुए महात्मा गौतम बुद्ध ने जाति भेद एवं वर्ग भेद का समूल विनाश करने के लिए सतत प्रयास किया था जिसके प्रमाण मे उनके अमर उपदेश आज भी विद्यमान हैं। मानव की समानता का सन्देश महात्मा बुद्ध ने वर्ग भेद की जंजीरो मे जकड़े हुए असहाय हिन्दू समाज को सुनाया और मुक्ति-द्वार सबके लिए खोल दिया। किन्तु जड़ता के आगे चेतनता की यह चिनगारी उतना प्रकाशयुक्त एवं प्रभावोत्पादक नही सिद्ध हो सकी जितनी जीवन के अन्य क्षेत्रो मे इसने अपना जादू दिखलाया। समाज मे अस्पृश्यता का रोग पूर्ववत बना रहा जिसका उदाहरण श्वेतकेतु जातक (तृतीय २३६) में प्राप्त होता है। उक्त ग्रन्थ में यह दिखलाया गया है कि एक ब्राह्मण किसी चाण्डाल के स्पर्श भय से अभिभूत होकर भाग रहा है। इसी प्रकार का एक दूसरा उदाहरण

मातग जातक (चतुर्थ ३८८) मे प्राप्त होता है जिसमे यह दिखाया गया है कि किसी चाण्डाल का घर नदी के बहाव की ओर (नीचे की ओर) केवल इसलिए करा दिया गया कि उसकी दातून स्नान करते समय किसी ब्राह्मण की शिखा मे उलझ गई थी। एक अन्य उदाहरण चित्तसम्भूत जातक (चतुर्थ ३९१-९२) का देखिये—एक क्रोधित भीड़ दो चाण्डाल भाइयो को ताडना दे रही है क्योंकि वे दो सम्भ्रान्त महिलाओ के सम्मुख आ गये थे जिनके फलस्वरूप महिलाओ को मन्दिर गमन स्थगित करना पडा था और इससे भीड़ प्रत्याशित भोजन और पान के वितरण से वंचित रह गई। जिस समाज मे स्पृश्यास्पृश्य की सीमा इतना आगे बढ गई थी कि उसे मानवता का अतिक्रमण करना ही कहा जा सकता है और उस समाज म चाण्डाल की दशा कैसी रही होगी, इसकी कल्पना हम सहज मे ही कर सकते हैं। जातको मे और बहुत ऐसे उदाहरण प्राप्त होते हैं जिनसे स्पृश्यास्पृश्य की भावना का बोध होता है।

जातको मे जहा चाण्डालो के स्पर्श के अगणित उदाहरण दिये गये वहीं यह शिक्षा भी दी जाती है कि जन्म और जाति से अभिमान उत्पन्न होता है, "देवो के लोक मे तो सभी—खत्तिय, ब्राह्मण, वेस्स, सुद्द, चण्डाल और पक्कस—समान माने जायँगे, यदि वे इस लोक मे सदाचार का पालन कर चुके हैं।" ब्राह्मणो के जातीय मान मर्दन का भी प्रयास जातको मे किया गया है और "उनके स्थान मे यदि जन्म पर ही विचार किया जाय तो सामाजिक विधान मे क्षत्रियो को विशेष स्थान देना उचित समझा गया है।" इसके प्रमाण हमे अनेक बौद्ध ग्रन्थो से प्राप्त होते हैं।[1]

किन्तु हमे यह नही भूल जाना चाहिये कि स्वय बौद्ध भिक्षुओ के समाज मे भी जातिपाँति की विशुद्धता का बडा ध्यान रक्खा जाता था। वे भी रक्त को प्रधानता प्रदान करते थे। इसका सबसे बडा प्रमाण यह है कि शाक्यो ने कोशल-नरेश प्रसनजित को शाक्यपुत्री न देकर दासीपुत्री दे दी।

ब्राह्मणो द्वारा स्थापित जाति व्यवस्था मे लोच निश्चय ही आ गया था जैसा कि जातको से ज्ञात होता है, पर उसका मूल रूप अपरिवर्तित ही रहा। जातको तथा कुछ जैन ग्रन्थो के आधार पर हम तत्कालीन समाज को निम्नलिखित वर्गों मे विभक्त कर सकते हैं —

(१) ब्रह्मण (ब्राह्मण), (२) खत्तिय (क्षत्रिय), (३) वेस्स (वैश्य), (४) सुद्द (शूद्र) तथा (५) हीन-जातियु तथा हीन सिप्पनि। हीन-जातियु वर्ग के अन्तर्गत वेहे लिया तथा रथकार आदि सम्मिलित थे तथा हीन सिप्पनि मे नाई, कुम्भकार बुनकर, चर्मकार आदि सम्मिलित थे।

उपरोक्त जातियाँ अपने पेशे को बदल सकती थी। जातक म इस प्रकार का उदाहरण मिलता है कि एक 'सेट्ठि' दर्जी तथा कुम्भकार का काम करता है, फिर भी उसके उच्च कुल मे जन्म पाने का सम्मान पूर्ववत बना रहता है।

उपरोक्त स्वतन्त्र वर्गों के अतिरिक्त समाज म दास वर्ग भी था। इनके विषय मे रीज डेविड्स महोदय ने 'बुद्धिस्ट इण्डिया' (*Buddhist India*) मे लिखा है।

डेविड्स महोदय न यह भी बताया है कि जातियो मे कडाई बिल्कुल नही थी। बौद्ध ग्रन्थो मे इस प्रकार के उदाहरण भरे पडे हैं। उन्होने विभिन्न उद्धरण प्रस्तुत किये है जिससे ज्ञात होता है कि किस प्रकार कोई क्षत्रिय किसी कुम्भकार, बावर्ची या अन्य हीन वर्ग की कन्या से प्रेम करता है और उसकी भर्त्सना नही की जाती है अथवा

१ अम्बट्ठ सुत्त अस्सलायन सुत्त, सम्भव जातक (पचम, २७) आदि।

ब्राह्मण वैश्य-वृत्ति ग्रहण कर लता है। जाति-सम्बन्धी इस प्रकार के लचीलेपन के उदाहरण हमे बुद्ध के पूर्व काल मे भी देखने को मिले थे, अत यह सर्वथा नवीन वस्तु न थी।

स्पृश्यास्पृश्य के सम्बन्ध म ऊपर प्रकाश डालते समय तत्सम्बन्धी कठोरता का उल्लेख किया गया था। खान-पान के सम्बन्ध मे भी कुछ उदाहरण प्राप्त होते हैं जिनका उल्लेख आवश्यक है। जातक मे एक स्थल पर बताया गया है कि एक ब्राह्मण एक क्षत्रिय के साथ भोजन कर रहा है। दूसरे स्थल पर एक ब्राह्मण चाण्डाल का भोजन पान करते हुए बताया गया जो इसके लिए प्रायश्चित करता है। किन्तु ये उदाहरण स्वय परस्पर विरोधी हैं। कही तो काफी लचीलापन दिखाई पडता है और कही काफी कठोरता का आभास मिलता है। ब्राह्मण क्षत्रिय के साथ भोजन करते हुए दिखाया गया है पर साथ ही यह उदाहरण भी हमारे सम्मुख है कि शाक्य दासी पुत्री को ग्रहण करना हेय समझा गया। इन उदाहरणो से हम केवल यही निष्कर्ष निकाल सकते हैं कि जहाँ-जहा ब्राह्मणो का प्रभुत्व पूर्ववत् बना था वहा तो वर्ग भेद कुछ कठोर था, पर जो क्षेत्र इनके प्रभाव से जिस मात्रा मे मुक्त था उसी अनुपात से वहाँ लचीलापन अधिक था। रक्त की शुद्धता पर बौद्ध-भिक्षु भी जोर देते थे, यह निश्चयपूर्वक नहीं कहा जा सकता, क्योकि इसके लिए जो प्रसेनजित का उदाहरण दिया जाता है, राजनीति का विषय है और दासी पुत्री प्रदान करने मे अपमान करने की भावना का अश अधिक ज्ञात होता है। वास्तविकता जो भी हो समाज की प्रारम्भिक बुराइयो मे जो कुछ सुधार इस काल मे हुआ, वह बहुत सन्तोषप्रद नहीं कहा जा सकता।

**नारी का स्थान**—स्त्रियो की दशा के सम्बन्ध मे हमे बौद्ध ग्रन्थो मे साकेतिक उदाहरण प्राप्त होते हैं। प्रारम्भ मे महात्मा बुद्ध भी इनकी ओर से उदासीन से जान पडते हैं। जिस समय इनकी विमाता तथा इनको पालनेवाली महाप्रजापति देवी ने कपिलवस्तु मे आकर एक भिक्षुणी के रूप मे सघ प्रवेश करने का आदेश बुद्ध भगवान से माँगा था तो उन्होंने उनकी प्रार्थना अस्वीकार कर दी थी। भगवान् स्त्रियो को सघ प्रवेश की अनुमति देने के पक्ष मे नही दिखलाई पडते हैं।[1] किन्तु कालान्तर मे उन्हे अपने इस नियम मे परिवर्तन करना पडा, क्योकि जिस समय वे वैशाली में रुके थे तो महाप्रजापति ने पुरुष-वेश धारण करके अपने साथ अनेक शाक्य स्त्रियो को लेकर रोती हुई भगवान से सघ प्रवेश की प्रार्थना की और बुद्ध भगवान के प्रिय शिष्य आनन्द ने काफी सिफारिश की थी। फलत उन्होंने स्त्रियों को सघ प्रवेश की अनुमति प्रदान कर दी, पर साथ ही आठ ऐसे कठोर प्रतिबन्ध भी लगा दिये जिससे उनका सघ जीवन बहुत कष्टदायक हो गया और साथ ही इससे उनका स्थान भी निम्नतम हो गया। इन आठ कठोर नियमो मे से एक यह भी था कि 'सौ वर्ष की भिक्षुणी' को भी पहले भिक्षु की अभ्यर्थना करनी पडती थी, उसके सम्मुख आसन रिक्त करके खडा हो जाना पडता था और करबद्ध प्रार्थना करनी पडती थी, चाहे भिक्षु केवल एक दिन का ही क्यो न दीक्षित हुआ हो।[2] भिक्षुणियाँ भिक्षुओ के पास स्वेच्छा से जाकर वार्तालाप नहीं कर सकती थीं पर भिक्षुओं के लिए यह स्वतन्त्रता प्राप्त थी कि वे भिक्षुणियो के पास जाकर बात-चीत करें।[3] इन नियमो से यह स्पष्टतया परिलक्षित होता है कि समाज मे नारियो का स्थान निम्न था तथा 'उस दिन से (सघ मे प्रवेश करते ही) भिक्षुणियों का भिक्षुओ से

१ विनय का प्रथम नियम (विनयपिटक, चुल्लवग्ग १०।१।।)
२ विनय का आठवाँ, नियम वही।
३ विनयपिटक (चुल्लवग्ग १०।१।।

साथ सहालाप करना निषिद्ध कर दिया जाता था ।" इससे यह भी प्रतिध्वनित होता है कि इनको संयमहीन तथा असुसंगठित चरित्र भी माना जाता था । ओल्डेनबर्ग महोदय तो भिक्षुणियों द्वारा भिक्षुओं की वन्दना कराने वाले नियम की व्याख्या इस प्रकार करते हैं कि भिक्षुणियों को यह अधिकार नहीं प्राप्त था कि वे किसी भिक्षु पर दोषारोपण करें, किन्तु भिक्षुओं को यह अधिकार प्राप्त था ।

भगवान बुद्ध ने संघ में स्त्रियों को प्रवेश लेने की अनुमति तो दे दी पर उनके आगे के प्रवचन से ऐसा परिलक्षित होता है कि वे इस कार्य से प्रसन्न न थे । उन्होंने आनन्द से ये वाक्य कहे—"पर अब जब स्त्रियों का प्रवेश हो गया है, आनन्द ! धर्म चिरस्थायी न रह सकेगा जिस प्रकार ऐसे घरों में जिनमें अधिक स्त्रियाँ और कम पुरुष होते हैं, चोरी विशेष रूप से होती है कुछ इसी प्रकार की अवस्था उस सूत्र और विनय की समझनी चाहिये जिसमें स्त्रियाँ घर का परित्याग करके गृहविहीन जीवन में प्रवेश करने लग जाती हैं । धर्म चिरस्थायी नहीं रह सकेगा जिस प्रकार धान के खेत पर पाला पड़ जाय तो वह अधिक नहीं टिक सकता अथवा जिस प्रकार गन्ने की खेती लाल बीमारी से, जिसमें पौधों में कीड़े लग जाते हैं, मारी जाती है, उसी प्रकार आनन्द ! उस सूत्र और विनय की दशा होती जिसमें स्त्रियों को घर छोड़कर गृहविहीन जीवन में प्रवेश करने का अधिकार मिल जाय । वह धर्म चिरस्थायी नहीं हो सकता । फिर भी आनन्द ! मनुष्य जैसे भविष्य को सोचकर जलाशय के लिए बाँध बनवा देता है जिससे जल बाहर न बहने लग जाय, उसी प्रकार आनन्द भावी के लिए मैंने ये आठ कठोर नियम बना दिये हैं जिनका पालन भिक्षुणियों के लिए अनिवार्य है, जब तक धर्म है उन नियमों के पालन में प्रमाद न होना चाहिये ।"[1]

संघ प्रवेश के पश्चात् लगभग सौ भिक्षुणियों ने मिलकर 'थेरीगाथा' नामक बौद्ध गीतसंग्रह की रचना की थी जिससे संघ प्रवेश के पश्चात उनके बौद्धिक विकास का परिचय मिलता है ।

नारियों को साधारणतया घर की चहारदीवारी में रहना पड़ता था । गृह-चातुर्य तथा संगीत उनके मुख्य गुण माने जाते थे । लड़कियों का विवाह बहुधा माता-पिता या अभिभावक ही निश्चित करते थे किन्तु किसी विशेष अवस्था में उन्हें अपना वर स्वयं चुनने का अधिकार था ।

### ग्राम तथा नगर संगठन एवं आर्थिक व्यवस्था

बौद्धग्रन्थों में नगर तथा ग्राम-संगठन पर भी कुछ प्रकाश डाला गया है जिसका अध्ययन डेविड्स महोदय ने वैज्ञानिक एवं विस्तृत रूप से किया है । उनके आधार पर ही हम यहाँ ग्रामों तथा नगरों के संगठन पर प्रकाश डालेंगे ।

ग्राम-संगठन—ग्रामों पर ही सामाजिक संगठन आधारित था किन्तु इनके संगठन के सम्बन्ध में हम पूर्ण विवरणों से अज्ञात हैं । यह तो निश्चयपूर्वक कहा जा सकता है कि विभिन्न जिलों के भिन्न भिन्न ग्रामों में रीति रिवाज, भूमि-स्वत्व तथा ग्रामीणों के सामाजिक अधिकार भिन्न भिन्न थे । इन विभिन्नताओं के मूल में प्राकृतिक तथा राजनीतिक विभिन्नता ही रही । किन्तु इस विभिन्नता में भी एक साम्य था जो पारस्परिक मिलन की देन थी । लोग झुण्ड बनाकर अर्थात् संगठित होकर ग्रामों में रहते थे । किसी अकिंचन घर का उल्लेख हमें कहीं नहीं मिलता है । ग्रामीण घरों के बीच में पतली-पतली गलियाँ थीं । घरों के क्षेत्र के चारों ओर बहुधा धान के खेत प्रसरित थे । ग्रामों में चरागाहों

१ विनयपिटक (चुल्लवग्ग, १।१।।)

की भी व्यवस्था थी जिनमे सामूहिक रूप से ग्रामीणों के पशु चरा करते थे। कुछ जगल भी छोड़ दिये जाते थे जिन पर समस्त ग्रामीण जनता का समानाधिकार था। ग्रामीण जनता सामूहिक रूप से चरवाहे (गो-पालक) नियुक्त करते थे जो खेत कट जाने के पश्चात् उन क्षेत्रो मे पशुओ को चराया करते थे।

खेत की बुआई साथ होती थी और सिंचन-कार्य के लिए सामूहिक नालियाँ बनी थी जिससे जल प्राप्त करने के लिए नियम बने हुए थे। ग्राम प्रमुख इसका निरीक्षण करता था।

ग्रामीण अर्थनीति भूमि के स्वतत्र स्वत्व पर आधारित थी। यद्यपि कृषक अपनी भूमि का स्वामी था तथापि वह ग्राम-पचायत अथवा परिषद् की अनुमति बिना अपना खेत बेच या रेहन नही रख सकता था। किसान या तो अपने खेत को स्वय जोतता था अथवा कृषि-श्रमिको या दासो द्वारा जुतवाता था। पर इससे उसका भूमि स्वत्व नही छीना जा सकता था। कुछ ग्रन्थो से भूमि विक्रय के तीन उदाहरण प्राप्त होते हैं। इनमे से एक वन-भूमि थी। एक ब्राह्मण ग्रन्थ मे बलि शुल्क के रूप में भूमि देने का उल्लेख किया गया है। किन्तु इसके ठीक बाद के लेख से ज्ञात होता है कि भूमि का हस्तान्तरण उचित नही था।

किसी भी व्यक्ति को, भले ही वह अपने परिवार मे से अपना उचित भूभाग निकालकर देना चाहे, किसी को वसीयतनामा लिखने का अधिकार न था। वस्त्राभूषण नारियों की वैयक्तिक सम्पत्ति थी जिस पर पुत्रियो का अधिकार था। भूमि पर उनका कोई अलग अधिकार नही होता था, क्योकि अपने पति या भ्राता के हिस्से मे पड़नेवाले उत्पादन के उपभोग का अधिकार उन्हें दिया जा चुका था।

जब वैयक्तिक भूमि का विक्रय कठिन था तो भला सामूहिक भूमि चरागाह आदि के विक्रय का तो कोई प्रश्न ही नही था। कोई भी व्यक्ति किसी प्रकार श्रम या उत्तराधिकार द्वारा इस पर स्वत्व नही प्राप्त कर सकता था। राज्य का भूमि पर केवल इतना अधिकार था कि वह कृषको से कृषि-कर प्राप्त करे। यह कृषि कर कृषि उपज का $\frac{1}{6}$ से $\frac{1}{12}$ वाँ भाग तक हुआ करता था। कृषि-कर वसूल करने के लिए राज्य की ओर से 'ग्रामभोजक' नामक पदाधिकारी नियुक्त था। 'ग्रामभोजक' का पद कभी तो पैतृक होता था और कभी ग्राम-सभा राज्य के लिए इसका निर्वाचन करती थी। इन पदाधिकारियो का कर्तव्य था कि वे सडको का निर्माण करें और किसी राजकुलीन व्यक्ति या उच्च अधिकारियो के आगमन पर उनके भोजन की व्यवस्था करें। ग्राम भोजक कृषकों पर किसी प्रकार का अनुचित दबाव नही डाल सकते थे क्योकि कृषको को यह स्वतत्रता प्राप्त थी कि वे उच्च अधिकारियो के सम्मुख अपनी कठिनाइयो को रख सकें। सम्भवत इसीलिए उनसे बेगार भी नही ली जाती थी। कभी-कभी ग्रामीण जनता सहकारिता के आधार पर सम्मिलित श्रमदान द्वारा अपने ग्रामो मे सड़कों की मरम्मत करती थी बागीचे लगाती थी तथा इसी प्रकार के अन्य सामूहिक स्थानों, विश्रामगृह आदि का निर्माण करती थी। सार्वजनिक कार्य मे भाग लेने मे स्त्रियाँ अपना गर्व समझती थी।[1]

ग्रामो की आर्थिक व्यवस्था के सम्बन्ध मे डेविड्स महोदय ने लिखा है—

"इन ग्रामों की आर्थिक व्यवस्था सरल थी। कोई भी घर आधुनिक शब्दो मे धनी नहीं बन सकता था पर साथ ही यहाँ साधारण आवश्यकताओ की पूर्ति के साधन

१ जातक १।१९९।

थे, सुरक्षा और स्वतंत्रता थी। न तो वहाँ जमींदार थे और न भिखारी।"

ग्रामों में अपराध बहुत कम होते थे। बहुधा सरकार इन पर पूर्ण नियन्त्रण रखती थी। डकैती जैसे बड़े-बड़े अपराधों को रोकने के लिए सरकार सदैव तत्पर रहती थी जिससे ग्रामीणों का जीवन शान्तिमय था।[1]

ग्रामीण जनता को कभी यदि संकटापन्न स्थिति का सामना करना पड़ता था तो वह दुर्भिक्ष द्वारा ही। डेविड्स महोदय ने यह बताया है कि यद्यपि मेगस्थनीज ने यह लिखा है कि सिंचाई की समुचित व्यवस्था के कारण अकाल नहीं पड़ते थे, पर हमें ऐसे उदाहरण मिलते हैं कि देश में दुर्भिक्ष के कारण ग्रामीण तथा अन्य जनता प्रपीड़ित थी। स्वयं पटना के निकटवर्ती जिला में ही जहाँ यात्री रुका था ऐसे दुर्भिक्ष पड़े थे। यात्री के भ्रमण-काल और विचाराधीन काल में कुछ अन्तर भी था, अतः यात्री के विवरण पर अक्षरशः विश्वास करना यहाँ उचित नहीं।

नगर—बौद्ध ग्रन्थों में बहुत कम नगरों (नियमों) का उल्लेख मिलता है। बौद्ध ग्रन्थों में उल्लिखित कुछ प्रमुख नगर ये हैं—

मगध की राजधानी राजगह (राजगृह), वत्स की कौशाम्बी, कोशल की सावत्थी (श्रावस्ती), वज्जियों की वसाली (वैशाली), अंग की चम्पा, शाक्यों की कपिलवस्तु, अवन्ती की उज्जेनी (उज्जयिनी), वाराणसी, अओज्झा (अयोध्या), मथुरा, पोतन, तक्षशिला आदि।[2] मगध की दूसरी राजधानी पाटलिपुत्र अभी केवल एक ग्राम पाटलिग्राम के नाम से विख्यात था। उपरोक्त नगर भारी भारी नदियों के तटों पर ही बसे थे, अतः ये अन्तर्देशीय व्यापार के प्रमुख केन्द्र थे। दीघनिकाय के अनुसार उस काल के छः प्रमुख नगर ये थे—

(१) चम्पा, (२) राजगृह, (३) सावत्थी, (४) साकेत, (५) कौशाम्बी तथा (६) वाराणसी।[3]

नगरों की संख्या तो हमें अधिक नहीं ज्ञात होती है और न बहुत नव निर्मित नगरों का ही उल्लेख प्राप्त होता है। हाँ, केवल उस परम्परा का पालन अवश्य दिखाई पड़ता है कि समस्त सुप्रसिद्ध नगर नदियों के तट पर ही स्थित हैं। प्राचीन काल की सभ्यताओं की यह विशेषता हमें बौद्धकालीन भारत में देखने को मिलती है। सरयू के तट पर अयोध्या, राप्ती के तट पर श्रावस्ती गंगा के तट पर वाराणसी (काशी) यमुना के किनारे मथुरा एवं कौशाम्बी तथा गोदावरी के तट पर पोतन (अस्सक प्रदेश की राजधानी) नगर बसा था।

इन नगरों के अतिरिक्त जातकों में कुछ अन्य नगरों का भी उल्लेख किया गया है जिनमें तक्षशिला प्रमुख है। तक्षशिला प्राचीन भारत का सर्वोन्नत नगर था। इसका महत्व शिक्षा की दृष्टि से ही बहुत बड़ा था। तक्षशिला विश्वविद्यालय से ही पाणिनि जीवन, कौटिल्य जैसे विद्वान स्नातक निकले थे जिन्होंने भारतीय दर्शन एवं साहित्य की अभिवृद्धि में अद्वितीय योग दिया।

नगर साधारणतया दुर्गाकार एक दीवार (प्राकार) से घिरे हुए होते थे। रक्षा के लिए खाइयाँ थीं, पर इस प्रकार के नगरों का उदाहरण अब उपलब्ध नहीं है। नगरों में धनाढ्य और निर्धन दोनों प्रकार के लोग निवास करते थे, अतः यहाँ भिन्न-

१ विनय ३।२२०॥ जातक २।१४६, ३६७॥ ५।१६३॥ ६।४८७॥
२ सुत्त निपात, श्लोक ६७७।
३ महापरिनिब्बान सुत्तन्त (दीघनिकाय)

भिन ऊँचाई और बनावट के प्रकार थे। श्रीमानो की उच्च अट्टालिकायें ईंटो की बनी होती थी और उनमे चित्रकारी तथा रँगाई की हुई रहती थी। भवन निर्माण मे पत्थर का प्रयोग नाम-मात्र का होता था, बहुधा मकान लकडी तथा ईंट के होते थे। भवन में प्रकाश एव वायु का विशेष ध्यान रक्खा जाता था। उनमे सडक की ओर खुलनेवाली खिडकियाँ भी थी। भवनों के सम्बन्ध मे बौद्ध ग्रन्थो मे पर्याप्त सामग्री प्राप्त होती है जिससे हमें भवनो मे प्रयुक्त सामग्रियो तथा उनकी बनावट के सम्बन्ध मे विस्तृत रू से ज्ञात होता है।[1] उच्चकुलीन व्यक्तियो के निवास स्थान के सम्बन्ध मे बताते हु विनय पिटक मे भवन की पूण बनावट पर प्रकाश पडता है।[2]

यह निश्चयपूर्वक नही कहा जा सकता कि जिन रैलिंग और खम्भो का उल्लेख ग्रन्थो मे किया गया है वे लकडी के निर्मित थे अथवा पत्थर के। छठी शताब्दी ई० पू से पहले भी हमे भवन निर्माण मे पत्थर के प्रयोग का उल्लेख मिलता है— गिरिव्रज एक गढ़ी (दुर्ग) की पत्थर की दीवारो से घेरा गया था। किन्तु बुद्धकालीन भारत पत्थरो का प्रयोग निश्चय ही स्वल्प हो गया था और केवल स्तूप या जीने मे ही इसक प्रयोग होता था। पत्थर की इमारत का उल्लेख केवल एक बार किया गया है, वह भी परियो की दुनिया मे बताया गया है।[3] इन समस्त प्रमाणो के आधार पर ही अपने पूव-निश्चित मत, अर्थात् भवनो मे ईंट तथा लकडी के प्रयोग को ही मान्य समझन होगा। धनाढ्यो के भवनो के चित्रित होने का उल्लेख हमने पिछले पृष्ठ में किया था, इस सम्बन्ध मे भी बौद्ध ग्रन्थो मे विस्तारपूवक लिखा गया है। चित्रकारी के नमूने, लेप बनाने की विधि (plaster), जिन पर ये चित्र बनाये जाते हैं, आदि का विस्तृत विवरण विनय पिटक मे दिया गया है। चित्रकारी के चार प्रमुख नमूनो के भी वृत्तान्त सुरक्षित हैं। वे इस प्रकार हैं —

(क) मालाकार (Wreath work),
(ख) लताकार (Creeper work),
(ग) पचसूत्राकार (Five ribbon work) तथा
(घ) नाग-दन्ताकार (Dragon's Tooth work)।

चित्रकला के उक्त आदर्शों को जान कर हम इस निष्कष पर पहुँचते हैं कि यद्यपि अभी दीवारों पर चित्र बनान की कला उतनी उन्नति न कर सकी थी जितनी अजन्ता की कला मे पाई जाती है, तथापि यह तो मानना ही पडेगा कि अब इसमें कलात्मकता का पुट अधिक दिया जाने लगा था और यह उन्नति के पथ पर अग्रसर थी।

विशाल भवनो का प्रवेश-द्वारा भी विशाल था जिसके दायें-बायें खजाना था, अन्न-भण्डार थे। प्रवेश द्वार मे जाने के बाद भी भीतरी बरामदे थे जिनके ऊपर चौडी छत (उपरिपसदतल) थी जिस पर मकान का स्वामी बैठता था। यह कक्ष भोजन-गृह, कार्यालय तथा शृगार-कक्ष का भी काम देता था।

राजाओं के महलो मे सम्पूर्ण राजकाज के लिए स्थान था।

"हमे सामूहिक द्यूत गृहो का भी विवरण कुछ ग्रन्थो से प्राप्त होता है।" इन द्यूत-गृहा का सम्बन्ध राजमहल से था और ये राजमहल के सामान्य भाग थे। आप

१ विशेष विवरण के लिए देखिये रीज डेविड्स, *Buddhist India*, pp 47 51
२ विनयपिटक ३।१६६।। १०४–११५, १६०–१८०।।
३ जातक २। २६६।।

जातक मे कुल १८ प्रकार के उद्योग धधो का उल्लेख किया गया है पर दुर्भाग्य से उनकी सूची प्राप्त नही है। केवल चार प्रकार के उद्योगो का ही नामाकन किया गया है—जैसे बढठकी, लोहकार, चमकार तथा चित्रकार। डविड्स महोदय ने इन अट्ठारह प्रकार के उद्योग धधो की सूची (अनुमान से) इस प्रकार दी है—

(१) बढई, (२) लुहार, (३) प्रस्तरकार, (४) बुनर, (५) चमकार, (६) कुम्भकार, (७) हाथीदांत के कारीगर, (८) रंगरेज, (९) जौहरी, (१०) मछुये, (११) कसाई, (१२) बहेलिया, (१३) बावर्ची, (१४) नाई, (१५) माली, (१६) माविक, (१७) टोकरी बनानेवाले (आधुनिक 'घरिकार जो ग्रामीण क्षेत्रो मे आज भी टोकरी बनाने का काम करते हैं) तथा (१८) चित्रकार।

उपरोक्त शिल्पियो मे से कुछ न अपनी श्रेणियाँ स्थापित कर ली थी और कुछ असगठित रूप से कार्य करते थे। इनमे अधिकाश ग्रामीण क्षेत्रो मे निवास करते थे और कृषक ही उनकी आय के प्रमुख साधन थे। उच्च कोटि के कलाकार नगरो मे रहते थे।

नीचे इन शिल्पियो पर पृथक्-पृथक् विचार किया जायेगा।

(१) बढई—बढई केवल लकडी के सामान्य काम ही नही करते थे, प्रत्युत वे गाडियाँ, जलयान, भवन आदि भी बनाते थे। इनका कार्यक्षेत्र अधिक विस्तृत था, अत आर्थिक व्यवस्था मे इनका महत्वपूर्ण हाथ रहा होगा।

(२) लुहार—ये आधुनिक लुहारो के लगभग समस्त काम करते थे। कृषि औजारो को बनाना सम्भवत इनका मुख्य काय रहा होगा। ये हथियार भी बनाते थे। अच्छी अच्छी सुइया भी ये सुदर ढग से बना लेते थे।

(३) प्रस्तरकार—भवनो मे प्रयुक्त पत्थरो को ये सुन्दर और सुडौल बनाते थे। सीढिया, छज्जे आदि बनाने मे ये काफी निपुण थे। प्रस्तर-खम्भ भी ये सुदर बना लेते थे। इनकी महत्वपूर्ण कृतियाँ बिल्लौर की प्यालिया (Crystal bowls) तथा तिजोरिया थी जिनके उदाहरण प्राप्त हुए हैं।

(४) बुनक—इस काल के बुनक अपनी कला मे काफी दक्ष थे। वे न केवल साधारण कपडा बुन लेते थे, वरन् सुदर-सुन्दर सिल्क के वस्त्र भी तैयार करते थे। वे बहुमूल्य कम्बल तथा कालीन आदि भी बनाते थे।

(५) चमकार—ये जूता बनाने के अतिरिक्त चमडे की मूल्यवान् वस्तुयें भी बनाते थे।

(६) कुम्भकार—दैनिक प्रयोग के मिट्टी के बरतन ये बडी कुशलता से बनाते थे।

(७) हाथीदांत के कारीगर—हाथीदात का काम भारत मे पहले से ही काफी उन्नत अवस्था मे था। इस काल के कारीगरो ने इस काल मे अभिवृद्धि की और वे हाथीदांत की साधारण वस्तुओ से लेकर कीमती वस्तुए तक भी बनाते थे। इनके बनाये हुए आभूषण सुदरता मे अद्वितीय थे।

(८) रँगरेज—ये कपड की रँगाई करते थे।

(९) जौहरी—इनकी कृतिया आज भी उपलब्ध हैं जिन्हें देखकर हम उनकी कला की प्रौढ़ता का अनुमान लगा सकते हैं तथा उनकी शैली का भी बोध कर सकते हैं।

(१०) मछुए—रीज डेविडस महोदय का यह विचार है कि ये केवल नदियो में ही शिकार किया करते थे। समुद्री मछलों का शिकार ये नहीं करते थे।

(११) कसाई—इनकी दूकानों तथा कसाईखाने का उल्लेख ग्रन्थों में यत्र-तत्र प्राप्त होता है।

(१२) बहेलिया—इनके सम्बन्ध में भी पुस्तकों में विवरण प्राप्त होता है। ये वन उपजों तथा पशुओं को शहरों में गाड़ियों पर लादकर बिक्री के लिए लाते थे। वन-उपजों के अतिरिक्त पशुओं की खालों की भी काफ़ी माँग थी, अतः इनके व्यवसाय को काफ़ी प्रोत्साहन दिया जाता रहा होगा। यह निश्चयपूर्वक नहीं कहा जा सकता कि उनकी कोई श्रेणी बनी थी अथवा नहीं।

(१३) बावर्ची तथा हलवाई—इनके कार्यों के सम्बन्ध में हमारा ज्ञान स्वल्प है। सम्भवतः इन्होंने अपनी श्रेणी बना ली थी।

(१४) नाई—नाइयों ने भी अपना सगठन बना लिया था।

(१५) माली—मालियों का काम फूल बेचना था। ये सम्भवतः साधारण फल के बगीचे भी लगाते रहे होंगे।

(१६) नाविक—प्रमुख नगर बड़ी बड़ी नदियों के तट पर ही बसे थे। अतः अन्तर्देशीय व्यापार तथा गमनागमन में इनका महत्त्वपूर्ण हाथ था। ये सामुद्रिक यात्रा भी करते थे। जातकों में सामुद्रिक यात्रा का यत्र-तत्र किया गया है।

(१७) टोकरा बनाने वाले—इनके सम्बन्ध में विशेष बातें ज्ञात नहीं हैं।

(१८) चित्रकार—भवन निर्माण के सम्बन्ध में लिखते समय इनकी कला का निर्देशन किया गया है। बहुधा चित्रकार भित्ति चित्रों में ही अधिक रुचि लेते थे।

**निगम या श्रेणी**—शिल्पियों के सगठन का निर्देशन ऊपर किया गया है। इन सगठनों को निगम अथवा श्रेणी कहा जाता था। लगभग सभी प्रमुख उद्योगों के कारीगरों ने अपनी श्रेणियाँ बना ली थीं। इन श्रेणियों में प्रशिक्षण प्राप्त करने वालों को 'अन्तेवासिक' कहते थे। अन्तेवासिक का शाब्दिक अर्थ 'वहाँ के रहने वाले' है। निगम का प्रधान 'जेट्ठक' (ज्येष्ठक) कहलाता था। जातक-ग्रन्थ (१।३०८।।, ३।४०५।।, ४।१३७।।) में मालियों, नाविकों, काफिले वाले व्यापारियों, रक्षकों तथा डाकुओं के जेटठकों का उल्लेख किया गया है।

**सेट्ठि**—कुछ ग्रन्थों में 'सेट्ठि' शब्द प्रयुक्त हुआ है जो सम्भवतः प्रमुख अथवा प्रधान व्यापारी थे। श्रेष्ठ के अर्थ में ही सेट्ठि का प्रयोग होता रहा होगा। जातकों में 'महासेट्ठि' तथा 'अनुसेट्ठि' शब्द आये हैं जिनसे यह ध्वनि निकलती है कि सेट्ठियों में भी उनकी स्थिति के अनुसार छोटे-बड़े पद थे।

**वाणिज्य और व्यापार**—अन्तर्देशीय तथा विदेशी दोनों व्यापार उन्नत अवस्था में थे। रेशम, मलमल, मूल्यवान् वस्तु, अस्त्र शस्त्र, पिन, जरी के काम या नक्काशी, कालीन, ओषधि, हाथीदाँत की वस्तुयें, आभूषण आदि निर्यात की प्रमुख वस्तुयें थीं। व्यापार के सम्बन्ध में डेविड्स महोदय ने विस्तारपूर्वक प्रकाश डाला है जिससे ज्ञात होता है कि काफिला बनाकर अथवा नाव द्वारा व्यापारी दूर-दूर तक यात्रा करते थे और हर दूसरे देश में प्रवेश करते समय उन्हें चुंगी देनी पड़ती थी।

'सख जातक' में एक ब्राह्मण व्यापारी का उल्लेख मिलता है जिसने एक नौका को "सुवर्णभूमि" की यात्रा को विभिन्न व्यापारिक वस्तुओं से भरा।[१]

१ जातक ४।२१ में इसका उल्लेख है। "सुवर्णभूमि" का सकेत बर्मा तथा श्याम से है—देखिये Dr Mabel Bodem the *Sasana Vamsa*, p 12 Quoted by Mr Rhys Davids

शासन-सूत्र उसके पुत्र रुद्रदामन को ग्रहण करना पड़ा। लगभग १३०-३१ ई० सन् में रुद्रदामन महाक्षत्रप हुआ। उसके सभी सिक्के उस समय के हैं जबकि वह महाक्षत्रप था। उसके शासन-काल का इतिहास जानने के लिये हमारे पास एक अनुपम साधन है। वह साधन है जूनागढ़ का उसका अभिलेख। इस अभिलेख की तिथि शक सम्वत् ७२, अर्थात् १५०-५१ ई० है। गिरनार पर्वत पर जूनागढ़ की यह प्रशस्ति उत्कीर्ण है। इस प्रशस्ति की संस्कृत का प्रवाह हमें गुप्त-युग के संस्कृत का स्मरण दिलाता है। इस प्रशस्ति से रुद्रदामन की सैनिक सफलताओं और उसके व्यक्तित्व के गुणों पर प्रचुर प्रकाश पड़ता है।

रुद्रदामन एक महान् योद्धा और पराक्रमी विजेता था। उसने महाक्षत्रप की उपाधि उत्तराधिकारस्वरूप न प्राप्त करके स्वयं अधिगत की थी (स्वयमधिगत महाक्षत्रपनाम्ना)। शातकर्णि नृपति को उसने दो-दो बार युद्ध में पराजित किया था, परन्तु अपना निकट सम्बन्धी होने के कारण उसने उसे मुक्त करके यश प्राप्त किया था (दक्षिणापथपतेः सातकर्णेद्विरपि निर्व्याजमवजित्यावजित्य सम्बन्धाविदूरतयानुत्सादनात्प्राप्तयशसा)। रुद्रदामन ने यौधेयों को युद्ध में करारी हार दी। दक्षिणी पंजाब और निकटवर्ती प्रदेशों में यौधेयों का एक प्रबल गणतन्त्र था और अपनी स्वतन्त्रतानुरागिता के द्वारा वे सदा शासकों को तंग किया करते थे। रुद्रदामन ने इनको विजित कर अपनी स्थिति सुदृढ़ कर ली और अपने साम्राज्य विस्तार के मार्ग में उसने एक महान् कण्टक निर्मूल कर दिया। उसने अपने भुजबल से एक विशाल भूभाग को अपने अधीन किया। अभिलेख में उसके राज्य विस्तार के विषय में यह वाक्य खण्ड मिलता है 'पूर्वापराकरावन्त्यनूपनीवृदानर्तसुराष्ट्रश्वभ्र (म) रुकच्छसिन्धुसौवीरकुकुरापरान्तनिषादादीनां समग्राणां'। इससे स्पष्ट ज्ञात होता है कि उसके राज्य में ये प्रदेश सम्मिलित थे—आकर (पूर्वी मालवा जिसकी राजधानी विदिशा थी), अवन्ति (पश्चिमी मालवा इसकी राजधानी अवन्ति थी) अनूप (आधुनिक मान्धाता या माहेश्वर) आनर्त (उत्तरी काठियावाड़), सुराष्ट्र (दक्षिणी काठियावाड़), श्वभ्र (साबरमती की घाटी), मरु (मारवाड़ का प्रदेश), कच्छ (कच्छ) सिन्धु (निचली सिन्धु घाटी का पश्चिमी भाग), सौवीर (निचली सिन्धु घाटी का पूर्वी भाग), कुकुर (उत्तरी काठियावाड़ का वह जिला जो आनर्त के निकट अवस्थित था), अपरान्त (उत्तरी कोंकण), निषाद (पश्चिमी विन्ध्य और अरावली की पर्वत-श्रेणियों वाला भाग)। इस प्रकार हम देखते हैं उसके राज्य में वे सभी प्रदेश सम्मिलित थे जिन पर क्षहरातों का अधिकार था। नासिक और पूना जिले के प्रदेशों पर रुद्रदामन का अधिकार नहीं था। इनमें से कुछ प्रदेशों पर गौतमीपुत्र शातकर्णि का अधिकार था। परन्तु रुद्रदामन ने उन पर अपना जो स्वामित्व स्थापित किया, उससे यह स्पष्ट है कि उसने गौतमीपुत्र के उत्तराधिकारी को पराजित कर उससे कुछ प्रदेश छीन लिये थे।

रुद्रदामन केवल एक महान विजेता ही नहीं, अपितु एक सफल एवं योग्य शासक भी था। अपने सुशासन द्वारा उसने अपने राज्य से रोगों, लुटेरों, वन्य पशुओं और अन्य कण्टकों को उन्मूलित कर दिया था। वह एक स्वेच्छाचारी शासक नहीं था, वरन् आर्यावर्त के नियमों का परिपालन करने वाला एक प्रजावत्सल राजा था। अभिलेख के कथनानुसार '*सर्व-वर्णैरभिगम्य रक्षणार्थं पतित्वे वृत्तेन*", सब जातियों ने मिलकर उसे अपना रक्षक या स्वामी मनोनीत किया था। उसकी इस लोकप्रियता का कारण था उसका अनन्य लोकानुरंजन। प्रजा के कल्याणार्थ वह अनुचिन्तना किया करता था और वह इस हेतु कोई भी कार्य करने के लिये तत्पर रहता था। जूनागढ़ की प्रशस्ति

से उसकी लोकानुरञ्जन की भावना का एक श्रेष्ठ उदाहरण प्राप्त होता है। उसने सुराष्ट्र प्रान्त मे स्थित सुदर्शन झील का बाँध फिर से बनवा दिया। इस झील से वहाँ के निवासियो को बहुत लाभ होता था। बाँध टूट जाने से उनको कठिनाई का अनुभव होने लगा जिसके निराकरणार्थ रुद्रदामन ने सुदर्शन झील का पुनर्निर्माण करने का निश्चय किया। परन्तु उसके अमात्यो ने उसके इस सुनिश्चय का आर्थिक कारणों के आधार पर स्वागत नही किया। किन्तु प्रजा के कल्याण की निरन्तर इच्छा करने वाला यह शासक सार्वजनिक हित के इस कार्य से कैसे विमुख होता? अतएव उसने इस पुण्य कार्य के व्यय भार को स्वयं वहन किया और प्रजा के ऊपर बिना कोई अतिरिक्त कर लगाये, पुनर्निर्माण का सारा खर्च अपने व्यक्तिगत कोष से दिया। वह अपने अमात्यो के सत् परामर्शों का सदैव स्वागत करता था और उनके निश्चयानुसार कार्य करता था। लोक-कल्याण के कार्य का सम्पादन करते समय भी रुद्रदामन ने अपने मन्त्रियों की बात मान ली और अपने जेब से उस कार्य का खर्च देकर उसने उनको सन्तुष्ट किया। मनुस्मृति के "राजा प्रकृतिरञ्जनात्" के अनुसार वह एक सच्चा राजा था।

एक सफल शासक और महान विजेता होने के साथ-साथ रुद्रदामन संस्कृत भाषा का परिपोषक था। उसके अभिलेख से उसके संस्कृतानुराग का परिचय प्राप्त होता है। वह स्वयं भी एक सुशिक्षित व्यक्ति था। व्याकरण, राजतन्त्र, संगीत तथा न्याय का प्रकाण्ड पण्डित था। वह अपनी संस्कृत रचनाओ (गद्य और पद्य दोनो) के कारण सुविख्यात था।[1] कार्दमक शासको के राज्य-काल मे उज्जयिनी विद्या की एक महान् राजधानी थी जिसका यश सारे भारतवर्ष भर मे परिव्याप्त था। इस बात मे कोई सन्देह नहीं कि भारत के शक शासको मे रुद्रदामन शीर्ष स्थान को अधिकृत करता है।

**रुद्रदामन के उत्तराधिकारी**—रुद्रदामन के उपरान्त उसके वंश का गौरव दिनानुदिन क्षीण होता गया। यद्यपि रुद्रदामन के बाद दो सौ वर्षों तक इस वंश का शासन-काल बना रहा तथापि इतने लम्बे काल मे भी इस वंश के शासको ने कोई महत्त्वपूर्ण कार्य नहीं किया। वे नाममात्र के ही शासक थे। उनकी शक्ति काफी क्षीण हो गई इसी लिये उनके शासन-काल की घटनाओ का वर्णन करना किसी ने आवश्यक भी नहीं समझा। रुद्रदामन के बाद उनका पुत्र दामजद या दामजदश्री उज्जैन के सिंहासन पर बैठा। अपने पिता के जीवन काल मे ही उसने क्षत्रप के रूप मे अपने नाम के सिक्के चलवाये थे। इस प्रकार हम देखते हैं कि पिता का महाक्षत्रप और पुत्र का क्षत्रप के रूप मे सम्मिलित शासन करना इस शासन पद्धति का एक साधारण नियम था। १५०-५१ ई० सन के बाद किसी समय उसने अपने पिता के महाक्षत्रप पद को ग्रहण किया। इसके बाद भी उज्जैन के शक राजवंश मे कई क्षत्रप और महाक्षत्रप हुए परन्तु उनके राजकाल का कोई महत्व नही है। ईश्वरदत्त के नेतृत्व मे आभीरो का समुदाय प्रबल हो गया और उन्होने क्षत्रपो के राज्य से प्रान्तो को छीनकर अपने अधिकार में करना शुरू किया। परन्तु आभीरो की शक्ति भी शको का पूर्ण रूप से नाश नहीं कर सकी। गुप्तो के उदय के कुछ समय बाद तक इस वंश की शासन परम्परा जैसे-तैसे बनी चलती रही। अन्त मे चन्द्रगुप्त विक्रमादित्य ने शक राजा का वध कर दिया और उसके राज्य को गुप्त साम्राज्य मे मिला लिया। इस प्रकार से भारत मे शक शासन का पूरी तरह से उन्मूलन हो गया।

---

१ सम्भव है कि अभिलेख का यह कथन परम्परागत प्रथा के अनुसार प्रशंसा मात्र ही हो।

## पह्लवों का शासन-काल

पह्लवों का इतिहास शकों के इतिहास के साथ इतना मिश्रित है कि इसका ठीक ठीक विवरण प्राप्त करना असाधारण परिश्रम का कार्य है। फिर भी पह्लवों का इतिहास अंधकारपूर्ण ही रह जाता है और इस असाधारण परिश्रम के कार्य को करने पर भी हमें उनका विस्तृत विवरण नहीं प्राप्त होता। कालक्रम का जहाँ तक प्रश्न है हम पह्लवों के सम्बन्ध में कोई निश्चित कालक्रम दे ही नहीं सकते। इन सब कठिनाइयों के बावजूद भी सिक्कों और कतिपय अभिलेखों द्वारा हम पह्लवों का यत्किंचित इतिहास जान लेते हैं, जिसके अध्ययन का हम यहाँ प्रयास करेंगे।

पह्लव राजकुल का प्रथम व्यक्ति वोनोनीज था। उसने अपनी सत्ता एराकोशिया और सीस्तान में स्थापित की। रैप्सन का मत है कि वह पूर्वी ईरान पर शासन करता था। उसके सिक्कों से पता चलता है कि उसने 'महरजस इजरजस महतस' अर्थात् महाराजाधिराज का विरुद धारण किया। उसके सिक्कों पर उसके भाई स्पलिराइसिस (Spalirises) और स्पलहोरिस (Spalahores) तथा उसके भतीजे स्पलगदमिस (Spalagadames) के नाम भी खुदे हुए हैं जिससे यह प्रकट होता है कि वोनोनीज को शासन-कार्य में इनसे सहायता प्राप्त होती थी। सम्भवतः ये विजित प्रान्तों में उसके प्रतिनिधि शासक थे। वोनोनीज ने जो सिक्के चलवाये, उन पर युक्रेटाइडज तथा उसके वंशजों द्वारा चलवाये गये सिक्कों की स्पष्ट छाप है।

वोनोनीज का उत्तराधिकारी स्पलिराइसिस था। उसने भी सम्भवतः अपने नाम से सिक्के चलवाये। उसके सिक्कों से ऐसा अनुमान लगाया जाता है कि वह पश्चिमोत्तर भारत के शकवंशीय शासक एजेस का सम्राट था। कुछ सिक्कों पर सामने की ओर स्पलिराइसिस का नाम खुदा है और खरोष्ठी लिपि में पीछे की ओर एजेस का। यदि एजेस स्पलिराइसिस का प्रतिनिधि शासक था जैसा कि वह था तो यह अच्छी तरह से प्रकट हो जाता है कि पह्लवों की राजसत्ता वास्तविक अर्थों में इस समय तक तक्षशिला तक फैल चुकी थी।

स्पलिरइसिस के भाई ने भी प्रतिनिधि शासक के रूप में राज्य किया था, परन्तु उसके शासन का कोई विशेष महत्व नहीं है। इण्डो पार्थियन नरेशों में सबसे प्रसिद्ध और प्रतापी राजा गोंडोफर्नीज था। डॉ० डी० सी० सरकार के मतानुसार गोंडोफर्नीज एराकोशिया का पार्थियन उपशासक था। उपशासक के रूप में उसका सम्बन्ध एक अन्य अधीनस्थ शासक के साथ था, जिसका नाम गुद अथवा गुदन था। यह नाम कभी-कभी ओर्थगनीज के सिक्कों पर अकेले खुदा हुआ मिलता है जिससे यह निष्कर्ष निकलता है कि गोंडोफर्नीज और गुद दोनों ही ओर्थगनीज के अधीनस्थ उपशासक थे। गोंडोफर्नीज ने शनैः शनैः अपनी शक्ति को बढ़ाया और सम्राट बन गया। उसने ओर्थगनीज के सिक्कों के आधार पर अपने भी सिक्के चलवाये जिससे उसके पूर्वी ईरान पर अधिकार का संकेत मिलता है।[1] सम्भवतः उसने पार्थियन-साम्राज्य के कतिपय प्रदेशों को भी विजित किया। उसके सिक्कों से इस बात का पता चलता है कि पूर्वी ईरान और पश्चिमोत्तर भारत के शक पह्लव दोनों राज्यों का वह स्वामी बन बैठा था। अस्पवर्मन के कुछ सिक्कों से यह प्रकट है कि गोंडोफर्नीज ने शकराज एजेस द्वितीय के अधीनस्थ कुछ प्रदेशों पर भी अपना अधिकार जमा लिया था। इन सिक्कों पर जो लेख मिलते हैं उनसे विदित होता है कि अस्पवर्मन पहले एजेस द्वितीय

१ *The Age of Imperial Unity*, p 128

का सामन्त-नृपति था, परन्तु बाद मे उसने गोडोफर्नीज की अधीनता स्वीकार कर ली और उसको कर देना भी आरम्भ कर दिया। सँट टामस नामक प्रसिद्ध धर्म प्रचारक ने, जो उसके राज्य मे आया था, उसे 'भारत का राजा' कहा है।

डॉ० स्मिथ ने अपनी प्रसिद्ध पुस्तक 'प्राचीन भारत का इतिहास' (Early History of India) मे गोडोफर्नीज के ईसाई धर्म स्वीकार कर लेने और सँट टामस के आत्म-बलिदान की कथा काफी विस्तार के साथ दी है। यद्यपि स्मिथ साहब ने जिन अनुश्रुतियो को अपनी पुस्तक में स्थान दिया है, उनका प्रचलन ईसा की तीसरी शताब्दी मे ही था, तथापि इनकी सत्यता मे विद्वानो को सन्देह है। किन्तु इतना तो अवश्य सत्य है कि सँट टामस ने गोडोफर्नीज के शासन-काल मे भारत के कुछ भागों का पयटन किया था और ईसाई मत के प्रचार का प्रयत्न किया था। इस ईसाई सन्त की समाधि आज भी मद्रास के एक निकटवर्ती स्थान मे देखी जा सकती है। गोडोफर्नीज का शासन-काल सँट टामस की भारत-यात्रा के कारण प्रसिद्ध है। उसकी इस यात्रा से यह सुस्पष्ट है कि ईसाई धर्म का प्रवेश यूरोप से भी पहले भारतवर्ष में हो चुका था। तख्त-ये-बाही के अभिलेख के द्वारा गोडोफर्नीज की तिथि पर प्रकाश पड़ता है। इस लेख में दी हुई तिथियो के आधार पर इस पार्थियन नरेश ने सन् १६ ई० से लेकर ४५ सन् ई० तक, छब्बीस वर्षों तक राज्य किया। "ईसाई अनुश्रुति का, जो गोडोफर्नीज को सन्त टामस का समकालीन बतलाती है, तख्त-ये-बाही लेख की निधि के साथ अच्छा साम्य ठहरता है।"

गोडोफर्नीज ने अपने बाहुबल से जिस साम्राज्य का निर्माण किया, वह काफी विशाल था, परन्तु उसके पश्चात यह छिन्न भिन्न होने लगा। प्रोफेसर रैप्सन ने इस वंश के सिक्को पर खुदे हुये नामो को पढा है जिससे पता चलता है कि पकोरस (Pokores) पश्चिमोत्तर पजाब मे और सेनेबेरीज सीस्तान मे शासन कर रहा था। ये दोनो सभवत गोडोफरनीज के उत्तराधिकारी थे। इनके राज्य-काल मे पह्लव वंश की शक्ति काफी घट गई और कुषाणों ने भारत से पार्थियन राजसत्ता का मूलोच्छेदन कर दिया।

## प्रश्न

**Allahabad University**

१ शक कौन थे ? शकों के मुख्य क्षत्रप कुलों (भारत के) का वर्णन कीजिए। सबसे अधिक प्रसिद्ध महाक्षत्रप कौन था और उसकी जानकारी के विषय के मुख्य साधन क्या हैं ? (१९१०)

2 Give an account of the establishment, growth and downfall of Saka power in N W India (1958)

३ भारत में इण्डो बैक्ट्रियन शक्ति की स्थापना और अभ्युदय का वर्णन कीजिए। (१९५६)

४ शक-सातवाहन-सघर्ष का सक्षिप्त विवेचन कीजिए। (१९६६)

शक, पह्लव और यवन जातियों की तरह कुषाण लोग भी एक विदेशी जाति थे। भारत की विदेशी आक्रान्ता जातियों में सबसे अधिक प्रभावशालिनी कुषाण जाति ही थी। इस जाति ने देश की राजनीति पर अपना प्रभाव छोड़ा और कला के विकास तथा धार्मिक जीवन में भी इसका महत्वपूर्ण योगदान था। कुषाणों के मूल और प्राचीन इतिहास का विवरण हमें चीनी ग्रन्थों से प्राप्त होता है। चीनी इतिहासकारों के अनुसार कुषाण लोग यू ची जाति की शाखा के थे। मूलत यू ची लोग उत्तरी-पश्चिमी चीन के कानसू नामक प्रान्त में निवास करते थे। शकों के विषय में पढ़ते हुए हम यह जान चुके हैं कि १७५–१६५ ई० पू० के लगभग ह्यू ग-नू लोगों ने यू ची के महान् और शक्तिशाली कबीले को पश्चिमी चीन से निकाल बाहर कर दिया। ह्यू ग-नू जाति के द्वारा पराजित और पश्चिमी चीन से निर्वासित कर दिये जाने पर ये लोग पश्चिम की ओर बढ़े जहाँ पर एक अन्य खानाबदोश जाति से उनकी मुठभेड़ हुई। यह जाति थी स्से ( Sse ) अथवा शक जो सर दरिया ( Jaxartes or Syr Darya ) के तटों पर रहती थी। पश्चिम की ओर आगे बढ़ने के पहले यू ची लोगों की इली नदी की घाटी में निवास करने वाली एक जाति से मुठभेड़ हुई थी। इस जाति का नाम वू-सुन था। इस मुठभेड़ में वू-सुन जाति के सरदार को समर-भूमि में अपने प्राणों से हाथ धोने पड़े और यू ची लोगों की गहरी जीत हुई। वू-सुन जाति को पराजित और उसके सरदार का वध करने के उपरान्त यू ची जाति के लोग एक उपयुक्त निवास स्थान की खोज में पश्चिम दिशा की ओर बढ़े। इसी समय यह जाति दो शाखाओं में विभक्त हो गई। इस जाति के कुछ लोग दक्षिण दिशा की ओर चल पड़े और तिब्बत की सीमा में निवास करने लगे। यहाँ पर रहने वाले लोग "सिआव यू ची" अथवा छोटी यू-ची जाति के कहलाये। अन्य लोगों ने पश्चिम की ओर ही अपने प्रसार को जारी रखा। ये लोग मुख्य शाखा के थे। जैसा कि पहले निर्देश किया जा चुका है, यू-ची जाति के लोगों ने सर दरिया के उत्तर में बसे हुये शकों को पराजित कर दिया और उन्हें निर्वासित कर उनकी भूमि पर अपना अधिकार जमा लिया। परन्तु अपने इस नवीन आवास में बृहत्तर शाखा के यू ची अधिक काल तक के लिए ठहर न सके। जिस जाति को उन्होंने पहले पराजित कर दिया था, उसी जाति ने इस समय उनसे बदला लेने का विचार किया। इस विचार से ही प्रेरित होकर वू-सुन जाति के नये नेता ने जो पुराने सरदार का ही पुत्र था, ह्यू ग-नू की सहायता से १४० ई० पू० के लगभग यू-ची लोगों को उनके नये निवास-स्थान से खदेड़ दिया। विवश होकर वे आक्सस (वक्षु) नदी पार कर ताहिया या तुषार प्रदेश में प्रविष्ट हुए। ताहिया प्रदेश के निवासी अधिकांशतया व्यापारी थे। उनके समाज में दृढ़ राजनीतिक सगठन नहीं था और उनकी प्रवृत्ति युद्ध की ओर भी बिल्कुल नहीं थी। फलत उन्होंने यू-ची लोगों की अधीनता स्वीकार कर ली। यहाँ पर रह कर यू-ची जाति वालों ने अपनी शक्ति का सगठन किया और बाख्त्री के निवासियों को उत्पीड़ित किया। धीरे धीरे

उन्होंने बाख्त्री और सोग्दियाना को विजित कर लिया और ईसा पूर्व की प्रथम शता म अपने घुमक्कड़पन का परित्याग करके स्थायी जीवन व्यतीत करना आरम्भ दिया। इस समय यू-ची लोग पाँच भागो म विभक्त हो गये जिनके चीनी नाम प्रकार थे—हियू मी, चुआग मो, कुएई चुआग, हिथुन, काओफू। प्रत्येक के ऊपर ही हू (साहू अथवा साही) शासन करता था। ईसवी शताब्दी के प्रारम्भ म कुएई शुआग का राज्य कुषण नामक साही या सरदार को मिला। इसने शेष चारों रा को पराजित कर दिया और उनको अपने अधीन कर लिया। फिर इन सब का मि कर उसने एक विशाल राज्य का निर्माण किया। कुषण की अधीनता म हो जाने प समस्त यू ची जाति का कुषाण ही कहा जाने लगा। कुषाण का नाम कुजुल कदफि (Kujula Kadphises) भी था।

कुजुल कदफिस—कुजुल कदफिस के नेतृत्व मे कुषाण जाति के लोगो म ए दृढ राजनीतिक चेतना उत्पन्न हो गई। वे आगे बढने का विचार करने लगे। कुजुल ने अपनी जाति के लोगो को आगे बढने के लिये उत्साहित किया। इस बात के दो कारण थे—पहला कारण था कुजुल कदफिस की साम्राज्य लिप्सा की भावना और दूसरा कारण आवश्यकता द्वारा उत्पन्न और अनुमोदित था। बढती हुई जनसख्या के लि उतनी भूमि छोटी जान पडी जिसस कुषाण लोग आगे बढने के लिए बाध्य हो गये। कुजुल एक वीर योद्धा और कुशल नेता था। जैसा कि ऊपर बताया जा चुका है कि उसी न पाँच विभिन्न राज्यो को अपने बाहुबल से अपने अधीन किया और उनको एक सुदृढ शासन व्यवस्था के सूत्र मे आबद्ध किया। अपनी शक्ति का सगठन कर चुकने के उपरान्त कुजुल न अपने घोडे की बाग भारतीय सीमा की ओर मोडी। उसने हिन्दूकुश पार किया और पार्थियन प्रदेशो पर अपना अधिकार जमाया। काबुल की घाटी और अराकोशिया पर कुजुल का अधिकार हो गया। काबुल मे जिस ग्रीक राजा का सिक्का जमा हुआ था, उसे कुजुल कदफिस ने उखाड फेंका, पर सिक्को से इस बात पर काफी महत्त्वपूर्ण प्रकाश पडता है। कुछ सिक्को पर कुजुल कदफिस का नाम खरोष्ठी म और कोजोलो कडफेस हरमियस के साथ ग्रीक मे खुदा मिलता है। बाद के सिक्कों पर यूनानी जाहरमियस का नाम नही मिलता जिससे स्पष्ट होता है। कि कुछ दिनों तक कुजुल ने यह कुबूल किया कि उसके सिक्का पर यूनानी राजा का नाम रहे, परन्तु बाद म जब उसकी शक्ति बिल्कुल दृढ हो गई तो उसने केवल अपने नाम से ही सिक्के चलवाये। कुजुल ने ग्रीक राजा को अपने सिक्को मे नाम देने की नीति का अनुसरण राजनीतिक लाभ की दृष्टि से भी किया होगा। इस नीति के द्वारा उसने अपने पड़ोस की यूनानी शक्ति से मैत्री सम्बन्ध स्थापित रक्खा जिससे पार्थियन राजाओं की शक्ति का दमन करने मे उसे किसी प्रकार के विरोध का सामना न करना पड। कुजुल कद फिस न पार्थिया पर आक्रमण किया और किपिन (सम्भवत गान्धार) तथा दक्षिण अफगानिस्तान को जीत लिया। उसन जिस साम्राज्य की स्थापना की, उसका विस्तार 'वक्षु से लेकर सिन्धु तक था। उसके साम्राज्य में बैक्ट्रिया, सम्पूर्ण वतमान अफगानिस्तान ईरान का पूर्वी छोर तथा भारत के उत्तरी-पश्चिमी सीमा प्रान्त के पारवर्ती प्रदेश सम्मिलित थे। इसम कोई सन्देह नही कि कुजुल कदफिस का जीवन सघर्षों और उन पर विजय प्राप्त करने के सफल प्रयत्नो का जीवन था। अस्सी वर्ष की परिपक्व अवस्था म कुजुल का जीवन प्रदीप बुझ गया। कुजुल के सिक्का पर रोम के सिक्कों का स्पष्ट प्रभाव परिलक्षित होता है। उसने महाराज महन्त तथा महाराजाधिराज की उपाधियाँ धारण कीं। सत्यधर्मस्थित विरुद भी कुजुल ने ग्रहण किया। इन सम्राट

राज-पदवियो से यह स्पष्ट सिद्ध होता है कि जिन प्रदेशो पर कुजुल ने अपना अधिकार जमाया था वहाँ की भारतीय प्रजा ने उसके जीवन पर गहरा प्रभाव डाला था और वह भारतीयता के रँग मे काफी अंशा तक रँग चुका था।

**वीमा कदफिसेज**—कदफिसेज अथवा कदफिस प्रथम के उपरान्त उसका पुत्र सिंहासनारूढ हुआ। फान ये नामक चीनी इतिहासकार ने उसका नाम वेमा (येन) कदफिसेज दिया है जिसका विस्तृत विवरण हम उसके सिक्कों द्वारा प्राप्त होता है। चीनी साक्ष्य के द्वारा वेमा या कदफिसेज ऐसा प्रथम कुषाण सम्राट था जिसने अपने राज्य की सीमा तियन चिऔ (Tien tchou) या भारत तक विस्तृत की। चीनी इतिहासकारो के भारत का समीकरण अनेक विद्वानो ने सिन्धु नदी द्वारा अभिसिंचित पंजाब के भूभाग से किया है। वीम कदफिसेज के सिक्को के प्राप्ति स्थान से उसके राज्य विस्तार का बोध होता है।[1] उसके सिक्के काफी भागो मे पाये गये हैं जिससे मालूम होता है कि उसके राज्य का विस्तार बहुत दूर तक था। यह तो स्पष्ट ही है कि सिन्धु नदी पार कर उसने तक्षशिला और पंजाब को विजित किया। उत्तर प्रदेश के कुछ भागो पर भी सम्भवतः उसकी तूती बोलने लगी। एक विद्वान की राय मे, वीम कदफिसेज कदाचित् मथुरा तक पहुँच गया था। डा० रमाशंकर त्रिपाठी का कथन है—"उसके सिक्को के सुविस्तृत प्रचलन और महाराजा राजाधिराज जनाधिप— ऐसे उसके समुन्नत विरुदो से प्रमाणित होता है कि उसका अधिकार सिन्धु नद के पूर्व पंजाब और सम्भवतः संयुक्त प्रान्त के ऊपर भी था। अपने भारतीय प्रान्तो का वह प्रतिनिधि शासक द्वारा शासन करता था। ताँबे के वे सिक्के जो साधारणतः 'नामरहित राजा' के बताये जाते हैं और जो उत्तर भारत के अनेक भागो मे आमतौर से पाये जाते हैं, इसी शासक के चलाये कहे जाते हैं।'

वीम कदफिसेज की सैनिक सफलताओ का कुषाण साम्राज्य की दृष्टि से तो महत्त्व है ही, उनका सांस्कृतिक और व्यापारिक महत्त्व भी बहुत अधिक है। डॉ० रायचौधरी के शब्दो मे, "कदफिसेज राजाओ की विजयो ने चीन और रोमन साम्राज्य तथा भारत के मध्य व्यापार के मार्ग को खोल दिया। रोम का सोना इस देश मे प्रभूत परिमाण मे आने लगा, जो सिल्क, मसाले तथा रत्नो के मूल्य के रूप मे था।" इस कथन से स्पष्ट है कि भारतवर्ष रोमन साम्राज्य के देशो मे अपने मसाले अन्न, बहुमूल्य वस्त्र तथा अन्य सामग्रियाँ निर्यात करता था जिसके बदले मे उसे सोने और चाँदी के सिक्के प्राप्त होते थे।[2] रोम द्वारा प्राप्त होने वाले सोने का प्रयोग वीम कदफिसेज ने सुवर्ण मुद्राओ के प्रचलन के कार्य मे किया। उसने अपने नाम से मान के सिक्के चलवाये।

---

१ चीनी इतिहासकारों का कथन अतिरंजनापूर्ण प्रतीत होता है। वे कहते हैं, इन विजयो से यूह ची की शक्ति बहुत बढ गई। उन्होंने भारत के राजाओ को मार डाला और उसके स्थान पर अपने शासक नियुक्त किये। इस कथन से यह अभिप्राय लगाया जा सकता है कि कुषाण सम्राट का आधिपत्य भारत के काफी विस्तृत भाग पर था, परन्तु वास्तव मे बात ऐसी नहीं है।

२ भारत और चीन का व्यापारिक सम्बन्ध काफी प्राचीन था। मौर्य-कालीन सभ्यता का अध्ययन करते समय आर्थिक विवेचन के सम्बन्ध मे हम भारत और चीन के व्यापारिक सम्बन्ध का विवरण जान चुके हैं। कुषाण युग मे कदफिसेज द्वितीय की विजयों के फलस्वरूप यह सम्बन्ध काफी सुदृढ हो गया और दोनों देशों का व्यापार

वीम कदफिसेज के सिक्कों से उस महत्त्वपूर्ण ऐतिहासिक तथ्य पर पडता है जिसका उल्लेख हम पिछले अध्यायो में (सातवाहन-काल की सस्कृति, शुंग-कालीन धार्मिक अवस्था तथा शको के सम्बन्ध में) कर चुके हैं और जिसका इस पर पुन उल्लेख करना असगत नहीं जान पडता। यह महत्त्वपूर्ण ऐतिहासिक तथ्य था, भारतीय सस्कृति की प्रबल जीवन शक्ति और विदेशियो को अपने में पचा लेने की उसकी अद्भुत क्षमता। हम प्रथम कुषाण सम्राट् के विषय मे अध्ययन करते हुए देख चुके हैं कि उसने जिन प्रान्तो पर अपना अधिकार स्थापित किया था वहाँ का जनता के धार्मिक विश्वासो का प्रभाव उसके ऊपर पडा था। यह प्रभाव रस द्वितीय के ऊपर और अधिक स्पष्ट रूप मे दिखलाई पडता है। उसके सिक्को पर एक ओर शिव तथा नन्दी की आकृति खुदी हुई है और उन पर 'महेश्वर' लिखा मिलता है। इससे यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि वीम कदफिसेज अपने धार्मिक विश्वासों में शैव था। डॉ० रायचौधरी के मतानुसार शिव-पूजा का प्रचार शिव भागवत लोगों के समय से बढ रहा था, जिनका उल्लेख पतजलि ने किया है। वीम कदफिसेज के सिक्कों पर खरोष्टी लिपि मे यह लेख लिखा मिलता है "महाराजस सवलोग ईश्वरस माहेस्वरस सीमा कदफिसस त्रदर"। इसका अंग्रेजी अनुवाद डॉ० रायचौधरी के अनुसार यह हुआ The great king, the king of kings, lord of the whole world, the Mahisvara, the Defender, अर्थात् महान् राजा, राजाओ का राजा, समस्त ससार का स्वामी, माहेश्वर, (धम) रक्षक"।

## कनिष्क

वीम कदफिसेज के बाद सभवत कुषाण राज्य-सिंहासन पर समासीन होने वाला कनिष्क ही था। निस्सन्देह कनिष्क कुषाण वश का सबसे प्रतापी और प्रभावशाली सम्राट था और प्राचीन भारत के महान् सम्राटो की पंक्ति मे उसका स्थान अत्यन्त गौरवशाली है। उसके व्यक्तित्व और कार्यों का विवेचन हम आगे करेंगे, पहले उसकी तिथि के सम्बन्ध मे सक्षिप्त रूप से कुछ विचार कर लेना आवश्यक प्रतीत होता है।

उसकी तिथि—कनिष्क के तिथि निर्धारण की समस्या प्राचीन भारत के इतिहास की जटिलतम समस्याओ मे से एक है। यह अत्यन्त विवादग्रस्त प्रश्न है कि कनिष्क का शासन-काल कब से कब तक था और अनेक पाण्डित्यपूर्ण लेखो तथा सुझाव भरे तर्कों के बाद भी विद्वान् लोग इस विषय मे एकमत नहीं हैं। इस मत-वैभिन्न्य के बीच हम अपना कोई स्वतन्त्र मत नही दे सकते। विभिन्न मतो पर विचार कर लेना और किसी तर्कमयी सभावना की ओर निर्देश कर देना ही हमारे लिए अलम् होगा। डॉ० फ्लीट का मत है कि कनिष्क ने दोनो कदफिसोजो के पहले शासन किया और उस सवत् का प्रचलन भी किया जो कालान्तर मे विक्रम सवत नाम से विख्यात हुआ। इतना ही नही, फ्लीट साहब का विश्वास है कि कनिष्क ही नहीं, वरन् उसके उत्तराधिकारियों के बाद दोनों कदफिसोजो ने राज्य किया। इस मत का समर्थन कनिंघम तथा डाउसन ने किया था और बाद मे फ्राके ने भी इसको स्वीकार किया था। कनेडी

---

काफी उन्नति पर पहुँच गया। परन्तु रोमन साम्राज्य के साथ व्यापार सुस्पष्ट रूप में और एक बड़े पैमाने पर इसी समय से प्रारम्भ हुआ। इस व्यापार से आर्थिक लाभ भारतवासियों को होता था रोमन साम्राज्य को नहीं। प्लिनी नामक रोमन इतिहासकार ने इस बात के लिए अश्रुपात किया है कि उसके देश का सोना बहुत अधिक परिमाण मे पूर्वीय देशों की विलास सामग्रियों के बदले में चला जाता है।

ी इस मत के समर्थकों में से था। परन्तु मार्शल ने इस मत का बड़ी ही योग्यता से ाण्डन किया है। मार्शल की खोजों के बाद अब डॉ० फ्लीट के उपर्युक्त मत को वीकार नहीं किया जा सकता। अभिलेखों, सिक्कों तथा ह्वेनसांग के साक्ष्य से इस ात का स्पष्ट पता चलता है कि कनिष्क के राज्य में गांधार भी सम्मिलित था, परन्तु ीनी साक्ष्यों के अनुसार प्रथम शताब्दी के उत्तरार्द्ध में यिन-मोफू किमिन (कपिश ाांधार पर) शासन कर रहे थे, कुषाण लोग नहीं। एलन का विचार है कि "कनिष्क े सुवर्ण के सिक्के पर रोमन सालिडस का प्रभाव है' और इस दृष्टि से कुषाण सम्राट् ो टाइटस (७९–८१ सन ई०) तथा ट्रोजन (७८–११७ सन ई०) के पहले नहीं खा जा सकता।

मार्शल, स्टेन कोनोव, स्मिथ तथा अन्य अनेक विद्वानों के अनुसार कनिष्क का ासन लगभग १२५ ई० पू० अथवा १४४ ई० सन् के प्रारम्भ में हुआ और ईसा की ृतीय शताब्दी के उत्तरार्द्ध में समाप्त हुआ। इस मत का डॉ० रायचौधरी महोदय ने बल तर्कों द्वारा खण्डन किया है। डॉ० रमेशचन्द्र मजूमदार का विचार था कि जिस म्वत् की कनिष्क ने स्थापना की थी, वह २४८ सन ई० का त्रकूटक कलचुरि-चेदि म्वत था। इस मत का भी खण्डन डा० रायचौधरी ने बड़ी योग्यतापूर्वक किया ै। इसी प्रकार वे स्वर्गीय आर० जी० भण्डारकर के उस मत को भी स्वीकार नहीं रते जिसके अनुसार कनिष्क का राज्यारोहण २७८ सन ई० में हुआ था।

फरग्यूसन, ओल्डेनबर्ग, टामस, बनर्जी, रैप्सन तथा अन्य कई विद्वानों के अनुसार कनिष्क ने ७८ सन् ई० वाले उस सवत की स्थापना की थी जिसका नाम बाद में शक ंवत् पड़ा। परन्तु इस मत को भी दुब्रोआ नामक विद्वान् ने स्वीकार नहीं किया है। अपने मत के लिए दुब्रोआ महोदय निम्नलिखित तर्क प्रस्तुत करते हैं—

(अ) यदि हम यह स्वीकार करें कि कुजुल कदफिसीज और हर्मेयास ने लगभग ५० सन् ई० में राज्य किया और कनिष्क ने ७८ सन ई० में शक सवत् की स्थापना की तो कदफिसीज प्रथम के राज्य-काल के अंतिम दिनों और कदफिसीज द्वितीय के संपूर्ण राज्य-काल के लिये केवल २८ वर्ष ही बचते हैं।

परन्तु डॉ० रायचौधरी के मतानुसार कदफिसीज के शासन-काल के लिए ५० सन ई० अनिश्चित है और यदि हम इस काल को ठीक मान लें तो भी २८ वर्षों का समय बहुत कम नहीं प्रतीत होता जबकि हम जानते हैं कि कदफिसीज द्वितीय ने जिस व्यक्ति का उत्तराधिकार ग्रहण किया, वह अस्सी वर्ष का था। जबकि कदफिसीज प्रथम अस्सी वर्ष से भी अधिक की आयु में मरा तो उसका पुत्र भी काफी वृद्ध हो गया होगा। इसलिये यह सोचना असम्भाव्य जान पड़ता है कि उसका शासन-काल काफी दीर्घ था।

(ब) दुब्रोआ महोदय का कथन है कि मार्शल ने तक्षशिला में चिरस्तूप में एक लेख की खोज की है जिसमें १३६ तिथि पड़ी है जो विक्रम सम्वत के ७९ सन ई० से मेल खाता है और उसमें जिस राजा का उल्लेख किया गया है वह कदाचित कदफिसीज प्रथम है कनिष्क तो निश्चित रूप से नहीं है।

१३६ तिथि वाले तक्षशिला लेख में कुषाण राजा के लिये 'देवपुत्र' के जिस विरुद का प्रयोग किया गया है, वह कनिष्क तथा उसके उत्तराधिकारी नरेशों की एक विशेषता

है, कदफिसीज राजाओ की नही। इसलिये इस खोज से उन लोगो को धक्का नही लगना चाहिए जो कनिष्क को ७८ सन् ई० के सवत का लाते हैं। कुषाण राजा के व्यक्तिगत नाम का अभाव इस मत की पुष्टि नहीं कि प्रथम कुषाण ही होना चाहिये। कुमारगुप्त और बुद्धगुप्त के अनेक अभिलेखों राजा का नाम केवल गुप्त नप ही मिलता है।

(स) प्रोफेसर दुब्रोआ का कथन है, "स्टेनकोनोव ने यह दिखला दिया है तिब्बती और चीनी लेख इस बात को सिद्ध करते हैं कि कनिष्क ने द्वि शताब्दी मे शासन किया।"

यह कनिष्क सन ४१ ई० के आरा अभिलेख का कनिष्क होगा, जिसका यदि शक सवत् मे किया जाय तो उसकी तिथि ईसा की दूसरी शताब्दी मे है। पोतेशियो (Potetiao) जो स्टेन कोनोव के अनुसार यूचियो का वह नरेश जिसने कि सन २३० ई० मे चीन मे अपना राजदूत भेजा था, वासुदेव प्रथम के धिकारियो मे से कोई रहा होगा। "वासुदेव के नाम के सिक्के उसके मर जाने के दिनो बाद तक खुदवाये जाते रहे।" डॉ० स्मिथ, श्री आर० डी० बनर्जी तथा स्टेन कोनोव एक से अधिक वासुदेव नामधारियो के अस्तित्व को स्वीकार करते हैं।

(द) स्टेन कोनोव ने यह भी दिखलाया है कि कनिष्क सवत के अभिलेखों शक सवत् के अभिलेखो का तिथिक्रम एक-सा ही नही है।

लेकिन प्रोफेसर रायचौधरी के मतानुसार उन्ही विद्वान् (अर्थात स्टेन ने यह भी दिखलाया है कि कनिष्क सवत के सभी अभिलेखो की तिथि एक ही के अनुसार नही दी हुई है। खरोष्ठी अभिलेखो मे कनिष्क तथा उसके उत्तराधिका उसी प्रकार तिथियो का उल्लेख करते हैं जिस प्रकार उनके शक-पह्लव पूर्वाधिकारी न किया है। इस नियम के अनुसार व महीने का नाम और माह का कौन-सा दिन यह बतलाते हैं। दूसरी ओर अपन ब्राह्मी लेखो मे कनिष्क और उसके उत्तराधिका ने तिथि गणना की प्राचीन भारतीय पद्धति का ही अनुकरण किया है। क्या इस से हम यह निष्कर्ष निकाल सकते हैं कि कनिष्क सवत् की खरोष्ठी तिथियो का उस सवत की तिथियो के साथ नही किया जा सकता जिसम ब्राह्मी अभिलेख किये गये हैं। यदि कनिष्क के तिथिक्रम की दो विभिन्न प्रणालियो का अनुसरण था तो इस बात को समझने मे हमे किसी प्रकार की कठिनाई का अनुभव नहीं चाहिये कि उसने पश्चिमी भारत की स्थानीय परिस्थितियो के अनुकूल प्रणाली भी अपना ली होगी। स्टेन कोनोव ने स्वय इस बात का निर्देश किया है शक तिथियो मे महीने का तथा पक्ष का नाम दिया हुआ है और यही बात लेखो के सम्बन्ध मे भी कही जा सकती है। उस बात मे कोई असम्भाव्यता नहीं है जिस प्रकार कनिष्क ने सीमावर्ती प्रदेश म प्राचीन शक-पह्लव प्रणाली को अप और हिन्दुस्तान म तिथिक्रम की प्राचीन भारतीय पद्धति को जिसका कि वहाँ प्रचलन था ग्रहण कर लिया, उसी प्रकार उसके द्वारा नियुक्त अधिकारियो ने को जोड दिया जिससे देश के उस भाग मे प्रचलित प्रथा के अनुसार यह प्रणाली खा सके।[1]

[1] कनिष्क की तिथि के सम्बन्ध मे हम उपर्युक्त विवेचन के लिए पूर्णत रायचौधरी के आभारी हैं। देखिए उनकी *Political History of Ancient* V Edition, pp 461-472

उपर्युक्त विवेचन के अनुसार कनिष्क संवत का समीकरण शक काल के साथ किया जा सकता है। डॉ० दिनेशचन्द्र सरकार का कथन है कि यदि कनिष्क संवत् का समीकरण शक-काल के साथ स्वीकार कर लिया जाय, जिसका कि अनेक विद्वान् समर्थन करते हैं तो कनिष्क ने ७८ सन ई० में लेकर १०१ या १०२ ई० तक शासन किया। सरकार महोदय का विचार है कि कनिष्क कदफिसीज द्वितीय के बाद, किन्तु बहुत बाद नहीं, हुआ था। चूंकि कदफिसीज द्वितीय का शासन-काल जिसने अपने पिता के बाद लगभग ईसा की प्रथम शताब्दी के मध्य में सिंहासन हस्तगत किया था स्थूल रूप से ६५–७५ सन् ई० के मध्य निश्चित किया जाय तो कनिष्क की तिथि को प्रथम शताब्दी के अन्तिम चतुर्थांश के बाद नहीं रक्खा जा सकता। कनिष्क के सिंहासनारोहण की तिथि ७८ सन ई० मानने में जो विवादजनक प्रश्न उपस्थित होते हैं, उनका निराकरण डॉ० सरकार महोदय ने किया है।[१] कनिष्क की तिथि के सम्बन्ध में ७८ ई० सन वाले मत का समर्थन करते हुए प्रोफेसर एन० एन० घोष ने लिखा है, "बाद की तिथि (अर्थात् ७८ ई० सन वाली) इसलिये विशेष रूप से सम्भाव्य है कि अन्य कारणों के बीच यदि कनिष्क के शासन का प्रारम्भ हम दूसरी शती ई० में रखते हैं तो रुद्रदामन की स्वतन्त्र राजसत्ता के लिये, जिसने १३०–१५० ई० में शासन किया, आधार नहीं मिलता। रुद्रदामन की स्वतन्त्र राजसत्ता का, जिसका विस्तार सिन्धु घाटी के निम्न प्रदेश को लेकर सम्पूर्ण पश्चिमी भारत में था, कनिष्क के भारतीय साम्राज्य विस्तार के साथ किसी प्रकार सामञ्जस्य नहीं स्थापित हो पाता। यह केवल उसी दशा में सम्भव है जब कि यह मान लिया जाय कि कनिष्क की मृत्यु के उपरान्त तथा उसके उत्तराधिकारी के निर्बल शासन-काल में पश्चिमी क्षत्रपों ने अपनी खोई हुई स्वाधीनता प्राप्त कर ली जो उन्होंने कनिष्क प्रथम के नेतृत्व में कुषाणों की बढ़ती हुई लहर के आगे खो दी थी।" कनिष्क के काल के सम्बन्ध में विद्वानों के पारस्परिक मतभेद का उल्लेख करते हुए इसी मत का समर्थन डॉ० रमाशंकर त्रिपाठी ने भी किया है। आप लिखते हैं, 'इस अनन्त वाद विवाद के बावजूद भी हमें कनिष्क द्वारा ७८ ई० के शक संवत का संचालन सही जान पड़ता है। इसमें कोई सन्देह नहीं कि उसने एक संवत चलाया था, क्योंकि उसकी गणना पद्धति उसके उत्तराधिकारियों द्वारा भी प्रयुक्त हुई और उत्तर भारत में प्रचलित हम किसी अन्य संवत् को नहीं जानते जिसका आरम्भ उस दूसरी शती ई० के प्रथम चरण में हुआ था जो तिथि कनिष्क के राज्यारोहण के सम्बन्ध में दी जाती है। उसके अतिरिक्त यदि प्रथम शती ई० के तृतीय चरण के मध्य में कुजुल कडफिसेज मरा तब कनिष्क उस तिथि से बहुत दूर नहीं हो सकता, क्योंकि अस्सी वर्ष तक जीवित रहने के कारण वीमा कडफिसेज का शासन अल्पकालिक ही रहा होगा।'

**कनिष्क की सैन्य-सफलतायें**—कनिष्क न केवल कुषाण वंश का सबसे प्रतापी सम्राट था, वरन वह एक वीर विजेता तथा महत्वाकांक्षी शासक भी था। अपने पिता और पितामह के द्वारा स्थापित साम्राज्य की सीमाओं को वह और अधिक विस्तृत करना चाहता था। इसी दृष्टिकोण से प्रेरित होकर उसने देशों को विजित करने का निश्चय किया। उत्तर, दक्षिण और पूर्व तीनों दिशाओं में कनिष्क ने अपनी विजयों द्वारा अपने साम्राज्य की सीमाओं को बढ़ाया। सर्वप्रथम उसने काश्मीर की सुन्दर घाटी को अपने अधिकार में किया। काश्मीर के प्रसिद्ध इतिहासकार कल्हण के अनुसार कनिष्क के द्वारा काश्मीर में कई नगरों की स्थापना भी कराई गई थी। कनिष्क ने पार्थियन

१ देखिए *The Age of Imperial Unity*, pp 145-46

आ पडा था, एक अनुभवहीन सेनानायक प्रमाणित हुआ। काश्मीर प्रदेश के मार्ग द्वारा पामीर की उपत्यकाओं से होता हुआ कनिष्क एक बड़ी सेना लेकर युद्ध के लिये पहुँच गया। इस युद्ध मे कनिष्क की विजय हो गई। चीन के सम्राट को वार्षिक कर भेजने के अपमानजनक ऋण से वह उऋण हो गया। इतना ही नही, यारकन्द, खोतान और काशगर के प्रान्तो को कनिष्क ने अपने साम्राज्य मे सम्मिलित कर लिया।

**कनिष्क का साम्राज्य विस्तार**—कनिष्क के साम्राज्य मे भारत के बाहर का काफी विस्तृत भूभाग सम्मिलित था। अफगानिस्तान, बक्ट्रिया, काशगर, खोतान और यारकन्द निश्चित ही उसके राज्य के अन्तगत थे। उसके अभिलेखिक साक्ष्यो से इस बात का प्रमाण मिलता है कि कनिष्क का अधिकार आधुनिक उत्तर प्रदेश, पजाब, उत्तरी-पश्चिमी सीमा प्रान्त तथा सिन्ध के उत्तर म भावलपुर राज्य पर था। कनिष्क के अनेक लेख मथुरा म भी मिले है, जिसस मथुरा का उसके अधीन होना स्वत सिद्ध है। परन्तु चीनी अनश्रुति उस साकेत और पाटलिपुत्र का भी विजेता बतलाती है। उसके सिक्के भी श्रावस्ती, सारनाथ तथा कौशाम्बी इत्यादि स प्राप्त हुए हैं। पूव म गाजीपुर तथा गोरखपुर तक उसके सिक्के प्राप्त हुए हैं। ऐसा प्रतीत होता है कि पूव मे वाराणसी तक तो अवश्य ही उसका अधिकार था। कनिष्क के तीसरे राज्याक मे सारनाथ मे प्रतिष्ठित एक बोधिसत्वमूर्ति की पादपीठ पर खुदे हुए लेख से विदित होता है कि उस समय वाराणसी कनिष्क के साम्राज्य म थी। यद्यपि बगाल और बिहार मे भी कनिष्क के सिक्के मिले हैं, तथापि इन प्रान्तो का उसके साम्राज्य मे सम्मिलित होना सन्दिग्ध है। भारतीय सीमा के अन्तगत अन्य प्रदेशो पर भी उसके राजनीतिक प्रभाव के स्पष्ट सकेत प्राप्त होते हैं। बहावलपुर के निकट सुई विहार नामक स्थान म कनिष्क, के नाम का एक ताम्रपट प्राप्त हुआ है। साची (भोपाल राज्य, मध्य भारत) म, जो प्राचीन काल म पूर्वीय मालवा की राजधानी थी, उसके एक उत्तराधिकारी का लेख मिला है। पश्चिमी भारत म शको के अधीन क्षत्रपो की जो शासन व्यवस्था थी, उसका स्वामित्व कुषाणो के ही हाथ मे था। इन सब प्रमाणो के आधार पर यह कुछ निश्चयपूवक कहा जा सकता है कि सिन्ध, राजपूताना, मालवा और काठियावाड भी कनिष्क के राजनीतिक प्रभुत्व म तो नही, किन्तु उसक राजनीतिक प्रभाव के अन्तगत अवश्य थे। काश्मीर पर कनिष्क के अधिकार के एक से अधिक प्रमाण मिलते हैं। 'राजतरगिणी' मे कनिष्क के काश्मीर मे शासन करन का उल्लेख मिलता है।[1] बौद्ध अनुश्रुतियो से द्वारा भी कनिष्क के काश्मीर मे शासन करने का उल्लेख मिलता है।

इस प्रकार यदि हम कनिष्क की साम्राज्य-सीमाओ का विचार करें तो हमे स्वीकार करना पडता है कि वह एक बहुत बडे भूभाग का स्वामी था। अपने समय के सबसे प्रभावशाली शासको मे वह अवश्य ही रहा होगा।

---

१ कल्हण ने अपने प्रसिद्ध ग्रन्थ मे कनिष्क के साथ दो अन्य राजाओं का भी उल्लेख किया है। उसने लिखा है, "अपने अपने नामों पर तीन नगर बसाने वाले हुष्क, जुष्क और कनिष्क नाम के तीन राजा हुए। इनके राज्य काल मे काश्मीर देश मे बौद्धों का ही प्राधान्य था।"

"अथाभवन स्वनामांकपुरत्रयविधायिन।
हुष्कजुष्ककनिष्काख्यास्त्रयस्तत्रैव पार्थिवाः॥
प्राज्ये राज्यक्षणे तेषां प्रायः काश्मीरमण्डलम्।
भोज्यमास्तेस्म बौद्धानाप्रव्रज्योजितचेतसाम्॥"

**शासन-प्रणाली**—कनिष्क की शासन-प्रणाली का विस्तृत विवरण तो हमें प्राप्त नहीं है, किन्तु कुछ स्थूल बातें अवश्य मालूम हो जाती हैं। उसके सारनाथ वाले लेख से उसकी शासन व्यवस्था पर कुछ प्रकाश अवश्य पड़ता है। इस अभिलेख से ज्ञात होता है कि वह अपने इस विशाल साम्राज्य का शासन क्षत्रप शासन-व्यवस्था द्वारा करता था। उसके साम्राज्य का पूर्वी भाग महाक्षत्रप खरपल्लान तथा क्षत्रप वनस्पर द्वारा शासित होता था। खरपल्लान उसका महाक्षत्रप था जो शायद मथुरा में था, और वनस्पर बनारस का क्षत्रप था। साम्राज्य के उत्तरी भागों में हम सनातनक लल, वेसपति तथा लियाक नामक क्षत्रपों के नाम सुनते हैं। विन्सेन्ट स्मिथ साहब का अनुमान है कि महाराष्ट्र का क्षहरातवंशी नहपान और उज्जैन का क्षत्रप चष्टन कदाचित् कनिष्क के ही सामन्त थे। कनिष्क की राजधानी पुरुषपुर (पेशावर) थी। उसने अपनी राजधानी को अनेक भव्य भवनों, सार्वजनिक शालाओं और बौद्ध विहारों से समलंकृत किया था। काश्मीर की कनिष्कपुर नगरी को भी संभवतः उसने ही बसाया था। परन्तु डॉ० रायचौधरी की धारणा है कि इस नगर की स्थापना आरा अभिलेख वाले कनिष्क के द्वारा कराई गई थी।

**कनिष्क का धर्म**—जैसा कि डॉ० रायचौधरी महोदय ने कहा है कनिष्क का यश उसकी विजयों पर उतना अधिक अवलम्बित नहीं जितना कि शाक्यमुनि के धर्म को उसके राजाश्रय प्रदान करने पर।[१] उसकी मुद्राओं तथा पेशावर (Casket) अभिलेख से यह विदित होता है कि उसने वास्तविक रूप में, संभवतः अपने शासन-काल के प्रारम्भ में ही, बौद्ध धर्म स्वीकार कर लिया था। पुरुषपुर अथवा पेशावर में उसने एक बौद्ध संघाराम का निर्माण कराया था। यह बौद्ध विहार एक बौद्ध तीर्थ के रूप में नवीं शताब्दी तक वर्तमान था जबकि प्रसिद्ध बौद्ध विद्वान् वीरदेव ने उसकी यात्रा की थी जो मगध के नरेश देवपाल के समय में नालन्दा का महास्थविर निर्वाचित किया गया था। कनिष्क के चैत्य का उल्लेख अलबरूनी नामक प्रख्यात मुस्लिम यात्री ने भी किया है।

परन्तु भारतीय जीवन की परम्परा के अनुकूल कनिष्क ने धार्मिक विषयों में अपने उदार दृष्टिकोण का परिचय दिया। उसके विशाल साम्राज्य में विभिन्न धर्मों के अनुयायी निवास करते थे जिनमें सबके साथ उसने धार्मिक निष्पक्षता तथा सहिष्णुता का व्यवहार किया। उसके सिक्कों से उसकी धर्म-सम्बन्धी धारणा का परिचय हमें स्पष्टतया हो जाता है। उसके सिक्कों पर यूनानी, ईरानी और हिन्दू देवताओं के चित्र मिलते हैं। इन देवताओं के नाम इस प्रकार हैं—हेराक्लीज, सेरापिज सूर्य, चन्द्र, शिव और अग्नि आदि। उसकी राजसभा को जो गुणवान् व्यक्ति समलंकृत करते थे उनमें सभी धर्मों के अनुयायी सम्मिलित थे।

**कनिष्क के व्यक्तित्व का मूल्यांकन**—प्राचीन भारत के इतिहास में कुषाण सम्राट कनिष्क का अपना एक निश्चित स्थान है। अपनी सैन्य-सफलताओं से जहाँ वह एक ओर हमें समुद्रगुप्त का स्मरण दिलाता है, वहीं दूसरी ओर अपनी धर्मानुरागिता तथा बौद्ध धर्म को अपने राज्य प्रश्रय प्रदान करने के कार्य से वह महान् अशोक की याद कराता है। बौद्ध धर्म के इतिहास में तो उसका अत्यन्त गौरवपूर्ण स्थान है। जैसा कि

१ "Kanishka's fame rests not so much on his conquests as on his patronage of the religion of Sakyamuni" *Political History of Ancient India*, V Edition, p 475

र आगे इसी अध्याय मे पढ़ेंगे, उसी के शासन-काल म बौद्धो की चतुर्थ सगीति हुई थी ासन महायान पथ को बौद्ध धम का एक स्वीकृत रूप प्रदान किया। कहना न होगा महायान बौद्ध धम ही लोक रुचि के अधिक निकट था और जिस बौद्ध धर्म का विदेशो प्रचार हुआ वह महायान ही था। अशोक की भाँति उसने भी बौद्ध धम के प्रचार ा प्रयत्न किया और अपनी समस्त प्रजा के साथ धार्मिक सहिष्णुता प्रदर्शित करने भी उसने इस महान् सम्राट के द्वारा दिखाये हुए माग का अनुगमन किया। अशोक ी ही भाँति कनिष्क भी कलानुरागी तथा भवन निर्माता था। उसके द्वारा निर्मित ौद्ध विहार का उल्लेख पीछे किया जा चुका है। जिस प्रकार पाटलिपुत्र मे अशोक ारा बनवाये हुए राजप्रासाद की प्रशसा आगे चलकर फाह्यान[1] नामक तीथयात्री ने ी थी उसी प्रकार कनिष्क के बौद्ध चैत्य का प्रशसा मिश्रित उल्लेख अलबरूनी ने किया ा। अनुश्रुति अशोक को नेपाल मे ललितपाटन तथा काश्मीर मे श्रीनगर की स्थापना ा श्रेय प्रदान करती है। हम देख चुके हैं कि कनिष्क को भी नगरो की स्थापना का ेय प्राप्त है। यहाँ भी अशोक और कनिष्क दोनो एकसाथ ही ठहरते हैं। एक बात र कनिष्क अशोक से भी अधिक भाग्यवान् था और यहाँ वह समुद्रगुप्त अथवा अधिक ौचित्य के साथ कहना चाहिए, चन्द्रगुप्त द्वितीय विक्रमादित्य का समकक्षी है। हमे इस बात का कोई स्पष्ट विवरण प्राप्त नही कि अशोक की राजसभा मे गुणवान् व्यक्तियो ा जमघट लगा रहता था। किन्तु कनिष्क की राजसभा को, गुप्त सम्राट चन्द्रगुप्त-द्वितीय की राजसभा की भाँति, कई गुणवान् व्यक्ति अपनी उपस्थिति द्वारा समलकृत करते थे। चन्द्रगुप्त के नवरत्नो की भाँति इन व्यक्तियो ने भी जीवन के विभिन्न क्षेत्रो म निपुणता तथा ख्याति प्राप्त कर ली थी। न केवल बौद्ध दार्शनिको—अश्वघोष, पार्श्व और वसुमित्र ही उसकी विशिष्ट कृपा के पात्र थ, अपितु एक अन्य विद्वान् सघरक्ष भी सम्भवत उसका पुरोहित था। नागार्जुन नामक प्रसिद्ध दार्शनिक, जिसने शून्यवाद के सिद्धान्त का प्रतिपादन किया और जो महायान पन्थ का प्रबल समथक था तथा चरक, जिनका आयुर्वेद विषयक 'चरक सहिता' नामक ग्रन्थ अब भी चिकित्सको के लिए श्रद्धा और विस्मय का कारण है, कनिष्क की राजसभा को सुशोभित करते थे। माथुर नामक कुशल राजनीतिक कुषाण सम्राट् के मत्रियो मे से एक था। यूनानी इजीनियर एजेसिलेअस भी कनिष्क का समकालीन था। ये तथा अन्य गुणवान् व्यक्ति कनिष्क के शासन-काल के धार्मिक, साहित्यिक, वैज्ञानिक, दार्शनिक तथा कलात्मक कार्यों में महत्त्वपूर्ण भाग लेते थे।"[2] विद्वानो को राज्य-सरक्षण प्रदान करने और गुणवानो को समादृत करने की दृष्टि से भारत के सम्राटो मे कनिष्क का निश्चय ही एक महत्त्वपूर्ण स्थान है।

हमने ऊपर कनिष्क के जिन गुणों का उल्लेख किया है उनके द्वारा वह अशोक के साथ बैठता है। परन्तु जिस प्रकार प्रोफेसर राधाकुमुद मुकर्जी ने हर्ष मे सम्राट् समुद्रगुप्त और महान् सम्राट अशोक की स्मृतियो का समन्वय दिखलाया है, उसी प्रकार हमने भी कनिष्क के व्यक्तित्व मे उन गुणो की उपस्थिति का निर्देश किया है जिनके कारण वह समुद्रगुप्त तथा अशोक की स्मृति एकसाथ दिलाता है। समुद्रगुप्त की भाति कनिष्क भी एक महान् विजेता था। उसकी दिग्विजय का वृत्तान्त हम पीछे पढ़ चुके हैं।

---

१ पाटलिपुत्र के राजप्रासाद का निर्माता तो सभवत चन्द्रगुप्त मौर्य था, परन्तु उसको बढ़ाने, पुनर्निर्मित कराने तथा अधिक सुन्दर बनाने का श्रेय अशोक को ही है।

२ *Political History of Ancient India*, p 476

यह कहने की आवश्यकता नहीं कि अपने भुजबल द्वारा ही कनिष्क ने भारत
विशाल भूभाग पर अपनी विजय-पताका फहराई थी। अपने पूर्वजों द्वारा
धिकार रूप में उसने जो राज्य प्राप्त किया था, उसकी उसने केवल रक्षा ही नहीं
अपितु उसकी सीमा का विस्तार भी किया। उसकी महत्त्वाकांक्षा अदम्य थी।
उसकी विशालवाहिनी चीनी सेनानायक पान चाऊ के साथ युद्ध करने में
मार्गों की कठिनाइयों के कारण बुरी तरह क्षतिग्रस्त हो गई थी और इसी
उसको पराजय भी उठानी पड़ी, तथापि उसने कुछ समय बाद अपने
अपने अपमान का प्रतिकार किया और अपनी महत्त्वाकांक्षा को संतुष्ट किया।

कनिष्क की शासन-व्यवस्था का कोई सुस्पष्ट विवरण हमें ज्ञात
पर हम यह कह सकें कि वह किस कोटि का शासक था, परन्तु अपने युग की
व्यवस्था —क्षत्रप द्वारा शासन-संचालन की नीति—का अवलम्बन करके उसने
राजनीतिक दूरदर्शिता का परिचय दिया। हमने उसकी तिथि के सम्बन्ध
करते हुए यह देखा कि उसने सम्भवतः काल-गणना की तीसरी पद्धति भी
ली थी। उसके द्वारा दो पद्धतियों की स्वीकृति के विषय में तो कोई सन्देह
नहीं, यदि तीसरी पद्धति के ग्रहण कर लेने का हमारा अनुमान सत्य हो तो
शासन-सम्बन्धी एक महत्त्वपूर्ण बात का पता चलता है। वह बात यह है
स्थानीय परिस्थितियों और स्थानीय आवश्यकताओं का बहुत अधिक ध्यान
था, क्योंकि उसके लिए काल-गणना की तीसरी पद्धति को ग्रहण करना
नहीं था। हाँ, यह अवश्य था कि इससे उसके शासनाधिकारियों और स्थानीय
को पर्याप्त सुविधा होती थी। कनिष्क के इस कार्य से भी उसकी राजनीतिक
दर्शिता का परिचय प्राप्त होता है।

कनिष्क का शासन-काल चतुर्थ बौद्ध संगीति के लिए विख्यात है।
के समय में भी एक बौद्ध संगीति का आयोजन किया गया था जिसमें कुछ
निश्चय किये गये थे जिनके द्वारा बौद्ध धर्म के प्रचार को एक विशिष्ट गति और
विशेष दिशा प्राप्त हुई थी। यही बात कनिष्क के शासन-काल में भी हुई जिससे
लेखकों की दृष्टि में कनिष्क का स्थान अशोक के ही बराबर है। अतएव अब
कनिष्क के राज्य काल की सबसे महत्त्वपूर्ण घटना का अध्ययन करेंगे। यह घटना है
बौद्ध संगीति का आयोजन।

**कनिष्क के समय की बौद्ध संगीति**—सम्राट् कनिष्क ने केवल बौद्ध धर्म स्वीकार
ही नहीं कर लिया, वरन् इसके सिद्धान्तों को समझने की उसने चेष्टा भी की। परन्तु
इस कार्य में उसको कठिनाइयों का अनुभव हुआ, क्योंकि इस समय तक पहुँचकर बौद्ध
धर्म का स्वरूप काफी अस्पष्ट हो गया था। सिद्धान्तों और धर्म के मूल तत्त्वों के प्रश्न
पर नाना प्रकार के विवाद उठ खड़े हो गये थे। विभिन्न धर्माचार्यों के मतों में
पारस्परिक द्वन्द्व काफी परिमाण में उत्पन्न हो गये थे। विभिन्न दार्शनिक सिद्धान्तों की
सूक्ष्मता, पेचीदगी और जटिलता के भार से बौद्ध धर्म की सरल और बोधगम्य शिक्षाएँ
दब गई थीं। ऐसी स्थिति में उनको हृदयंगम करना बड़ा कठिन था। इसके अतिरिक्त
कुछ मौलिक प्रश्नों पर विभिन्न धर्माचार्यों के एकमत होने की आवश्यकता भी बहुत
बलवती होती है। इन्हीं सब कारणों से कनिष्क के समय में बौद्ध संगीति का आयो-
जन करना अनिवार्य हो गया। बौद्ध ग्रन्थों में स्पष्ट लिखा है कि कनिष्क के राजत्व
काल में जो बौद्ध संगीति बुलाई गई थी, उसका उद्देश्य विवादास्पद सिद्धान्तों का निर्णय

रना था । इस चतुर्थ बौद्ध-संगीति का आयोजन काश्मीर में कुण्डलवन विहार में किया या था । वसुमित्र ने संगीति के अध्यक्ष पद को सुशोभित किया था और अश्वघोष ने पाध्यक्ष का कार्यभार संभाला था । इस अधिवेशन में धर्म-ग्रन्थों के गूढ़ और जटिल थलों की परस्पर तर्क-वितर्कों द्वारा पूर्ण रूप से विवेचना की गई । इस सम्बन्ध में जो गाद विवाद हुए, उनको भाष्य रूप में संकलित कर लिया गया । ये भाष्य विभाषाशास्त्र कहलाये । त्रिपिटक पर एक प्रामाणिक भाष्य की रचना हुई जिन्हें कनिष्क ने ताम्रपत्रों र उत्कीर्ण कराया । उनको एक पत्थर के सन्दूक में रखकर उसने उनके ऊपर से एक स्तूप का निर्माण करा दिया था । "इस संगीति ने दो मुख्य कार्य किये । एक तो उसने यह किया कि नये विचारों और बौद्ध दर्शन की कतिपय नवीन विचार-सारणियों के विकास के प्रकाश में धर्म ग्रन्थों को नये ढंग पर लिपिबद्ध किया । नवीन लिपिकरण में संस्कृत भाषा का व्यवहार किया गया था । संगीति का दूसरा कार्य महायान बौद्ध शाखा को राजधर्म का रूप देना था जिसके प्रचार के लिए कनिष्क उसका संरक्षक बना । इस बौद्ध संगीति में पाँच सौ विद्वानों ने भाग लिया था जो देश के प्रत्येक भाग से आये थे । संगीति का अधिवेशन छः मास तक होता रहा (प्रोफेसर एन० एन० घोष) ।

महायान मत का उदय—बौद्ध धर्म के इतिहास में कनिष्क के राजत्व-काल में होने वाली चतुर्थ संगीति का विशेष महत्त्वपूर्ण स्थान है । जैसा कि रालिंसन महोदय ने लिखा है, यह बौद्ध धर्म के इतिहास में नवीन युग के आरम्भ होने को सूचित करती है । यह (नवीन युग) था महायान का उदय जो हीनयान के प्रारम्भिक बौद्ध धर्म से उतना ही भिन्न है जितना कि मध्यकालीन ईसाई धर्म प्रथम शताब्दी ई० के ईसाइयों के सरल सिद्धान्तों से भिन्न है ।[१] रालिंसन का विचार है कि महायान पन्थ का उदय कुछ तो अश्वघोष-सरीखे विद्वान् ब्राह्मणों के प्रयत्नों का प्रतिफल था, जिन्होंने बौद्ध धर्म स्वीकार कर लिया था और जो इसे हिन्दू धर्म के कुछ निकट लाना चाहते थे । परन्तु इसके उदय का कारण अधिकांश रूप में यह बात थी कि उत्तरी-पश्चिमी भारत में अनेक अभिनव प्रभावों का प्रवेश हो चुका था । ये प्रभाव थे—यूनानी, ईसाई, जरथुस्त्र का धर्म तथा मध्य एशिया के अनेक प्रभाव । जब बौद्ध धर्म विदेशी आक्रमणकारियों का धर्म हो गया तो इसका मूल रूप पूर्ण रूप से विलुप्त हो गया ।[२] विन्सेंट

१ "Kanishka's Council at Kashmir marks the beginning of a new epoch in the history of Buddhism This was the rise of the Mahayan or Northern Church which differs as much from the primitive Buddhism of the Hinayana, or Little Vehicle of the South, as Medieval Catholicism does from the simple creed of the Christians of the first century"

H G Rawlinson, *India—A Short Cultural History*, p 96

२ "The change was partly due to attempts of learned Brahmin converts like Asvaghosha to reconcile Buddhism with Hinduism But it was due still more to the fact that in North-Western Asia a number of new influences—Greek, Christian, Zoroastrian and Central Asian—had crept in When Buddhism became the religion of the foreign invaders from the northern steppes it entirely lost its original character" वही, पृ० ९६-९७

स्मिथ साहब का भी मत इस सम्बन्ध में रालिसन के विचार से मिलता-जुलता है। स्मिथ साहब का कथन है कि जब से बौद्ध धर्म भारत की सीमा पार करके दूसरे स्थानों में गया, तभी से उसके प्राचीन रूप में परिवर्तन होने लगा और उसमें भिन्न भिन्न प्रकार के तत्त्व आ मिले। परन्तु कतिपय भारतीय विद्वानों को स्मिथ और रालिसन का यह मत मान्य नहीं है कि महायान के उदय का मूल कारण विदेशी आदर्शों का प्रभाव है। वास्तव में हमें रालिसन साहब का वह मत अधिक मान्य प्रतीत होता है, तथापि वे स्वयं उस पर अधिक बल नहीं प्रदान करते कि यह अश्वघोष-सरीखे विद्वान् ब्राह्मण के प्रयत्नों का प्रतिफल था जो बौद्ध धर्म को हिन्दू धर्म के निकट लाना चाहते थे। महायान पथ के ऊपर विदेशी प्रभावों की अपेक्षा भागवत धर्म का प्रभाव अधिक स्पष्ट तया परिलक्षित होता है। महायान का उदय कनिष्क के पहले हो हो चुका था। क्योंकि प्रोफेसर एन० एन० घोष ने लिखा है "महायान के बीज हीनयान सम्प्रदाय में ही निहित थे।" प्रोफेसर नलिनाक्ष दत्त का भी कथन है कि पाली निकायों में ही ऐसे स्थल हैं जो महायान सिद्धान्तों की शिक्षा देते हैं। आपने महायान धर्म के उदय-काल पर विचार किया है, जिससे मालूम पड़ता है कि कनिष्क के समय से महायान पथ पहले ही से एक सजीव शक्ति के रूप में था। प्रसिद्ध विद्वान् की सम्मति से महायान बौद्ध धर्म का एक स्वीकृत रूप कनिष्क के ही समय में बना।[1]

हीनयान और महायान धर्मों में एक मौलिक अन्तर है। हीनयान-धर्म का मोक्ष पर विशेष आग्रह है और मोक्ष के लिए वह व्यक्ति की इस कार्य के हेतु निरन्तर प्रयत्नशीलता को ही सबसे बड़ा साधन बतलाता है। बुद्ध ने अपने शिष्य से इस बात को जोर देकर कहा था कि 'तुम अपने शरण्य आप बनो, अपने लिए दीपक बनो' प्रादि। उन्होंने यह भी कहा कि अपने निर्वाण का प्रयत्न तुम स्वयं परिश्रमपूर्वक करते रहो। परन्तु महायान मत में भक्ति को समुचित स्थान दिया गया। एक करुणामय उपास्य देव की कृपाशीलता पर जोर दिया गया। हीनयान धर्म में बुद्ध केवल एक शास्ता के रूप में ही थे, परन्तु महायान धर्म में उन्हें देवता का स्थान दिया गया। उनको परमात्मा समझा जाने लगा और उनकी मूर्ति बनाकर लोगों ने उनकी पूजा करनी प्रारम्भ कर दी। महायान धर्म में अवतारवाद के सिद्धान्त को स्थान मिला। रालिसन ने लिखा है कि बुद्ध जी अब एक दिवंगत गुरु के रूप में नहीं रह गये, बल्कि एक जीवित रक्षक देवता बन गये जिन्होंने राम अथवा कृष्ण की भाँति मानवता की मुक्ति के लिए अवतार ग्रहण किया था। अवतारों का सिद्धान्त, जिसका प्रयोग वैष्णव, हिन्दू धर्म तथा जैन धर्म में हो रहा था, बौद्ध धर्म के द्वारा ग्रहण कर लिया गया। ऐतिहासिक बुद्ध आदि बुद्ध के अवतारों की एक शृंखला की अन्तिम कड़ी के ही रूप में समझे गये और अधिकाधिक रूप में वे पृष्ठभूमि में पड़ गये।[2]

१ इस सम्बन्ध में विशेष विवरण के लिए देखिए *The Age of Imperial Unity*, Chapt XIX Religion and Philosophy

२ 'Buddha ceased altogether to be a dead teacher, and became a living saviour God, incarnate like Rama or Krishna for the salvation of human race The theory *of Avatars* or incarnation which was being applied to Vaishnave Hinduism and Jainism was adopted by Buddhism The historical Gautama was regarded as merely the latest of a *series of* incarnations of the Adi Buddh or Primeval Spirit, and *fell* more and more into the Background "

अवतारवाद और भक्ति के समावेश से बौद्ध धर्म का स्वरूप काफी परिवर्तित हो गया। हीनयान धर्म शुष्क और सिद्धान्तपरक था। इसकी दृढ़ आचारवादिता साधारण जनता की मनोवृत्ति के अनुकूल नहीं थी, क्योंकि ज्ञान और वैराग्य उसकी शक्ति के बाहर की बातें हैं। साधारण जन ऐसे इष्टदेव की खोज करते हैं जो उनके जीवन के संघर्ष विषयों में उनकी सहायता करे और जिसकी उपासना के लिए उन्हें संसार का परित्याग न करना पड़े। जीवन के हास विलास, सुख-दुःख, हर्ष शोक, जय पराजय तथा रुदन-हास का अनुभव करते हुए ही साधारण जन इस भवसागर से पार उतरना चाहता है। इस कार्य में इष्टदेव उसकी सहायता करते हैं और उनकी पूजोपासना में तल्लीन रहकर वह अपनी अभीष्ट-सिद्धि करता है। हीनयान प्रमुख रूप से ज्ञान और पाण्डित्य सम्पन्न व्यक्तियों तथा सन्यासियों के लिए था। इसकी शुष्कता, निरीश्वर-वादिता और स्वावलम्बन पर इसके प्रबल आग्रह आदि ऐसे तत्त्व थे जो जनसाधारण के लिए नितान्त दुर्बोध थे। यह बात स्मरणीय है कि अशोक को भी बौद्ध धर्म के प्रचारार्थ इसके कतिपय सिद्धान्तों को लोकरुचि के अधिक निकट लाने का प्रयत्न करना पड़ा था। उसने हीनयान धर्म के मोक्ष के आग्रह के स्थान पर अपनी प्रजा के सम्मुख स्वर्ग के दिव्य दृश्य प्रस्तुत किये। महायान धर्म में उन तत्त्वों का समावेश किया गया जिसके द्वारा यह जनसाधारण की आध्यात्मिक पिपासा को अभितृप्त करने के योग्य हुआ। भक्ति और सर्वभूतानुकम्पा इस धर्म के अभिन्न अंग बन गये।

महायान बौद्ध धर्म ने विदेशों में बौद्ध धर्म के प्रचार को सुगम कर दिया। एक समय में भारत के अन्दर बौद्ध धर्म बड़ा ही लोकप्रिय था जिसका कारण महायान पंथ का उदय था। कुछ विद्वानों का विचार है कि जब साधारण जनता ने बौद्ध धर्म स्वीकार किया तो महायान का उदय अवश्यम्भावी हो गया। महायान के उदय के कारणों पर विचार करते हुये डॉ० त्रिपाठी ने अपनी यही सम्मति प्रकट की है। वे लिखते हैं, "यद्यपि प्रमाण सर्वथा प्रस्तुत नहीं, तथापि इस बात को मान लेने के लिए विशिष्ट कारण है कि महायान का उदय वास्तव में कनिष्क के काल से काफी पहले हो चुका था। इसका प्रारम्भ बौद्ध धर्म में भक्ति के समावेश के साथ माना जाना चाहिये। बौद्ध धर्म का साधारण जनता में प्रचार कुछ हद तक इसका कारण हो सकता है, क्योंकि उसे हीनयान के आदर्शवाद से ऊपर उदार जन धर्म की आवश्यकता थी और हीनयान में उसकी भक्ति को प्रज्वलित करने की सामर्थ्य न थी।" भारतीय सीमा के बाहर भी बौद्ध धर्म के प्रचुर प्रचार का श्रेय महायान को ही है, हीनयान को नहीं। महायान मत ने प्राचीन बौद्ध धर्म में नवजीवन का सञ्चार कर दिया जिससे 'अपने नये रूप में वह भारतीय सीमाओं को लाघकर शीघ्र विदेशों में जा फैला। तिब्बत, चीन बर्मा और जापान ने बौद्ध धर्म के नये रूप को उसी क्षण अंगीकार कर लिया।'

**कनिष्क का निधन**—कुछ दन्त कथाओं द्वारा विदित होता है कनिष्क का निधन दुःखद और करुण रूप में हुआ था। उसके सेनापतियों ने उसके विरुद्ध षड्यन्त्र करके उसका वध कर दिया। उसके सरदार और सेनापति उसके युद्धों से तंग आ गये थे जिससे उन्होंने रात्रि के समय उसकी हत्या कर डाली। कुछ विद्वानों का कथन है कि कनिष्क ने ४५ वर्ष तक राज्य किया। परन्तु अन्य विद्वानों का विचार है कि उसने २३ वर्ष तक राज्य किया था। यही मत अधिक मान्य प्रतीत होता है। इस प्रकार उसका निधन (७८+२३) १०१ सन ई० के लगभग हुआ।

**कनिष्क के उत्तराधिकार**—कुषाण वंश का सबसे प्रतापी सम्राट कनिष्क था

जिसके देहावसान के अनन्तर इस वंश का राजनीतिक गौरव क्षीण होने लगा । १७
के उत्तराधिकारियो मे से कोई भी उसके समान पराक्रमी अथवा १७१
हुआ । उसके उत्तराधिकारियो के विषय मे हमारा ज्ञान अत्यन्त स्वल्प है ।
के बाद वासिष्क उसका उत्तराधिकारी हुआ । वासिष्क के विषय मे इतिहास
मूक है । उसके सिक्के भी प्राप्त नही हुए है । सम्भवत उसने अपने नाम से
चलवाये ही नही । हुविष्क के विषय मे हमारा ज्ञान अपेक्षाकृत अधिक है ।
एक अभिलेख काबुल के निकट वारदक में प्राप्त हुआ है जो यह सिद्ध करता है
हुविष्क का अधिकार अफगानिस्तान पर था । सम्भवत हुविष्क वही हुष्क है ।
विषय मे कल्हण ने 'राजतरगिणी' मे लिखा है कि वह काश्मीर के हुष्कपुर
नगर का सस्थापक था । कल्हण के विवरण से यह अनुमान होता है कि हु
जुष्क और कनिष्क अर्थात् वाशिष्क और आरा अभिलेख (४१वें वर्ष के) वाले क
के साथ मिलकर शासन किया था । इस बात का कोई असन्दिग्ध प्रमाण नही
कि हुविष्क ने निचली सिन्ध घाटी पर अपना अधिकार कायम रक्खा था,
बात की सम्भावना अधिक है कि इस प्रदेश को कनिष्क के उत्तराधिकारियों से रु
दामन ने छीन लिया था । इसके बावजूद भी 'सिक्को और अभिलेखो से प्रमाणि
है कि हुविष्क शक्तिशाली नृपति था और उसने कनिष्क का साम्राज्य पूर्ववत बनाये
रक्खा । नि सन्देह उसकी सत्ता काबुल, काश्मीर, पजाब, मथुरा और सम्भवत सयुक्त
प्रान्त के पूर्वी भाग मे भी मानी जाती थी ।" हुविष्क के सिक्के बडे सुडौल और सुन्दर
हैं । कुषाण सम्राट कनिष्क की भाँति उसके सिक्को पर भी विभिन्न देवी-देवताओं
की आकृतियां खुदी हुई हैं । इन देवताओ के नाम ये हैं—रोमा, हेराक्लीज सरपो,
(सरपिस), मेनेवेगो (Manaobago Mao), प्राचुर्य की देवी एरदोक्षो, सूर्य देवता
एनिओ, देवी ओनानो या ओअनिन्दा (The goddess Oanas or Oaninda) युद्ध
देवता शेओरीरो (Shaoreoro) (फारसी शाहरेवर) और भारतीय देवता ओसा
(विष्णु), मासेना (महासेन) इत्यादि । कुछ सिक्को पर स्कन्द, कुमार, विशाख और
महासेन की आकृतियां है जब कि कुछ अन्य सिक्को पर स्कन्द, कुमार और विशाख
की आकृतियां उत्कीर्ण हैं । एक अन्य प्रकार की मनोरञ्जक कोटि की मुद्राओ पर हमें
एक भारतीय देवता की आकृति दिखलाई पडती है जिसके हाथ मे एक धनुष है और
'गणेश' ब्राह्मी लेख मे स्पष्ट रूप से लिखा है । सम्भवत यह देवता शिव हो । एक
सील से, जो हुविष्क की बताई जाती है, यह पता चलता है कि वह विष्णु का भक्त
था ।[1] इस बात का हमे कारण ज्ञात नही है कि हुविष्क की मुद्राओ पर बुद्ध भगवान
की आकृति क्यो खुदी नही मिलती । केवल इस आधार पर हम यह नहीं कह सकते
कि हुविष्क बौद्ध धर्म के प्रति उदासीन था अथवा उसकी बुद्ध के प्रति श्रद्धा नहीं था ।
बौद्ध अनुश्रुति कनिष्क की भाँति उसे भी बौद्ध धर्म का अनुयायी तथा पोषक बतलाती
है । हुविष्क स्वय बौद्ध धर्म का रक्षक था और मथुरा के एक अभिलेख से एक ऐसे
विहार का उल्लेख प्राप्त होता है जिसका निर्माण महाराज राजाधिराज देवपुत्र ने
कराया था । यह भी सम्भव हो सकता है विहार का नामकरण उसी के नाम है
कर दिया गया हो । हुविष्क ने लगभग ३० वर्षो तक शासन किया ।

वासुदेव—हुविष्क के अनन्तर वासुदेव कुषाण साम्राज्य का स्वामी बना । इस
नृपति का नाम यह स्पष्टतया सूचित करता है कि कुषाण वंश का भारतीयकरण अब
पूर्ण रूप से सम्पन्न हो चुका था । उसकी ज्ञात तिथियाँ ६७ से लेकर ६८ के बीच

1 देखिए *The Age of Imperial Unity*, p 150

की हैं जो कि ई० सन् की १४५ और १७६ तिथियाँ हैं। उसके शेष और …के केवल मथुरा, पजाब और सयुक्त प्रान्त से ही मिले हैं जिससे यह सिद्ध होता …के उसका अधिकार इन्ही प्रदेशो तक सीमित रह गया था और कुषाण-साम्राज्य …पश्चिमोत्तर सीमा का निर्माण करने वाले प्रदेश उसके हाथो से निकल गये थे। …फगानिस्तान, काश्मीर, सिंध, मालवा आदि देशो पर निश्चित रूप से इस समय …णो का अधिकार नही था।

वासुदेव के सिक्को पर विभिन्न देवी देवताओ की आकृतियाँ नही प्राप्त होती। …की अधिकाश मुद्राओ पर शिव तथा उसके वाहन नन्दी की ही आकृति खुदी हुई …। यद्यपि नाम से उसके वैष्णव धर्मानुयायी होने का अनुमान लगाया जा सकता है, …।पि वासुदेव शैव था, वैष्णव नहीं।

वासुदेव कुषाण वश का अन्तिम सम्राट् था जिसका राजनीतिक प्रभुत्व बिल…न क्षीण नहीं होने पाया था। किन्तु उसके समय से ही इस राजवश का पतन आरभ … गया था। उसके बाद के कुषाण राजाओ का इतिहास प्राय तिमिरावृत ही है। …स बात म कोई सन्देह नही कि भारत मे वासुदेव के राजत्व-काल (१४५–१७६ सन् …०) के शीघ्र बाद ही कुषाण राजसत्ता का ह्रास होने लगा। जब क्षत्रप जो मूलत …निष्क प्रथम के प्रति अपना दासभाव स्वीकार करते थे, अब स्वतन्त्र शासको की भाँति …सन करने लगे। पश्चिमी और मध्य भारत के विशाल भूभागो पर उनकी स्वतन्त्र …राजसत्ता स्थापित हो गई। भारत के विभिन्न भागो मे, जहाँ कुषाण वश का अधिकार …, विशेषतया वर्तमान उत्तर प्रदेश और राजपूताने में अधीनस्थ राजवशो ने अपना …स्तक ऊँचा किया और यहाँ तक कि मथुरा से भी कुषाण शक्ति का उन्मूलन कर …या गया जहाँ पर एक नाग परिवार सत्तारूढ हो गया। नागो की अधीनता मे …ारत मे एक राष्ट्रीय शक्ति की लहर बही जिसके प्रबल वेग मे कुषाणो का साम्राज्य …ह गया।

## कुषाण-युग की सभ्यता और सस्कृति

कुषाण-युग की सभ्यता और सस्कृति के विभिन्न रूपो पर विचार कर लेने से …ब यह आवश्यक प्रतीत होता है कि हम इसके सास्कृतिक गौरव पर दृष्टिपात करें। …मौर्य युग की भाँति इस काल की सभ्यता और सस्कृति की उन्नति के पीछे भी एक विशाल साम्राज्य द्वारा प्रदत्त सुविधायें थी जिनके अभाव मे सम्भवत सस्कृति की विशेष उन्नति सम्भव न थी। मौर्य साम्राज्य के पतन के उपरान्त प्रथम बार कुषाण-साम्राज्य ही इतना विशाल था जिसमे अन्तगत न केवल सम्पूर्ण उत्तरी भारत, अपितु इसके बाहर के भी पर्याप्त भूभाग, मध्य एशिया तक के थे। इस प्रकार भारत का विदेशो के साथ घनिष्ठतर सम्पर्क स्थापित हुआ। इस दृष्टि से कुषाण-युग भारतीय सस्कृति के इतिहास मे अत्यधिक महत्त्वपूर्ण है। इस युग मे "उदीयमान ईसाई धर्म पूर्ण विकसित बौद्ध धर्म के साथ एशिया तथा मिस्र की पाठशालाओ और बाजारो मे मिला, जबकि दोनो धर्म वातावरण की मूर्ति पूजावादिता के प्रभावो के लिए अनेक रूपो मे उन्मुक्त थे और असख्य कलाकृतियो के प्रभाव से भी जिन्होंने बहुदेववाद के रूपो को अभिव्यक्ति प्रदान की। फारस के प्राचीन धर्म ने मानव विचार के उबाल के लिए अपना योगदान किया जो गमनागमन के विकसित साधनो तथा प्रतिद्वन्द्विनी सभ्यताओ के तीव्र सघर्ष से उत्तेजित हुआ था (स्मिथ)। स्वय बौद्ध धर्म भी एक नितान्त व्यक्तिगत

जीवन-दर्शन से विश्व धर्म में परिणत हो गया और खोतान द्वारा मध्य
व्यापार-मार्गों से होकर फैल गया, जहाँ पर भारत और चीन एक-दूसरे से मिले।

कुषाण-युग में कई नवीन तत्त्वों का उदय हुआ जिनका
में काफी महत्त्वपूर्ण स्थान हो गया। महायान धर्म को बौद्ध धर्म का ही स्वरूप
की स्वीकृति, गान्धार कला तथा बुद्ध प्रतिमायें, ऐसे ही कुछ तत्त्व थे। बुद्ध
देवी-देवताओं की मानव आकृति में प्रतिमायें इसी समय से बनाई जाने लगीं।
युग की सांस्कृतिक उपलब्धियों के सम्बन्ध में डॉ० रायचौधरी का कथन है,
युग महती साहित्यिक क्रियाशीलता का युग था। इसका प्रमाण हमें अश्वघोष,
तथा अन्य विद्वानों की कृतियों से प्राप्त होता है। यह धार्मिक उत्तेजना तथा
सम्बन्धी कार्यों का भी युग था। इसी युग मे शैव धर्म तथा इससे सम्बन्धित
सम्प्रदाय, महायान बौद्ध धर्म और मिहिर तथा वासुदेव कृष्ण के सम्प्रदायों का
हुआ और इस युग ने काश्यप मातंग (६१–६७ सन् ई०) द्वारा चीन में
का प्रवेश करते हुये देखा। कनिष्क के वंश ने भारतीय सभ्यता के लिए मध्य
पूर्वीय एशिया का द्वार खोल दिया।'[२]

सर्वप्रथम हम कुषाण-युगीन सभ्यता की सबसे प्रमुख विशेषता
यह विशेषता थी विदेशों के साथ इसका घनिष्ठ सम्पर्क। कनिष्क ने जिस
की स्थापना की थी, उसकी विस्तृत सीमाओं का अध्ययन हम पीछे कर चुके हैं।
कूचा पर कनिष्क का राज्य स्थापित हो जाने और काशगर, खोतान तथा यारकन्द
उसके राज्य में सम्मिलित हो जाने से गमनागमन और यातायात की सुविधायें
गईं। एक ओर व्यापारियों के काफिले अपनी विक्रय-सामग्रियों के साथ
में आने-जाने लगे और दूसरी ओर धर्म प्रचारक अपने धर्म को फैलाने के लिये
की यात्रा करने लगे। डॉ० रायचौधरी का यह कथन बड़ा महत्त्वपूर्ण है कि
के वंश ने भारतीय सभ्यता के लिए मध्य और पूर्वी एशिया का द्वार खोल दिया।'
सन्देह नहीं कि इस समय से विदेशों मे, विशेषतया मध्य और पूर्वी एशिया में बौद्ध
के साथ-साथ भारतीय संस्कृति का प्रचार होने लगा। पाश्चात्य जगत के साथ
पारिक सम्बन्ध बहुत अधिक दृढ हो गया, क्योंकि गमनागमन और यातायात के वि
साधन प्रचुरता से उपलब्ध थे। कदफिसीज द्वितीय के समय से भारत का विदेशी
पार काफी उन्नतिशील हो गया। हम पीछे इस बात का उल्लेख कर चुके हैं कि र
लेखक प्लिनी ने अपने देशवासियों की मूर्खता पर अश्रुपात किया है कि वे भारत से
विलास-सामग्रियों के बदले मे अपनी सुवर्ण-मुद्रायें देते हैं। रोमन-साम्राज्य की सुवर्ण
मुद्रायें भारत में इतनी बहुलता से प्राप्त हुई हैं कि प्लिनी का कथन असन्दिग्ध रूप
सत्य प्रमाणित हो जाता है। विदेशों के साथ सम्पर्क स्थापित हो जाने से भारत को
दोतरफा लाभ हुआ। पहला लाभ तो यह था कि विदेशों में इसकी संस्कृति का प्रचार
हुआ और दूसरा लाभ था, पाश्चात्य जगत् के धन का, व्यापारिक सम्बन्धों के फल
स्वरूप देश मे प्रवेश। यह सोचना असम्मत नहीं मालूम पड़ता कि कुषाण-युग की
आर्थिक समृद्धि ने सभ्यता की उन्नति को एक प्रबल प्रोत्साहन प्रदान किया।

साहित्यिक उन्नति—जैसा कि डॉ० रायचौधरी ने कहा है, यह युग महती
साहित्यिक क्रियाशीलता का युग था। इस युग की साहित्यिक क्रियाशीलता की एक
प्रमुख विशेषता यह है कि इसका रूप एकांगी नहीं था। इस समय केवल विशुद्ध साहित्य

१ एच० जी० रालिन्सन, *India—A Short Cultural History*, p 104
२ *Political History of Ancient India*, p 478

ग्रथो की रचना ही न हुई, अपितु दर्शन शास्त्र तथा चिकित्सा विज्ञान पर भी ग्रथ लिखे गये। अश्वघोष, नागार्जुन और चरक युग की साहित्यिक क्रियाशीलता के विभिन्न रूपो को अभिव्यक्त करते हैं। श्री जी० बी० रालिन्सन ने लिखा है कि "साहित्य के अभिनव स्वरूप प्रकाश मे आते हैं, नाटक तथा महाकाव्य अपना रूप दिखलाते हैं और साहित्यिक संस्कृति का विकास होता है।"[1] यद्यपि रालिन्सन महोदय के कथन को हम केवल कुषाण-युग के लिए स्वीकार नही कर सकते क्योकि इससे पहले भी नाटको और महाकाव्यो का प्रणयन किया जा चुका था, तथापि इस बात मे कोई सन्देह नही कि इसके लिये कुषाण-युग का भी महत्त्व काफी है। एक विदेशी राजवश के राजत्व-काल मे देववाणी संस्कृत की इतनी अधिक उन्नति होना निस्सन्देह उस राजवश के लिये गौरव का कारण है। और जब हम यह देखते हैं कि युग की साहित्यिक प्रगति मे इस वश के शासको का भी सक्रिय सहयोग था तो उनके लिये हमारे हृदयो मे श्रद्धा उत्पन्न होती है। सम्राट् कनिष्क के विषय मे हम पढ चुके हैं कि वह विद्वानों का आश्रयदाता था। वासुदेव का समीकरण विद्वानो ने उसी नाम के एक राजा के साथ किया है जिसका उल्लेख राजशेखर ने अपने "काव्यमीमासा" नामक ग्रन्थ मे कवियो के आश्रयदाता तथा 'सभापति' (विद्वानों की सभा के अध्यक्ष) के रूप मे किया है। अन्य कुषाण सम्राट भी साहित्यानुरागी थे, यद्यपि उनके राज्य-काल की साहित्य-सर्जना का कोई स्पष्ट विवरण हमें ज्ञात नही।

अश्वघोष कुषाण-युग की साहित्यिक प्रगति का नेता और अग्रदूत था। वह सर्वतोमुखी प्रतिभा-सम्पन्न था। वह एक दार्शनिक, लेखक, नाटककार, सगीतज्ञ तथा महाकवि था। तथागत के जीवन पर शुद्ध और सरस साहित्यिक शैली मे लिखा हुआ उसका महाकाव्य 'बुद्धचरित' संस्कृत काव्य का एक उज्ज्वल रत्न है। अश्वघोष दार्शनिक और नैतिकता का पुजारी था, परन्तु शायद सबसे पहले वह एक कवि था, इसीलिए जीवन के उल्लासपूर्ण और शृगारमय पक्ष की ओर वह तनिक भी उदासीन न था। इस दृष्टि से उसने संस्कृत काव्य की परम्परागत शैली का अनुसरण किया है। जिस समय युवक सिद्धार्थ को मोहित करने के लिये सुन्दरी प्रमदाये आती हैं, अश्वघोष उनके रूप-वर्णन मे बिना किसी प्रकार के वैरागी सकोच के अपनी सम्पूर्ण कवित्व शक्ति का उपयोग कर बठता है। अप्सराओ के सौन्दर्य-वर्णन मे वह वाल्मीकि से प्रभावित जान पड़ता है। अन्य स्थलो पर भी रामायण की काव्य शैली का प्रभाव सुस्पष्ट है। अश्वघोष की दूसरी कविता-कृति 'सौन्दरानन्द' काव्य है जिसके अठारह सर्गों मे बुद्ध द्वारा अपने चचेरे भाई नन्द को अपने मत मे दीक्षित कर लेने की घटना का वर्णन है। अश्वघोष के काव्यो मे कतिपय मर्मस्पर्शी स्थल हैं जो उसकी मौलिकता का सुन्दर परिचय देते हैं। महाकवि होने के साथ ही अश्वघोष नाटककार भी था। उसने, अनुश्रुति के अनुसार, तीन नाटको का प्रणयन किया था। 'सारिपुत्र प्रकरण' निश्चित रूप से उसी की कृति है। 'वज्रसूची' को भी कुछ विद्वान् अश्वघोष की रचना बतलाते हैं जिसमे लेखक ने जाति व्यवस्था की निन्दा करने मे ब्राह्मण-ग्रथो के उद्धरण प्रस्तुत किये हैं।

नागार्जुन नामक प्रसिद्ध दार्शनिक ने दर्शन के ग्रथो की रचना की। 'मध्यमक कारिका और सुहृल्लेखा' उसके दो विख्यात ग्रन्थ हैं। 'प्रज्ञापारमिता सूत्र' मे उसने माध्यमिक दर्शन के सिद्धान्तो का प्रतिपादन किया है। नागार्जुन का जन्म विदर्भ के

1 "New literary forms come to light, the drama and the court epic make their appearance and classical Sanskrit is evolved."

एक ब्राह्मण परिवार में हुआ था। वह ब्राह्मण शास्त्रों में भी पारंगत था। बात का गौरव प्राप्त है कि महायान धर्म की व्याख्या उसने इस रूप में की कि वृत्तिजीवियों और विद्वानों को भी रुचिकर लगा। महायान धर्म पर नागार्जुन ही सबसे प्रथम विद्वान् था। वसुमित्र भी इस युग का प्रसिद्ध दार्शनिक चरक को कनिष्क का राजवैद्य बतलाया जाता है। उसने चिकित्साशास्त्र महत्त्वपूर्ण ग्रंथ लिखा। उसके ग्रंथ की शैली सचमुच बड़ी ही सरस है। यद्यपि यह ग्रंथ एक विज्ञान के शुष्क नियमों का वर्णन करता है शैली में नीरसता कहीं भी नहीं है। इस ग्रंथ का महत्त्व इसी बात से समझा है कि आज से बहुत पहले ही इसका अनुवाद अरबी और फारसी जा चुका था। चिकित्सा विज्ञान के संबन्ध में चरक के सिद्धान्त आज के वैज्ञानिक युग में भी माने जाते हैं। चरक ने चिकित्सकों के लिए आचार के जिस मानदण्ड की व्यवस्था की है, वह सर्वथा स्तुत्य है। यह कहना व्यर्थ है कि चरक ग्रंथ पर यूनानी प्रभाव है।

**कुषाण-युग की कलात्मक प्रगति**—महायान धर्म की भक्तिवादिता ने कला के क्षेत्र में कुछ नवीनता उत्पन्न कर दी। इस युग के पूर्व बुद्ध की प्रतिमाओं का नहीं किया जाता था। भरहुत और सांची के स्तूपों में बुद्ध की उपस्थिति को संकेतों अथवा प्रतीकों द्वारा चित्रित किया जाता था। यदि बुद्ध के महाभिनिष्क्रमण के दृश्य को चित्रित करना हुआ तो एक आरोही-रहित अश्व दिखला दिया जाता था। अभिप्राय यह होता था कि इसी अश्व पर आरूढ़ होकर तथागत ने अरण्यगमन किया था। परन्तु ज्यों-ज्यों बौद्ध उपासकों के हृदयों में भक्ति भावना का संचार होता गया वे भगवान बुद्ध की प्रतिमाओं का निर्माण करने लगे। निश्चय रूप से भक्ति-भावना का उदय कला के विकास के लिए बड़ा ही हितकर प्रमाणित हुआ और आगे भारत में कला की जो प्रचुर उन्नति हुई उसमें इसका बहुत महत्त्वपूर्ण योगदान था। एक लेखक के शब्दों में 'कला के ऊपर बड़ा गम्भीर प्रभाव था क्योंकि पूजा की ने उन उच्चतर भावों को अभिव्यक्ति प्रदान की जिनमें समस्त महती कला के पाये जाते हैं।"[1] भारत में बुद्ध की मूर्तियों के सबसे प्राचीन नमूने गान्धार कला हैं अतएव इस पर अलग से विचार करना आवश्यक प्रतीत होता है।

**गान्धार कला**—गान्धार-कला से तात्पर्य मूर्ति-कला की एक विशिष्ट शैली से है जिसका विकास ईसा की प्रथम द्वितीय शताब्दी में अधिकांशतया गान्धार तथा निकटवर्ती प्रदेश में हुआ था। इस कला के प्रमुख केन्द्र थे, जलालाबाद, हड्ड और बामियाँ, स्वात घाटी एवं पेशावर का जिला। गान्धार-कला को "इण्डो ग्रीक" कला के नाम से भी अभिहित किया जाता है क्योंकि इस कला के विषय तो भारतीय हैं किन्तु उनकी शैली यूनानी है। बुद्ध भगवान् की जो मूर्तियाँ इस शैली की शिल्पविधि द्वारा निर्मित की गई, वे यूनानी देवता अपोलो की मूर्तियों से काफी मिलती जुलती हैं। उनकी मुद्राएँ तो बौद्ध हैं जैसे कि कमलासन मुद्रा में बुद्ध भगवान् बैठे हुए हैं, परन्तु मूर्तियों के मुखमण्डल और वसन निस्सन्देह रूप से हेलिनिस्टक हैं। बुद्ध जी को उनकी इन मूर्तियों में अलंकृत मूंछों से युक्त प्रदर्शित किया गया है जो स्पष्टतया यूनानी अथवा रोमन कला का प्रभाव है क्योंकि भारत का तक्षक, जो इस देश की परम्परा के अनुकूल मूर्तियाँ

---

1 "The effect on art was tremendous, for the spirit of worship released and gave expression to the higher emotions in which the roots of all great art are found."—Christmas Humphreys' *Buddhism*, p 290

निर्माण करता, इस बात को जानता होता कि तथागत ने सन्यास ग्रहण करने पर केश मुड़वा दिये थे। इसी प्रकार बोधिसत्वों की मूर्तियों पर भी यूनानी कला छाप सुस्पष्ट है। बोधिसत्व यूनानी राजाओं की तरह लगते हैं। उनके वस्त्र मड़-ा हैं और वे रत्नाभूषणों से मण्डित हैं। वे किसी प्रकार भी आध्यात्मिक जगत के नहीं प्रतीत होते, वरन् उनको देखने से ऐसा जान पड़ता है मानो वे किसी देश भूपति हों। यही नहीं भगवान् बुद्ध को भी महाभिनिष्क्रमण के पूर्व उनकी मूर्तियों उन्हें यूरोपियन वेशभूषा तथा रत्नों से युक्त दिखलाया गया है। इस प्रकार से यह द्ध हो जाता है कि मूर्तियों की मुद्रायें इस देश की होने पर भी उनकी शिल्पविधि धिकांशरूपेण यूनानी अथवा रोमन है। धर्मचक्र-मुद्रा, ध्यान मुद्रा, अभय-मुद्रा और द-मुद्रा आदि विभिन्न मुद्राओं में मूर्तियों का निर्माण किया गया है।

बहुत काल तक पाश्चात्य कला समीक्षकों का यह विचार था कि भारत की सर्व-ष्ठ कला का निदर्शन गान्धार कला द्वारा ही होता है, परन्तु यह धारणा नितान्त मक और त्रुटिपूर्ण है। भारत और पश्चिम की कला-सम्बन्धिनी मान्यतायें परस्पर क-दूसरे की इतनी विरोधिनी हैं कि एक विदेशी कला शिल्प के माध्यम द्वारा देश की मिक और आध्यात्मिक भावना को समुचित अभिव्यक्ति नहीं प्राप्त हो सकती। कला क्षेत्र में भारत के ऊपर पश्चिमी का प्रभाव कभी गम्भीर न पड़ सका और इसके द्वारा महत्वपूर्ण ऐतिहासिक तथ्य की पुष्टि होती है कि भारतवासियों में विदेशी प्रभावों ो ग्रहण करने की तत्परता उन्हें अपने देश की मौलिक परम्पराओं में पचा लेने ी अद्भुत क्षमता थी। भारत के कलाकार ने गान्धार-कला के माध्यम द्वारा मूर्ति र्माण की जो शिक्षा प्राप्त की उसका उसने आगे चलकर बल्कि यों कहना चाहिए ि उसी समय एक दूसरे कला केन्द्र (मथुरा) में, मौलिक और स्वतन्त्र रूप से विकास या। यह कहना सर्वथा अनुचित है कि गान्धार-कला एक अत्यन्त उच्चकोटि की कला । जिस आदर्श और भावना को अभिव्यक्त करने के लिए इस कला का उद्भव हुआ ा उसको पाश्चात्य कलाकार ठीक से समझ न पाये जिससे वे अपने कार्य में सफल हो सके। प्रोफेसर ए० कुमारस्वामी ने ठीक ही लिखा है कि "पश्चिमी रूपों का मस्त परवर्ती भारतीय तथा चीनी बौद्ध कला पर प्रभाव सुस्पष्ट रूप से खोजा जा कता है परन्तु गान्धार की वास्तविक कला निगूढ़ मिथ्यात्व का आभास देती है क्योंकि ोधिसत्वों की सन्तुष्ट अभिव्यक्ति और कुछ-कुछ आडम्बरपूर्ण वेशभूषा तथा बुद्ध र्तियों की स्त्रैण तथा निर्जीव मुद्रायें बौद्ध विचारधारा की आध्यात्मिक शक्ति को भिव्यक्ति नहीं प्रदान कर पाती।"[१] गान्धार की मूर्तियों में कलाकार की सच्चाई का भाव दृष्टिगोचर होता है। डॉ० नीहार रंजन रे के शब्दों में ऐसा मालूम पड़ता है कि किसी सिद्धहस्त कलाकार द्वारा निर्मित न होकर मशीनों से तैयार की गई हो।

१ "The influence of the Western forms on all later Indian and Chinese Buddhist art is clearly traceable but the actual art of Gandhara gives the impression of profound insincerity, for the complacent expression and somewhat foppish costume of the Buddhistras and the effeminate and listless gesture of the Buddha figures but faintly express the spiritual energy of Buddhist thought"—Ananda Kumar Swamy *Buddha and the Gospel of Buddhism*, p 323

"They seem to have been turned out in large from workshops established for the purpose, almost in a anical manner as it were This explains why in spite of depicting the entire Buddhist legendary and historical in all its minutest details, the reliefs appear to be and without any character, bereft of any emotional or spontaneity, and lacking in sincerity"[१]

कुषाण युग मे गाधार के अतिरिक्त और भी कलाकेन्द्र थे जहाँ पर काफी उन्नति हो रही थी। य कलाकेन्द्र सारनाथ, अमरावती और मथुरा में "इनमे से प्रत्येक की एक अलग शैली थी, एक दूसरे से अप्रभावित। हाँ, और मथुरा से प्राप्त मूर्तियो की निर्माण-कला मे कुछ समानता अवश्य पाई जाती अमरावती से प्राप्त पाषाण वेष्टनियो पर उत्कीर्ण चित्रो की अद्वितीय कारीगरी का विलक्षण नमूना प्रस्तुत करती है।" गाधार और मथुरा कुषाण युग की प्रगति के केन्द्र थे। गाधार कला का अध्ययन हम कर चुके हैं। मथुरा की प्रवत्तियो का विवेचन कर चुकने के बाद हम इस अध्याय को समाप्त करेंगे।

मथुरा मे भी इस समय बुद्ध और बोधिसत्वो की प्रतिमाओ का निर्माण जाता था। यह एक विवादास्पद प्रश्न है कि मथुरा की मूर्तिया पर किस सीमा तक प्रभाव है। पाश्चात्य विद्वानों का विचार है कि मथुरा की मूर्ति पर न केवल गाधार-कला का प्रभाव ही है, अपितु उसका उदभव ही कला की अनुकृति द्वारा हुआ है। परन्तु इस कथन को अन्य विद्वान् स्वीकार करते। रालिसन महोदय का कथन है, कि "उसी समय समकालीन कला का विशुद्ध देशी सम्प्रदाय, जिसका भरहुत और साची से उदभव हुआ था, मथुरा, बेसनगर तथा अन्य केन्द्रो मे प्रचलित था। पहले यह प्रवत्ति थी कि बुद्ध, और हिन्दू देवताओ की मूर्ति निर्माण के आविष्कार को विदेशी प्रभावों के बताया जाता था, परन्तु अब सामान्यतया इस बात पर विद्वान् सहमत हैं उदभव मथुरा के देशी कलाकारो के द्वारा खोजा जाना चाहिये न कि गाधार के। रालिन्सन के मत का समर्थन क्रिस्टमस हम्फ्रीस ने भी किया है, "The opinion, indeed, is that the earliest Buddha image of the Math school were pre Gandharan, and that the latter's history parallel to and independent of the main current of Indian art (*Buddhism*, p 210) डा० नीहार रजन रे ने इस सम्बन्ध मे कहा है कि मथुरा

१ *The Age of Imperial Unity*, p 519

२ "At the same time a purely indigenous school of contemporary art, lineally descended from that of Bharhut and Sanchi appears to have flourished at Mathura, Bhita Besangar and other centres It was formerly the custom to attribute to foreign influence the innovation of making representations of the Buddha Mahavira and the Hindu gods but it is now generally agreed that this must be traced to the indigenous artists of Mathura rather than to Gandhara' *India—A Short Cultural History*, pp 101 102

सबसे प्राचीन मूर्तियों का भरहुत की कला से, जो द्वितीय शताब्दी ईसा से पूर्व के मध्य की है, सम्बन्ध है। आपने आगे बताया है कि गान्धार की बुद्ध प्रतिमायें मथुरा पश्चात नहीं थीं, वास्तव में अपने नमूनों में उनकी अनुकृति है और कतिपय Reliefs या अलंकरण के तरीकों में भी गान्धार शिल्पविधि की सहायता ली गई है, परन्तु मथुरा की कला में अनुकरण की यह प्रवृत्ति ईसा की दूसरी शताब्दी के पूर्व नहीं दिखलाई पड़ती। डॉ० रे के कथन से स्पष्ट हो जाता है कि वे मथुरा की कला की स्वदेशी उत्पत्ति मानते हैं, विदेशी नहीं। डा० फोगेल का मत है कि मथुरा की कला भाव की कल्पना तथा अलंकरण की विधि नितान्तरूपेण भारतीय है। परन्तु वे इस कला पर गान्धार-कला का कुछ प्रभाव अवश्य स्वीकार करते हैं। आपका विचार है कि इस कला में दो प्रकार की कला-परम्पराओं का सम्मिश्रण पाया जाता है। एक ओर तो भरहुत तथा साँची की प्राचीन कला शैली विद्यमान है और दूसरी ओर गान्धार-कला का भी परिलक्षित प्रभाव दिखलाई पड़ता है। वास्तव में डा० रे और फोगेल का मत ही ठीक प्रतीत होता है। इसमें कोई सन्देह नहीं कि मथुरा-कला का उद्भव स्वदेशी स्रोतों से हुआ था और इसका विकास भी अनेक अंशों में उन्हीं के आधार पर हुआ था, परन्तु आगे चलकर इसके ऊपर गान्धार कला का कुछ प्रभाव अवश्य पड़ा।

मथुरा कला की समस्त कृतियाँ सरलतापूर्वक पहचानी जा सकती हैं। कारण यह है कि इनके निर्माण में लाल पत्थर का प्रयोग किया जाता था जो मथुरा के समीपवर्ती सिकरी नामक स्थान से प्राप्त होता था। ईसा सन् की प्रारम्भिक शताब्दी से मथुरा की कलात्मक क्रियाशीलता बहुत अधिक बढ़ गई। यहाँ की मूर्तियाँ बाद में मध्य एशिया और तक्षशिला एवं सारनाथ तथा स्रावस्ती को भेजी जाती थी। भगवान् बुद्ध के जीवन की प्रमुख घटनाओं को गान्धार और मथुरा, दोनों स्थानों में उत्कीर्ण किया गया है। ये घटनायें हैं—(१) जन्म, (२) सम्बोधि, (३) धर्मचक्रप्रवतन, (४) महापरिनिर्वाण। इन चार प्रमुख घटनाओं के अतिरिक्त बुद्ध के जीवन की तीन गौण घटनाओं को भी उत्कीर्ण किया गया है। ये घटनायें हैं—(१) इन्द्र को भगवान् बुद्ध का दर्शन, (२) बुद्ध का त्रयस्त्रिंश स्वर्ग से माता को ज्ञान देकर वापस आ जाना, और (३) लोकपालों द्वारा बुद्ध को भिक्षापात्र अर्पण करना।[1] मथुरा की कुषाण-कालीन मूर्तियों की अपनी कतिपय विशेषतायें हैं। मथुरा की मूर्तियाँ अपनी घनमानता और विशालता के लिए विख्यात हैं। मस्तकों को मुकुटयुक्त नहीं दिखलाया गया है। गान्धार-कला की तरह मथुरा की मूर्तियों पर मूँछ बिलकुल नहीं हैं। बालों और मूँछों से रहित प्रतिमाओं के निर्माण की परम्परा विशुद्ध रूप से भारतीय है और इस दृष्टि से गान्धार और मथुरा की बुद्ध तथा बोधिसत्व प्रतिमायें एक दूसरे से नितान्त भिन्न हैं। मथुरा की कुषाण-कालीन मूर्तियों के दाहिने कन्धे पर वस्त्र नहीं रहता। दाहिना हाथ अधिकतर अभय मुद्रा में पाया जाता है। हम देख चुके हैं कि

---

१ यह बात स्पष्ट है कि बुद्ध के जीवन की जिन तीन गौण घटनाओं को उत्कीर्ण कराया गया है, वे ऐतिहासिक बुद्ध के जीवन से किसी प्रकार भी सम्बन्धित नहीं हैं। इन घटनाओं की कल्पना उस समय की गई जब महात्मा बुद्ध को ईश्वर का अवतार समझा जाने लगा। उनके जीवन को अनेक रहस्यमय और विचित्र कथाओं से संयुक्त कर दिया गया। इस प्रकार की कल्पनायें ब्राह्मण धर्म की पौराणिक कथाओं के साथ गहरा साम्य रखती हैं।

गान्धार कला में बुद्ध जी को बहुधा पद्मासन अथवा कमलासन में ... गया है किन्तु मथुरा की मूर्तियों में सिंहासन पाया जाता है। खड़ी मूर्तियों ... पैरों के नीचे सिंह की आकृति बनी रहती है। मूर्तियों में प्रभामण्डल का ... गान्धार तथा मथुरा दोनों की तक्षण-कलाओं में दिखलाई पड़ता है और दोनों ... प्रभामण्डल अलंकृत हैं। किन्तु मथुरा की प्रतिमाओं में किनारा पर ... दृष्टिगत होता है। यदि हम मथुरा और गान्धार की प्रतिमाओं का सूक्ष्म ... करें तो यह शीघ्र ही स्पष्ट हो जाता है कि कला की इन दो विभिन्न ... उद्भव और विकास पृथक्-पृथक् तथा स्वतन्त्र रूप से हुआ। जैसा कि पहले ... चुका है कि मथुरा की कला स्वदेशी थी, अतएव गुप्त युग के कलाकारों ... कला शैली को अपनाया और इसको चरम विकास पर पहुँचा दिया। ... कुमारस्वामी यह विश्वास करते हैं कि गुप्त-युग की मूर्ति-कला का आदि ... की ही तक्षण-कला है।

मथुरा-कला की एक प्रमुख प्रवृत्ति पर हम विचार करना उचित ... है। यह कहा जा चुका है कि मथुरा की कला का भरहुत और साँची की ... के साथ निकट का सम्बन्ध है और रालिन्सन के शब्दों में Lineally desc... from that of Bharhut and Sanchi इसका उद्भव ही भरहुत ... की कला से हुआ है। परन्तु मथुरा की कला एक बात में अपनी पूर्ववर्ती ... शैली से नितान्त भिन्न है। साँची और भरहुत की कलाकृतियों में एक प्रकार ... प्रतीकात्मकता और सांकेतिकता का आभास मिलता है जिसका मथुरा का ... एकान्त अभाव है। वृक्ष-लतादिक गुल्मों के मध्य स्थित या खड़ी हुई नारी ... में साँची तथा भरहुत की कला शैली में, उसे उन्नत उरजों और विकसित ... को देखकर प्रकृति की उर्वरता का आभास प्राप्त होता है। इन साँची ... की यक्षिणी-मूर्तियों और स्थापत्य चित्रों से हमें यह अवश्य विदित होता है कि ... निर्माण करने वाले कलाकारों का जीवन के प्रति नकारात्मक दृष्टिकोण नहीं ... प्रकृति तथा मानव शरीर के प्रति उनका दृढ़ अनुराग था, परन्तु उनमें ... की बू नहीं आती। उनकी ध्वन्यात्मकता और अभिव्यक्ति मानसिक है शारीरिक ... मनुष्य के इहलोकपरक जीवन का चित्रण करते हुये भी व दर्शकों को मानसिक ... आध्यात्मिक अनुभूति प्रदान करते हैं। परन्तु मथुरा की कला इस बात ... और साँची से भिन्न है। इस कला शैली में हम स्वतः स्फूर्ति के ... कृत्रिमता के दर्शन होते हैं। इसमें इन्द्रियपरकता भी काफी अधिक है। मथुरा ... यक्षिणियों की प्रतिमायें हमारे चित्त पर प्रभाव कम डालती हैं हमारी इन्द्रियों ... अवश्य आन्दोलित करती हैं। मथुरा के कलाकार का उद्देश्य, मालूम पड़ता है, ... परक और कामुकता से परिपूर्ण था।[1] मथुरा की यक्षिणी मूर्तियों के विषय में ... रंजन रे ने मुक्त कण्ठ से प्रशंसा की है।

१ यहाँ पर हमें एक बात स्मरण रखनी चाहिए कि यद्यपि गुप्त-... मूर्तिकला का उद्भव मथुरा की तक्षण-कला से हुआ है, तथापि इसमें कृत्रिमता ... इन्द्रियपरकता का किञ्चित्मात्र भी समावेश नहीं है। गुप्त-काल के कलाकार ... सौन्दर्य-वृत्ति तीव्र थी, किन्तु उनकी उदात्त नैतिक मान्यतायें, जो उनकी ... प्रवृत्ति के साथ संयुक्त थीं, उस सौन्दर्य-वृत्ति को संयमित तथा नियन्त्रित कर देती थीं ... यही कारण है कि गुप्त-कालीन तक्षण-कला का दर्शक के चित्त पर स्थायी एवं ... प्रभाव पड़ता है।

# १७ | गुप्त-वंश

जिस मगध साम्राज्य का उदय छठी शताब्दी ई० पू० से आरम्भ हुआ और ४ शताब्दी ई० पू० तक जिसने अपनी चरमोन्नति को प्राप्त कर लिया, उसी को लगभग ५०० वर्षों तक इतिहास में गौण स्थान प्राप्त हो जाता है और उसका पुनरुद्धार तब तक नहीं होगा जब तक तीसरी शताब्दी में मगध-राज्य सिंहासन पर गुप्त वंश आरूढ़ नहीं होता। इतना ही नहीं, गुप्त राजाओं के संरक्षण में मगध ने जितनी उन्नति की उतनी अन्य किसी काल में नहीं कर सका था। गुप्तों के राज्यारोहण के समय बुन्देलखण्ड तथा मध्य प्रान्त में वाकाटक नरेश राज्य कर रहे थे। उत्तरी भारत में कोई भी ऐसी शक्ति न थी जो भारतीय इतिहास की गौरव वृद्धि कर सके। किसी भी प्रभावशाली शासन के अभाव में भारत की एकता को तो खतरा था ही, साथ ही उसकी स्वतन्त्रता के भी हरण का भय था। भारतीय संस्कृति के पोषक, भारतीय राष्ट्रीयता के रक्षक तथा भारतीयता के उन्नायक इन गुप्त सम्राटों पर इतिहास को गर्व है। इनमें शस्त्र और शास्त्र का जो समन्वय देखने को मिलता है, वह इने गिने केवल भारतीय सम्राटों में ही प्राप्त होता है।

गुप्तों की जाति—गुप्त वंश का इतिहास जानने के पूर्व उनकी जाति के सम्बन्ध में ज्ञान प्राप्त कर लेना आवश्यक है। चन्द्रगुप्त मौर्य की भाँति गुप्तों की जाति के सम्बन्ध में भी इतिहासकारों में बहुत मतभेद है। कुछ इतिहासकार इन्हें क्षत्रिय और कुछ शूद्र मानते हैं। श्री गौरीशंकर ओझा इन्हें क्षत्रिय स्वीकार करते हैं किन्तु जायसवाल जी इन्हें शूद्र बतलाते हैं। जायसवाल जी का कहना है—

(१) कौमुदी महोत्सव' नामक नाटक में चन्द्रसेन (चन्द्रगुप्त) को कारस्कर बताया गया है और ऐसे नीच जाति के पुरुष को राजा होने के अयोग्य बताया है।[1]

(२) उक्त नाटक में यह भी वर्णित है कि चण्डसेन तथा लिच्छवियों में वैवाहिक सम्बन्ध स्थापित था और लिच्छवि म्लेच्छ थे, अतः चण्डसेन अर्थात् गुप्त भी शूद्र थे।[2]

(३) वाकाटक महारानी प्रभावती गुप्ता के एक लेख में, जिसमें गुप्तों की वंशावली दी गई है, 'धारण' गोत्र उल्लिखित है। आज भी अमृतसर के निवासी जाटों में भी 'धरणी' गोत्र है। ये दोनों समान हैं, गुप्तवंशवाले भारशिवों की अधीनता में पंजाब से कौशाम्बी चले आये थे।

उपरोक्त तर्कों के आधार पर ही जायसवाल महोदय ने गुप्तों को शूद्र घोषित किया है, किन्तु ये सारे तर्क निर्बल हैं।

कौमुदी महोत्सव के 'कारस्कर' के आधार पर चण्डसेन को शूद्र मानना उचित नहीं। उक्त ग्रंथ में पक्षपात का अधिक अंश है। यह नाटक उस समय अभिनीत हुआ

---

१ कहिं एरिस वर्णस्स से रा असिरि। कौमुदी महोत्सव, पृ० ३०—श्री वासुदेव उपाध्याय द्वारा उद्धृत।

२ देखिये कौमुदी महोत्सव पृ० ३०—म्लेच्छ लिच्छविभि सह सम्बन्ध।

व चण्डसेन का विपक्षी राजकुमार कल्याणवमन शक्तियुक्त था। अत उसकी प्रशंसा और चण्डसेन की निन्दा आवश्यक थी। इस आधार पर जाति निर्धारण उचित नही।

पूना ताम्रपत्र के 'धारण' शब्द के आधार पर यह निश्चय नही किया जा सकता क गुप्त जाट थे। पहले तो शब्द साम्य अपभ्रंश का प्रतिफल हो सकता है और दोनो मूल रूप भिन्न हो सकते हैं, दूसरे भिन्न भिन्न जातिवालो के भी गोत्र समान हो सकते हैं क्योकि अपने पुरोहितो के नाम पर बहुधा गोत्र निर्धारण हुआ करता था जो आज तक प्रचलित है।

गुप्तो को क्षत्रिय मानने के पर्याप्त प्रमाण प्राप्त हैं—

(१) सुन्दर वमन को क्षत्रिय स्वीकार किया जाता है, अत उसने जिस चण्डसेन को गोद लिया, उसे अपना 'कृतक पुत्र' बनाया, उसका भी क्षत्रिय होना अनिवार्य है क्योकि हिन्दू धर्मशास्त्रो के अनुसार सजातीय बालक को ही गोद लिया जा सकता है। मनु ने भी अपनी स्मृति मे इसका जोरदार समर्थन किया है।[1] चण्डसेन चन्द्रगुप्त प्रथम क्षत्रिय है, अत गुप्त क्षत्रिय वश के थे।

(२) धारवाड (बम्बई) के गुत्तल नरेश अपने को उज्जैन-नरेश चन्द्रगुप्त द्वितीय (विक्रमादित्य) का वशज मानते थे। बम्बई गजटियर मे चन्द्रगुप्त विक्रमादित्य को क्षत्रिय बताया गया है।

(३) यद्यपि गुप्त नरेशो ने अपने अभिलेखो मे अपनी जाति का उल्लेख नही किया है और न समसामयिक साहित्यिक ग्रथो मे इस विषय पर प्रकाश डाला गया है, तथापि परवर्ती गुप्तो (Later Guptas) की जाति के सम्बन्ध मे इसका उल्लेख मिलता है। मध्य प्रदेश के गुप्तवशीय नरेश महाशिव गुप्त की सिरपर (रायपुर मध्य भारत) की प्रशस्ति मे गुप्तो को चन्द्रवशीय क्षत्रिय बताया गया है।

(४) डाक्टर जायसवाल ने भी 'मञ्जुश्री मूलकल्प' के आधार पर गुप्तो को क्षत्रिय बताया है।

(५) 'कौमुदी महोत्सव' मे लिच्छवियो को जिनसे गुप्त सम्राट् चन्द्रगुप्त प्रथम का वैवाहिक सम्बन्ध स्थापित था, म्लेच्छ कहा गया है। यदि हम लिच्छवियो की जाति का ठीक-ठीक पता लगा सकें तो गुप्तो की जाति का बोध हो जायगा—

(क) लिच्छवि क्षत्रिय थे, इसका सबसे बडा प्रमाण यह है कि भगवान् बुद्ध के महापरिनिर्वाण पर उनके अवशेष को प्राप्त करने के लिये लिच्छवियो ने यह दावा प्रस्तुत किया कि चूकि भगवान् बुद्ध क्षत्रिय थे और हम भी क्षत्रिय हैं, इसलिये हमे भी अवशेष प्राप्त करने का अधिकार है।[2]

(ख) दूसरा प्रमाण यह है कि भगवान महावीर के पिता ने लिच्छवि राजकुमारी त्रिशला से ब्याह किया था, महावीर के पिता क्षत्रिय थे यह सत्य है और उन्होने सजातीय ब्याह को ही प्रश्रय दिया होगा, अत लिच्छवियो का क्षत्रिय होना सिद्ध है।

(ग) उपर्युक्त प्रौढ प्रमाणो के अतिरिक्त अन्य कई प्रमाणो से भी लिच्छवियो का क्षत्रिय होना सिद्ध है, जिन सब का यहा उल्लेख करना आवश्यक नही। केवल प्रमुख

१ औरस क्षेत्रजश्चैव दत्त कृत्रिम एव च।
गूढोत्पन्नोऽपि विद्धश्च दायदाबान्धवाश्चषट ॥ मनु० ९।१६—श्रीवासुदेव उपाध्याय द्वारा उद्धृत।

२ भगवापि खत्तियो मयपि खत्तियो—दीघनिकाय।

प्रमाणो का निर्देशन पर्याप्त होगा जिनमे चीनी यात्री ह्वेनसाग का विवरण, नपाल वशावली, प्राचीन तिब्बती ग्रथ 'दुल्व' आदि प्रमुख हैं।

इन प्रमाणो के आधार पर हम लिच्छवियो को क्षत्रिय मान सकते हैं और क्षत्रियो की राजकुमारी श्री कुमारदेवी से चन्द्रगुप्त प्रथम का ब्याह हुआ था। गुप्त भी क्षत्रिय थे क्योकि प्रभावशाली लिच्छवि किसी प्रकार भी जाट को अपनी नही द सकते थे। इसके अतिरिक्त गुप्त राजाओ के अन्य वैवाहिक राजकुला मे हुए। चन्द्रगुप्त द्वितीय का ब्याह क्षत्रिय नागराज की कन्या से

अत गुप्तो को जाट या शूद्र कहना उचित नही। कुछ लोग 'गुप्त' शब्द आधार पर इन्हे वैश्य मानने की भूल करते हैं, पर यह नितान्त भ्रमात्मक है। शब्द का प्रयोग गुप्त राजाओ ने अपने नाम के अत मे केवल इसलिये किया है कि आदि पुरुषो का नाम 'गुप्त' था।

## गुप्त-वश का राजनैतिक इतिहास

**गुप्तो का उदय**—तीसरी सदी ईसवी के तीसरे चरण मे मध्य मे स्थान पर गुप्तो का उदय हुआ था। भारशिव नागो के पश्चात भारतीय रगमच पर गुप्तो का पदार्पण मगध मे पाटलिपुत्र तथा उसके समीपवर्ती प्रदेशो स्वामी के रूप मे होता है।

### श्रीगुप्त

गुप्त-अभिलेखो मे एक विशेष महत्वपूर्ण बात यह है कि वे उनकी वशावली साथ प्रारम्भ होते हैं। इन वश-वृक्षो मे सर्वप्रथम नाम श्रीगुप्त का आता है इससे यह प्रमाणित होता है कि गुप्तो के आदि पुरुष का नाम श्रीगुप्त था। अब यह यह प्रश्न उठता है कि नाम केवल गुप्त था या श्रीगुप्त, क्योकि 'श्री' शब्द सम्मानार्थ भी युक्त किया जा सकता था। विद्वानो मे इस सम्बन्ध मे काफी मतभेद है और सब ने अपने अपने मत का प्रतिपादन बडी ही विद्वत्ता से किया है। इस सम्बन्ध मे हमें सब प्रथम नामकरण की प्रवृत्तियो पर ध्यान देना होगा। नामकरण सार्थकता को ध्यान मे रखते हुए किया जाता है। उक्त वश मे ही चन्द्रगुप्त, समुद्रगुप्त, कुमारगुप्त आदि नामो को लीजिये। गुप्त का शाब्दिक अर्थ है—सरक्षित। अत उपरोक्त तीनो नामों का अर्थ क्रमश चन्द्र, समुद्र तथा कार्तिकेय द्वारा रक्षित हुआ। किन्तु केवल गुप्त का तो कोई विशेष अर्थ नही निकला। श्रीगुप्त का अर्थ लक्ष्मी द्वारा रक्षित हुआ जो किसी राजा के लिये अत्यन्त उपयुक्त है। यदि चीनी यात्री इत्सिग ने भी सही नाम समझने मे भी भूल न की हो तो उसने भी 'श्रीगुप्त (चे लि कि-तो) ही नाम बताया है।

किन्तु एलन तथा जायसवाल महोदय की यह राय है कि गुप्तो के आदि पुरुष का नाम केवल 'गुप्त था 'श्री' तो सम्मानार्थ जोड दिया गया है। इसके मत का समर्थन स्वय समुद्रगुप्त की प्रयाग-प्रशस्ति से हो जाता है जिसमे समुद्रगुप्त ने अपने को महा राजा श्रीगुप्त का प्रपौत्र बतलाया है।[1] सभी राजाओ के नाम के पूर्व श्री जोड दिया गया है और यही नहीं जहाँ किसी का नाम वास्तव में श्री से प्रारम्भ होता है वहाँ दो श्री का भी प्रयोग किया गया है।[2]

१ महाराजा श्रीगुप्तप्रपौत्रस्य महाराज श्रीघटोत्कचपौत्रस्य महाराजाधिराज चन्द्रगुप्तपुत्रस्य श्रीसमुद्रगुप्तस्य।

२ परमभट्टारिकायां राज्ञी महादेव्या श्री श्रीमती देव्यामुत्पन्ना का० इ० इ० भा० ३ न० ४६—श्रीवासुदेव उपाध्याय द्वारा उद्धृत।

डॉ० राधाकुमुद मुकर्जी ने श्रीगुप्त के सम्बन्ध में एक मान्य तर्क प्रस्तुत करते हुए अपनी सुप्रसिद्ध पुस्तक 'द गुप्ता इम्पायर' पृष्ठ ११ पर लिखा है—

" the name of this king is to be taken as Gupta' and the prefix 'Sri' as an honorific as is shown in all the names of the Gupta emperors mentioned in their inscriptions Where Sri is a part of the name as in Srimati in inscription No 46 of Fleet the prefix Sri will still be added in the case of royalty where Sri Srimati (Ibid) Nor is the name Gupta by itself objectionable We have analogous names as Devak for Devadattak [Katyayana's Vartik on Panini, VII, 3 5] or Harsh for Harsha Vardhan "

कुछ विद्वानों का तो यह विचार है कि गुप्त वंश के आदि पुरुष का नाम कुछ और था और 'गुप्त' शब्द तो केवल उसके नाम का अन्तिम भाग था, किन्तु यह अधिक तर्कसंगत नहीं। वायुपुराण में 'भोक्ष्यन्ते गुप्तवंशजा' का उल्लेख किया गया है जिससे 'गुप्त के वंशज इस पर शासन करेंगे' अर्थ निकलता है। इससे भी गुप्त नाम ही प्रामाणिक सिद्ध होता है।

ऊपर हमने इत्सिंग द्वारा वर्णित श्री गुप्त (चे लि कि-तो) का उल्लेख किया है। उक्त यात्री ने ६७० से ७०० ई० के बीच भारत भ्रमण किया। यात्री ने लिखा है कि लगभग ५०० वर्ष पूर्व श्रीगुप्त नामक एक महान् राजा ने कुछ चीनी यात्रियों के लिये मृगशिखावन के निकट एक मन्दिर का निर्माण करवाया था। अब यहाँ प्रश्न यह उठता है कि इस आधार पर अर्थात् जान एलन आदि के मतानुसार इत्सिंग के चेलिकितो को गुप्तों का प्रथम राजा श्रीगुप्त मानकर हम गुप्ता के प्रथम राजा की तिथि क्या निर्धारित कर सकते हैं ? क्या इत्सिंग के कथनानुसार यह तिथि अधिक से अधिक (७००–५००)=२०० ई० है ? इसके पूर्व भी यह जा सकती है। किन्तु विद्वानों ने तीसरी शताब्दी ई० के तीसरे चरण में गुप्तों का उदय बताया है। फ्लीट महोदय इत्सिंग के '५०० वर्ष पूर्व' 'श्रीगुप्त लिख देने से ही इत्सिंग के श्रीगुप्त तथा गुप्तों के आदि पुरुष गुप्त को दो भिन्न व्यक्ति मानते हैं, किन्तु यह उचित नहीं है। इसका प्रमुख कारण यह है कि पहले तो इत्सिंग का अभिप्राय '५०० वर्ष पूर्व' से केवल एक अनुमानित लम्बे युग का निरूपण करना था न कि ठीक-ठीक तिथि निर्देशन था, इस श्रीगुप्त नाम से घबराने की आवश्यकता नहीं, इस 'श्री' को सम्मानसूचक माना जा सकता है। इत्सिंग ने स्वयं लिख दिया है कि उसने 'प्राचीन काल से स्थविरों द्वारा सुनी हुई अनुश्रुति मात्र का उल्लेख किया है। अतः इन विवरणों के आधार पर ठीक-ठीक काल निर्धारण करना उचित नहीं है।

इत्सिंग के विवरण से श्रीगुप्त की राज्य सीमा का भी कुछ बोध होता है। उसने आगे लिखा है कि मृगशिखावन गंगा की ओर नालन्दा के पूर्व लगभग पचास सोपान (Stages) दूर था। गंगुली (आई० एच० क्यू०, सितम्बर, १९३८) ने इत्सिंग के ही इस कथन के आधार पर कि 'नालन्दा महाबोधि के उत्तर-पूर्व में सात सोपान (Stages)' दूर था, यह निष्कर्ष निकाला है कि इत्सिंग का एक सोपान ६ मील के बराबर है। इस आधार पर यह ज्ञात होता है कि श्रीगुप्त का शासन बंगाल में मुर्शिदाबाद के जिले में कहीं पर था और इसका शासन-काल १७५–२०० ई० रहा। किन्तु यदि हम पुराणों को आधार मानें तो हमें चौथी शताब्दी के प्रारम्भ में प्रारम्भिक गुप्तों का शासन गंगा के तटों पर (प्रयाग तथा साकेत नगरों से युक्त) मानना पड़ेगा।

गु० स० ११६न (४३६ ई०) है। अत इस लेख में उल्लिखित घटोत्कचगुप्त गुप्तवंशीय द्वितीय महाराज घटोत्कच से सर्वथा भिन्न है। यह घटोत्कचगुप्त कुमारगुप्त का छोटा भाई था तथा इसके राज्यकाल मे मालवा का शासक था।"[1]

घटोत्कच के इतिहास के संबंध मे भी इससे अधिक कुछ ज्ञात नही है। उसका राज्य-काल एलन महोदय के अनुसार ३०० से ३२० ई० रहा।

## चन्द्रगुप्त-प्रथम

प्रयाग प्रशस्ति मे गुप्त वश के तृतीय शासक चन्द्रगुप्त को महाराजाधिराज की पदवी प्राप्त है जब कि प्रथम दो शासको को केवल महाराजा का विरुद प्राप्त है। इससे यह ज्ञात होता है कि प्रथम दो राजाओ गुप्त तथा घटोत्कच और चन्द्रगुप्त के राजनैतिक अधिकारो मे अन्तर था। वे प्रथम दो सामन्त रहे (यद्यपि यह निश्चयपूर्वक नही कहा जा सकता कि वे किसे कर देते थे) पर चन्द्रगुप्त स्वतन्त्र राजा रहा होगा तभी उसे महाराजाधिराज की पदवी प्राप्त थी जो उसके बाद के अन्य गुप्त राजाओ को भी प्राप्त है।

यह साक्ष्य चन्द्रगुप्त के राजनैतिक अधिकारो मे अपेक्षाकृत वृद्धि होने का पर्याप्त प्रमाण देता है। निश्चय ही चन्द्रगुप्त ने अपनी राज्य सीमा का विस्तार किया होगा और जो भी अधिकारी शासक उसके पूर्वजो से कर उगाहता रहा होगा, उससे उसने अपने को स्वतन्त्र किया होगा।

ऐयगर महोदय ने चन्द्रगुप्त के प्रति काफी उदारता से विचार करते हुए उसकी महत्ता की सीमा को अत्यधिक बढाने के अभिप्राय से मेहरौली लौह-स्तम्भ के चन्द्र को चन्द्रगुप्त बतलाया है। किन्तु उक्त अभिलेख के आलोचनात्मक अध्ययन से यह ज्ञात होता है कि उक्त चन्द्र तथा चन्द्रगुप्त मे कोई समता नही है। मेहरौली अभिलेख मे यह उल्लेख है कि 'तार्त्वा येन मुखानि सप्त समरे सिन्धोर्जिता वाह्लिका'। इससे यह ज्ञात होता है कि चन्द्र ने सिन्धु पार करके बैक्ट्रिया से घोर संग्राम किया और उन पर विजय प्राप्त की। उक्त अभिलेख से चन्द्र का और भी पराक्रम देखिये—उसके समस्त विरोधी एक मित्रसंघ बनाकर उस पर बगाल की ओर से आक्रमण करते हैं और चन्द्र उन्हें पीछे हटाकर उन पर विजय प्राप्त करता है। इतना ही नही, उक्त अभिलेख के चन्द्र को 'धरती का एकाधिराज्य' (एकाधिराज्य) प्राप्त था। इस प्रकार की सूचना चन्द्र के सम्बन्ध मे हम मेहरौली लौहस्तम्भ लेख से प्राप्त होती है।

कुछ विद्वानो ने उक्त चन्द्र की वीरता का वर्णन सुनकर उसे चन्द्रगुप्त मौर्य बताने की चेष्टा की है और सुझाव रक्खा है कि चन्द्रगुप्त मौर्य ने उक्त लौह स्तम्भ का निर्माण करवाया जिसे अपना अनुकरणीय या आदर्श पुरुष मानकर ६०० वर्ष पश्चात् समुद्रगुप्त ने उसके उक्त लौह स्तम्भ मे वर्तमान प्रशस्ति उत्कीर्ण कराई। निश्चय ही चन्द्रगुप्त मौर्य बडा प्रतापी और यशस्वी राजा था। उसने बैक्ट्रिया को पराजित किया था, समुद्र-तट तक अपनी सीमा का विस्तार किया था और अनेक विद्रोहियो का दमन करके अपने साम्राज्य को विशाल बनाया था, पर मेहरौली लेख का उक्त विवरण चन्द्रगुप्त द्वितीय के साथ भी तो काफी लागू होता है।

ऐयगर महोदय, जिनका यह पूर्ण विश्वास है कि मेहरौलीवाला चन्द्र और चन्द्रगुप्त एक ही हैं, ऐसा विश्वास करते हैं कि चन्द्रगुप्त ने अपने पिता तथा पितामह की

१ श्री वासुदेव उपाध्याय, गुप्त साम्राज्य का इतिहास, पृष्ठ ४०

... में शासन आरम्भ किया था। चन्द्रगुप्त ने ... उसे तो उसे साम्राज्य-संस्थापन का इतना अधिक ... कुमारी से ब्याह करके उसने अपने यश और राज्य ... देवाह के फलस्वरूप अब उसकी राज्य-सीमा एक ओर ... दूसरी ओर मध्यभारत तथा पंजाब को। अतः बंगाल में ... गुप्त का अधिकार स्थापित करना सम्भव है। ऐयगर महोदय ... चन्द्रगुप्त ने मुख्यतः उत्तर-पश्चिम तथा पश्चिम के पड़ोसियों ... थे। 'उसकी बल्ख विजय उसे सिन्ध तथा सौराष्ट्र तक ले जाती ... शक विजय नहीं है, प्रत्युत इस विजय का अर्थ उस क्षेत्र के शासकों ... उसके बाद की सन्धि है।' किन्तु ऐयगर महोदय की उक्त धारणा ... सम्भव नहीं है और यह केवल चन्द्रगुप्त के विषय में अधिक कल्पनात्मक ... से सोचना है।

डण्डेकर महोदय ने चन्द्रगुप्त प्रथम का बल्ख तक पहुँचना कुछ असम्भव सा बताया है। उन्होंने समुद्रगुप्त की प्रयाग प्रशस्ति के लेख के आधार पर इसकी पुष्टि इस प्रकार की है कि उक्त प्रशस्ति में समुद्रगुप्त के पिता चन्द्रगुप्त का शासन केवल गंगा की घाटी पर बताया गया है और इसमें इस बात का कहीं भी संकेत तक नहीं किया गया है कि बंगाल के सीमान्त क्षेत्र पर चन्द्रगुप्त का अधिकार था। चन्द्रगुप्त प्रथम के साथ तो 'एकाधिराज्यम्' का प्रश्न ही नहीं उठता। डण्डेकर महोदय ने आगे लिखा है कि यदि समुद्रगुप्त के पिता ने ये समस्त विजयें प्राप्त की होतीं तो समुद्रगुप्त ने निश्चय ही उनका उल्लेख अपने अभिलेख में किया होता।[1] इन आधारों पर डण्डेकर महोदय ने मेहरौली के चन्द्र को किसी प्रकार भी चन्द्रगुप्त प्रथम स्वीकार करना अनुचित ठहराया है।

मेहरौली के चन्द्र के सम्बन्ध में अन्य इतिहासकारों ने भी अपने-अपने विचार प्रकट किये हैं। ऐयगर महोदय इसको सम्भवतः चन्द्र भारशिव बताते हैं जो वाकाटक प्रवर सेन प्रथम के "वैवाहिक" भवनाग का उत्तराधिकारी था। इसका राज्य पूर्वी मालवा में विदिशा की रियासतों पर ठीक उसी समय रहा होगा ... के सिंहासन पर समुद्रगुप्त या उसके पिता चन्द्रगुप्त राज्य कर रहे होंगे ... यह कैसे सम्भव है कि वह मगध से बिना कोई युद्ध लड़े ही सरलतापूर्व ... सीमान्त रियासतों से संघर्ष करने को माग ... । साथ ही भारशि ... के एकमात्र शासन पुराण सदाचन्द्र ... के किसी आक्रमण ... करते हैं। हरप्रसाद शास्त्री ने मेह ... न का शास ... है, पर यह भी युक्तिसगत नहीं है ... मेहरौली ... और 'छाप' (Expressio ... की मुद्र ... के तुलनात्मक ... में ... अपने मत ... में एक घा ... पड़ा है। य ... नाम देवगुप्त ... के लिये भारत ...

१ देखिये

ख पर विजय प्राप्त करे, क्योंकि बैक्ट्रिया से ही कुषाण अपनी शक्ति पुनः सर[illegible]त कर सकते थे। अपनी स्थिति को देखते हुये चन्द्रगुप्त द्वितीय के लिये यह आव[illegible]क था कि वह सम्पूर्ण सप्तसिन्धु-क्षेत्र पर आक्रमण करे जैसा कि मेहरौली लेख मे [illegible]णित है। बगाल को चन्द्रगुप्त द्वितीय ने विजित किया था, इसका सबसे बडा प्रमाण [illegible]क भूभाग पर चन्द्रगुप्त द्वितीय के उत्तराधिकारियो द्वारा अधिकार प्राप्त करना है। [illegible] डण्डेकर महोदय ने यह भी बताया है कि मेहरौली अभिलेख तथा प्रयाग स्तम्भ [illegible]ख की लिपि मे बहुत अधिक समता है। मेहरौली अभिलेख के चन्द्र की राजनैतिक [illegible]सेना दक्षिणी देशो पर स्थापित थी, यह चन्द्रगुप्त द्वितीय के सम्बन्ध म अक्षरश [illegible]त्य है।

कौमुदी महोत्सव नामक नाटक के आधार पर लोगा ने उसके राज्यारोहण के [illegible]तिहास की रूपरेखा खीची है जिसम अधिक सार नही है।[1] कौमुदी महोत्सव के चड [illegible]नि को चन्द्रगुप्त प्रथम स्वीकार करने म अनेक बाधायें है और यदि यह स्वीकार भी [illegible]र लिया जाय तो उक्त नाटक के विवरणो को कवि की कल्पना की दृष्टि से देखना [illegible]गा, न कि इतिहासकार की भाँति। अत इसके आधार पर चन्द्रगुप्त प्रथम के [illegible]ज्यारोहण या उसके राज्य विस्तार पर विचार करना भ्रममूलक ही होगा।

उसने चन्द्रगुप्त प्रथम तथा लिच्छवि राजकुमारी के ब्याह का निर्देश पिछले पृष्ठ [illegible] किया था। इतिहास प्रसिद्ध वैशाली के लिच्छवि अब भी काफी प्रख्यात थे। इन्ही [illegible]लिच्छवियो की राजकुमारी कुमारदेवी से चन्द्रगुप्त प्रथम ने ब्याह किया था। इस [illegible]वाहिक सम्बन्ध का गुप्त इतिहास मे काफी महत्वपूर्ण स्थान है, उक्त वैवाहिक [illegible]सम्बन्ध का बोध हम चन्द्रगुप्त प्रथम के पुत्र समुद्रगुप्त की प्रयाग प्रशस्ति मे होता है [illegible]जसमे समुद्रगुप्त को 'लिच्छवि दौहित्र' कहा गया है।[2] दूसरा प्रमाण स्वय चन्द्रगुप्त [illegible]थम की एक स्वर्ण-मुद्रा है जिस पर एक ओर 'लिच्छविय' तथा दूसरी ओर 'चन्द्रगुप्त [illegible]था श्री कुमारदेवी' उत्कीर्ण है तथा दोनो का चित्र उस पर अंकित है। उक्त स्वर्ण-[illegible]द्रा का निर्माण चन्द्रगुप्त-प्रथम तथा लिच्छवियों के वैवाहिक सम्बन्ध के महत्व का [illegible]निर्देशक है। एलन महोदय की तो यह धारणा है कि उक्त मुद्राओ का निर्माण समुद्र-[illegible]गुप्त ने ही अपने माता पिता के वैवाहिक सम्बन्ध की स्मृति मे तमगो के रूप मे ढलवाया [illegible]था।[3] वास्तविकता जो भी हो पर इतना तो निश्चयपूर्वक कहा जा सकता है कि उक्त विवाह का बहुत बडा राजनीतिक महत्व था। स्मिथ महोदय ने भी उक्त विवाह [illegible]के राजनैतिक महत्व को स्वीकार किया है और उनकी यह धारणा है कि कुमारदेवी दहेज रूप म अपने पति को बहुमूल्य प्रभाव लेकर आई जिसके आधार पर चन्द्रगुप्त मगध तथा निकटवर्ती भूभागो पर अपना सुदृढ अधिकार स्थापित कर सका और अपनी स्थिति पूर्ण रूप से सुरक्षित कर सका। वे यहाँ तक स्वीकार करते हैं कि "लिच्छवि पाटलिपुत्र के शासक थे, और चन्द्रगुप्त इस वैवाहिक सम्बन्ध द्वारा, अपनी पत्नी के सम्बन्धियो के अधिकार का अधिकारी हुआ।" किन्तु एलन महोदय की यह धारणा है कि गुप्तो को लिच्छवियो के साथ इस वैवाहिक सम्बन्ध से कोई आर्थिक लाभ नही हुआ, प्रत्युत लिच्छवियो की प्राचीन ऐतिहासिक महत्ता मे उनमे महानता आ गई। किन्तु

---

१ विशेष विवरण के लिये देखिए डी आर० एन० डण्डेकर की *A History of the Guptas* pp 30-35

२ लिच्छिवौहित्रस्य महादेव्याकुमारदेव्यामुत्पन्नस्यमहाराजाधिराजश्रीसमुद्रगुप्तस्य।

३ C C G D, भूमिका, पृ० १८

गुप्तवंशजा' का अर्थ हुआ "गुप्त के वंशज गंगा के तटवर्ती भूभाग, प्रयाग, साकेत तथा मगध का राज्य भोगेंगे।" किन्तु विष्णु पुराण में 'अनुगंगा प्रयागं मागधा गुप्ताश्च भोक्ष्यन्ति' का उल्लेख है, अर्थात गंगा के तटवर्ती भूभाग प्रयाग तथा मगध तक गुप्त राज्य करेंगे। इस प्रकार के विवरण चन्द्रगुप्त प्रथम के राज्य विस्तार के स्पष्टीकरण में सहायक नहीं होते हैं। श्रीकृष्ण स्वामी ऐयंगर के मतानुसार कुमारदेवी से ब्याह कर लेने के पश्चात् वैशाली भी चन्द्रगुप्त के अधिकार में आ गया, किन्तु पौराणिक साक्ष्य इसका समर्थन नहीं करते। यह भी ज्ञात होता है। प्रयाग प्रशस्ति में भी वैशाली का उल्लेख नहीं किया गया है। वैशाली पर सर्वप्रथम चन्द्रगुप्त द्वितीय ने अधिकार स्थापित किया था और उसने अपना नायक (Governer) वहाँ नियुक्त किया था।

गुप्त-संवत्—ऐसा अनुमान किया जाता है कि चन्द्रगुप्त ने अपने राज्याभिषेक की तिथि से एक नय संवत् 'गुप्त संवत्' का निर्माण किया। विभिन्न गणनाओं के आधार पर चन्द्रगुप्त के राज्याभिषेक की तिथि २० दिसम्बर, ३१८ ई० अथवा २६ फरवरी, ३२० ई० निश्चित होती है। अतः लगभग ३१६–३२० ई० से गुप्त संवत् का प्रारम्भ होता है। किन्तु यह प्रामाणिक रूप से नहीं कहा जा सकता कि उक्त संवत् चन्द्रगुप्त का ही चलाया हुआ है, क्योंकि हमारे पास इस प्रकार के प्रमाणों का अभाव है। केवल इस आधार पर कि प्रथम दो गुप्त शासक दुर्बल और साधारण थे, पर वह (चन्द्रगुप्त प्रथम) बड़ा सशक्त था, यह अनुमान लगाना कि चन्द्रगुप्त प्रथम ने ही उक्त संवत् चलाया—बहुत कुछ सम्भव तो है, पर अधिक स्वीकारात्मक नहीं है। श्री आर० सी० मजूमदार ने इस सम्बन्ध में अपने विचार इस प्रकार प्रकट किये हैं—

'साथ ही हम उस सम्भावना की ओर से दृष्टि नहीं हटानी चाहिये कि उक्त संवत समुद्रगुप्त के राज्यारोहण के उत्सव का स्मारकस्वरूप है जिसने निश्चय ही एक विशाल साम्राज्य की स्थापना की। उक्त मत का समर्थन समुद्रगुप्त के दो ताम्र-दान-पत्रों से, जो नालन्दा तथा गया में प्राप्त किये गये हैं, हो जाता है जिनकी तिथि क्रमशः पाँचवें और नवें वर्ष में है। यदि हम यह विश्वास करें कि यह (नालन्दा का दान पत्र) समुद्रगुप्त के शासन के पाँचवें वर्ष में जारी किया गया था तो इसके स्थान पर कि उक्त संवत् को चन्द्रगुप्त-प्रथम द्वारा चलाया हुआ मानें इसे समुद्रगुप्त के राज्यारोहण के स्मारक में चलाया गया मानना अधिक तर्कसंगत समझेंगे।'[1]

किन्तु मजूमदार महोदय ने आगे यह भी लिखा है कि उक्त संवत का चन्द्रगुप्त द्वारा चलाया जाना काफी प्रचलित मत है इसमें कोई सन्देह नहीं। हाँ यह एक मान्य या प्रामाणिक सत्य नहीं है। वास्तविकता जो भी हो, इस संवत को चलाने में आगामी गुप्त शासकों ने निश्चय ही काफी योग दिया, क्योंकि गुप्त वंशीय जितने शिलालेख प्राप्त हुए हैं, उन सब पर गुप्त संवत से ही काल-गणना दी गई है।

---

१ देखिए मजूमदार और अल्तेकर, *New History of the Indian People*, Vol VI, p 132

यह अधिक तकसगत नही जान पडता । लिच्छवियो से वैवाहिक सम्बध करके सामाजिक स्तर ऊँचा करने की बात कहाँ तक ठीक हो सकती है जब कि स्वय 'व्रात्य क्षत्रिय' कहे जाते थे । निश्चय ही इस विवाह का उद्देश्य राजनीतिक होगा ।[1] श्री आर० सी० मजूमदार ने पूर्वलिखित स्वर्ण-मुद्रा मे 'लिच्छविय' के प्रयोग से, जो कि जातीय नाम है और जिसका प्रयोग बहुवचन म हुआ है अनुमान किया है कि लिच्छवियो का प्राचीन गणतन्त्र अब भी अपने मे विद्यमान था, पर कुमारदेवी का राजनीतिक अधिकार वशानुगत प्रतीत मजूमदार महोदय का यह भी मत है कि उक्त वैवाहिक सम्बन्ध से लिच्छवि राज्य का एकीकरण हो सका और समुद्रगुप्त के लिये 'लिच्छवि दौहित्र' का केवल इसलिये किया गया था कि दोनो राज्यो पर उसका अधिकार स्थापित मे बल मिले । लिच्छवियो तथा गुप्तो की पृथक राज्य-सीमा के सम्बध म कारा मे बहुत मतभेद है जिस पर प्रकाश डालने की यहा विशेष आवश्यकता केवल इतना ही जान लेना पर्याप्त होगा कि उत्तर का कुछ भाग तथा पश्चिमी पर गुप्तो का अधिकार था और उत्तर बिहार लिच्छवियो के अधिकार मे था। प्रकार जब दोनो वशो का एकीकरण हो गया तो बिहार का अधिकाश भाग तथा उ और पश्चिमी बगाल इनके राज्य के अधीन आये ।

चन्द्रगुप्त प्रथम को 'महाराजाधिराज' का विरुद प्राप्त है । इसे यह पदवी मिली, इसके सम्बन्ध मे कुछ निश्चयपूर्वक नही कहा जा सकता । हमने प्रारम्भ में बत था कि प्रथम दो गुप्त शासक सामन्त ज्ञात होते हैं और उनके विपरीत चन्द्रगुप्त स्वतन्त्र राजा जान पडता है क्योकि उसे उक्त विरुद प्राप्त है । पर क्या उसे यह महान् विजयी समुद्रगुप्त का पिता होने के नाते तो नही मिला है ? ऐसा सोचने पर्याप्त अवसर हमे प्राप्त है । श्री वासुदेव उपाध्याय ने लिखा है—"चन्द्रगुप्त प्रथम पराक्रम से अन्य राज्यो को जीतकर पाटलिपुत्र म फिर से एक साम्राज्य की नीव तथा उस शुभ अवसर पर 'महाराजाधिराज की पदवी धारण की ।'[2] किन्तु उसकी कि का कोई ऐतिहासिक साक्ष्य नही प्राप्त है । 'महाराजाधिराज' कहा जाने का कारण यह हो सकता है कि गुप्त साम्राज्य की नीव डालने का पूरा श्रेय चन्द्रगुप्त ही है और यह उसके ही कार्यों का फल था कि समुद्रगुप्त को लिच्छवियो का का भी अधिकार मिला । गुप्त साम्राज्य के निर्माण काय का मार्ग प्रशस्त करने चन्द्रगुप्त प्रथम ही है । अत इन सब कारणा से उस महाराजाधिराज की पदवी 'महाराजाधिराज' शब्द से उसके एकछत्र राज्य या विस्तृत राज्य की कल्पना करनी चाहिए । स्मिथ महोदय ने इसका अधिकार तिरहुत, दक्षिण बिहार तथा इसके सभी पर्वतीय प्रदेशो पर बताया है ।[3] चन्द्रगुप्त के राज्य विस्तार के सम्बन्ध मे एक पौराणिक दृष्टान्त अधिक प्रचलित है जिसके अनुसार साकेत (अवध) तथा मगध (दक्षिण बिहार) उसके राज्य मे अन्तगत थे । 'अनुगगा'[4]

१ देखिये *New History of the Indian People*, Vol VI, *The Gupta Age*, p 128

२ देखिये वासुदेव उपाध्याय का 'गुप्त साम्राज्य का इतिहास', पृ० ४२

३ देखिये वी० स्मिथ, *Early History of India* p 280

४ अनुगगा प्रयागच साकेत मगधांस्तथा ।
एतान जनपदान् सर्वान भोक्ष्यन्ते गुप्तवशजा , वा०पु०प्रा० ९९ श्लोक ।

गुप्तवंशजा' का अर्थ हुआ "गुप्त के वंशज गंगा के तटवर्ती भूभाग, प्रयाग, साकेत तथा मगध का राज्य भोगेंगे।" किन्तु विष्णुपुराण में 'अनुगंगा प्रयाग मागधा गुप्ताश्च भोक्ष्यन्ति' का उल्लेख है, अर्थात गंगा के तटवर्ती भूभाग प्रयाग तथा मगध तक गुप्त राज्य करेंगे। इस प्रकार से विवरण चन्द्रगुप्त प्रथम के राज्य विस्तार के स्पष्टीकरण मे सहायक नहीं होते हैं। श्रीकृष्ण स्वामी ऐयंगर के मतानुसार कुमारदेवी से ब्याह कर लेने के पश्चात् वैशाली भी चन्द्रगुप्त के अधिकार में आ गया, किन्तु पौराणिक साक्ष्य इसका समर्थन नहीं करते। यह ठीक भी ज्ञात होता है। प्रयाग प्रशस्ति मे भी वैशाली का उल्लेख नहीं किया गया है। वैशाली पर सर्वप्रथम चन्द्रगुप्त द्वितीय ने अधिकार स्थापित किया था और उसने अपना नायक (Governer) वहाँ नियुक्त किया था।

गुप्त-संवत्—ऐसा अनुमान किया जाता है कि चन्द्रगुप्त ने अपने राज्याभिषेक की तिथि से एक नये संवत् 'गुप्त संवत्' का निर्माण किया। विभिन्न गणनाओं के आधार पर चन्द्रगुप्त के राज्याभिषेक की तिथि २० दिसम्बर, ३१८ ई० अथवा २६ फरवरी, ३२० ई० निश्चित होती है। अतः लगभग ३१६–३२० ई० से गुप्त संवत का प्रारम्भ होता है। किन्तु यह प्रामाणिक रूप से नहीं कहा जा सकता कि उक्त संवत् चन्द्रगुप्त का ही चलाया हुआ है, क्योंकि हमारे पास इस प्रकार के प्रमाणों का अभाव है। केवल इस आधार पर कि प्रथम दो गुप्त शासक दुर्बल और साधारण थे, पर वह (चन्द्रगुप्त प्रथम) बड़ा सशक्त था, यह अनुमान लगाना कि चन्द्रगुप्त प्रथम ने ही उक्त संवत चलाया—बहुत कुछ सम्भव तो है, पर अधिक स्वीकारात्मक नहीं है। श्री आर० सी० मजूमदार ने इस सम्बन्ध मे अपने विचार इस प्रकार प्रकट किये हैं—

'साथ ही हम उस सम्भावना की ओर से दृष्टि नहीं हटानी चाहिये कि उक्त संवत समुद्रगुप्त के राज्यारोहण के उत्सव का स्मारकस्वरूप है जिसने निश्चय ही एक विशाल साम्राज्य की स्थापना की। उक्त मत का समर्थन समुद्रगुप्त के दो ताम्र-दान पत्रों से, जो नालन्दा तथा गया में प्राप्त किये गये हैं, हो जाता है जिनकी तिथि क्रमशः पाँचवें और नवें वर्ष मे है। यदि हम यह विश्वास करें कि यह (नालन्दा का दान-पत्र) समुद्रगुप्त के शासन के पाँचवें वर्ष मे जारी किया गया था तो इसके स्थान पर कि उक्त संवत् को चन्द्रगुप्त-प्रथम द्वारा चलाया हुआ मानें, इसे समुद्रगुप्त के राज्यारोहण के स्मारक मे चलाया गया मानना अधिक तर्कसंगत समझेंगे।"[1]

किन्तु मजूमदार महोदय ने आगे यह भी लिखा है कि उक्त संवत् का चन्द्रगुप्त द्वारा चलाया जाना काफी प्रचलित मत है इसमे कोई सन्देह नहीं। हाँ, यह एक मान्य या प्रामाणिक सत्य नहीं है। वास्तविकता जो भी हो, इस संवत को चलाने मे आगामी गुप्त शासकों ने निश्चय ही काफी योग दिया, क्योंकि गुप्त वंशीय जितने शिलालेख प्राप्त हुये हैं, उन सब पर गुप्त संवत से ही काल-गणना दी गई है।

---

१ देखिए मजूमदार और अल्तेकर, *New History of the Indian People*, Vol VI, p 132

डॉ० राधाकुमुद मुखर्जी जी ने इस प्रसग मे फ्लीट महोदय का
हुए अपनी पुस्तक 'द गुप्ता एम्पायर' मे लिखा है कि फ्लीट के अनुसार
ने अपने राज्यारोहण का सूत्रपात एक सवत का प्रवतन कर किया जिसका
३१९–३२० ए० डी० था। डॉ० मुखर्जी ने इस प्रसग मे लिखा है कि फ्लीट
निर्धारित इस गुप्त-सवत् के विषय मे पर्याप्त मतभेद है, परन्तु उज्जन के क्षत्रप (
यह मान लिया जाय कि वे शक सवत् मे थे) से इस तिथि की परिपुष्टि होती है।

**चन्द्रगुप्त प्रथम की मृत्यु तिथि**—राज्यारोहण के समय चन्द्रगुप्त की आयु
अधिक थी, ऐसा उचित अनुमान लगाया जाता है, जिसके आधार पर उसके
की शका ठीक ही हो सकती है। समुद्रगुप्त के गया ताम्रलेख के अनुसार
मृत्यु तिथि ३२८ ई० ज्ञात होती है।

# गुप्त-साम्राज्य का निर्माण | १८

## समुद्रगुप्त

पिछले पृष्ठो मे हमने गुप्तो की सीमित राजनतिक शक्ति पर प्रकाश डाला था। तब तक उन्होने किसी प्रकार राजनैतिक सत्ता प्राप्त भर की थी। श्रीगुप्त और घटोत्कच तो बिल्कुल ही साधारण शक्तिसम्पन्न थ, चन्द्रगुप्त प्रथम उनसे कुछ अधिक सशक्त रहा। किन्तु उन सब का राज्य केवल थोडे से भूभाग पर सीमित था, पाटलिपुत्र के निकटवर्ती भूभाग पर ही उनका अधिकार था। पर चन्द्रगुप्त प्रथम के पश्चात् मगध के सिंहासन पर एक ऐसा वीर पुरुष बैठा जिसने अपनी विजयो द्वारा एक विशाल साम्राज्य की स्थापना की और शताब्दियो के लिय गुप्त वश की नीव सुदृढ कर दी। इस विशाल साम्राज्य निर्माता का नाम था समुद्रगुप्त।

समुद्रगुप्त के साथ गुप्तो का इतिहास भी महत्त्वपूण हो जाता है। सौभाग्यवश तभी से हमे इसके इतिहास का पूण ज्ञान भी होने लगता है। उक्त इतिहास के अध्ययन की सामग्रियाँ शिलालेख, स्तम्भ-लेख, मुहरो आदि के रूप मे बिखरी पडी हैं जिन पर काफी अश तक विश्वास किया जा सकता है। ये लेख समुद्रगुप्त तथा उसके उत्तराधिकारियो द्वारा उत्कीण कराये गये हैं और बगाल से काठियावाड तक सम्पूर्ण उत्तरी भारत मे मिलते हैं।

समुद्रगुप्त के इतिहास पर प्रकाश डालनेवाले चार साक्ष्य हैं—दो शिलालेख तथा दो ताम्रलेख। प्रयाग के अशोक स्तम्भ पर उत्कीर्ण अभिलेख तो न केवल समुद्रगुप्त के इतिहास के अध्ययन की दृष्टि से महत्त्वपूर्ण हैं प्रत्युत सम्पूर्ण गुप्त वशीय राजाओ के इतिहास को प्रकाशित करने म अपना महत्त्वपूर्ण स्थान रखता है। उक्त अभिलेख का महत्त्व बताते हुये श्री आर० सी० मजूमदार ने लिखा है, "यह भारत की राजनैतिक अवस्था, समुद्रगुप्त के कार्यों एव चरित्र का इतना सागोपाग एव पूर्ण विवरण देता है कि केवल एक अशोक के अतिरिक्त, उत्तरी भारत के अन्य किसी नरेश के अभिलेख मे नहीं प्राप्त हो सकता। यह समुद्रगुप्त का इतिहास जानने का हमारा प्रमुख तथा लगभग एकमात्र साधन है । इन ३३ पक्तियो की प्रशस्ति की रचना हरिषेण द्वारा हुई थी जिसको राज्य में अनेक महत्त्वपूर्ण पद प्राप्त थे। यद्यपि फ्लीट महोदय ने ऐसा विचार किया है कि उक्त अभिलेख का निर्माण समुद्रगुप्त की मृत्यु के पश्चात हुआ है तथापि इस स्वाभाविक धारणा के विरुद्ध कि इसका निर्माण महान् सम्राट के जीवन काल मे ही हुआ, कोई प्रामाणिक कारण नही है।"[1]

मजूमदार महोदय का उक्त मत बिल्कुल ठीक है और समुद्रगुप्त के इतिहास के लिए सचमुच हम प्रयाग-प्रशस्ति पर काफी निर्भर रहना पडता है। काव्यात्मक होते हुए भी यह सत्य के काफी निकट है।

---

१ *New History of the Indian People*, Vol VI

## काच-समस्या

काच-समस्या वर्तमान काल म भारतीय इतिहास की जटिलतम एव मु विवादास्पद घटनाओ मे से एक है। इस पूरी समस्या का ताना-बाना बुना है केवल एक प्रकार की मुद्रा ने। इस एक मुद्रा प्रकार पर ही इस समस्या का भव्य भवन स्थापित है। यह मुद्रा प्रकार (Coin type) इस प्रकार है—

अग्र भाग (Obverse) मे —

राजा की खडी मूर्ति (समुद्रगुप्त के जैसे वस्त्र धारण किए हुए), वाम हाथ में चक्रयुक्त ध्वजा ग्रहण किए हुये, एव दाहिने हाथ से आहुति देते हुए।

१ वाम हस्त के नीचे गुप्तलिपि मे
काच या काम

२ चारो ओर उपगीति छन्द मे
का–चो–गा–म–व (जित्य दिव)
क म–भि–र
उत्त–मर ज (यति)

काचो गामवजित्य दिव कमभिरुत् मैजयति पृष्ठ भाग (Reverse) में—

वाम भाग मे खडी देवी की मूर्ति, ढीले-ढाले वस्त्र पहने, दाहिने हाथ में पुष्प पकडे हुये एव वाम भुजा में कानुकोपिया (Cornucopia), अशुमाला से युक्त।

वाम भाग मे प्रतीक



स–व–रा–जो–च्छे–त्ता

एलन-का मत—एलन (Allan) ने अपन मत के समथन म तर्क देते हुये कहा है कि अग्र भाग का मुद्रालेख (legend) समुद्रगुप्त के ध्वजाधारी प्रकार (Archer type) से पूर्णतया मेल खाता है। अतएव इन दोनो मुद्राओ को एक ही नरेश (समुद्रगुप्त) ने प्रचारित करवाया था। उसके अन्य प्रमाण इस प्रकार हैं—

(१) बनावट तथा तौल समुद्रगुप्त की मुद्रा जैसी है, (२) समुद्रगुप्त का दूसरा नाम 'काच' था, (३) समुद्रगुप्त ने अपन अन्य मुद्राओ में "सुचरित" का अनुवाद इस सिक्के मे "कमभि उत्तमै" उत्कीर्ण करवाया है, (४) 'सवराजोच्छेता' नामक उपाधि केवल समुद्रगुप्त के लिए ही लेखो मे प्रयुक्त की गई है।

एलन (Allan) महोदय अपनी पुस्तक 'गुप्त सिक्के" म अपने मत का पुष्टिकरण इन जोरदार शब्दो में करते हैं—

"The Karmabhir-Uttamaih (कमभि उत्तमै) or the Kacha type is equivalent to सुचरितै of the Archer type The reverse legend सव राजोच्छेता (exterminator of all the kings) is applied to him alone in the inscriptions of his successors' (Page 110)

फ्लीट (Fleet) तथा स्मिथ (Smith) ने भी इसी मत का समथन किया है। परन्तु एलन (Allan), स्मिथ (Smith) तथा फ्लीट (Fleet) द्वारा प्रतिपादित यह सिद्धान्त प्रभावकारी एव दमदार नही प्रतीत होता। गुप्ता के सेंग तथा निष्क

के आधार पर यदि हम उपयुक्त महाशयो के तर्कों की यथार्थता की समीक्षा करें तो निश्चय ही हमारे सम्मुख कई आपत्तियाँ उपस्थित होती हैं। बनावट तथा तौल से तो हम इतना ही अनुमान कर सकते हैं कि यह सिक्का समुद्रगुप्त के समकालीन था। मुद्रालेखा (legends) के भावो की समरूपता दो प्रकारो की एकरूपता का प्रमाण नही मानी जा सकती है। कई नरेशो के मुद्रालेखो का भाव तो वही है—बस केवल शब्दों के हेरफेर मे ही अन्तर है।

गुप्त-काल की मुद्राओ की यह स्थिर परिपाटी है कि नरेश का यथार्थ नाम तो अग्रभाग (Obverse) के मार्जिन (margin) पर या वेदी रेखा (Vertical line) मे राजा की मूर्ति के निम्न भाग पर। नरेश के विरुद आदि पृष्ठ भाग (reverse) मे या अन्य किसी स्थान पर उत्कीर्ण किए जाते हैं। गुप्तकाल की इस स्थिर परम्परा ने भी फ्लीट, एलन एव स्मिथ आदि के सिद्धात का खण्डन कर दिया है, क्योकि 'काच' नाम समुद्रगुप्त का विरुद या अन्य नाम नही माना जा सकता। यह तो किसी नरेश का यथार्थ नाम है, क्योकि सिक्के के अग्रभाग मे यह उल्लिखित है।

एक अन्य बात ध्यान देने योग्य है कि जब किसी गुप्त नरेश के दो विभिन्न नाम होते थे तो केवल एक ही नाम उसके सिक्को में अंकित किया जाता था। यदि समुद्रगुप्त का दूसरा नाम 'काच' था तो इन दो नामो मे से केवल एक ही नाम के सिक्के प्रचारित किए जाते थे। दोनो नामो के सिक्को की उपस्थिति से यह पता चलता है कि समुद्रगुप्त का दूसरा नाम काच' नही था। चन्द्रगुप्त द्वितीय विक्रमादित्य का दूसरा नाम देवगुप्त' भी था। लेकिन देवगुप्त नाम हमे कहीं भी सिक्को पर उत्कीर्ण नही मिलता।

यदि एलन का कथन हम कुछ समय के लिए युक्तिसगत मानें और समुद्रगुप्त ने ही काच के सिक्के को चलाया, ऐसा स्वीकार करें तो एक बात यह पैदा होती है कि उसने इस सिक्के पर "सुचरित" का अनुवाद 'कर्मभिरुत्तम' क्यो करवाया ? ऐसा अनुवाद किसी अन्य गुप्त नरेश के सिक्के पर नहीं मिलता। काच को समुद्रगुप्त का सिक्का प्रमाणित करने के लिए 'सर्वराजोच्छेत्ता विरुद पर अधिक जोर दिया गया है। परन्तु प्रभावती गुप्ता के लेख से पता चलता है कि चन्द्रगुप्त द्वितीय के लिए भी 'सर्वराजोच्छेत्ता' की पदवी प्रयुक्त की गई थी। ऐसी अवस्था मे इस पदवी पर कोई सिद्धान्त निर्धारित नहीं हो सकता। जब दो गुप्त सम्राटो ने सर्वराजोच्छेत्ता की उपाधि धारण की थी, तो तीसरे नरेश द्वारा भी धारण की जा सकती थी।

पी० एल० गुप्ता (P L Gupta) ने अतएव कहा है—

"In view of there facts Mr Allan s Suggestion is not plausible, it is more likely that काच of काचगुप्त was some person other than Samudragupta"

राखालदास बनर्जी (R D Banerji) ने घोषणा की है—

"It is impossible to believe inspite of adjective clauses that Kacha was another name for Samudragupta"

डॉ० डी० आर० भडारकर (D R Bhandarkar) ने भी लिखा है—

"That all evidence thus point to Kacha being regarded as the personal name of a king distinct from Samudragupta"

राखालदास बनर्जी का सिद्धांत—प्रोफेसर राखालदास बनर्जी ने काच समुद्रगुप्त द्वारा अपने किसी निकट सम्बन्धी या घनिष्ठतम मित्र की स्मृति में स्मारक मेडलों ( memorial medals ) की संज्ञा दी है। उनके काच चन्द्रगुप्त प्रथम का दूसरा पुत्र था और समुद्रगुप्त का ज्येष्ठ भ्राता ज्येष्ठ भ्राता ने स्वतन्त्रता के संघर्ष में अपने प्राणों की आहुति दे दी थी। अतएव ज्येष्ठ भ्राता की पुण्य स्मृति में समुद्रगुप्त ने इन सिक्कों को प्रचारित लेकिन प्रोफेसर बनर्जी ने अपने इस अनुमान के समर्थन में कोई प्रमाण किया है। बनर्जी महोदय का सिद्धांत तो वस्तुत एलन द्वारा प्रतिपादित एक सिद्धांत की प्रेरणा है। एलन ने चन्द्रगुप्त कुमारदेवी मुद्राओं को स्मारक ( Commemorative Medals) की संज्ञा दी है। इसी सिद्धांत को आधार कर बनर्जी महोदय ने अपनी रचनात्मक प्रतिभा का चमत्कार दिखाया है। ही वर्ष पूर्व डॉ० अनन्त सदाशिव राव अल्तेकर ( Dr A S Altekar ) सूझबूझ एवं विद्वता से इस सिद्धान्त का सूक्ष्म विवेचन किया है। उन्होंने यह दिया है कि 'कुमारदेवी-चन्द्रगुप्त' सिक्के वस्तुत चन्द्रगुप्त प्रथम ने स्वयं अपने शासन-काल में प्रचलित करवाये थे। अतएव स्मारक मेडलों का प्रश्न ही नहीं उठता एलन के इस सिद्धांत पर आधारित बनर्जी का सिद्धांत भी आधारशून्य एवं असंगत प्रतीत होता है।

प्रोफेसर बनर्जी के स्मारक सिद्धांत (Commemorial theory) की आपत्तिजनक बात है, जैसा कि डॉ० अल्तेकर ने कहा है, इन मुद्राओं स्मारक रचयिता के नाम का अभाव। स्मारक बनाने वाले के हृदय में सबसे बड़ी यह होती है की वह अपना नाम भी उस स्मारक कृति में अंकित जिससे कि भावी पीढ़ियाँ उन दो स्नेही व्यक्तियों का नाम सदैव स्मरण रखें। गुप्त यदि स्मारक मेडलों को प्रचारित करवाता तो निश्चयत उसकी यह होती कि वह भ्रातृत्व-स्नेह का तथ्य विश्व के प्रकाश में लाए। कुछ कहा है कि "सवराजोच्छेत्ता" विरुद स्मारक रचयिता का विरुद अंगीकार चाहिए। लेकिन यह उपाधि स्वयं में ही स्पष्ट नहीं है। हमने अभी देखा है कि गुप्त विक्रमादित्य के लिए भी इस पदवी का उल्लेख किया गया है। अतएव इस को पूर्णतया किसी एक व्यक्ति की पदवी हम स्वीकार नहीं कर सकते। इस बनर्जी महोदय का सिद्धांत भी युक्तिसंगत नहीं प्रतीत होता है।

रैप्सन का मत—रैप्सन (Rapson) ने यह मत निर्धारित किया है कि समुद्रगुप्त का भ्राता था। इस ज्येष्ठ भ्राता ने चन्द्रगुप्त प्रथम के पश्चात् कुछ ही समय के लिए राज्य किया था। लेकिन जब हम यह देखते हैं कि समुद्रगुप्त को सिंहासन उसके पिता ने स्वयं प्रदान किया था तो यह सिद्धांत भी थोथा लगता है।

दण्डेकर (Dandekar) का सिद्धांत—दण्डेकर ने यह प्रकट किया है कि इलाहाबाद-स्तम्भ-अभिलेख से हमे यह आभास होता है कि समुद्रगुप्त तथा उसके थोड़ी बहुत खटपट अवश्य हुई थी। जब सिंहासन के लिए समुद्रगुप्त को चुना तो उसके भाइयों ने उसकी ओर ईर्ष्या से दृष्टिपात किया था। चन्द्रगुप्त प्रथम मृत्यु के अनन्तर समुद्रगुप्त के भाइयों ने छोटा-मोटा उपद्रव एवं विप्लव किया ऐसा इस कथन से ध्वनित होता है। इस स्तम्भ-लेख के एक खंड में यह उल्लिखित है—"कुछ को अपनी भुजाओं द्वारा संग्राम मे विजित किया"। इस स्थल-स्थल पर शब्द मिटे हुए हैं। यह संग्राम हमे तब उल्लिखित

उसका चुनाव 'युवराज' पद के लिए हो गया होता है और वह आर्यावर्त के विरुद्ध अपने प्रथम अभियान में अग्रसर होता है। इस प्रकार यह सभव है कि 'युवराज' पद की प्राप्ति के अनन्तर उसे अपने भाइयो से युद्ध लडना पडा हो और गृहयुद्ध से शान्ति पाकर ही वह आर्यावत को पराजित करने के लिए उन्मुख हुआ होगा। आगे चलकर एक अन्य वाक्याश "अभियान पश्चात्ताप में बदल गया" से हम यह अनुमान कर सकते हैं कि समुद्रगुप्त के भाइयो ने अन्तत परास्त होकर उसकी अधीनता मे रहना स्वीकार कर लिया। उन्हें अपने किए हुये साहसिक कार्य का बाद मे बडा पश्चात्ताप हुआ।

कई इतिहासकारो ने उपर्युक्त उल्लिखित वाक्यांशो को कालक्रमानुसार नहीं माना है। उसकी दृष्टि में यह कोई आवश्यक नही है कि स्तम्भ में वर्णित घटनाएँ वैसे ही तरतीबवार हुई हो। सभवत यह गृहयुद्ध तब भभका हो जब समुद्रगुप्त अपने प्रथम अभियान के निमित्त अपनी राजधानी से दूर चला गया हो। चन्द्रगुप्त प्रथम, सम्भवत गगा के पार किसी स्थान पर, समुद्रगुप्त के पहुँचने के पूव ही मृत्यु को प्राप्त हुआ हो। जब समुद्रगुप्त अपने स्वर्गीय पिता के दर्शन करने गया होगा, तभी उसके भाइयो ने इस स्वर्ण अवसर का लाभ उठाने का पूरा प्रयास किया होगा। काच ने अपने भाइयों का नेतृत्व कर इस गृहयुद्ध की ज्वाला धधकाई होगी। काच वस्तुत कुछ समय तक सिंहासनारूढ रहा। उसने इसी काल में ही अपने नाम के सिक्के चलवाए। काच सिक्को के स्वर्ण की निम्नकोटिता यह प्रदर्शित करती है कि उसने मगध के सिंहासन पर बडी तीव्र गति से कदम रखा था। सवराजोच्छेत्ता विरुद वस्तुत एक कपटी का खाली बडप्पन था। काच का नाम गुप्त वशावलियो मे इसीलिए नही जोडा गया, क्योंकि वह बलात् सिंहासन छीनने वाला था।

प्यारेलाल गुप्ता (P L Gupta) ने इसी मत का समथन करते हुए लिखा है—

"These coins were undoubtedly the coins of काचगुप्त who was the son of Chandragupta I and step-brother of Samudragupta"

कृष्णाचारी का सिद्धान्त—श्री एम० कृष्णाचार्य (M Krishnacharya) भविष्योत्तर पुराण के कलियुगराज वृत्तान्त से एक उद्धरण अपनी 'शास्त्रीय साहित्य का इतिहास' (History of Classical Literature) नामक पुस्तिका मे निर्दिष्ट किया है। इसके अनुसार घटोत्कच गुप्त के पुत्र की दो स्त्रियाँ थीं। एक का नाम था कुमारदेवी और दूसरी चण्डश्री की पत्नी की भगिनी थी। लिच्छिवियो की सहायता से वह सवप्रथम मगध की सेनाओ का सेनापति नियुक्त किया गया था। तत्पश्चात् वह राष्ट्रियश्या टाक के पद पर आसीन हुआ। महारानी के भडकाने से उसने चण्डश्री की हत्या कर दी जो कि आन्ध्र का नरेश था। तत्पश्चात उसने महारानी के विरुद्ध भी विप्लव किया और उसके पुत्र पुलोमा (Puloma) की हत्या कर दी। अब चन्द्रगुप्त ने अपने पुत्र काच की सहायता से आन्ध्रो को मगध से खदेड दिया और स्वय सात वष तक मगध के सिंहासन पर रहा। उसने अपना स्वयं का शक सवत् प्रचारित किया। उसका पुत्र समुद्रगुप्त मगध के सिंहासन पर अपने पिता एव अपने भाइयों की हत्या करके बठा। यह कार्य उसने म्लेच्छ सेना की सहायता से किया था।

लेकिन कृष्णाचार्य के इस सिद्धांत का बहुत बुरी तरह से खडन किया गया है। डॉ० रमेशचन्द्र मजूमदार (R C Majumdar) ने इसे आधुनिक जालसाजी की सज्ञा दी है। उन्होंने सिद्ध कर दिया है कि कलियुगराज वृत्तान्त वस्तुत प्राचीन काल की पुस्तक नही है, बल्कि 'शास्त्रीय साहित्य के इतिहास के रचनाकार की स्वय के

दिमाग की उड़ान है । इस लेखक ने नाम एवं धन कमाने के लिए हमारे प्राचीन भारतीय इतिहास के साथ भद्दा मजाक किया है । इस मनगढन्त रचना को यद्यपि श्रीकृष्णाचार्य ने एक बार नाम तो जरूर कमा लिया, लेकिन की अन्तरात्मा पर इतना कुठाराघात कर नाम कमाना महान व्यक्तियों नहीं देता ।

भन्डारकर का सिद्धान्त—सिद्धातो की इस श्रृंखला में विद्वान् इतिहासकार के मतों से सिद्धात देना तो अनिवार्य-सा हो जाता है । उन्होंने अभी तक पृथक् एक नवीन मत की सृष्टि की है । भंडारकर महोदय ने 'काच' शब्द को शब्द पढा है । उनके लिए तो 'काचगुप्त' कोई समस्या ही नहीं है । वे तो समस्या को ही प्रधानता देते हैं । उनके मत का मुख्य आधार है लिपि की मिलता । उन्होंने कहा है कि गुप्त लिपि में 'क' की पड़ी लकीर हट जाने से 'च' का 'म' तनिक असावधानी से हो जाता है ।

इस प्रकार भंडारकर के अनुसार एक असावधान उत्कीर्णक के हाथों 'काच' में बदल सकता है ।

लेकिन जिस नरेश ने इन मुद्राओं को ढलवाया था, उसने इसे अपनी कृतियाँ (उत्तमकर्म) माना है और अपने को सवराजोच्छेत्ता मानता है । हम रामगुप्त की ओर दृष्टिपात करते हैं तो हमें ऐसा प्रतीत होता है कि अपने लिए 'समस्त राजाओं का उन्मूलन' वाक्यांश प्रयुक्त नहीं कर सकता है । को बड़ी ही सुगमता से शकाधिपति ने परास्त कर दिया था और समुद्रगुप्त एवं गुप्त विक्रमादित्य जैसे पराक्रमी वंश में जन्म लेने पर भी इस डरपोक ने, तक का सतीत्व बेचने का निश्चय कर लिया था । ऐसे कलंकी नरेश का कि उसने उत्तम कार्य किए थे और समस्त राजाओं का उन्मूलन किया था—गलत बात है । अतएव भंडारकर महोदय का सिद्धात भी तर्कसंगत नहीं जचता है ।

निष्कर्ष—उपर्युक्त विभिन्न मतों एवं सिद्धातों का समर्थन एवं खंडन हमने देखा कि केवल दण्डेकर एवं प्यारेलाल गुप्त महोदय का सिद्धात ही के समीप-सा जान पड़ता है । यह भी सत्य-सा ही प्रतीत होता है, पूर्ण सत्य पूर्ण सत्यता तो तभी प्रतिष्ठापित होगी जब कि नवीन प्रमाण प्रकाश में आन्तरिक काल में हमें दण्डेकर एवं गुप्त के मतों का अनुमोदन करना चाहिये ।

## समुद्रगुप्त की दिग्विजय

भारतीय इतिहास में साम्राज्यवादी युग में युद्ध एवं विजयों का महत्त्व रहा कि लगभग सभी महाकवि एवं प्रसिद्ध नृशंस चारणों ने सम्राट का अम्बर खड़ा कर दिया । प्रशस्तियों में अतिशयोक्ति का कहीं अभाव नहीं, ये काव्यात्मक हैं । प्राचीन भारत की समस्त ऐसी प्रशस्तियों में प्रयाग की प्रशस्ति अद्वितीय स्थान रखती है । उक्त प्रशस्ति से हमें समुद्रगुप्त की दिग्विजय का है, उसके सामरिक जीवन पर पूर्ण प्रकाश पड़ता है । प्रयाग प्रशस्ति स्तम्भ पर उत्कीर्ण है जिस पर महामानव अशोक के शान्ति-सन्देश खुदे हुए हैं का रचयिता हरिषेण समुद्रगुप्त का सेनानायक तथा सन्धिविग्रहिक था । सेनानायक द्वारा विजयों का विवरण सत्य के निकट होगा—ऐसा सभी करते हैं, काव्यात्मकता इसमें भले ही कुछ अत्युक्ति का समावेश कर सकती है ।

महोदय ने सम्राट् के यश-सम्बन्धी लिखे गये 'विदशपतिभुवनाप्तललितसुखविचरणम' वाक्याश के आधार पर यह अनुमान लगाया गया है कि प्रयाग प्रशस्ति का निर्माण समुद्रगुप्त की मत्यु के पश्चात उसके पुत्र द्वारा किया गया। इस मत के समथन मे कुछ विद्वान् समुद्रगुप्त द्वारा आयोजित अश्वमेध को भी लेते है क्योंकि उक्त यज्ञ का उल्लेख इस प्रशस्ति मे नही है। इस आधार पर कुछ विद्वानो का यह मत है कि प्रयाग प्रशस्ति की रचना समुद्रगुप्त की मत्यु के पश्चात हुई, किन्तु इससे यह भी निष्कष निकाला जा सकता है कि समुद्रगुप्त की दिग्विजय के पश्चात तथा अश्वमेध के पूर्व प्रयाग प्रशस्ति की रचना हुई थी। इसमे विजित राजाओ की नामावली दक्षिणापथ के राजाओं से प्रारम्भ होती है, किन्तु इसका यह अथ नही निकालना चाहिए कि समुद्रगुप्त ने अपनी विजय-यात्रा दक्षिण से प्रारम्भ की थी। डुब्रूइल महोदय का यह मत है कि विजय-यात्रा का वर्णन कालक्रम के अनुसार किया गया है।[1] जायसवाल महोदय ने 'कौमुदी-महोत्सव' के आधार पर यह मत निर्धारित किया है कि चन्द्रगुप्त प्रथम (चण्डसेन) ने पाटलिपुत्र से हारकर अयोध्या मे शरण ली थी और यहीं से समुद्रगुप्त ने अपनी विजय-यात्रा आरम्भ की थी।[2] प्रयाग प्रशस्ति मे विजयो की तिथि का निर्देशन नही किया गया है। विजयो का केवल परिगणन किया गया है, उसमे पारस्परिक क्रम का उल्लेख भी नही किया गया है। इन विजयो की विविध मात्रायें हैं जिनके अनुसार समुद्रगुप्त की विजयो को निम्नलिखित छ भागो मे विभक्त कर सकते हैं—

क—उन्मूलित राज्य जिसका समुद्रगुप्त ने असुर विजयी नपति की भाँति सवथा नाश (उत्खाय तरसा) कर दिया

ख—आटविक राज्य जिनके अधिपतियो को उसने अपना सेवक बनाने को बाध्य किया,

ग—दक्षिणापथ के राज्य जिनके अधिकारियो को उसने धम विजयी नृपति की भाँति पराजित करके श्रीहीन तो कर दिया, किन्तु उनके राज्य को पुन उन्हें लौटा दिया

घ—प्रत्यन्त राज्य,

ङ—गणराज्य जिन्होंने हतप्रभ होकर स्वय आत्म समपण कर दिया था, और

च—भारतीय सीमा पर स्थित तथा कुछ विदेशी राज्य जिन्होंने समुद्रगुप्त के प्रति आत्म निवेदन किया।

नीचे इन पर पृथक्-पृथक प्रकाश डाला जायगा।

## क—उन्मूलित राज्य (आर्यावत विजय)

विन्ध्य तथा हिमालय के बीच की भूमि का प्राचीन नाम आर्यावत था।[3] समुद्रगुप्त ने समस्त उत्तरी भारत के राजाओ को पराजित करके एकछत्र राज्य की स्थापना की। ऐसे विजेता को राजनीति मे 'असुर विजयी' की उपाधि प्रदान की जाती थी। आर्यावर्तीय राजाओ की सूची प्रयाग-प्रशस्ति मे इस प्रकार दी गई है—

१ *Ancient History of Deccan*, p 32

२ जायसवाल, *History of India* (150 350), pp 132-40

३ अनेक आर्यावतराजप्रसभोद्धरणोदवत्तप्रभावमहत —फ्लीट-गुप्त, ले० सख्या १

(१) रुद्रदेव
(२) मतिल
(३) नागदत्त
(४) चन्द्रवमन्
(५) गणपतिनाग
(६) नागसेन
(७) अच्युत
(८) नन्दि
(९) बलवर्मा

उपर्युक्त राज्यो के अतिरिक्त समुद्रगुप्त ने अन्य राज्यों को भी पराजित किया होगा जैसा कि 'आदि अनेक आर्यावर्तराज' के प्रयोग से परिलक्षित होता है। ये समुद्रगुप्त के समीपवर्ती राज्य थे, अत यह बहुत सम्भव है कि समुद्रगुप्त ने पहल इन पर ही आक्रमण किया हो। यहाँ रैप्सन महोदय के इस मत का उल्लेख कर देना आवश्यक है कि उनके विचार से ये नौ राजा विष्णुपुराण में नव नाग नरेश हैं। इन नागवंशी नरेशो ने एक सम्मिलित राज्य की स्थापना की थी जिसे उन्मूलित करके समुद्रगुप्त ने अपने राज्य मे मिला लिया था।[1] किन्तु इसके समयन मे कोई विशेष महत्वपूर्ण प्रमाण नही प्राप्त है। सम्भवत ये भिन्न भिन्न स्थानो के शासक थे। इनके सम्बन्ध में अब तक जो कुछ तथ्यो का बोध हो सका है, उनका विश्लेषण नीचे किया जायगा।

(१) रुद्रदेव—जायसवाल तथा दीक्षित महोदय रुद्रदेव का सम्बन्ध वाकाटक वश से स्थापित करते हैं। वे रुद्रदेव तथा वाकाटक-नरेश रुद्रसेन प्रथम को एक मानते हैं।[2] किन्तु प्रयाग प्रशस्ति मे रुद्रदेव की गणना आर्यावर्त्त के शासकों मे की गई है पर वाकाटक-नरेश रुद्रसेन प्रथम दक्षिणापथ का शासक था।[3]

(२) मतिल—इसके सम्बन्ध मे अभी कोई विशेष मान्य मत निश्चित नहीं हो सका है। कुछ इतिहासकार इसे बुलन्दशहर के निकट का शासक स्वीकार करते हैं जहाँ इसके नाम की एक मुहर प्राप्त हुई है। एलन महोदय ने गुप्त क्वायन की भूमिका मे मुहर के मतिल तथा उक्त मतिल को दो भिन्न राजा स्वीकार किया है, क्योंकि मुहर मे नाम के साथ उपाधि नही उत्कीर्ण है। जायसवाल महोदय मतिल को अन्तर वेदी का शासक नागवशीय नरेश मानते हैं।[4]

(३) नागदत्त—मथुरा के निकट बहुत-सी मुद्रायें प्राप्त हुई हैं जिन पर उत्कीर्ण नाम के अन्त मे 'दत्त' शब्द आता है। इस आधार पर कुछ विद्वानो ने नागदत्त को भी मथुरा के निकटवर्ती भाग का शासक बताया है। जायसवाल महोदय ने इसको नागवशीय शासक (ई० स० ३२८-३४८) बताया है।

(४) चन्द्रवमन—बाँकुडा (पूर्वी बगाल) मे सुसुनिया पवत पर एक शिलालेख प्राप्त हुआ है जिस पर चन्द्रवमन का नाम उत्कीर्ण है, जिसके आधार पर इसे पुष्करण नामक स्थान का शासन होने का अनुमान किया गया है।[5] डॉ० हरप्रसाद शास्त्री पुष्करण और मारवाड स्थित पोकरण को एक मानते हैं और चन्द्रवमन को मारवाड

१ *Journal of Royal Asiatic Society* (1397), p 241
२ जायसवाल, *History of India* (150-350), p 77
३ *Indian Historical Quarterly*, I, p 255
४ जायसवाल, *History of India* (150-350), p 36
५ *Epigraphia Indica*, XII, No 9

का शासक बताते हैं।[१] ओरिजिन एण्ड डवलपमेंट आफ बंगाली लैंगुएज (Origin and Development of Bengali Language) में डॉ० चटर्जी ने पुष्करण को बाँकुड़ा जिले में बताया है। डॉ० भण्डारकर भी डॉ० हरप्रसाद शास्त्री के इस विचार से सहमत नहीं कि पुष्करण पोकरण है और वे प्रयाग-प्रशस्ति के चन्द्रवर्मन तथा सुसुनिया शिलालेख के शासक को समान मानते हैं।[२] जायसवाल महोदय इसे पूर्वी पंजाब का शासक स्वीकार करते हैं।[३] विद्वानों में मत-वैभिन्न्य होने के कारण इस शासक के सम्बन्ध में कुछ निश्चयपूर्वक नहीं कहा जा सकता।

(५) गणपतिनाग—इसके सम्बन्ध में निश्चित बातें ज्ञात हैं। यह नागों की राजधानी पद्मावती (ग्वालियर नगर के निकट वर्तमान पदम-पवाया) में ई० स० ३१०-३४४ तक शासन करता था।[४] नोरवार तथा बेसनगर में इनकी मुद्रायें भी प्राप्त हुई हैं। डॉ० भण्डारकर के मतानुसार यह सम्भवतः नागों की विदिशा शाखा पर शासन करता था जिसका वर्णन विष्णुपुराण में प्राप्त होता है।

(६) नागसेन—इसका उल्लेख प्रयाग प्रशस्ति में आर्यावर्त्त के राजाओं की सूची के पूर्व भी मिलता है। यह नागवंशीय राजा था और गणपतिनाग के समकालीन नागों की दूसरी शाखा पर शासन करता था। हर्षचरित' के इस कथन के आधार पर 'नागकुलजन्मन सारिका श्रावितमन्त्रस्य आसीत् नाशो नागसेनस्य पद्मा वत्या म्' रैप्सन महोदय ने प्रयाग प्रशस्ति के नागसेन तथा हर्षचरित के नागसेन का समान माना है। किन्तु जायसवाल महोदय के मतानुसार बाण का नागसेन पद्मावती का शासक था, जैसा कि 'हर्षचरित' से ही स्पष्ट हो जाता है और यह सम्भवतः गुप्तों के अधीन था। प्रयाग प्रशस्ति का नागसेन मथुरा का शासक जान पड़ता है। अतः यह कहना कि 'हर्षचरित' का नागसेन समुद्रगुप्त का समकालीन था, तर्कसंगत नहीं है।

(७) अच्युत—अच्युत के सम्बन्ध में विद्वानों में काफी मतभेद है। जायसवाल महोदय अच्युत तथा नन्दि को एक ही मानते हैं।[५] एलन महोदय ने बरेली में अहिक्षतर (वर्तमान रामनगर) में प्राप्त मुद्राओं पर 'अच्यु' शब्द पढ़ा है। इस आधार पर यह अनुमान किया गया है कि ये अच्युत की ही मुद्रायें हैं। डॉ० भण्डारकर ने इन मुद्राओं की बनावट तथा पद्मावती की नाग-मुद्राओं की बनावट में समता पाई है जिसके आधार पर यह अनुमान लगाया गया है कि अच्युत भी कोई नागवंशीय राजा रहा हो और मथुरा के निकट राज्य करता रहा हो। जायसवाल महोदय इसे अहिक्षतर का शासक मानते हैं।

(८) नन्दि—पुराणों में नागवंशीय नरेशों की सूची में शिशुनन्दि या शिवनन्द का सम्बन्ध मध्य भारत से स्थापित किया गया है तथा 'ऐंशियन्ट हिस्ट्री आफ डक्कन' (Ancient History of Deccan) में डुब्रूइल महोदय ने शिवनन्दि तथा नन्दि को समान बताया है। यह भी सम्भवतः नागवंशीय शासक था।

(९) बलवर्मा—इसके सम्बन्ध में भी कुछ निश्चयपूर्वक नहीं कहा जा सकता था। कुछ इतिहासकारों का मत है कि यह राजा हर्ष के समकालीन आसाम के राजा

१ *Indian Antiquary*, 1913
२ *Indian Historical Quarterly*, I, p 255
३ जायसवाल, *History of India* (150-350), p 142
४ जायसवाल, *History of India* (150-350), p 35 or 38
५ वही, पृ० १३३

भास्करवमन का पूवज हो ।[1] किन्तु आर्यावत म आसाम नही सम्मिलित था, अत बलवर्मा आसाम का शासक नही हो सकता

### ख—आटविक राज्य

उत्तरी भारत के पूवकथित राजाओ को पराजित करके समुद्रगुप्त दक्षिण-विजय की चिन्ता करने लगा, किन्तु मार्ग मे पडनेवाले भूभाग पर अधिकार स्थापित करना आवश्यक था, अत समुद्रगुप्त ने आटविक नरेशो को परास्त करके उन्हें अपना सेवक बनाया ।[2] आटविक राज्य मध्य भारतीय वन-परपरा मे नही थे । प्रयाग प्रशस्ति में आटविक नरेशो के नाम तथा उनकी सख्या का उल्लेख नही किया गया है । फ्लीट महोदय के मतानुसार आटविक नरेश आधुनिक गाजीपुर से जबलपुर तक प्रसारित थे।

कुमारगुप्त प्रथम ने बडे भव्य शब्दो मे समुद्रगुप्त की प्राप्तियो एव लब्धियों का गुणगान करते हुए अपने बिलसद के अभिलेख मे लिखा है—

"सवराजोच्छेत्तु पृथिव्याम प्रतिरथस्य चतुदधि-सलिलास्वादिय यशसो धन" वरुणेन्द्रान्तक समस्य कृतान्त परशो न्यायागता नेक गो हिरण्यकोटिप्रदस्य चिरोत्सन्ना स्वमेधाहर्त्तु ।"

जितनी इस सम्राट की प्रशसा की गई है, वस्तुत वह इसका पात्र भी है । वह भारत का चक्रवर्तिन सम्राट था । भारत के सवमहान नरेशो मे उसका स्थान अग्रणी है । उसने अपने विभिन्न सैनिक अभियानो मे भारत के विभिन्न भागो पर आधिपत्य जमाया था । इतना होने पर भी हम उसकी तुलना नैपोलियन से नही कर सकते । नैपोलियन की तो बस यही एक नीति थी कि विजय प्राप्त कर विजित क्षेत्र को अपना अग बना लेना । परन्तु समुद्रगुप्त ने पूर्णतया इस नीति का अनुमोदन नही किया था । उसे हम सैनिकवाद का पुजारी नही कह सकते । नैपोलियन सैनिकवाद का महान उपासक था । श्री ऐयगर ने हमारे मत की पुष्टि इन शब्दो मे की है—

"It is most unjust to describe him as a Napolian who regarded kingdom taking as the duty of the kings

उसने अपनी विजयो के दक्षिणी भाग मे 'धमविजयी' की नीति अपनाई थी । वह एक उदार एव परलोक विश्वासी नरेश था । उसे कुछ धम के पालन आदि का भी ध्यान रखना अनिवाय प्रतीत होता था । इसी भावना से काम लेते हुए वह 'ग्रहणमोक्षानुग्रह' वाक्याश का प्रणेता बना । यह वाक्याश उसका नारा बन गया । कुछ विद्वानो को इस भावना की सात्विकता पर सन्देह होना स्वाभाविक है । उन्होंने कहा है कि यह सब उदार भावनाएँ सहिष्णु दृष्टिकोण और कुछ नही, बल्कि कूटनीति के दाँव-पेंच हैं । उसकी बात मे भी असलियत का रग नजर आता है । लेकिन पूरी असलियत क्या है, यह तो स्वय सम्राट या सम्राटो का सम्राट भगवान ही बता सकते हैं । तत्कालीन परिस्थितियो मे पूरे भारतवष की एक राजधानी से शासन चलाना बडी कठिन बात थी । सचार-व्यवस्था नही थी, आवागमन के साधन नहीं थे, मार्ग बड बीहड एव ऊबड खाबड थे—इन दशाओ मे एक प्रतिभावान् राजनीतिज्ञ का काय होता है कि वह अन्य उपाय निकाले जिससे उसका प्रभुत्व भी जमा रहे और विप्लव तथा उपद्रव होने की आशकाएँ भी न हो । समुद्रगुप्त ने ऐसा ही मार्ग अपने लिए वरण किया । उसने दक्षिण के नरेशो को पहले तो परास्त किया एव तत्पश्चात् उनके राज्यो को उन्हीं को वापस

१ *Epigraphia Indica* pt 12, p 69
२ परिचारको कृत सर्वाटविकराजस्य (प्रयाग प्रशस्ति) ।

कर उन्हें साम्राज्य का स्वामिभक्त मित्र बना लिया। इस प्रकार एक ओर यह नरेश स्वतंत्र थे और इस प्रकार उनके विप्लव या उपद्रव करने का भय नहीं था। दूसरी ओर यह लोग समुद्रगुप्त की धाक स्वीकार करते थे। उसके प्रति अपना आदर व्यक्त करना अपना पावन कर्तव्य समझते थे।

इसी दक्षिण के विजय मे इसने इन निम्नलिखित नरेशों को जीता था।

(i) कौसलक महेन्द्र (कोशल का महेन्द्र)—कोशल निश्चित रूप से दक्षिण कोशल को निर्दिष्ट करता है। इस दक्षिण कोशल मे बिलासपुर, रायपुर तथा सम्बलपुर के जिले सम्मिलित हैं। यह जिले भारत के नूतन मानचित्र के अनुसार मध्यप्रदेश के पूर्वी एव दक्षिणी भाग हैं। जहाँ तक स्थिति के निश्चयन का प्रश्न था वह तो हो गया लेकिन महेन्द्र के विषय मे हम किसी अन्य स्रोत से कुछ भी पता नहीं चलता।

(ii) महाकान्तारक व्याघ्रराज (महाकान्तार का व्याघ्रराज)—जायसवाल ने महाकान्तार की एकात्मकता भकर एव बस्तर से की है एव यही महोदय व्याघ्रराज की एकात्मकता वाकाटक सामत युवराज व्याघ्र से स्थापित करते हैं। इस युवराज के अभिलेख नचने की तलाई तथा गज (मध्यप्रदेश) मे प्राप्त हुए हैं। कुछ विद्वानो ने इस व्याघ्रराज को बुन्देलखड मे उच्छकल्प राजवश का माना है। इस एकात्मकता के विरुद्ध मुख्य बात तो यही है कि व्याघ्रराज को दक्षिणापथ के शासको मे ही होना चाहिये, उत्तरापथ के शासको मे नही। बुंदेलखड मे उसके राज्य के निश्चयन से वह विन्ध्याचल के उत्तर का नरेश बन जाता है जो युक्तिसगत नही है। दूसरी बात यह है कि यह अट्टवीराज के क्षेत्र मे भी आ जाता है जो उसे नही आना चाहिये, क्योकि उसी अभिलेख मे अन्य स्थल पर अट्टवीराज का पूर्णरूपेण पृथक् उल्लेख है। यद्यपि यह आपत्तियाँ कोई अत्यधिक दमदार नही हैं, लेकिन फिर भी गुरुतर तक हैं प्रस्तावित एकात्मकता पर। एक इतिहासकार ने व्याघ्रराज को जयपुर वन (उडीसा मे) का शासक प्रस्तावित किया है। इस जयपुर वन को महावन भी एक पुराने अभिलेख मे कहा गया है। अतएव महावन एव महाकातार मे पर्याप्त समरूपता पर इतिहासकार ने अपनी एकात्मकता प्रस्तुत कर दी। परन्तु प्रकाशाभाव मे हम निश्चित पूर्वक नहीं कह सकते कौन सी एकात्मकता सत्य है।

(iii) कौरालक मण्टराज (कुराल का मण्टराज)—कीलहार्न (Keilhorn) के मतानुसार कुराल कुणाल का गलत रूप है। कुणाल का उल्लेख ऐहोल अभिलेख मे आया है। पुलकेशिन द्वितीय ने इसे ध्वस्त किया था। जायसवाल ने कोलेर झील (Colair Lake) के साथ इसकी एकात्मकता स्थापित की है। कई विद्वानो ने इसे केरल बताया है। भडारकर ने इसे मध्यप्रदेश मे सोनपुर जिले से एकलन किया है। बार्नेट (Barnett) ने कोरद (Korad) से इसकी एकात्मकता स्थापित की है। फ्लीट (Fleet) ने इसे ययातिनगर के आसपास माना है। ऐयगर (Aingar) ने केरल को चेरल मानकर पूर्वी गोदावरी जिले मे नागपुर तालुका से एकात्मकता मानी है। मण्टराज के विषय मे हमे कुछ भी पता नही चलता।

(iv) पैष्ठपुरक महेन्द्रगिरि (पिष्ठपुर का महेन्द्रगिरि)—गोदावरी जिले मे पिष्ठपुर ही आधुनिक पीठापुरम है।

इस स्थल पर जाकर शब्दो के खड करने मे तनिक कठिनाई-सी प्रतीत होती

है। फ्लीट (Fleet) ने वाक्य (पैष्ठपुर कमहेन्द्रगिरि कौहरक स्वामिदत्त) का विभाजन इस प्रकार किया है—पैष्ठपुर महेन्द्र तथा गिरि कौहरक स्वामिदत्त। वह इसका अनुवाद इस प्रकार करता है "पिष्टपुर का महेन्द्र, पर्वत के कोहूर का स्वामिदत्त"। फ्लीट के इस प्रकार के विभाजन करने के पीछे यही तक है कि महेन्द्रगिरि एक शासक का नाम नही हो सकता। लेकिन यह प्रस्ताव अमान्य है।

डॉ० भगवानदास इन्द्र जी ने इस वाक्य को इस प्रकार से खंडित किया है "पैष्ठपुरक, महेन्द्रगिरिक, अहूरक तथा स्वामिदत्त" (स्वामिदत्त पिष्टपुर, महेन्द्रगिरि तथा अहूर का शासक था)। यह मत भी अमान्य है, क्योकि महेन्द्रगिरि एक पर्वत श्रेणी का नाम तो हो सकता है लेकिन एक देश का नही। दूसरी बात व्याकरण की है। यदि यह देश या पर्वत का नाम होता तो इसे "माहेन्द्रगिरिक" होना चाहिए था न कि महेन्द्रगिरिक।

विन्सेंट ए० स्मिथ (Vincent A Smith) का खंड सर्वमान्य है। यह इस प्रकार से है—पैष्टपुरक महेन्द्रगिरि (पिष्ठपुर का महेन्द्रगिरि) तथा कौहूरक स्वामिदत्त (कोहूर का स्वामिदत्त)।

(v) कौहूरक स्वामिदत्त (कोहूर का स्वामिदत्त)—ऐयगर ने कोहूर की कोयम्बटूर से एकात्मकता स्थापित की है। डॉ० फ्लीट ने कोहूर की कोहूर-पोलासी (Kohur Polacy) से एकात्मकता स्थापित की है। यह कोहूर-पोलासी कोयम्बटूर जिले मे है। श्री डुब्रेल महोदय इसे गंजाम जिले का कोहूर मानते हैं। गंजाम आन्ध्र प्रदेश का मुख्य नगर है। सथियानयायर महोदय ने तनी (पूर्वी गोदावरी जिला) के समीप कोहरू के साथ इसकी एकात्मकता स्थापित की है। स्वामिदत्त के विषय में कुछ भी नही कहा जा सकता।

(vi) एरण्डपल्लक दमन (एरण्डपल्ल का दमन)—एरण्डपल्ल खानदेश का एरण्डोल माना जाता है। यही प्रचलित मत है। श्री डुब्रेल महोदय ने इसकी एकात्मकता उडीसा तट पर चिनकोकोले (Chincocole) के समीप एरण्डपल्ली शहर के साथ की है। सथियानयायर महाशय ने इसे पश्चिमी गोदावरी जिले के चेहतलपुडी तालुका (Chehtalpudi taluka) माना है।

(vii) काञ्चयक विष्णुगोप (काञ्ची का विष्णुगोप)—काञ्ची निश्चित रूप से चिंगलपुर जिले मे काञ्चीवरम है। विष्णुगोप को प्रारम्भिक पल्लव नरेश माना गया है।

(viii) अवमुक्तक नीलराज (अवमुक्त का नीलराज)—इसके विषय में हमें कुछ भी पता नही चलता।

(ix) वेंगयक हस्तिवर्म्म (वेंगी का हस्तिवमन)—इस वेंगी की वेगी या पेड्डा-वेगी से एकात्मकता अगीकार की गई है। यह वेगी या पेड्डा-वेगी गोदावरी जिले के एल्लौर तालुका मे एक गाँव है। हस्तिवमन की हुल्ट्श (Hultzch) ने अहोवमन के साथ एकात्मकता की है। यह पल्लव जाति के कन्दर नरेश परिवार का व्यक्ति था। ऐयगर ने यह प्रस्तावित किया है कि हस्तिवमन एल्लौर तामुके का सालहायन महाराज था।

(x) पालक्कोग्रसेन (पालक का उग्रसेन)—स्मिथ ने पलक्क को पालघाट या *पालकट्ट माना है। यह मालाबार जिले के दक्षिण मे अवस्थित है। डुब्रेल ने इस स्थान* को कृष्णा के दक्षिण में स्थिर किया है। वेन्कय्या ने इसे नेल्लोर जिल मे माना है।

(xi) देवराष्ट्रक कुबेर (देवराष्ट्र का कुबेर)—श्री वाई० आर० गुप्त, फ्लीट तथा स्मिथ ने इसे महाराष्ट्र मे स्थिर किया है। भंडारकर ने इसे देवराष्ट्र (येलाममचिली क्षेत्र) का देश माना है। इसका उल्लेख विजगापटटम जिले मे प्राप्त एक ताम्रपत्र पर हुआ है। कुबेर की एकात्मकता के विषय मे कुछ लोगो की राय है यह चन्द्रगुप्त द्वितीय की महारानी कुबेर नागा का पिता था। लेकिन तथ्यो के अभाव मे हम कुछ नही कह सकते। श्री सथियानथायर ने इसे सतना जिले के खानपुर म निश्चित किया है।

(xii) कोस्थलपुरक धनजय (कुस्थलपुर का धनञ्जय)—बार्नेट के अनुसार यह उत्तरी अर्काट मे पोलूर के समीप कुट्टलपुर है। आयगर की दृष्टि मे यह कुस्थलीपुर नदी के आसपास का क्षेत्र है।

## समुद्रगुप्त की दिग्विजय का मार्ग एव उसके शासन का विस्तार

श्री स्मिथ (Smith) के अनुसार समुद्रगुप्त ने दक्षिण की ओर उन्मुख होने के पूव गगा की घाटी मे अपना अभियान प्रारम्भ किया था। इस अभियान के उपरात ही दक्षिण दिशा की ओर वह उन्मुख हुआ। ३५० ई० के लगभग दक्षिण में उसका अभियान समाप्त हुआ था।

श्री डुब्रेल महोदय का विचार है कि समुद्रगुप्त की दक्षिणी दिग्विजय उसके शासन के प्रारम्भिक वर्षों मे घटित हुई थी। उनकी गणनानुसार समुद्रगुप्त ने दक्षिण का अपना अभियान ३३४ ई० या ३४० ई० मे प्रारम्भ किया था।

इलाहाबाद स्तम्भ अभिलेख मे समुद्रगुप्त की विभिन्न विजयें जिस क्रम से वर्णित हैं, उसी क्रम से समुद्रगुप्त ने भारत या उत्तर भारत पर विजय प्राप्त की होगी—यह एक विवादग्रस्त समस्या है। लेकिन इतना तो हम कह सकते हैं कि हरिषेण ने इन विजय-वर्णनो मे शत प्रतिशत कालक्रमानुसार का ध्यान नही रखा होगा। प्रशस्ति-कार का मुख्य ध्येय नरेश का गुणगान एव आदर वर्द्धन होता है, शत प्रतिशत इतिहास का वर्णन नही। अतएव विद्वानो ने यह मानना अधिक युक्तिसगत समझा है कि स्तम्भ की विभिन्न घटनाओ का क्रम वस्तुतः कालक्रमानुसार नही निर्धारित किया है।

श्री जे० डुब्रेल (Dubreuil) ने अपने एक विशिष्ट मत का प्रतिपादन किया है। अपनी पुस्तक के अनुसार समुद्रगुप्त कभी भी काञ्ची के परे नहीं गया। उन्होंने प्रचलित मत का खण्डन करते हुए लिखा है कि कोयम्बटूर तथा मालाबार जिले (मद्रास प्रेसीडेन्सी), महाराष्ट्र तथा खानदेश समुद्रगुप्त ने कभी जीते नही थे। जिन विद्वानो ने इस मत का प्रतिपादन किया है, उसका एकमात्र कारण है उनकी कुछ भौगोलिक नामो की गलतफहमी, और कुछ नही। उन्होंने नामो की समरूपता देखकर दो नामो मे एकात्मकता स्थापित कर दी है। यही वास्तविक त्रुटि है। श्री डुब्रेल महोदय ने अपने इसी मत को मजबूती पर खडा करने के लिए एक उपकल्पना का भी निर्माण किया है। उन्होंने कहा है कि समस्त नरेशो के सघ ने मिलकर समुद्रगुप्त का सामना किया था। यह नरेश गोदावरी तथा कृष्णा के मुहानो के समीप शासन करते थ। इन

नरेशो मे सबसे शक्तिशाली था विष्णुगोप। दूसरे नरेश थे नीलराज, हस्तिवमन, उग्रसेन तथा कुबेर। पश्चिम-दक्षिण के इन नरेशो ने समुद्रगुप्त के द्रुतगति स बढते हुए रथ रोक दिए थे और यही नही, उसकी सेनाओ को भी पीछे ढकेल दिया गया था। इस स्थान पर हार खाने के बाद समुद्रगुप्त ने उडीसा के तट पर की गई अपनी विजयो को छोड दिया था और अपने घर लौट गया था। श्री डुब्रे ल ने अपने शब्दो में अपने मत को इस प्रकार रखा है—

"Samudragupta first subjugated in his scheme of conquest, some kings but very soon encountered superior forces, and was therefore obliged to relinquish his conquests and return rapidly to his state"—D Dubreuil

लेकिन जहाँ तक श्री डुब्रे ल महोदय के इस सिद्धात का ऐतिहासिक तथ्यो से सम्बन्ध है वहा तो यह सिवाय मस्तिष्क की उडान के और कुछ नही है। किसी भी अभिलेख मे या किसी भी प्राचीन साहित्यिक सामग्री मे श्री डुब्रे ल को अपना समर्थन नही मिला है। जब तक ऐतिहासिक तथ्यो से इस सिद्धात की पुष्टि नही की जाती तब तक के लिए इस फ्रेंच विद्वान् का मत अमान्य रहेगा। दूसरी बात यह है कि समुद्रगुप्त ने अपनी दक्षिण विजय मे जिस नरम नीति का पालन किया था, उसके अनुसार विजित क्षेत्रो के अधिदोहन करने का प्रश्न ही नहीं उठता।

हमारे पास कोई विश्वस्त प्रमाण नही हैं यह दिखाने के लिए कि समुद्रगुप्त ने कभी भी अपनी सेनाएँ दक्षिण के मध्यवर्ती तथा पश्चिमी भागो मे भी भेजी हो। ऐसा प्रतीत होता है कि इस भाग पर वाकाटक नरेश पृथ्वीसेन प्रथम शासन करता था। सम्राट् चन्द्रगुप्त ने वाकाटक नरेश से मित्रता का सम्बन्ध बनाए रखने के लिए ही उसे अबाध शासन करने दिया। वाकाटको तथा गुप्तो मे एक सन्धि की गई थी परस्पर प्रभुता-सम्मान की। रुद्रसेन प्रथम की मृत्यु के उपरान्त पृथ्वीसेन प्रथम ने समुद्रगुप्त के सम्मुख आत्मसमर्पण कर दिया था। समुद्रगुप्त ने उसे मित्र बनाकर उसे उसके राज्य का स्वतन्त्र शासक अंगीकार कर लिया, लेकिन हमे इस सम्बन्ध मे भी इतिहास से तनिक भी पता नही लगता। उपयु क्त विवरण वस्तुत श्री काशी प्रसाद जायसवाल जी के सजनात्मक मस्तिष्क का एक सिद्धात है। पुष्टि के तथ्यो की कमी के कारण हम इसको नही स्वीकार कर सकते।

श्री आर० सथियानथायर (R Sathianathaier) ने भी अपने उवरा मस्तिष्क का कमाल दिखाया है। उन्होंने भी प्रचलित मत के विपरीत अपना एक नूतन सिद्धात ला खडा किया है। इस सिद्धात के अनुसार समुद्रगुप्त उडीसा, गजाम एव विजयापट्टम से होकर नही गया था, बल्कि पहले-पहल वह पूर्वी किनारे पर पिष्टपुर (पीठापुरम) मे प्रकट हुआ था और वही से उसने पश्चिमी दक्षिण जीता था। लेकिन यह मत भी ऐतिहासिक तथ्यो से पुष्टि नही कर पाता। मस्तिष्क की उडान का मूल्य मस्तिष्क की उडान जैसा होना चाहिए। जब तक सिद्धात का यथार्थ से मेल न हो, वह इतिहास की प्रामाणिक घटना नही बन सकता।

श्री रमेशचन्द्र मजूमदार का सवमान्य मत इतिहास द्वारा कुछ अशो तक पुष्टि को प्राप्त करता है, अतएव जब तक नये अनुसन्धानो द्वारा हमे नूतन ज्ञान का पता नही चलता, तब तक के लिए मजूमदार जी का मत युक्तिसगत है। उनके अनुसार समुद्रगुप्त ने मध्यप्रदेश के मध्यवर्ती एव दक्षिणी भागों से होकर उडीसा मे प्रवेश किया था और अपनी दक्षिण विजय प्रारम्भ की थी। उडीसा से वह कांची तक गया था।

।—प्रत्यन्त राज्य

प्रत्यन्त नृपति सीमाप्रान्तीय थे। समुद्रगुप्त की विजयों की महती शृंखला से (भ)यभीत होकर इन नृपतियों ने उस 'प्रचण्ड शासक यशस्वी गुप्त-सम्राट समुद्रगुप्त को (स)ब प्रकार के कर प्रदान करना आरम्भ कर दिया और वे उसकी आज्ञा का पालन (क)रने लगे।'[1]

निम्नलिखित पाँच प्रत्यन्त राज्य थे—

(१) समतट, (२) डवाक, (३) कामरूप, (४) नपाल तथा (५) कर्तृपुर।

नीचे इनके सम्बन्ध में संक्षिप्त टिप्पणियाँ दी गयी हैं—

(१) समतट—गंगा तथा ब्रह्मपुत्र की धाराओं के मध्य भाग में स्थित यह पूर्वी (ब)ंगाल के समुद्रतट का प्रदेश है। कोमिल्ला के निकट कर्मान्त इसकी राजधानी थी।[2]

(२) डवाक—समतट तथा कामरूप के बीच में डवाक का उल्लेख किया गया है जिससे यह आभासित होता है कि ढाका तथा चटगाँव के मध्यस्थ भूभाग पर स्थित (र)ाज्य को डवाक कहते थे। बरुआ ने आसाम की कोपिली घाटी से इसकी समता की है। स्मिथ महोदय ने इस राज्य के अन्तर्गत बोगारा, दिनाजपुर तथा राजशाही जिले (ग)िनाय हैं।

(३) कामरूप—इसका आधुनिक नाम आसाम है। यहाँ वर्मन राजा राज्य (क)रते थे। हर्षवर्धन के शासन काल में यहाँ भास्करवर्मन राज्य करता था।

(४) नेपाल—यह आज भी इसी नाम से पुकारा जाता है। समुद्रगुप्त का समकालीन नेपाल शासक जयदेव था। इसी राजा के शासन-काल में नेपाल में गुप्त संवत् (क)ा प्रयोग प्रारम्भ हुआ।[3]

(५) कर्तृपुर—नेपाल के पश्चात् समुद्रगुप्त ने कर्तृपुर पर आक्रमण किया जिससे यह परिलक्षित होता है कि इस राज्य में कुमायूँ, गढ़वाल एवं रुहेलखण्ड[4] के इलाके सम्मिलित थे। इसका आधुनिक नाम करतारपुर भी बताया जाता है जो पंजाब के जालंधर जिले में स्थित है। यहीं से समुद्रगुप्त पश्चिम की ओर मुड़ा था।

किन्तु फ्लीट एवं एलन महोदय का उपर्युक्त मत इसलिए युक्तिसंगत नहीं ज्ञात होता कि इस वर्ग के समस्त राज्य सीमान्त के हैं, प्रत्यन्त राज्य हैं और वे पूर्वी एवं उत्तरी सीमाओं पर स्थित हैं। यदि यह जालंधर होता तो इसका उल्लेख प्रत्यन्त राजाओं के साथ नहीं किया गया होता।

ङ—गणराज्य

उत्तरी एवं पूर्वी सीमा के राज्यों को विजित करने के पश्चात् समुद्रगुप्त पश्चिम की ओर मुड़ा और उसने वहाँ के गणराज्यों का अन्त किया। सम्भवतः इसी समय से

१ सर्वकर दानाज्ञाकरण प्रणामागमनपरितोषित प्रचण्डशासनस्य—प्रयाग प्रशस्ति।

२ भट्टसालि, *Iconography*, p 4

३ प्राचीन नेपाल उतना विस्तृत नहीं रहा होगा, उसकी उत्तरी एवं दक्षिणी सीमा तो निश्चय ही कम रही होगी।

४ *J A R S*, 1898, pp 198-99

भारत में सघ शासन का अन्त हुआ । समुद्रगुप्त ने इनको अपने अधीन शासन करने की आज्ञा दे दी और ये गणराज्य उसे कर देते रहे । इनके नाम नीचे दिये जा रहे हैं—

| | | |
|---|---|---|
| (१) मालव, | (४) मद्रक, | (७) सनकानीक, |
| (२) अर्जुनायन, | (५) आभीर, | (८) काक तथा |
| (३) यौधेय, | (६) प्रार्जुन, | (९) खर्परिक |

नीचे इनका समीकरण प्रस्तुत किया जायेगा ।

(१) मालव—सिकन्दर के भारतीय आक्रमण के सम्बन्ध मे पढते हुए हमने इनके विषय मे ज्ञान प्राप्त किया था । ये अपनी वीरता के लिये प्रसिद्ध थे । उस समय यह जाति उत्तर-पश्चिमी सीमा पर निवास करती थी, किन्तु कालान्तर मे इन्होने राजपूताना को अपना निवास-स्थान बनाया जहाँ शक शासक नहपान के जामाता उषवदात से इनका युद्ध हुआ था । इनके नाम पर ही उस स्थान (अवन्ति) का नाम मालवा पड़ा । इनका सम्बन्ध विक्रम सवत् से भी बताया गया है और इसीलिये विक्रम सवत् को कभी-कभी मालव सवत् भी कहते हैं ।[१] समुद्रगुप्त के शासन-काल मे इस जाति का आधिपत्य मध्यभारत पर था । तीसरी शती ईस्वी की बहुत-सी मुद्रायें जयपुर राज्य के नागर नामक स्थान मे मिली हैं जिन पर 'जय मालवगणस्य जय' उत्कीर्ण है ।[२]

(२) अर्जुनायन—बृहत्सहिता मे यौधेय के साथ इस जाति का उल्लेख किया गया है और प्रशस्ति मे इन्हें मालव एव यौधेय के मध्य मे । इस आधार पर इतिहासकारो ने यह अनुमान किया है कि इनका निवास-स्थान मध्यभारत मे तथा यौधेयो के निवास-स्थान (पूर्वी पजाब) के मध्य मे कहीं रहा होगा । इनकी मुद्रायें भरतपुर एव अलवर राज्य मे मिली हैं जिन पर 'अर्जुनायनाना जय' उल्लिखित है ।[३]

(३) यौधेय—पाणिनी के समय मे भी इस जाति का अस्तित्व बना रहा उसने इन्हे आयुद्धजीवी बताया है ।[४] महाक्षत्रप रुद्रदामन द्वारा ई० सवत् १५० मे क्षत्रियो मे वीर की उपाधि धारण करने वाले यौधेयो के पराजित किये जाने का उल्लेख मिलता है ।[५] भरतपुर रियासत मे बयाना के निकट विजयगढ से प्राप्त एक लेख मे यौधेयो का नाम दिया है जिसमे उनके 'महाराज महासेनापति' उपाधि धारण करने वाले अधिपति का उल्लेख है ।[६] ऐसा अनुमान किया जाता है कि पजाब की भहावलपुर रियासत की नाहिया नामक जाति यौधेयो की आधुनिक वशधर है तथा यौधेयों के नाम पर ही उस प्रदेश का योहियावार नाम पड़ा है । यौधेयो की मुद्रायें प्राप्त हुई हैं जिन पर 'यौधेयाना गणस्य जय' अथवा 'भगवतो स्वामिन ब्रह्मण यौधेयन्देवस्य' उत्कीर्ण है ।[७]

१ मालवानां गणस्थित्या याते शतचतुष्टये—गु० लेख न० १८

२ *J R A S*, 1897 p 883

३ इ० म्यू० क० पृ० १६१

४ अष्टाध्यायी २५।३।११४

५ सवक्षत्राविष्कृतवीरशब्दजातोत्सेकाविधयानायौधेयानां ( इ०, पृ० ४७) ।

६ *C I I*, भाग ३, न० ५८, पृ० २५१–५२

७ *Coins of Ancient India Plate* 6

(४) मद्रक—इनकी भी गणना पाणिनी ने अष्टाध्यायी मे आयुधजीवियो के साथ की है।[1] ये प्राचीन काल मे उत्तर-पश्चिम मे निवास करते थे। झेलम तथा रावी के मध्य का भाग मद्र देश के नाम से विख्यात था।[2]

(५) आभीर—सिकन्दर के आक्रमण के समय भी इनकी आस्था बनी रही जिसका विवरण दिया जा चुका है। यूनानी इन्हे शूद्र (Sodrai) कहते थे। पतञ्जलि के महाभाष्य में भी इस जाति का उल्लेख किया गया है।[3] इनकी दो शाखायें थी जिनमे प्रथम शाखा पजाब तथा दूसरी मध्यभारत मे निवास करती थी, दूसरी शताब्दी ई० मे इनकी शक्ति काफी बढ़ गई थी। गुण्डा की प्रशस्ति से ज्ञात होता है कि आभीरो का सेनापति ईश्वरसेन था। इसने पश्चिमी भारत मे शासक शक महाक्षत्रप को पराजित किया और स्वय शासक बन बैठा। झांसी तथा भिलसा के मध्य भाग को आहिरवाड़ा इसीलिये कहते हैं कि यहाँ आभीर जाति रहती थी।[4] यह निश्चयपूर्वक नहीं कहा जा सकता कि समुद्रगुप्त ने आभीरो की दोनो शाखाओ को अपने अधीन कर लिया था।

(६) प्रार्जुन—इस जाति के निवास-स्थान का कोई निश्चित समीकरण नहीं हो सका है। इतना अवश्य है कि ये भी मध्य भारत मे कही बसे थे और अधिक सभावना है कि नरसिंह अथवा नरसिंहपुर गढ़ का इलाका इनका निवास स्थान था।

(७) सनकानीक—चन्द्रगुप्त द्वितीय के उदयगिरि के लेख मे सनकानीक महाराजा का उल्लेख प्राप्त होता है जिसमे यह बताया गया है कि सनकानीक शासक गुप्तो के अधीन थे।[5] इनका निवास स्थान भिलसा के निकट कही था।

(८) काक—ये सनकानिको के पडोसी थे। महाभारत मे इनका उल्लेख किया गया है।[6] बम्बई गजेटियर मे काक की समता बिठूर के निकट काकूपुर से की गई है। स्मिथ महोदय के अनुसार साँची के निकटवर्ती प्रदेश काकनाड ही काक है।

जायसवाल ने भिलसा से बीस मील उत्तर काकपुर नामक स्थान मे काको का निवास-स्थान बताया है।[7] काको के निवास के कारण ही इस स्थान का नाम काकपुर पड़ा होगा।

(९) खर्परिक—भण्डारकर महोदय के मतानुसार ये मध्यप्रान्त के दमोह जिले मे बसे थे।[8] बतिहगढ के एक लेख[9] मे खर्पर जाति का उल्लेख मिलता है। इसी आधार पर भण्डारकर ने प्रयाग प्रशस्ति के खर्परिक को बतिहगढ का खर्पर बताया है।

१ मद्रवृज्ययो कन।

२ *R K Survey Report* Pt 2, p 14

३ महाभाष्य १।२।३

४ *J B U R S*, 1897 p 891

५ फ्लीट, न० ३

६ महाभारत ६।९।६४॥

७ *J B U R S*, p 28

८ भडारकर, *I H Q*, 1925,258

९ *Epigraphia Indica*, p 12, 46

इसी स्थान से प्राप्त हुई हैं। पार्जिटर (Pargiter) ने कहा है कि गोपचंद्र के पूर्व धर्मादित्य सिंहासन पर आरूढ़ हुआ था। लेकिन रमेशचन्द्र मजूमदार की धारणा है और जो धारणा बलवती है कि धर्मादित्य के पूर्व ही गोपालचन्द्र सिंहासनारूढ़ हुआ था। इन तथ्यों से तो हमें यही निष्कर्ष निकालना पड़ता है कि गोपचन्द्र ने या तो वैन्यगुप्त के शासन को बंगाल से उखाड़ फेंका था या उसके उत्तराधिकारी-रूप में शासन प्राप्त किया था। हमने यह पहले से ही माना है और यही डॉ० बी० पी० सिंहा का भी कहना है कि गोप एवं गोपचन्द्र एक ही व्यक्ति के नाम हैं। गोप ने आर्यमंजुश्री मूलकल्प के अनुसार नरसिंहगुप्त की सहायता की थी, प्रकटादित्य को कारागार में डालने के लिए। अन्त में वैन्यगुप्त को पदच्युत करने के लिए नरसिंहगुप्त ने उसके विरुद्ध विरोध का संगठन करना प्रारम्भ किया। गोपराज के अभिलेख से हमें यह पता चलता है कि भानुगुप्त तथा गोपराज ने मिलकर मालवा में हूणों के आधिपत्य के विरोध में भीषण संग्राम किया था। यह संग्राम हूणों के भारत में बढ़ते हुए प्रभाव को अवरुद्ध करने के लिए किया गया था। संग्राम के परिणाम के विषय में हम कुछ भी नहीं कह सकते, परन्तु इतना तो निश्चय है कि इसने मिहिरकुल को पर्याप्त परेशानी में डाल दिया था। अन्त में बंगाल में वैन्यगुप्त का अधिकार उखाड़ फेंका गया और मगध पर भी अन्य भारतीय नरेशों ने प्रभुत्व जमा लिया और वैन्यगुप्त का प्रभुत्व नष्ट हो गया। वैन्यगुप्त के शासन की समाप्ति पर पुनः एक ऐसी परिस्थिति उत्पन्न हो गई जिसमें नरसिंहगुप्त अपने अधिकार को संचालित कर सकता था और अपनी प्रभुता मगध पर स्थापित कर सकता था। लगभग १० वर्षों तक वह छिपा-छिपा घूमता रहा था और अन्त में ५१८ ई० में उसका भाग्य पुनः उदित हुआ, बिना किसी युद्ध के नरसिंहगुप्त को मगध का शासन प्राप्त हो गया एवं हूण नरेश मिहिरकुल ने ऐसी अवस्था को देखकर गुप्त सम्राट् से समझौता कर लिया। जिससे दोनों नरेशों ने एक दूसरे की प्रभुता का सम्मान करना आवश्यक मान लिया। युवान च्वांग ने तो कहा है कि नरसिंहगुप्त ने हूण नरेश की प्रभुता स्वीकार कर ली थी और उसे वार्षिक कर-दान देना अंगीकार कर लिया था।

नरसिंहगुप्त बौद्ध धर्म का उपासक था। जब तोरमाण की मृत्यु के पश्चात् मिहिरकुल ने हूणों का नेतृत्व सँभाला तो युद्ध के बादल फिर से घिरने लगे। मिहिरकुल बौद्ध धर्म के विरुद्ध अन्याय की नीति का अनुगमन कर रहा था। उसकी धर्म प्रताड़न की नीति से जनता एवं नरेश परेशान हो चले थे। अतएव बालादित्य ने अपने ऊपर से हूणों की प्रभुता नष्ट करने के लिए इस बहाने का प्रयोग किया। नरसिंहगुप्त के विद्रोह की गंध पाकर ही इस हूण नरेश ने मगध की दिशा में अपने सम्प्रचलन भेजने आरम्भ कर दिए। मिहिरकुल की महती सैनिक शक्ति के विरोध में नरसिंहगुप्त की छोटी सी सेना ठहर न पाई। नरसिंहगुप्त को करारी पराजय का सामना करना पड़ा। अन्त में लाखों की संख्या में अपनी प्रजा के साथ उसने राजधानी तजकर बंगाल की खाड़ी में शरण ग्रहण की। मिहिरकुल ने बालादित्य को सम्भवतः ५१९-२० ई० के आसपास ही हराया था। उपर्युक्त लिखित विवरण हमें युवान च्वांग तथा कल्हण की राजतरंगिणी से प्राप्त हुआ है। यशोवर्मन ने अन्त में मिहिरकुल को पराजित कर दिया था।

स्मिथ (Smith) ने युवान च्वांग द्वारा दिए गए विवरण की प्रामाणिकता में सन्देह प्रकट किया है। उनके अनुसार—

"The weight of evidence is now decidedly in favour of the rejection of Yoanchwang's story"

कुछ विद्वानो की धारणा है कि नरसिंहगुप्त एव यशोधमन ने एक सम्मिलित प्रयास से हूणों को हराया था। स्मिथ के यही विचार हैं—

"Yashodharman and Narsimhagupta formed an alliance against the Huns"

परन्तु एलन न इस मत का नही माना है, क्योंकि ऐतिहासिक तथ्यो से यह मेल नही खाता—

"As contrary to the evidence of both our authorities Yuanchwang and the inscription"

फ्लीट (Fleet) ने कहा है कि पश्चिम मे मिहिरकुल को यशोधमन ने हराया था और मगध की दिशा मे बालादित्य ने। इस प्रकार दो विभिन्न कालो मे दो विभिन्न हारें हुई थी।

"Mihirkula was overthrown by Yashodharman in the west of Baladitya in the direction of Magadha"

हानली (Hoernle) ने कहा है कि नरसिंहगुप्त के सामन्त के रूप मे ही यशोधमन विष्णुवर्धन ने मिहिरकुल को पराजित किया था।

हेरास (Heras) के अनुसार मिहिरकुल को पहले तो यशोधमन न हराया था और बाद म नरसिंहगुप्त बालादित्य ने।

कुछ विद्वानो ने यशोधमन की मिहिरकुल पर विजय का समय ५३३ ई० निश्चित किया है।

**गुप्त साम्राज्य के पतन के कारण**—गुप्त साम्राज्य के उदय की भाँति उसका पतन भी भारतीय इतिहास का महत्त्वपूर्ण पक्ष है। वह गुप्त साम्राज्य जिसे समुद्रगुप्त और चन्द्रगुप्त द्वितीय ने अपन पराक्रम और शौय से खडा किया था, वह कालान्तर मे पतन के गर्भ मे चला गया। इस विशाल साम्राज्य के पतन और विनाश के कई कारण थे जिन्हे सक्षेप मे हम इस प्रकार रख सकते हैं। प्रथमत स्कन्दगुप्त के उपरान्त गुप्त शासको की परम्परा मे कोई ऐसा पराक्रमी शासक नही हुआ जो गुप्त साम्राज्य की गिरती हुई दीवारो को रोक सकता। बुद्धगुप्त तथा भानुगुप्त बालादित्य जसे गुप्त सम्राटो ने अवश्य गुप्त साम्राज्य की लुप्तप्राय परम्परा को पुनर्जीवित करने का प्रयास किया, किन्तु अयोग्य गुप्त शासको की लम्बी परम्परा इस विशाल सामाज्य को सुगठित रखने मे असमथ रही।

इसी मे सम्बन्धित अन्य कारण जिसने गुप्त साम्राज्य की नीव का हिला दिया था, गुप्त राजवश के उत्तराधिकारियो का पारस्परिक वैमनस्य था। राजकुमारो का पारस्परिक वैमनस्य और उनकी स्वार्थपरता उत्तराधिकार के प्रश्न को प्राय जटिल बनाती रही। इस दृष्टि मे समुद्रगुप्त, रामगुप्त तथा चन्द्रगुप्त द्वितीय के सघर्षों का उल्लेख किया जा सकता है। इन सघर्षों ने गुप्त साम्राज्य को अशक्त बनाने मे अपनी भूमिका निभाई।

राजवश के उत्तराधिकारियो के पारस्परिक वैमनस्य के अतिरिक्त गुप्त सामन्तो के विद्रोह ने भी गुप्त साम्राज्य को आघात पहुँचाया। सामन्तो की स्वतत्रता का शखनाद यशोधमन ने किया। जैसा कि डॉ० रमेशचन्द्र मजूमदार ने लिखा है—

"This decline was precipitated by the assumption of indepen-dence by the provincial governors and feudal chiefs Yasodharman set the fatal example which was perhaps more disastrous to the Gupta Empire than even the Huna invasion "

यशोधमन का अनुकरण अन्य प्रान्तीय शासको और प्रमुखो न किया। इनमे मौखरियो का नाम मुख्य है जिन्होंने मगध और उत्तर प्रदेश म अपन स्वतन्त्र राज्य स्थापित किए। वगाल तथा उत्तर भारत के अन्य राज्यो मे भी स्वतन्त्र राज्य स्थापित हो गए।

गुप्त शासको के पतन के कारणो मे परवर्ती गुप्त शासको की सनिक आवश्यकता विषयक उदासीनता थी। गुप्त वश के प्रारम्भिक शासक वष्णव धमावलम्बी थे, पर परवर्ती शासको ने बौद्ध मत का अनुसरण कर अहिसा और शान्ति पर आधारित जिस नीति का अनुगमन किया उससे सनिक कार्यों की उपेक्षा हुई। उसके परिणाम स्वरूप उनमे पहले जैसी सामरिक प्रतिभा न रही। फलत वे विदेशी आक्रान्ताओं का सामना करने मे असमर्थ रहे। इस प्रसग मे ह्वेनसाग ने एक रोचक विवरण दिया है। उसने लिखा है कि जब मिहिरकुल ने बालादित्य की ओर अभियान किया तो बालादित्य ने अपने मन्त्रियो से कहा, 'मैंने सुना है कि यह चोर आ रहे हैं, और मैं उनसे युद्ध नहीं कर सकता। यदि मेरे मन्त्री मुझे अनुमति प्रदान कर तो मैं पक की झाडियो में छिप जाऊँ।'

इसके अतिरिक्त परवर्ती गुप्त शासको की आन्तरिक और वदेशिक नीति भी उनके पतन का कारण बनी। आन्तरिक दृष्टि से गुप्त शासको ने अपने पूर्वजों की कठोर दण्डनीति की परम्परा का परित्याग कर दिया और अत्यन्त उदार दण्ड-व्यवस्था का सहारा लिया। उनकी यह उदारता उनके साम्राज्य के लिए अहितकर बनी। इसी प्रकार ये गुप्त शासक अपने पडोसी राज्यो के साथ भी कुशल कूटनीतिक सम्बन्ध बनाए रहने मे असमथ हुए। इसके परिणामस्वरूप उनको आवश्यकता पडने पर अपने पडोसी राज्यो की समुचित सहायता न मिल सकी। गुप्त साम्राज्य के पतन के इन कारणो में एक अत्यन्त महत्त्वपूर्ण कारण विदेशी आक्रान्ता हूणो का आक्रमण था। स्कन्दगुप्त ने हूणो के आक्रमणो को रोकने का सफल प्रयास किया था, किन्तु उसकी मृत्यु के उपरान्त अशक्त गुप्त शासक इन आक्रमणो का सफलतापूवक सामना न कर सके। इस प्रकार वह गुप्त साम्राज्य जिसने कि प्राचीन भारत को अपने प्रतापी शासक दिए वह गुप्त साम्राज्य जिसके राजत्व-काल मे भारत की चतुमुखी उन्नति हुई, वह गुप्त साम्राज्य जिसका शासन काल भारतीय इतिहास का स्वण युग कहा जाता है या जो भारत के 'पेरिक्लीज युग' के नाम से प्रख्यात है, उपयुक्त कारणो के फलस्वरूप पतन के गर्त में चला गया।

## प्रश्न

**Allahabad University**

1 Narrate briefly the Deccan campaign of Samudragupta (1917)

2 Narrate briefly the important events of the reign of Samudragupta (1959)

३ समुद्रगुप्त की दक्षिणापथ की विजय का विस्तृत विवरण लिखिए। (१९५१)

४ चन्द्रगुप्त द्वितीय विक्रमादित्य भारतीय इतिहास मे क्यों प्रसिद्ध है ? (१९५१)

५ समुद्रगुप्त के शासन-काल की ऐतिहासिक घटनाओं का विस्तृत विवरण लिखिए। (१९५३)

६ इलाहाबाद स्तम्भ लेख के आधार पर समुद्रगुप्त की विजयों का उल्लेख कीजिए। (१९५५)

7 Give full account of the conquests and character of Samudragupta (1956)

8 State briefly the facts you know of the founder of Gupta imperialism and give an idea of the extent of his empire What was the expansion of the same under his successors? (1956)

९ "गुप्तों के उत्कर्ष का मुख्य कारण उनका लिच्छवियो से वैवाहिक सम्बन्ध स्थापित करना था।" गुप्त साम्राज्य के संस्थापक का संकेत करते हुए इसकी विवेचना कीजिए। (१९५७)

१० "समुद्रगुप्त का राज्यकाल, उसकी भारतवर्ष के भिन्न भागो मे दिग्विजय का प्रतिवाद है।" विवेचना कीजिए।

११ देवीचन्द्रगुप्तम्' नाटक की कथा कोई ऐतिहासिक घटना पर आधारित नहीं है। मूलभूत कारणों के प्रधार पर अपने विचार विस्तारपूर्वक लिखिए। (१९५७)

१२ "मेहरौली के लेख की समस्या जटिल है।" इसमे उल्लिखित चन्द्र की समानता किस सम्राट के साथ की जा सकती है ? विस्तारपूर्वक अपने विचार लिखिए। (१९५७)

13 Discuss the career and achievements of Skandagupta (1958)

14 Account for the downfall of the Guptas (1968)

15 Sketch the career of Chandragupta II, Vikramaditya under (a) conquests (b) administration and (c) diplomacy (1955)

16 Describe the career and conquest of Samudragupta (1956)

17 Describe the personality and achievements of Samudra gupta as gleaned from the Allahabad Pillar Inscription (1957, 1967)

18 Discuss the significance of the rise of the Guptas in ancient Indian history (1958)

19 Form an estimate of Chandragupta as a ruler and conqueror (1959)

20 Write notes on any two of the following —

(a) Historicity af Ramagupta

(b) Identificatian of Kache

**Agra University**

1 Describe briefly the campaign of Samudragupta and identify the territories conquered by him in that connexion (1942)

2 Sketch the history of the reign of Chandragupta II Who was I ahien? (1943)

3 Describe the various stages of the growth of the Gupta empire (1944)

4 Write a note upon the personality of Samudragupta and discuss his conquest in northern and southern India Who was his successor? (1945)

5 Describe the achievements of Chandragupta II Vikramaditya (1947)

6 What are the principal sources of Samudragupta's history Describe his achievements (1948)

7 What light does the Allahabad Pillar inscription of Samudragupta throw on his (a) personal qualities and (b) political career? (1951)

8 Summarize the evidence bearing the conquest of western India by Chandragupta II (1952)

**Lucknow University**

1 Describe briefly the reign of Skandagupta with special reference to the Huna invasion in the western provinces of Gupta empire

२ "स्कन्दगुप्त का स्थान गुप्तवश के सम्राटो मे सर्वोच्च है।' क्या आप इस कथन से सहमत हैं। कारणसहित लिखिए। (१९५५)

3 Sketch the history of the reign of Skandagupta and discuss the extent of his empire in the western part of India (1956)

४ "स्कन्दगुप्त की मृत्यु के पश्चात अराजकता तथा कुशासन का पदार्पण होता है।" प्रधान गुप्तवश के अतिम सम्राटो का इतिहास लिखिए। (१९५७)

**I A S Question**

1 Examine the causes of the fall of the Gupta Empire (1947)

2 Describe briefly the salient features of the Gupta age (1956)

3 Describe the literary and artistic achievements of the Gupta period (1957)

**गोरखपुर विश्वविद्यालय**

१ "समुद्रगुप्त एक कुशल सेनानायक तथा राजनीतिज्ञ होने के अतिरिक्त अनेक ऐसे गुणों से सम्पन्न था, जो कि शान्तिमय कृतियो से सम्बन्धित जीवन के लिए उपयुक्त है।" इस कथन की व्याख्या कीजिये। (१९६१)

२ समुद्रगुप्त के राजनैतिक आदर्श और विभिन्न राज्यो के साथ उसके सैनिक और कूटनीतिक सम्बन्धो की व्याख्या कीजिए। (१९६२)

३ भारतीय सस्कृति के पोषक के रूप मे चन्द्रगुप्त द्वितीय विक्रमादित्य की उपलब्धियों का वर्णन कीजिए। (१९६२)

४ स्कन्दगुप्त के शासन-काल का वर्णन कीजिये और उसके साम्राज्य की सीमाएं बतलाइए। (१९६३)

५ समुद्रगुप्त की विजय तथा उसके व्यक्तिगत गुणो के विषय में आप क्या जानते हैं? १९६४)

६ चन्द्रगुप्त द्वितीय की पश्चिमी भारत की विजय का विवरण दीजिए। (१९६५) (१९६६)

७ समुद्रगुप्त की विजयो का वर्णन कीजिए। (१९६७)

८ चन्द्रगुप्त द्वितीय विक्रमादित्य की विजयों का वर्णन कीजिए।

९ स्कन्दगुप्त के जीवन चरित का सक्षेप में वर्णन करते हुए उसकी विजयों का विवरण दीजिए। (१९६८)

१० प्रयाग प्रशस्ति के आधार पर समुद्रगुप्त की रणनीति, दिग्विजय और राजनय का वर्णन कीजिए। (१९७०)

११ गुप्त-साम्राज्य के पतन के कारणों का उल्लेख कीजिए।

# गुप्तकालीन सभ्यता और संस्कृति | १६

भारतीय इतिहास में गुप्त-युग को विशेष महत्त्वपूर्ण स्थान प्राप्त है। पिछले युग की अन्धता और अनैक्य के स्थान पर हम गुप्त युग के ऐक्य और प्रकाश को देखते हैं। मौर्य साम्राज्य के पतन के बाद देश में विघटन की जो प्रक्रिया प्रारम्भ हुई, वह गुप्त युग के उदय के पूर्व तक जारी रही और यद्यपि संस्कृति का नद अविच्छिन्न तथा अबाध गति से बहता रहा तथापि उसमें उतना वेग एवं प्रवाह नहीं था जितना कि हम गुप्त युग में देखते हैं। अपनी महान् उपलब्धियों और सफलताओं के कारण गुप्त-युग भारतीय इतिहास का स्वर्ण-युग कहलाता है। आगे हम गुप्त-युग के सांस्कृतिक जीवन का विशेष विस्तार के साथ अध्ययन करेंगे तो सुस्पष्ट सिद्ध हो जायगा कि इस युग के लिए स्वर्णयुग का प्रयोग सर्वथा समीचीन और सार्थक है, किन्तु हम पहले इस युग की संस्कृति की प्रमुख विशेषताओं पर विचार कर लेना चाहते हैं।

मौर्य-युग की सांस्कृतिक अवस्था का विवेचन करते समय हमने देखा था कि एक सुव्यवस्थित शासन व्यवस्था तथा विशाल साम्राज्य की पृष्ठभूमि में सांस्कृतिक विकास को कितना महत्वपूर्ण प्रोत्साहन प्राप्त हुआ था। गुप्त-युग में आकर यह प्रोत्साहन न केवल स्वतः उत्पन्न हुआ था वरन् यह विशेष सक्रिय भी था। विदेशी राज्यों का विध्वंस हो जाने पर देश में गुप्तों के अधीन एक विशाल साम्राज्य की स्थापना हुई जिसने देशवासियों के जीवन में एक नई चेतना तथा अभिनव स्फूर्ति का संचार किया। गुप्त साम्राज्य की स्थापना ने देश में पुनः शक्ति, समृद्धि तथा सुख के युग का सूत्रपात किया। एक सुदृढ़ किन्तु उदार शासन के अधीन देशवासियों की क्रियात्मक और सृजनात्मक प्रतिभा जागरूक हो उठी। गुप्तकाल में देश की राष्ट्रीय संस्कृति अपनी पूर्णता की पराकाष्ठा पर पहुँच गई। कहना न होगा कि इस पराकाष्ठा के लिए गुप्त नरेशों का योगदान तथा उनके द्वारा स्थापित सुशासन अत्यन्त महत्त्वपूर्ण प्रमाणित हुआ। समुद्रगुप्त ने अपने बाहुबल से जिस साम्राज्य का विस्तार किया और चन्द्रगुप्त द्वितीय विक्रमादित्य ने जिसका संरक्षण तथा संवर्द्धन किया, वह समुद्र से लेकर समुद्र तक (आसिन्धु सिन्धुपर्यन्त) विस्तृत था। यदि उसकी एक सीमा बङ्गाल की खाड़ी थी तो दूसरा छोर अरब सागर तक। यह सत्य है कि सीमा में गुप्तों का साम्राज्य मौर्य साम्राज्य की अपेक्षा कम विस्तृत था किन्तु यह अधिक स्थायी था। गुप्त साम्राज्य के अधीन कम से कम सम्पूर्ण उत्तरी भारत तो अवश्य था। चन्द्रगुप्त द्वितीय विक्रमादित्य ने एक ओर बंगाल में तो दूसरी ओर वाह्लीक में गुप्तों की विजयध्वजा फहराई। कुमारगुप्त प्रथम ने इस साम्राज्य की सीमा को तनिक भी संकीर्ण या संकुचित नहीं होने दिया। स्कन्दगुप्त ने बर्बर हूणों को ढकेलकर देशवासियों की कृतज्ञता अर्जित की और अपने पितामह तथा प्रपितामह द्वारा स्थापित साम्राज्य को उसी रूप में छोड़ा। इस प्रकार लगभग एक सौ पचास वर्षों तक चार गुप्त सम्राटों ने समस्त उत्तरी भारत को एक सामान्य शासन प्रणाली के अधीन रखा। इसी तथ्य की ओर हमारा ध्यान आकृष्ट कराते हुए डॉ० राधाकुमुद मुकर्जी ने लिखा है—

'देश की भौतिक और नैतिक प्रगति का मुख्य कारण सुस्थिर राजनैतिक दशा थी।'

दक्षिण-भारत की राजशक्तियों के साथ इन गुप्त सम्राटों का मैत्री सम्बन्ध था। यद्यपि दक्षिण के वाकाटक और पल्लव राजवंश गुप्तों के अधीन न थे तथापि उनकी श्रेष्ठता को वे स्वीकार करते थे। इस प्रकार गुप्त-युग के विशाल साम्राज्य तथा सम्पूर्ण देश में प्रचलित लगभग एक-सी शासन-पद्धति ने संस्कृति तथा सभ्यता की उन्नति को उपयुक्त वातावरण प्रदान किया।

गुप्त सम्राटों की कला तथा साहित्यानुरागिता एवं उनकी गुणग्राहिता से भी सांस्कृतिक उन्नति को प्रभूत प्रोत्साहन प्राप्त हुआ। समुद्रगुप्त के व्यक्तित्व की विवेचना करते हुए हम उसकी सर्वतोमुखी प्रतिभा से परिचय प्राप्त कर चुके हैं। वह न केवल सुसंस्कृत अभिरुचि का सुयोग्य सम्राट् था, अपितु विद्वानों और गुणियों का आश्रयदाता भी था। इस योग्य पिता के योग्य पुत्र सम्राट चन्द्रगुप्त विक्रमादित्य की राजसभा कवियों और विद्वानों की उपस्थिति से सर्वदा गौरवान्वित तथा समलंकृत रहा करती थी। उसके पुत्र कुमारगुप्त का शासन-काल किसी राजनीतिक सफलता के लिए विख्यात नहीं है परन्तु जैसा कि हम पीछे देख चुके हैं, यह शान्ति तथा समृद्ध का युग था। कुमारगुप्त को इस बात का गौरव प्राप्त है कि उसी के समय में भारत की सर्वोत्तम स्थापत्य-कला का विकास हुआ। स्कन्दगुप्त को यद्यपि हूणों के आक्रमण का सफलता पूर्वक सामना करने के लिए अपने समय और राजकोष का पर्याप्त अंश व्यय कर देना पड़ा था तथापि सांस्कृतिक कार्यों के प्रति वह तनिक भी उदासीन नहीं था। विद्वानों का विचार है कि उसी की राजसभा को वसुबन्धु नामक विद्वान् सुशोभित करता था। स्कन्दगुप्त के बाद यद्यपि गुप्त-युग की राजलक्ष्मी हतप्रभ होने लगी तथापि सांस्कृतिक विकास का क्रम अवरुद्ध नहीं होने पाया। इस प्रकार गुप्तों के विशाल साम्राज्य, उनकी सुदृढ़ किन्तु उदार शासन-नीति तथा उनकी गुणग्राहिता और विद्वानों एवं कवियों को राजाश्रय प्रदान करने की प्रवृत्ति से देश में कला, साहित्य और संस्कृति की अभूतपूर्व समुन्नति हुई।

गुप्त युग में सम्पूर्ण भारतवर्ष में एक सुदृढ़ सांस्कृतिक एकता विद्यमान थी। यद्यपि इस एकता का प्रादुर्भाव बहुत पहले हो चुका था तथापि गुप्त-युग में इसका बहुत अधिक पोषण हुआ। इस एकता का साधन थी देववाणी संस्कृत, जिसका इस समय देश के एक छोर से लेकर दूसरे छोर तक समादर होता था। संस्कृत ने जिसमें उच्च कोटि का सृजनात्मक युग था और जिसमें आश्चर्यजनक लालित्य तथा परिष्कार था, सम्पूर्ण देश के निवासियों का एक सामान्य बौद्धिक तथा आध्यात्मिक चेतना से अनुप्राणित कर दिया। गुप्त-युग के पूर्व देश के विभिन्न भागों में भिन्न भिन्न प्राकृतों का प्रयोग किया जाता था जिससे एक स्थान की विचारधारा दूसरे स्थान पर सरलतापूर्वक नहीं पहुँच पाती थी। परन्तु संस्कृत भाषा के प्रयोग ने यह स्थिति बदल दी। इस समय वसुबन्धु के लिए यह आवश्यक हो गया कि वे पेशावर से चलकर अयोध्या में अपने महायान दर्शन का प्रचार करें, कांची के धर्मपाल के लिए यह सम्भव हो सका कि वे नालन्दा में जाकर वहाँ की सभाओं में सभापति पद को सुशोभित करें और वहाँ की शैक्षिक क्रियाओं का संचालन करें। यदि देश में संस्कृत का समान रूप से प्रचार न होता तो सांस्कृतिक एकता की भावना इतनी दृढ़ कभी न होने पाती। गुप्त-युग में संस्कृत का प्रयोग न केवल शासन-सम्बन्धी कार्यों में ही होता था, अपितु साहित्य, दर्शन और विज्ञान का एक सामान्य माध्यम होने का गौरव भी इसे प्राप्त था। इस

युग के बौद्ध और जैन लेखकों ने भी प्राकृत तथा पाली के प्रति अपना मोह त्याग कर संस्कृत को अपनाया। संस्कृत के प्रयोग ने ही भारत और दक्षिणी पूर्वी एशिया के सम्बन्ध को दृढ़तर किया।

संस्कृत भाषा के विकास के साथ ही इस युग में संस्कृत साहित्य की भी अभूत पूर्व उन्नति हुई। महाकवि कालिदास, सुबन्धु, अमरसिंह प्रभृति ने संस्कृत भारती के विभिन्न पक्षों की श्रीवृद्धि करने में अपना योग दिया। साहित्य ही क्या, दर्शन, विज्ञान और कला की दिशा में कीर्तिमान स्तम्भ स्थापित हुए।

ब्रह्मगुप्त, आर्यभट्ट और वराहमिहिर इस काल के प्रसिद्ध वैज्ञानिक और गणितज्ञ थे जो आज भी श्रद्धा और विस्मय के साथ याद किये जाते हैं। गुप्त काल के सर्वतोमुखी बौद्धिक जीवन के विषय में, जिसको कुछ विद्वान् बौद्धिक पुनर्जागरण भी कहते हैं, एक प्रसिद्ध अंग्रेज विद्वान का यह कथन बड़ा महत्त्वपूर्ण है, "सारनाथ की बौद्ध प्रतिमाएं इस जागरण का उतना ही प्रतिनिधित्व करती हैं जितना कि कालिदास की कवितायें। उनके वातावरण में एक नवीन बौद्धिकता व्याप्त थी जिसकी प्रतिच्छाया वस्तु और स्थापत्य कलाओं पर उसी प्रकार पड़ी जिस प्रकार साहित्य और विज्ञान पर प्रकार का। तार्किक सौन्दर्य अनेक रूपों में हमें अपनी पूर्ण पराकाष्ठा पर पहुँचे हुए यूनान की याद दिलाता है और जीवन के प्रति अपने उत्साह तथा साहसिकता की भावना में यह हमें एलिजाबेथ-काल के इगलैंड की स्मृति कराता है। ऐसे समयों का प्रतिनिधित्व कालिदास, यूरीपिडीज और शेक्सपीयर जैसे कवि उसी प्रकार करते हैं जिस प्रकार प्राक्जोटिलीज तथा सारनाथ के अनाम तक्षक अथवा नये विज्ञान के जन्म दाता, जैसे फ्रान्सिस बेकन तथा आर्यभट्ट और आर्कमिडीज करते हैं।"[१]

इस चतुर्दिक बौद्धिक नवजागरण को सम्भव बनाने के लिए गुप्तकालीन भारत में एक श्लाघ्य बौद्धिक दृष्टिकोण विद्यमान था। इस युग के पण्डित आत्मश्लाघा और दृष्टिकोण की सकीर्णता से रहित थे। विज्ञान को संसार की सबसे प्रसिद्ध वस्तु मानते हुए इसको किसी भी स्रोत से ग्रहण करने के लिए तैयार थे। इस युग की दार्श निक रचनायें अधिकांशतया आलोचनात्मक हैं किन्तु उनके द्वारा उनके प्रणेताओं की मौलिक चिन्तना तथा अद्भुत तर्कनाशक्ति के दर्शन होते हैं। हिन्दू दर्शन के षट्-सम्प्रदायोंका विकास इसी युग में हुआ। इस समय की बौद्धिकता इतनी क्रियमाण थी कि एक विचार को दूसरे स्थानों पर पहुँचने में विशेष विलम्ब नहीं लगता था। विभिन्न दर्शन सम्प्रदायों के आचार्य नवीन विचारों का स्वागत करने को सर्वदा प्रस्तुत रहते थे। वे परस्पर विचार विमर्श तथा तर्क-वितर्क करके या तो नये विचारों को स्वीकार कर लेते थे अथवा उनका खण्डन करने का प्रयत्न करते थे।

गुप्त युग के सांस्कृतिक जीवन की यह विशेषता है कि जिस सक्रियता और सशक्तता के दर्शन हमें भाव, विचार और बुद्धि जगत में होते हैं, उसी सप्राणता और स्फूर्ति का संचार हम कर्म-जगत् में भी देखते हैं। जिस प्रकार गुप्त-युग के कवि की प्रतिभा सृजनात्मक और नवनवोन्मेषशालिनी थी, जिस प्रकार इस युग के तक्षक की छेनी में पाषाणों में तथा चित्रकार की तूलिका में निर्जीव रेखाओं में जान डाल देने की ताकत थी, जिस प्रकार इस युग के विचारक की चिन्तन शक्ति स्वतन्त्र और अकुण्ठित थी, जिस प्रकार इस युग के दार्शनिक की मननशीलता प्राचीन ज्ञान के असह्य भार से विमुक्त थी और जिस प्रकार इस युग के वैज्ञानिकों की दृष्टि सत्यान्वेषण के लिए अनाविल तथा

१ Kenneth Saunders, *A Pageant of India*, p. 98

*Indian and Indonesian Art*, p 91)

गुप्त-काल मे सभ्यता और संस्कृति की जो चतुर्दिक् उन्नति हुई, उसकी पृष्ठभूमि भारतवासियों का जीवन के प्रति वह स्वस्थ और सन्तुलित दृष्टिकोण था जिसमे नव जीवन के चारो पुरुषार्थों अर्थ, काम, धर्म और मोक्ष के बीच सन्तुलन स्थापित किया गया था। हम मौर्य कालीन सभ्यता और संस्कृति के अध्याय मे सन्तुलन की इस प्रवृत्ति पर सुविस्तार के साथ विचार कर चुके हैं अतएव यहाँ पर पुन इसके विषय मे कुछ कहना अनावश्यक प्रतीत होता है। हाँ, यह अवश्य स्मरण रखना चाहिए कि गुप्तकालीन भारत मे एक ओर अध्यात्म दर्शन और दूसरी ओर ललित कलाओ मे प्रगति, एक ओर महाकवि कालिदास के काव्य एव नाटक तथा दूसरी ओर समुद्रयात्रा के लिए बड़े बड़े जलयान का निर्माण इसी प्रवृत्ति के कारण सम्भव हो सका। अल्तेकर महोदय का कथन है कि "उस युग के हिन्दू दर्शन के नये और साहसपूर्ण सम्प्रदायो का विकास करने मे उतने ही सफल थे जितने कि समुद्र द्वारा माल ले जाने के लिए सुदृढ और विशाल जलयानो का निर्माण करने मे।"[१]

गुप्त-युग की संस्कृति मे समन्वयवादिता का स्पष्ट दर्शन होता है। यो तो भारतीय संस्कृति की आधारशिला ही उसकी समन्वयात्मिका मनोवृत्ति रही है, और उसका इतिहास समन्वय की विराट मानवीय चेष्टा का इतिहास प्रस्तुत करता है तथापि गुप्त-युग भारत की राष्ट्रीय संस्कृति के विकास का उत्कर्ष काल था, अतएव इस समय समन्वय का दृष्टिकोण भी प्रधानतया प्रचलित था। इस दृष्टिकोण की पृष्ठभूमि मे धार्मिक सहिष्णुता की वह उदात्त और प्रशसनीय भावना थी जिसका प्रतिनिधित्व गुप्त वश के सम्राट् करते थे और जिसका पालन उनकी प्रजा बड़े उत्साह के साथ करती थी। इस युग मे कट्टर और धर्मपरायण ब्राह्मणो ने भी महात्मा बुद्ध का विष्णु के दशावतारो मे स्थान देकर अपने उदार दृष्टिकोण का परिचय दिया। आर्य और द्राविड संस्कृतियो के पवित्र सगम की जिस प्रक्रिया का प्रारम्भ सदियो पूर्व हो चुका था, उसको गुप्त-युग मे अपूर्व बल एव प्रोत्साहन प्राप्त हुआ। शिव विष्णु, शक्ति और गणेश की समान रूप से पूजोपासना इस युग के धार्मिक जीवन की एक विशेषता थी। Classical Age की प्रस्तावना (foreword) मे श्री के० एम० मुशी ने समन्वय की इस प्रवृत्ति का वर्णन या किया है "The adjustment against the background of racial fusion is symbolised by the sacredness accorded both to the Nigama, the Vedic tradition and the Agama the Dravidian tradition by the equal ritualistic importance of the vedic homa and the Dravidian puja, to the inseverable Godhead of the Aryan Vishnu and the Non

---

१ 'The Hindus of that age were as successful in evolving new and bold systems of philosophy as in building large and sturdy vessels to carry goods over sea' *Introduction to the Vakataka Gupta Age* डॉ० कुमारस्वामी ने लिखा है कि पोत निर्माण कला मे गुप्त और हर्ष युग के भारतवासी बहुत बढ़े-चढ़े थे और उनके जलयान पन्द्रहवीं तथा सोलहवीं शताब्दियो के योरपीय जहाजों की अपेक्षा काफी बड़े होते थे। "The greatest period of Indian ship building however must have been the Imperial age of the Guptas and Harsha Vardhana when Indians possessed great colonies in Pegu, Cambodia Java Sumatra, Borneo and trading settlements in China, Arabia and Persia Many notices in the work of European traders 15 th and 19th centuries show that Indian ships of that age larger than their own—*Art and Craft in India*, p 166

Aryan Siva It must never be forgotten that Vyas, the founder and prophet of Arya Dharma, and Sri Krishna, the World Teacher, whose message is its fundamental scripture, are both sons by high browed Aryans of non Aryan mothers" उत्तर भारत में गुप्तों के उदार शासन के अधीन आर्य और द्रविड संस्कृतियों के समन्वय का जो कार्य हो रहा था, वही कार्य दक्षिणापथ में चोलों, चेरों और पल्लवों के राजत्व-काल में ही रहा था। तमिलनाड में आर्य संस्कृति का प्रभाव काफी दूर तक पड़ा और जो उदारता आर्यों ने द्रविड तत्त्वों के ग्रहण करने में दिखलाई, उसी उदारता का प्रदर्शन तमिलनाडु के लोगों ने आर्य संस्कृत भाषा को अपनाने में किया। संगम युग के जीवन की विशेषताओं का उल्लेख करते हुए प्रोफेसर नीलकान्त शास्त्री ने लिखा है "इसकी संस्कृति का सबसे प्रधान रूप इसका मिश्रण का गुण है। यह दो मूलतः विभिन्न संस्कृति, तमिल और आर्य के मिश्रण का परिणाम है, यद्यपि वह विद्वानों के लिए वर्षों के पूर्व-अध्ययन के एक कठिन कार्य होगा कि वे आर्य-पूर्व तमिल संस्कृति के तत्त्वों को पृथक कर सकें जो इस सम्मिश्रण में प्रविष्ट हो चुके हैं। ... और यह महान् सांस्कृतिक परिवर्तन अत्यन्त शान्तिपूर्ण तरीके से सम्पन्न किया गया, साहित्य में नये प्रभावों के प्रवाह के प्रति विरोध या उनके विरुद्ध संघर्ष का कोई प्रमाण नहीं मिलता, इसके विपरीत इस बात के प्रचुर प्रमाण कि उनका सर्वत्र सम्मान होता था और वे उत्साह के साथ उन्हें ग्रहण करते थे।"

गुप्त युग की सर्वतोमुखी सांस्कृतिक प्रगति में उस शासन-व्यवस्था का बड़ा महत्त्वपूर्ण योगदान था जिसको गुप्त सम्राटों ने अपनाया था। अतएव हम सर्वप्रथम गुप्तों की शासन प्रणाली का ही अध्ययन करेंगे।

## गुप्तों की शासन-व्यवस्था

गुप्तों की शासन प्रणाली राजतन्त्रात्मक थी। शासन का प्रधान राजा था और उसकी शक्ति असीमित थी। गुप्त नरेश "महाराजाधिराज", "सम्राट", "परमेश्वर", "परमदैवत", "चक्रवर्तिन्" आदि विरुद धारण करते थे। राजाओं को देवतुल्य मानने की धारणा इस काल में काफी लोकप्रिय हो गई थी। प्रयाग प्रशस्ति में समुद्रगुप्त के लिए कहा गया है कि वह एक देवता था जो इस पृथ्वी पर निवास करने के लिए आया था। परन्तु राजा के देवता होने की इस भावना से यह अभिप्राय नहीं था कि वह स्वेच्छाचारी और निरंकुश हो सकता था। यद्यपि उसकी शक्ति सिद्धान्त में असीमित थी तथापि उसे अनेक नैतिक बंधनों को मानना पड़ता था। वह अपने अमात्यों की सहायता से शासन-कार्य करता था जिनके परामर्शों को मानने के लिए बाध्य न होने पर भी वह उनको सुनता अवश्य था। आर्यावर्त के परम्परागत नियमों को मानना एक श्रेष्ठ राजा के लिए आवश्यक समझा जाता था। यद्यपि आधुनिक प्रजातान्त्रिक दशा की भाँति गुप्त शासन प्रणाली में कोई लोकसभा नहीं होती थी तथापि जनता को सम्राटों की निरंकुशता के दुष्परिणाम नहीं सहने पड़ते थे। ग्राम-पंचायतों और नगर-सभाओं तथा व्यापारिक श्रेणियों को शासन-सम्बन्धी कार्यों से सम्बन्धित कई अधिकार प्राप्त थे जिससे सम्पूर्ण शक्ति केन्द्रीय सरकार अथवा राजा में केन्द्रित नहीं होने पाती थी। गुप्त युग के स्मृति ग्रंथों और अभिलेखों में इस बात पर स्पष्ट जोर दिया गया है कि एक श्रेष्ठ राजा को लोक-कल्याण के कार्यों द्वारा जनता की शुभकामनायें अर्जित करनी चाहिएँ। इस बात के प्रमाणों का अभाव नहीं है कि गुप्त-नरेश स्मृतियों के आदर्शों का समुचित रूप में परिपालन करते थे और जनता की सुख-समृद्धि पर पर्याप्त ध्यान देते थे। फाह्यान नामक चीनी यात्री ने गुप्तों की उदार शासन-व्यवस्था का जिन शब्दों में वर्णन किया है, उनसे यह स्पष्ट हो जाता है कि राजतन्त्रात्मक

व्यवस्था मे भी साधारण जनता को व्यक्तिगत अधिकार काफी संख्या में प्राप्त थे। चीनी यात्री लिखता है "प्रजा प्रभूततया सुखी है। लोगों को अपने घरों की छोटी-छोटी बातों का न तो ब्यौरा देना पड़ता है और न किन्हीं न्यायाधिकारियों या शासकों के यहाँ हाजिरी।" जनता के कार्यों मे राजा हस्तक्षेप नहीं करते थे। लोगों को राज्य भर मे आने जाने का पूरा अधिकार था और इसके लिए उन्हें विशेष अनुमति-पत्र नहीं प्राप्त करना पड़ता था। दण्ड आधुनिक युग की अपेक्षा भी मृदु थे। राजा न तो प्राणदण्ड देता था, न घोर शारीरिक यातना ही। बहुत से अपराधों के लिए केवल दण्डकर की ही व्यवस्था होती थी, जो अपराध की लघुता व गुरुता के अनुसार कम ज्यादा हो सकता था। बार-बार दस्युता करने पर दक्षिण करच्छेद कर दिया जाता था। राजकर्मचारियों को नियमानुसार वेतन दिया जाता था जिससे वे जनता का शोषण नहीं करते थे। यद्यपि राजनियम सरल और दण्ड मृदुल थे तथापि अपराधों की संख्या न्यून होती थी। फाह्यान के यात्रा विवरण मे गुप्तों की शासन प्रणाली पर प्रचुर प्रकाश पड़ता है और उसके विवरण के आधार पर यह निस्संकोच कहा जा सकता है कि गुप्तों की शासन प्रणाली उदार और लोकानुरञ्जक होने के कारण सर्वथा प्रशंसनीय थी तथा राजाओं की शक्ति अपरिमित होने पर भी वे अनियन्त्रित अथवा निरंकुश नहीं हो सकते थे।

**मन्त्रिमंडल**—कौटिल्य ने अपने अर्थशास्त्र मे यह स्पष्ट लिख दिया है कि 'राजसत्ता का अस्तित्व केवल सहायता द्वारा ही सम्भव है। एक अकेला पहिया कभी नहीं चल सकता, अतएव राजा को चाहिए कि वह मन्त्रियों की नियुक्ति करे और उसके सत्परामर्शों पर ध्यान दे।' इस कथन के अनुसार मौर्य शासन प्रणाली में अमात्यों की व्यवस्था की गई थी और गुप्तों ने इस व्यवस्था को स्वीकार किया था। जैसा कि पीछे कहा जा चुका है, गुप्त नरेश अपने 'शासन सम्बन्धी' कर्तव्यों का संचालन मन्त्रियों की सहायता से किया करते थे। मन्त्रियों के लिए 'सचिव' या 'मन्त्रिन' शब्द का प्रयोग प्राय किया गया है। अमात्यों तथा मन्त्रियों का पद पितृक्रमानुगत होता था (अन्वय-प्राप्तसाचिव्य)। राजा तथा मन्त्रिगण की सम्मिलित रूप से एक सभा होती थी जिसका प्रधान राजा होता था। यह अनुमान करना सम्भवत त्रुटिपूर्ण न होगा कि सैन्य, भूमिकर, व्यापार, उद्योग तथा इसी प्रकार के अन्य विभाग मन्त्रिमण्डल के किसी सदस्य के अधीन कर दिये जाते थे और उसका उत्तरदायित्व उस सदस्य पर छोड़ दिया जाता था। समयानुसार एक ही पदाधिकारी एक से अधिक विभागों का कार्य-सञ्चालन करता था। प्रयाग का प्रशस्तिकार हरिषेण समुद्रगुप्त के शासन काल मे तीन पदों—अन्तर्राष्ट्रीय मन्त्री, कुमारामात्य तथा न्यायकर्त्ता—को सुशोभित करता था। स्मृति-ग्रन्थो मे इस बात का विवेचन किया गया है कि सचिवों मे किन किन गुणों और योग्यताओं का होना आवश्यक है और अभिलेखों से यह प्रमाण मिलता है कि मन्त्रिगण बड़े योग्य, शासन कुशल तथा विद्वान् होते थे।

केन्द्रीय शासन प्रणाली का कोई विस्तृत उल्लेख तत्कालीन अभिलेखों में नहीं किया गया है किन्तु कुछ प्रधान कर्मचारियों का जिक्र अवश्य किया गया है। ये कर्मचारी पूर्ववर्ती युगों की शासन प्रणालियों मे थे और इनके नाम भी वैसे ही या कुछ परिवर्तन के साथ गुप्तकालीन शासन व्यवस्था में ग्रहण कर लिये गये थे। सम्राट् के बाद सबसे ऊँचा स्थान युवराज का होता था। गुप्त-कालीन शासन प्रणाली मे शासनाधिकार का नियम उत्तराधिकार के ऊपर आधारित होता था किन्तु बहुधा सम्राट अपने उत्तराधिकारी का अपने ही जीवन-काल में निर्वाचन कर लेता था। मन्त्री सिविल शासन

का अध्यक्ष होता था। महाबलाधिकृत (सेनापति), महादण्डनायक और महाप्रति ये उच्च पदाधिकारियों में प्रमुख स्थान रखते थे। महाबलाधिकृत का पद सा सातवाहन राजाओं के कर्मचारी 'महासेनापति' से मिलता-जुलता था। उसके अ महाश्वपति (अश्वारोही सेना का निरीक्षक), भटाश्वपति (अश्वारोही सेना का निरी महापीलपति (हाथियों की सेना का अध्यक्ष), सेनापति और बलाधिकृत नामक अधिकारी होते थे। महादण्डनायक का पद मूलतः कुषाण सम्राटों तथा नेलूर देश इक्ष्वाकु नरेशों की शासन-व्यवस्था में ग्रहण किया गया था। इसके अधीन अनेक द नायक होते थे जिनके ऊपर वह अपना नियन्त्रण रखता था। इसी प्रकार म प्रतिहार भी कई प्रतिहारों का निरीक्षण होता था। संधि विग्रहिक एक ऐसा उ पदाधिकारी था जिसका नाम सबसे पहले हम गुप्त लेखों द्वारा ही सुनते हैं। य और संधि का मन्त्री था या यों कहना चाहिए कि यह परराष्ट्र मन्त्री था। सं विग्रहिक जिसके लिए 'महासंधिविग्रहिक' शब्द का प्रयोग किया गया है, राजा सैन्य विभाग के पूर्ण सहयोग द्वारा ही अपने कर्तव्यों का सचालन करता था। गुप्त के प्रारम्भ में महासंधिविग्रहिक का पद बड़ा व्यस्त और उत्तरदायित्वपूर्ण रहा हो जिस समय समुद्रगुप्त अपनी उत्तर और दक्षिण विजयों की योजना बना रहा था किन राज्यों को साम्राज्य में मिला लेना चाहिये और किनको करद राज्य के रूप रहने देना चाहिए, आदि बातों का निर्णय इस उच्च पदाधिकारी और उसके विभा द्वारा ही किया जाता था।

प्रान्तीय शासन—शासन की सुविधा के दृष्टिकोण से गुप्त-युग में साम्राज्य विभिन्न प्रान्तों में विभाजित कर दिया जाता था। गुप्त-लेखों में प्रान्त के लिए या 'भुक्ति' शब्द का प्रयोग किया गया है। प्रान्तीय शासकों की नियुक्ति सम्राट कर था। ये अपने 'भुक्ति' की बाह्य आक्रमणों तथा आन्तरिक विप्लवों से रक्षा करने लिए उत्तरदायी होते थे। अपनी राज्य सीमा में शान्ति-स्थापना करके सार्वजनिक के कार्य करना प्रान्तीय शासक का कर्तव्य समझा जाता था। उसे इस बात का अधि कार प्राप्त होता था कि अपने अधीनस्थ कर्मचारियों की वह नियुक्ति करे। गुप्त-ल में प्रान्तीय शासक के लिए अधिकतर 'उपरिक महाराज' पदवी का प्रयोग किया ग है। 'गोप्तृ' शब्द का प्रयोग भी मिलता है। प्रान्तीय शासक अधिकांशतया राजकु से सम्बन्धित होते थे। जितने भी शासन विभाग साम्राज्य की राजधानी में हुआ सम्भवतः वे सभी 'भुक्ति' या 'देश' की राजधानी में भी होते थे। प्रान्तीय की रचना सम्भवतः केन्द्रीय शासन के नमूने के आधार पर की गई थी। आ काल की भाँति गुप्त काल में भी गवनरों के शासन-काल की अवधि निश्चित कर जाती थी। प्रान्तीय शासकों के कार्यकाल की अवधि कम से कम पाँच वर्ष होती थी। गुप्तकालीन अभिलेखों द्वारा हम साम्राज्य के समस्त प्रान्तों का नाम ज्ञात नहीं होता किन्तु इन 'भुक्तियों' के नामों का उल्लेख काफी मिलता है—पुण्ड्र भुक्ति, तीरभुक्ति, नगरभुक्ति, श्रावस्तीभुक्ति तथा अहिच्छत्रभुक्ति, सुकुलि सौराष्ट्र आदि।

जिले का शासन—प्रान्त जिलों में विभाजित किए जाते थे। जिला 'विषय' शब्द का प्रयोग किया गया है। एक 'भुक्ति' के अन्तर्गत कई 'विषय' होते थे। पुण्ड्रवर्द्धन भुक्ति में खाडाटपार पञ्चनगर तथा कोटिवर्ष नामक विषयों के उल्लेख होते हैं। विषय के सबसे प्रधान अधिकारी को विषयपति कहा जाता था। इ नियुक्ति बहुधा 'गोप्तृ' 'उपरिक महाराज' अर्थात प्रान्तपति ही करता था किन्तु

कभी सम्राट भी इनको नियुक्त करता था। विषयपति के लिए लेखों में 'कुमारामात्य' की पदवी प्रयुक्त की गई है। विषयपति के प्रधान कार्यालय का स्थान जहाँ उसका 'अधिकरण' होता था, 'अधिष्ठान' कहलाता था। दामोदरपुर के ताम्रपत्र विषय शासन के सम्बन्ध में हमें कुछ महत्वपूर्ण सूचना प्रदान करते हैं। इनके द्वारा पता लगता है कि विषयपति को शासन-सम्बन्धी कार्यों में सहायता देने के लिए अनेक कर्मचारी थे जिनके नाम इस प्रकार हैं—

नगरश्रेष्ठी—नगर का प्रधान सेठ अथवा श्रेणी प्रमुख।
सार्थवाह—नगर का प्रमुख व्यवसायी अथवा व्यापारियों के संघ का प्रधान।
प्रथमकुलिक—प्रधान शिल्पी अथवा शिल्प संघ का प्रमुख।
प्रथम कायस्थ—प्रधान लेखक।
पुस्तपाल—संग्रहाधिकारी।

विषय में इन शासनाधिकारियों के कार्यकाल की अवधि भी कम से कम पाँच वर्ष अवश्य होती थी। पुस्तपाल को छोड़कर अन्य चार अधिकारियों के द्वारा एक मन्त्रिमण्डल का निर्माण होता था जिसका अध्यक्ष विषयपति होता था। शासन के कार्यों में विषयपति अपने मन्त्रिमण्डल के सदस्यों से परामर्श लिया करता था। इस मन्त्रिमण्डल के अस्तित्व से यह सिद्ध हो जाता है कि नगर शासन में लोकमत का भी कुछ हाथ रहता था। मन्त्रिमण्डल के सदस्य नगर की जनता के विभिन्न वर्गों का प्रतिनिधित्व करते थे।

नगर शासन—इस बात का अनुमान करना सम्भवतः त्रुटिपूर्ण नहीं कि गुप्त काल में नगरों में म्युनिसिपल शासन की व्यवस्था थी, यद्यपि इस समय के म्युनिसिपल शासन का विस्तृत विवरण देने वाला कोई मेगास्थनीज हमारी सहायता नहीं करता। स्वास्थ्य और स्वच्छता आदि विषयों के समुचित शासन के लिए प्रत्येक मुख्य नगर में एक सभा होती थी। इस सभा का अध्यक्ष नगरपति कहलाता था जिसके लिए 'डांगिक' शब्द का प्रयोग किया गया है। नगर निवासियों और व्यापारियों से कर वसूल कर 'डांगिक' उनके हित के कार्यों पर व्यय करता था। स्वास्थ्य पर समुचित ध्यान दिया जाता था। यदि कोई मनुष्य मुख्य मार्ग, स्नानागार, मन्दिर तथा भवन के निकट गन्दगी फैलाते हुए पकड़ा जाता था तो वह दण्डभागी होता था और उसे एक पण दण्ड-कर के रूप में देना पड़ता था।

ग्राम शासन—ग्राम उस समय के शासन प्रबन्ध की सबसे छोटी इकाई था। गाँव का मुखिया, जिसे ग्रामसेवक तथा ग्रामाध्यक्ष कहा जाता था, ग्राम शासन का अध्यक्ष होता था। मुखिया को शासन सम्बन्धी कार्यों में सहायता देने के लिए स्थानीय लोगों की एक सभा हुआ करती थी जिसमें राजकर्मचारी नहीं होते थे। ग्राम-सभा सरकार के लगभग समस्त कर्तव्यों का निवहन करती थी। यह ग्राम की सुरक्षा का ध्यान रखती थी, गाँववालों के मुकदमों का निर्णय करती थी, भूमिकर एकत्र कर राजकोष में जमा करती थी और ग्रामवासियों के सार्वजनिक हित के कार्य करती थी। ग्राम सभा के सदस्यों का निर्वाचन किस प्रकार किया जाता था, इसका विवरण हमें ज्ञात नहीं। सदस्यों के लिए लेखों में 'महत्तर' शब्द के प्रयोग से यह अनुमान होता है कि विभिन्न वर्गों के वयोवृद्ध जनों को, जो अपनी आयु, अपने अनुभव और चरित्र के कारण जनता में प्रतिष्ठित एवं विख्यात होते थे, लोकमत द्वारा ग्राम-सभा का सदस्य मनोनीत
लिया जाता था। दामोदरपुर के ताम्रपत्रों द्वारा ग्राम शासन पर भी महत्त्वपूर्ण
पड़ता है। इनके द्वारा ग्राम सभा के सदस्यों के निम्न प्रकारों का उल्ले

है—(१) महत्तर, (२) अष्टकुलाधिकारी—आठ कुलो के मुखिया, (३) ग्रामिक ग्राम के प्रधान व्यक्ति और (४) कुटुम्बिन—परिवार के मुख्य व्यक्ति। की सुविधा के दृष्टिकोण से ग्राम-सभा उपसमितियो का भी निर्माण करती थी उद्यान, सिंचाई, मन्दिर आदि के प्रबन्ध के लिए भिन्न भिन्न समितियाँ होती थीं। ग्राम-शासन के लिए धन की आवश्यकता पडती थी जो प्राय कर द्वारा को प्राप्त होता था। यद्यपि ग्रामवासियो का मुख्य उद्यम कृषि काय था तथापि प्रत्येक ग्राम मे जुलाहे, कुम्हार, बढई, तेल बनाने वाले तथा सुनार इत्यादि भी थे जिनके द्वारा ग्राम-सभाओ को काफी आय होती थी। ग्रामो की सीमाओ का बहुधा दीवालो और नालियो द्वारा किया था। गुप्त-लेखो मे सीमा निर्धारण नाली के प्रयोग के उदाहरण प्रचुरता स प्राप्त होते हैं।

**राज्य की आय के साधन**—राज्य की आय के साधन प्रचुर और विभिन्न गुप्त-लेखो से पता चलता है कि करो की सख्या गुप्त-काल म अठारह थी किन्तु नाम हमे ज्ञात नही। इसमे कोई सन्देह नही कि करो मे सबसे प्रमुख भूमि-कर था। कुछ स्थानो मे भूमि कर के लिए 'भागकर' और कुछ स्थानो मे 'उद्रग' शब्द प्रयोग किया गया है। भूमि की अवस्था के अनुसार कर सोलह प्रतिशत से लेकर प्रतिशत तक लगाया जाता था। 'भागकर' शब्द से यह स्पष्ट है कि कर उपज के द्वारा वसूल किया जाता था, अथच मुद्राओ के रूप मे अपेक्षाकृत कम। अनावृष्टि अथवा अतिवृष्टि के कारण उपज कम होने पर कृषकों के ऊपर स्वाभाविक रूप से अन्य वर्षो की तुलना मे हल्का पड़ता था।

चुगी-करो का उल्लेख गुप्त-कालीन अभिलेखो और स्मृतियो मे काफीप्रचुरता से किया गया है जिससे यह पता चलता है कि चुगी द्वारा भी राज्य को पयप्त आय होती थी। राज्य मे जिन वस्तुओ का निर्माण किया जाता था, उन पर चुगी जाती थी। वनो, चरागाहो बेकार भूमि तथा खानो पर राज्य का स्वामित्व और उनकी उपज को बेच कर अथवा उन्हे ठीके पर उठा कर राज्य काफी आय करता था। जगल राजकीय आय का एक प्रमुख स्रोत समझा जाता था जिसका "गौल्मिक" नामक कमचारी के अधीन होता था। गुप्तो के समकालीन के लेखो मे पता चलता है कि गृह पशुओ, यथा गो, बल इत्यादि और दूध, घी, आदि वस्तुओ पर भी कर लगाया जाता था। परन्तु हमे इस बात का स्पष्ट प्राप्त नही कि गुप्त सम्राटो ने भी यह कर लगाया अथवा नही। यह असम्भव कि गुप्तो की शासन प्रणाली मे भी इस कर की व्यवस्था थी। व्यापारियो से जो कर वसूल किया जाता था, उसे गुप्त लेखो मे "शुल्क" का नाम दिया गया। गुप्तो के शासन-काल मे भारत का आन्तरिक और बाह्य व्यापार काफी उन्नति पर और दोनो प्रकार के व्यापारियो द्वारा राज्य को काफी आमदनी होती थी। देश बाहर से जो वस्तुयें आती थी, उन पर राज्य-कर लगाया जाता था। व्यापारी राज्य की चुगी बचाने का प्रयत्न करते हुए पकडा जाता था तो उसे दण्ड का होना पडता था। नशीली वस्तुओ पर भी कर लगाया जाता था किन्तु इस कर राज्य को न्यून आय ही होती रही होगी क्योकि फाह्यान के कथनानुसार समाज मे मद्यपान का अधिक प्रचार नही था। यदि गुप्त शासकों ने कर-सम्बन्धी सम्बन्ध मे इस काल के स्मृति ग्रथो के आदश को स्वीकार किया होगा, जसा कि उनके लेखो द्वारा काफी अशो म यही प्रतीत होता है कि उन्होने स्मृति-प्रथा के आदर्श का परिपालन किया था, तो निश्चय ही प्रजा के ऊपर कर प्रभूत मात्रा म नहीं जाते थे।

गुप्तों की शासन प्रणाली की सामान्य विवेचना—गुप्तों की शासन प्रणाली का हमें पर्याप्त विवरण उपलब्ध है जिसके आधार पर यह कहा जा सकता है कि यह श्रेष्ठ और प्रशंसनीय थी। केन्द्र और प्रान्त दोनों में इसका संगठन सुन्दर था।[1] काफी लम्बे अरसे तक गुप्तों की शासन-व्यवस्था ने देश को बाहरी आक्रमणों और भीतरी उपद्रवों से सुरक्षित रक्खा। स्कन्दगुप्त के शासन-काल में हूणों के आक्रमण का जिस सफलता के साथ सामना किया गया, उससे स्पष्ट हो जाता है कि सेना का संगठन काफी सुव्यवस्थित तरीके पर किया गया था और सेना की शक्ति भी पर्याप्त थी। दण्डनीति के सम्बन्ध में न्याय और मानवता का मणि-काञ्चन-संयोग किया गया था। अपराधियों को अविलम्ब ही दण्ड का भागी बनना पड़ता था। परन्तु जैसा कि मेगस्थनीज के विवरण द्वारा हम जान चुके हैं, वैसे कठोर दण्ड नहीं दिये जाते थे। अपराधों की संख्या बहुत ही कम होने से यह बात स्पष्ट है कि दण्ड-नीति का विभाग कुशल और सजग था।

देश को समृद्धिशाली बनाने के लिए गुप्त सम्राट् काफी सचेष्ट रहते थे। राजमार्गों के निर्माण और उसकी मरम्मत कराने का वे सदैव ध्यान रखते थे। कृषि की उन्नति के लिए बाँधों, झीलों और तालाबों का निर्माण किया जाता था। खानों और वन प्रदेशों से जनता के लाभार्थ सामग्रियाँ प्राप्त करने का पूरा प्रयत्न किया जाता था। कृषि और व्यापार को राज्य की ओर से काफी प्रोत्साहन प्राप्त था।

इस बात को हम पिछले पृष्ठों में भलीभाँति देख चुके हैं कि गुप्त सम्राट निरंकुश नहीं होते थे। लोकानुरञ्जन उनका प्रधान कर्त्तव्य समझा जाता था। शासन की सम्पूर्ण शक्ति किसी एक व्यक्ति या सरकार में केन्द्रित नहीं थी। डॉ० अल्तेकर का कथन है कि गुप्त कालीन शासन-प्रणाली विदेशियों (शक, कुषाण, पह्लव) की शासन व्यवस्था से कुछ परिवर्तित रूप में थी। इस काल का एक उल्लेखनीय परिवर्तन ग्राम और नगर सभाओं के कार्यों और अधिकारियों में अभूतपूर्व वृद्धि है। ये संस्थायें पहले भी वर्तमान थीं, पर उपलब्ध प्रमाणों से यह नहीं सिद्ध होता कि इनका रूप वैसा ही गैर सरकारी और इनका कार्यक्षेत्र उतना ही विस्तृत था जैसा कि चौथी शताब्दी से उत्तर और दक्षिण भारत दोनों में पाया जाता है। संधि विग्रह को छोड़कर सरकार या राज्य के बाकी सब काम ये करती थीं। ये स्थानीय शासन-संस्थायें जनता के दृढ़ दुर्ग के समान थीं और इनकी कार्यक्षमता के कारण समिति के अभाव का दुष्परिणाम विशेष रूप से प्रतीत न होने पाया। जनता के अधिकारों और स्वत्वों की सतर्कतापूर्वक रक्षा द्वारा ये ग्राम संस्थायें राजा की अधिकाधिक हस्तगत करने की प्रवृत्ति की काफी रोकथाम करती थीं। जनता से कर वसूल करने का कार्य अधिकतर ग्राम पंचायतें ही करती थीं। यदि राज्य द्वारा नये और न्यायविरुद्ध कर लगाये जाते थे तो ये उन्हें वसूल करने से ही इन्कार कर सकती थीं। गम्भीर अपराधों को छोड़कर बाकी सब झगड़ों का निपटारा ग्राम पंचायतें ही किया करती थीं।[2]

लोक-कल्याण के कार्य करना और विद्या, कला तथा संस्कृति को राजकीय प्रोत्साहन प्रदान करना गुप्त-कालीन शासन-पद्धति की एक प्रशंसनीय विशेषता थी।

---

१ 'We possess fairly detailed information about the Gupta government and its achievements and can well conclude that it was very well organised, both at the centre and in provinces
*Vakatak Gupta Age*, p 292

२ प्राचीन भारतीय शासन पद्धति, पृ० २३७

है—(१) महत्तर, (२) अष्टकुलाधिकारी—आठ कुलों के मुखिया, (३) ग्रामिक—ग्राम के प्रधान व्यक्ति और (४) कुटुम्बिन्—परिवार के मुख्य व्यक्ति। ग्राम शासन की सुविधा के दृष्टिकोण से ग्राम-सभा उपसमितियों का भी निर्माण करती थी। कृषि, उद्यान, सिंचाई, मंदिर आदि के प्रबन्ध के लिए भिन्न भिन्न समितियाँ होती थीं। ग्राम-शासन के लिए धन की आवश्यकता पड़ती थी जो ग्राम कर द्वारा ग्राम-सभाओं को प्राप्त होता था। यद्यपि ग्रामवासियों का मुख्य उद्यम कृषि कार्य था तथापि लगभग प्रत्येक ग्राम में जुलाहे, कुम्हार, बढ़ई, तेल बनाने वाले तथा सुनार इत्यादि भी होते थे जिनके द्वारा ग्राम-सभाओं को काफी आय होती थी। ग्रामों की सीमाओं का निर्माण बहुधा दीवालों और नालियों द्वारा किया था। गुप्त-लेखों में सीमा निर्धारण के लिए नाली के प्रयोग के उदाहरण प्रचुरता से प्राप्त होते हैं।

*राज्य की आय के साधन*—*राज्य की आय के साधन प्रचुर और विभिन्न थे।* गुप्त-लेखों से पता चलता है कि करों की संख्या गुप्त-काल में अठारह थी किन्तु उनके नाम हमें ज्ञात नहीं। इसमें कोई सन्देह नहीं कि करों में सबसे प्रमुख भूमि-कर होता था। कुछ स्थानों में भूमि कर के लिए 'भागकर' और कुछ स्थानों में 'उद्रंग' शब्द का प्रयोग किया गया है। भूमि की अवस्था के अनुसार कर सोलह प्रतिशत से लेकर पच्चीस प्रतिशत तक लगाया जाता था। 'भागकर' शब्द से यह स्पष्ट है कि कर उपज के अन्न द्वारा वसूल किया जाता था, अथच मुद्राओं के रूप में अपेक्षाकृत कम। इस प्रकार अनावृष्टि अथवा अतिवृष्टि के कारण उपज कम होने पर कृषकों के ऊपर कर भार स्वाभाविक रूप से अन्य वर्षों की तुलना में हल्का पड़ता था।

*चुंगी-करों का उल्लेख गुप्त-कालीन अभिलेखों और स्मृतियों में काफीप्रचुरता* से किया गया है जिससे यह पता चलता है कि चुंगी द्वारा भी राज्य को पर्याप्त आय होती थी। राज्य में जिन वस्तुओं का निर्माण किया जाता था उन पर चुंगी लगाई जाती थी। वनों, चरागाहों बेकार भूमि तथा खानों पर राज्य का स्वामित्व होता था और उनकी उपज को बेच कर अथवा उन्हें ठीके पर उठा कर राज्य काफी आय प्राप्त करता था। जंगल राजकीय आय का एक प्रमुख स्रोत समझा जाता था जिसका प्रबन्ध "गौल्मिक" नामक कर्मचारी के अधीन होता था। गुप्तों के समकालीन वाकाटक नरेशों के लेखों से *पता चलता है कि गृह पशुओं, यथा गौ, बैल इत्यादि और दूध, घी, शहद* आदि वस्तुओं पर भी कर लगाया जाता था। परन्तु हमें इस बात का स्पष्ट प्रमाण प्राप्त नहीं कि गुप्त सम्राटों ने भी यह कर लगाया अथवा नहीं। यह असम्भव नहीं कि गुप्तों की शासन प्रणाली में भी इस कर की व्यवस्था थी। व्यापारियों और शिल्पियों से जो कर वसूल किया जाता था, उसे गुप्त लेखों में 'शुल्क" का नाम दिया गया है। गुप्तों के शासन-काल में भारत का आन्तरिक और बाह्य व्यापार काफी उन्नति पर था और दोनों प्रकार के व्यापारियों द्वारा राज्य को काफी आमदनी होती थी। देश में बाहर से जो वस्तुयें आती थी, *उन पर राज्य-कर लगाया जाता था। व्यापारी यदि* राज्य की चुंगी बचाने का प्रयत्न करते हुए पकड़ा जाता था तो उसे दण्ड का भागी होना पड़ता था। नशीली वस्तुओं पर भी कर लगाया जाता था किन्तु इस कर से राज्य को न्यून आय ही होती रही होगी क्योंकि फाह्यान के कथनानुसार तत्कालीन समाज में मद्यपान का अधिक प्रचार नहीं था। यदि गुप्त शासकों ने कर-ग्रहण के सम्बन्ध में इस काल के स्मृति ग्रंथों के आदेश को स्वीकार किया होगा, जैसा कि उनके लेखों द्वारा काफी अंशों में यही प्रतीत होता है कि उन्होंने स्मृति-ग्रंथों के आदेश का परिपालन किया था, तो निश्चय ही प्रजा के ऊपर कर प्रभूत मात्रा में नहीं लगाये जाते थे।

**गुप्तों की शासन प्रणाली की सामान्य विवेचना**—गुप्तों की शासन प्रणाली का हम पर्याप्त विवरण उपलब्ध है जिसके आधार पर यह कहा जा सकता है कि यह श्रेष्ठ और प्रशंसनीय थी। केन्द्र और प्रान्त दोनों में इसका संगठन सुन्दर था।[1] काफी लम्बे अरसे तक गुप्तों की शासन-व्यवस्था ने देश को बाहरी आक्रमणों और भीतरी उपद्रवों से सुरक्षित रक्खा। स्कन्दगुप्त के शासन-काल में हूणों के आक्रमण का जिस सफलता के साथ सामना किया गया, उससे स्पष्ट हो जाता है कि सेना का संगठन काफी सुव्यवस्थित तरीके पर किया गया था और सेना की शक्ति भी पर्याप्त थी। दण्डनीति के सम्बन्ध में न्याय और मानवता का मणि-काञ्चन-संयोग किया गया था। अपराधियों का अविलम्ब ही दण्ड का भागी बनना पड़ता था। परन्तु जैसा कि मेगस्थनीज के विवरण द्वारा हम जान चुके हैं, वस कठोर दण्ड नहीं दिये जाते थे। अपराधों की संख्या बहुत ही कम होने से यह बात स्पष्ट है कि दण्ड-नीति का विभाग कुशल और सजग था।

देश को समृद्धिशाली बनाने के लिए गुप्त सम्राट् काफी सचेष्ट रहते थे। राजमार्गों के निर्माण और उसकी मरम्मत कराने का वे सदैव ध्यान रखते थे। कृषि की उन्नति के लिए बाँधों, झीलों और तालाबों का निर्माण किया जाता था। खानों और वन प्रदेशों से जनता के लाभार्थ सामग्रियाँ प्राप्त करने का पूरा प्रयत्न किया जाता था। कृषि और व्यापार को राज्य की ओर से काफी प्रोत्साहन प्राप्त था।

इस बात को हम पिछले पृष्ठों में भलीभाँति देख चुके हैं कि गुप्त सम्राट निरंकुश नहीं होते थे। लोकानुरञ्जन उनका प्रधान कर्तव्य समझा जाता था। शासन की सम्पूर्ण शक्ति किसी एक व्यक्ति या सरकार में केन्द्रित नहीं थी। डॉ० अल्तेकर का कथन है कि गुप्त कालीन शासन प्रणाली विदेशियों (शक, कुषाण, पह्लव) की शासन व्यवस्था से कुछ परिवर्तित रूप में थी। इस काल का एक उल्लेख्य परिवर्तन ग्राम और नगर सभाओं के कार्यों और अधिकारियों में अभूतपूर्व वृद्धि है। ये संस्थायें पहले भी वर्तमान थीं, पर उपलब्ध प्रमाणों से यह नहीं सिद्ध होता कि इनका रूप वैसा ही गैर-सरकारी और इनका कार्यक्षेत्र उतना ही विस्तृत था जैसा कि चौथी शताब्दी से उत्तर और दक्षिण भारत दोनों में पाया जाता है। संधि विग्रह को छोड़कर सरकार या राज्य के बाकी सब काम ये करती थीं। ये स्थानीय शासन-संस्थायें जनता के दृढ़ दुर्ग के समान थीं और इनकी कार्यक्षमता के कारण समिति के अभाव का दुष्परिणाम विशेष रूप से प्रतीत न होने पाया। जनता के अधिकारों और स्वत्वों की सतर्कतापूर्वक रक्षा द्वारा ये ग्राम संस्थायें राजा की अधिकाधिक हस्तगत करने की प्रवृत्ति की काफी रोकथाम करती थीं। जनता से कर वसूल करने का काम अधिकतर ग्राम पंचायत ही करती थी। यदि राज्य द्वारा नये और न्यायविरुद्ध कर लगाये जाते थे तो ये उन्हें वसूल करने से ही इन्कार कर सकती थीं। गम्भीर अपराधों को छोड़कर बाकी सब झगड़ों का निपटारा ग्राम पंचायतें ही किया करती थीं।[2]

लोक-कल्याण के काम करना और विद्या, कला तथा संस्कृति का राजकीय प्रोत्साहन प्रदान करना गुप्त-कालीन शासन-पद्धति की एक प्रशंसनीय विशेषता थी।

---

१ "We possess fairly detailed information about the Gupta government and its achievements and can well conclude that it was very well organised, both at the centre and in provinces
*Vakatak Gupta Age*, p 292

२ प्राचीन भारतीय शासन पद्धति, पृ० २३७

पारस्परिक हित के लिए था', क्योंकि हर्ष तथा भास्कर वर्मा दोनो शशांक के पडोसी शत्रु थे।[1] राखालदास बनर्जी का भी यही मत है।

शशांक—कुछ आगे बढ़ने पर हर्ष सेनापति भाडी से मिला जो राज्यवर्द्धन की मृत्यु के पश्चात मालवराज की सम्पूर्ण सेना के साथ वापस लौट रहा था। भाडी ने सूचित किया कि उसे इस प्रकार की सूचना मिली है कि कान्यकुब्ज पर गुप्त नामक किसी राजा का अधिकार हो गया है और राज्यश्री कारागार से निकलकर विन्ध्यवन की ओर भाग गई है।[2] यह समाचार सुनते ही हर्ष ने गौड राजा पर स्वयं चढाई करने का निश्चय बदल दिया और इसके लिए भाडी को नियुक्त करके, मालव सेना का निरीक्षण करके स्वयं विन्ध्यवन की ओर प्रस्थान किया जहाँ काफी परिश्रम के पश्चात वह राज्यश्री को ठीक उस समय पाया जब वह चिता मे कूदने जा रही थी। बहन को साथ लेकर वह गंगा के समीप स्थित अपने शिविर को लौटा।

सेनापति भाडी ने शशांक को गौड राज्य वापस लौट जाने को बाध्य किया और शशांक को किसी प्रकार की क्षति नही उठानी पडी। पूर्व के इन सुदूरस्थ प्रदेशो पर हर्ष का अधिकार न हो सका, क्योंकि गंजाम के अभिलेख से यह स्पष्ट ज्ञात होता है कि शशांक ६१९ ई० के लगभग सम्राट् के रूप मे शासन करता रहा।[3]

बाण शशांक के ऊपर किये जाने वाले आक्रमण के सम्बन्ध मे बिल्कुल मौन हैं। ह्वेनसांग के विवरण से हम हर्ष की विजयो का कुछ बोध होता है। वह लिखता है—

"जैसे ही शीलादित्य (हर्ष) राजा हुआ, वैसे ही उसने एक विशाल सेना लेकर अपने भ्रातृहन्ता से प्रतिशोध लेने के अभिप्राय से प्रस्थान किया। उसकी इच्छा हुई कि पडोसी राज्यो को जीतकर अपने अधीन कर लूं। वह पूर्व की ओर बढा और उसने उन देशो पर आक्रमण कर दिया जिन्होंने उसकी प्रभुता मानने से इनकार कर दिया था। निरन्तर ६ वर्षों तक वह युद्ध करता रहा। उसने पंचभारत के साथ युद्ध किया।" इस पद का एक दूसरा पाठ भी प्राप्त होता है, जिसके अनुसार हर्ष ने पंचगौड से युद्ध करके उसे अपने अधीन कर लिया। पंचभारत मे पंजाब, कान्यकुब्ज, मिथिला तथा उडीसा सम्मिलित थे।

पुलकेशी द्वितीय के सम्बन्ध मे यात्री ने लिखा है—

"इस समय महान शीलादित्य पूर्व तथा पश्चिम मे आक्रमण कर रहा था, पडोसी राज्य उसकी अधीनता स्वीकार कर रहे थे, किन्तु मो हो-ल च-अ ने उसकी प्रभुता स्वीकार करने से इन्कार कर दिया।"[4] किन्तु डॉ० मजूमदार यह मानने को तैयार नही हैं कि पंचगौड को हर्ष ने अपने अधीन कर लिया था क्योंकि विन्ध्य के दक्षिण मे स्थित कामरूप, काश्मीर, पंजाब, सिन्ध तथा राजपूताना को हर्ष के अधीन मानने मे अधिकांश विद्वानो को आपत्ति है। हर्ष के युद्धो के सम्बन्ध मे जो कुछ साक्ष्य प्राप्त है, उनके आधार पर हम यह निष्कर्ष निकाल सकते हैं कि उसे अग्रलिखित शक्तियो का सामना करना पडा था—

---

१ बसाक *History of North Eastern India*, p 151

२ हर्षचरित।

३ वर्षशतत्रये वर्तमाने महाराजाधिराजश्रीशशांकराजेशासति— गंजाम का लेख, ए० ए० जिल्द ६, पृ० १४४

४ वाटर्स, जिल्द २, पृ० २३९

१ वलभी तथा गुर्जर के शासक
२ चालुक्य-नरेश पुल्केशिन द्वितीय,
३ सिन्धु, तथा
४ मगध, गौड ओड्र तथा कागद।
नीचे इन पर विचार किया जायगा।

वलभी नरेश—हर्ष की विजयो का बोध करने के लिए कुछ अन्य सामग्रियाँ भी उपलब्ध हैं। गुर्जर नरेश दद्द के नौसारी-दानपत्र म निम्नलिखित उल्लेख मिलता है—

'श्रीहर्षदेवाभिभूतो श्रीवलभीपतिपरित्राणोपजात भ्रमदभ्रविभ्रमयशोवितान श्रीदद्द'' [१] अर्थात्, श्री हर्षदेव द्वारा पराजित वलभी-नरेश का परित्राण करने के कारण प्राप्त यश का वितान श्री दद्द के ऊपर निरन्तर झूलता था।

इससे यह स्पष्टतया ज्ञात हो जाता है कि हर्ष ने वलभी-नरेश ध्रुवसेन द्वितीय को पराजित कर दिया और उसे (वलभी नरेश को) गुर्जर-नरेश दद्द के यहाँ शरण लेनी पड़ी।

अब यहाँ प्रश्न यह उठता है कि गुर्जर-नरेश जैसा छोटा राज्य वलभी-नरेश को हर्ष के विरुद्ध कैसे शरण दे सका। कुछ लोगो ने गुर्जर-नरेश को शक्तिशाली राज बताया है और कुछ विद्वानो का मत है कि वलभी-नरेश की सहायता मे प्रभाकरवर्द्धन के शत्रु, लाट, मालव, गुर्जर आदि संयुक्त हो गये थे। वास्तविकता जो भी हो हर्ष ने निश्चय ही वलभी-नरेश को अब सुरक्षित और सुदृढ पाया और सम्भवत इसी लिए उसने वलभी-नरेश से अपनी पुत्री का ब्याह कर दिया। यहाँ हर्ष की कूटनीति का पता चलता है।

डा० स्मिथ ने वलभी-नरेश के साथ होनेवाले युद्ध की तिथि के सम्बन्ध म लिखा है—

''वलभी-नरेश के साथ होने वाले युद्ध, जिसके परिणामस्वरूप ध्रुवसेन द्वितीय पूर्णत पराजित हुआ और संभवत चालुक्य सम्राट् की सबल सहायता पर निर्भर रहने वाले भडौंच राजा के राज्य मे भाग गया—अनुमानत ६३३ ई० के उपरान्त और पश्चिमी भारत में ह्वेनसाग के आने के पूर्व (६४१–४२ ई०) घटित हुआ।' [२]

डॉ० मजूमदार भी इस तिथि का समर्थन करते हैं।

पुल्केशिन द्वितीय—पुल्केशिन के लेख[३] से ज्ञात होता है कि इस युद्ध मे हर्ष के हाथी गिर पड़े और वह भय से भाग गया। ह्वेनसाग भी लिखता है, 'उसने (हर्ष ने) पचभारत मे सेनायें एकत्रित की थी और सभी प्रदेशो से श्रेष्ठ नायकों को आमन्त्रित किया था तथा वह स्वयं सेनाध्यक्ष बनकर इन लोगो को (पुल्केशिन को) पराजित करने गया था, किन्तु वह अब तक इनके दलो को जीत नही सका है।' [४] ह्वेनसाग के विवरणो मे ज्ञात होता है कि यद्यपि हर्ष ने अनेक देश जीते थे, तथापि वह पुल्केशिन को नही जीत सका।

---

१ *Journal of the Bombay Branch of the Royal Asiatic Society* Vol VI, p I and *Indian Antiquary* Vol B 1884 pp 70 81-

२ *Early History of India* p 354

३ *Epigraphica Indica* Vol 6, p 19

४ *H T B* 257, Quoted by K C Majumdar in *Classical Age*,

मजूमदार महोदय का यह विचार है कि उपर्युक्त विवरण से यह परिलक्षित होता है कि हर्ष ने स्वयं पुल्केशिन पर आक्रमण किया था, पर उसे अपने उद्देश्य की पूर्ति में सफलता नही प्राप्त हुई। इससे यह नहीं ध्वनित होता कि पुल्केशिन ने उसे पराजित कर दिया था। पुल्केशिन के उत्तराधिकारियों ने इस घटना को अत्यधिक महत्त्व प्रदान किया है। बताया गया है कि सैकड़ों युद्धों में भाग लेनेवाले शत्रु राजा को पराजित कर पुल्केशिन ने 'परमेश्वर' की उपाधि धारण की।[1]

युद्ध-स्थल के सम्बन्ध में निश्चयपूर्वक नहीं कहा जा सकता। स्मिथ महोदय के इस कथन का कि पुल्केशिन ने 'नर्मदा भाग की सुरक्षा इस सशक्तता से की कि हर्ष को विवश होकर लौटना पड़ा और उस नदी को अपनी बाह्य सीमा माननी पड़ी।' मजूमदार महोदय ने खण्डन किया है। उन्होंने बताया कि लाट, मालव तथा गुर्जर, कौम्स ऐहोल अभिलेख के अनुसार, पुल्केशिन के अधीनस्थ राज्य थे और इन्होंने हर्ष की अधीनता स्वीकार की हो, इसका कहीं प्रमाण नहीं मिलता।[2] ऐसी दशा में हर्ष का नर्मदा नदी तक आकर पुल्केशिन से युद्ध करना तर्कसंगत नहीं ज्ञात होता। ह्वेनसांग ने भी बुन्देलखण्ड तथा मालवा में स्वतंत्र राज्यों का उल्लेख किया है। हर्ष तथा पुल्केशिन का युद्ध दक्षिण में नर्मदा पर न होकर काफी उत्तर में हुआ।

डा० फ्लीट ने इस युद्ध की तिथि ६१२ ई० बताई है।[3] किन्तु जैसा कि अधिकांश विद्वानों का मत है, यदि हम मान लें कि हर्ष-पुल्केशिन युद्ध वलभी-नरेश पर किये गये आक्रमण का फल है, तो निश्चय ही इस युद्ध की तिथि ६२९ से ६४० ई० के बीच में ही कभी हो सकती है, क्योंकि वलभी-नरेश को शरण देने वाले दद्द का यही शासन-काल (६२९–६४० ई०) है। बहुत सम्भावना तो यह है कि वलभी-नरेश से युद्ध करने के दो-एक वर्ष के भीतर ही (६३४–३५ ई०) में यह युद्ध हुआ होगा।

सिन्ध—बाण के 'हर्षचरित' से यह ज्ञात होता है कि हर्ष ने 'सिन्धुराज को मथकर उसकी सम्पत्ति स्वायत्त कर ली।'[4] किन्तु हम बाण के अतिरंजित वाक्यों को सावधानी से ग्रहण करना चाहिए। पिछले पृष्ठों में हम देख चुके हैं कि हर्ष का दक्षिणी अभियान, जिसमें उसे वलभी-नरेश दद्द द्वितीय तथा पुल्केशिन द्वितीय से संघर्ष करना पड़ा था, असफल रहा। सिन्ध प्रभाकरवर्द्धन का शत्रु था, अतः हर्ष से उसका संघर्ष तो हो सकता है किन्तु हर्ष ने उसे पराजित कर दिया हो यह विश्वसनीय नहीं, क्योंकि ह्वेनसांग बताता है कि जिस समय वह सिन्ध में पहुँचा, उस समय वह एक सशक्त स्वतंत्र राज्य था।

पूर्वी रण-यात्रा—हर्ष की जीवनी से यह बोध होता है कि ६४३ ई० में जब चीनी यात्री कामरूप-नरेश भास्करवर्मन के निमंत्रण पर वहाँ (कामरूप) गया तो उस समय तक हर्ष ने कोंगद तथा उड़ीसा को अपने अधीन कर लिया था और वह राजमहल में गंगा के तट पर कजंगल में विश्राम कर रहा था। इससे यह परिलक्षित होता है कि ६४३ ई० के पूर्व इन प्रदेशों पर हर्ष के दो-एक आक्रमण हो चुके थे।

---

१ श्री सत्याश्रय पृथ्वीवल्लभ महाराज समरशतसंघट्टसंसक्तपरनृपति राज्योपलब्धपरमेश्वरापरनामधेय —पुल्केशिन का हैदराबाद वाला दानपत्र।

२ देखिये *Classical Age*, pp 105 106

३ देखिये फ्लीट का 'कनाडी राजवंश', पृ० ३५१।

४ अत्र पुरुषोत्तमेन सिन्धुराज प्रमथ्य लक्ष्मी आत्मीकृता —हर्षचरित।

चीनी लेखक मा-त्वान लिन के लेख से यह ज्ञात होता है कि शीलादित्य ने ६४१ ई० मे मगध-सम्राट का विरुद धारण किया। ह्वेनसाग के विवरण से यह ज्ञात होता है कि हर्ष ने इस तिथि के बहुत पूर्व मगध को अधिकृत नही किया। चीनी यात्री को मगध से होकर ६३७-३८ ई० मे यात्रा करते समय यह ज्ञात हुआ था कि हाल ही मे शशाक ने गया के बोधि वृक्ष को काट दिया था और उसके शीघ्र बाद ही उसकी मृत्यु हो गई। तब मगध के राजा ने पूर्णवर्मा को बुलाया जो अशोकराज का अन्तिम वशज था और उसने हजार गायो के दूध से वृक्ष की जडो को सीचकर उसे पुनर्जीवित कर दिया।

शशाक की मृत्यु तिथि ६१९ ई० बताई जाती है और ह्वेनसाग के इस कथन से कि 'हाल ही मे शशाक ने गया के बोधि वृक्ष को काट दिया था' यह ध्वनि निकलती है कि ६३७ ई० के अधिक से अधिक १० वर्ष पूर्व तक शशाक जीवित था और इस समय तक निश्चय ही हर्ष शशाक का कुछ भी नही बिगाड सका था। उसकी मृत्यु के पश्चात् ही वह मगध को अपने अधीन कर सका और वहाँ से कोगद तक उसने छापा मारा। सम्भवत उसने पश्चिमी बगाल को भी विजित किया। मजूमदार महोदय का मत है कि ये सारी घटनायें ६३६ ई० के पश्चात ही हुई।

यह कहना कठिन है कि शशाक से कभी हर्ष की मुठभेड हुई या नही। 'मजुश्री मूलकल्प'[1] मे इसका कुछ आभास मिलता है कि एक राजा जिसका नाम 'ह' अक्षर से प्रारम्भ होता है, अर्थात् हर्ष पूर्वी भारत की ओर बढा और पुण्ड्रनगर मे जा पहुँचा। दुष्टकर्मा सोम पराजित हुआ और वह अपने राज्य के भीतर बन्द रहने के लिए विवश किया गया, किन्तु ऐसा लगता है कि गौड देश के लोगो ने हर्ष का स्वागत नही किया। हर्ष अपने देश को लौट आया और उसने यह सन्तोष कर लिया कि मैंने विजय प्राप्त कर ली।

'मजुश्री मूलकल्प' का उक्त कथन कहाँ तक सत्य है, यह नही कहा जा सकता, किन्तु यदि हम यह मान भी लें कि हर्ष ने शशाक को अपने राज्य के भीतर बन्द रहने के लिये विवश किया तो इससे क्या ? वह शशाक के राज्य पर अधिकार नही स्थापित कर सका। हर्ष मगध से लौटा और उधर, जैसा कि ह्वेनसाग के विवरण से ज्ञात होता है, शशाक ने पुन अपनी स्वतन्त्रता (यदि उसका अपहरण भी हुआ हो) प्राप्त कर ली। ६१९ ई० तक तो शशाक का बगाल, दक्षिण बिहार तथा उडीसा पर राज्य निश्चय रूप से था। अत इस आधार पर हम यह निष्कर्ष निकाल सकते हैं कि 'हर्षचरित' तथा मजुश्री मूलकल्प' मे वर्णित शशाक पर हर्ष के प्रारम्भिक रण-अभियान पूर्णरूपेण असफल रहे।

भागीरथी के पूर्व तथा पद्मा नदी के उत्तर मे स्थित बगाल के भूभाग पर हर्ष का कभी अधिकार हो सका था या नही, यह भी विवादास्पद विषय है। पर इसका प्रमाण मिलता है कि हर्ष का सहायक कामरूप का शासक भास्करवर्मन उक्त भूभाग

१ पराजयामास सोमाख्य दुष्टकर्मानुचारिणम।
ततो निषिद्ध सोमाख्यो स्वदेशेनावतिष्ठत ॥
निवर्तयामास हकाराख्य म्लेच्छराज्येन पूजित।
दुष्टकर्मा हकाराख्यो नृप श्रेयसा चायर्धर्मिण ॥
स्वदेशे चैवप्रयातो यथेष्ट गतिनापि वा—मजुश्री मूलकल्प, श्लोक ७२५-७२७

पर कुछ समय तक राज्य कर चुका था। मजूमदार महोदय ने यह विचार प्रकट किया है कि यह बहुत सम्भव है कि हर्ष की पूर्वी विजयों में भास्करवर्मन ने पर्याप्त सहायता प्रदान की थी और इसी के फलस्वरूप उसे बंगाल का उत्तरी भाग हर्ष द्वारा दिया गया था।[1]

## हर्ष के साम्राज्य का विस्तार

हर्ष प्राचीन भारत का अन्तिम हिन्दू सम्राट अंगीकार किया जाता है। इस महान साम्राज्य के नियन्ता एवं निर्माता के पश्चात भारतवर्ष में पुनः किसी हिन्दू नरेश ने ऐसा भव्य कार्य नहीं किया। इसी महान सम्राट के साम्राज्य विस्तार पर इस अध्याय में प्रकाश डालने का प्रयास किया जायेगा। आधुनिक अनुसन्धानों एवं गवेषणों ने हमारे सम्मुख एक नई समस्या उपस्थित कर दी है। इस दशाब्दी के कुछ विद्वानों की अब इस प्रकार की धारणा हो गई है और जो धारणा उचित ही प्रतीत होती है कि हर्ष भारतवर्ष का अन्तिम महान सम्राट नहीं था। भारतवर्ष में हर्ष से बड़े हिन्दू नरेश हर्ष के पश्चात भी हुए थे। हर्ष वस्तुतः एक सीमित क्षेत्र—उत्तर भारत—का छोटा-सा शासक था। इसे व्यर्थ ही इतना अधिक गौरव प्रदान किया गया है, क्योंकि इसी के समकालीन नरेश साम्राज्य एवं शक्ति में इससे भी बढ़कर थे। यह धारणा अब एक प्रभावशाली मान्यता है। इस मान्यता के सबसे बड़े निर्माता हैं श्री रमेशचन्द्र मजूमदार। इस प्रकार अब हम एक विवादग्रस्त गुत्थी को सुलझाने के लिए विभिन्न तथ्य सम्मुख रखने पड़ेंगे, तब जाकर यह समस्या सुगम बनेगी। इससे पूर्व कि मैं आपको मूल तथ्यों की ओर ले चलूं, आधुनिक इतिहासकारों की सम्मतियाँ जानना आवश्यक सा हो जाता है।

सबसे पहले 'प्राचीन भारतीय इतिहास' के सबसे पुराने इतिहासकारों की ओर आपका ध्यान आकृष्ट करवाता हूँ। श्री स्मिथ (Smith) ने अपनी पुस्तक 'Early History of India' में लिखा है—

"उसके शासन काल के पिछले वर्षों में मालवा, गुजरात एवं सौराष्ट्र के अलावा हिमालय पहाड़ से लेकर नर्मदा तक (जिसमें नेपाल भी सम्मिलित था) गंगा की पूरी तरेटी पर हर्ष का प्रभुत्व निर्विवाद रूप से स्थापित था।"

श्री के० एम० पणिक्कर (K M Pannikar) ने अपनी पुस्तक 'Sri Harsha of Kanauj' में लिखा है—

'हर्ष ने सम्पूर्ण उत्तरी भारत को अपने अधिकार में कर लिया था और नेपाल का राज्य भी उसके साम्राज्य में सम्मिलित था।'

इन दो विद्वानों ने हर्ष को भारतवर्ष का चक्रवर्ती सम्राट घोषित किया है। लेकिन एटिंग हासन जो कि एक फ्रांसीसी विद्वान हैं, उपर्युक्त मत में कुछ कमी का श्रीगणेश किया है। इन्होंने नेपाल को हर्ष के साम्राज्य का अंग नहीं स्वीकार किया है। आगे चल कर श्री राधाकुमुद बनर्जी ने अपनी पुस्तक 'हर्ष' में उसका साम्राज्य और भी संकुचित कर दिया। देखिए उनके विचार—

"कुछ प्रान्त तो ऐसे थे जिन पर कान्यकुब्जाधिपति महाराज हर्ष प्रत्यक्ष रूप से शासन करते थे और कुछ प्रदेश ऐसे थे जो उनके प्रभाव में थे एवं उनकी प्रभुता स्वीकार करते थे। प्रत्यक्ष रूप से शासन का क्षेत्र संकुचित था परन्तु प्रभाव-क्षेत्रान्तगत कामरूप, नेपाल, कश्मीर तथा वलभी थे।"

---

१ *Classical Age* pp 107-108

परन्तु हर्ष के साम्राज्य का सकुचन का पूर्ण श्रेय श्री आर० सी० मजूमदार को है। इन्होने प्रचलित मत का पूर्णतया विरोध करते हुए लिखा है—

"हर्ष के साम्राज्य मे आगरा एव अवध का सयुक्तप्रान्त, बिहार तथा पूर्वी पजाब का कुछ भाग, उत्तर-पश्चिम के मो ती-पु लो (ह्वेनसाग के अनुसार) को छोडकर सम्मिलित था।"

—Journal of the Bihar Orissa Pesearch Society

श्री निहार रजन राय ने इण्डिया हिस्टारिकल क्वाटरली (India Historical Quarterly) मे 'हर्ष शिलादित्य—एक सर्वद्धित अध्ययन' शीर्षक के अन्तर्गत वे अपने विचार इस प्रकार प्रकट किए हैं कि हर्ष के प्रत्यक्ष शासन के अन्तर्गत वह सम्पूर्ण प्रदेश था, जिसे मध्य हिन्द कहा जाता था। परन्तु हर्ष के प्रभावान्तर्गत पूरा उत्तरी भारत था। इसकी सीमायें इस प्रकार थी—उत्तर-पश्चिम मे जालधर से लेकर पूर्व मे आसाम की पूर्वी सीमा तक—दक्षिण मे नर्मदा और महानदी की तरेटी मे अवस्थित वलभी राज्य से लेकर गजाम के जिले तक का प्रदेश, और उत्तर मे नेपाल तथा सभवत कश्मीर भी सम्मिलित थे।

श्री अदीलचन्द्र बनर्जी ने स्मिथ की परिपाटी का अनुगमन करते हुए हर्ष को भारत का महान् हिन्दू सम्राट् माना है।

"हर्ष का आधिपत्य उत्तर मे शतद्रु के तट से लेकर दक्षिण मे नमदा तक और पश्चिमी मालवा के सीमाप्रात से लेकर पूर्व हिमालय के समीप स्थित प्रदेशो तक की भूमि पर स्थापित था।"

यह तो रहे विभिन्न इतिहासकारो के विभिन्न निगमन। परन्तु इतिहास के जिज्ञासु का तो यह कर्तव्य हो जाता है कि वह इन विरोधी मतो मे से युक्तिसगत एव सर्वमान्य मत खोज निकाले। आधुनिक विचारको के इन मतो के आधार पर तो हम कुछ भी नही कह सकते कि कौन सा मत सत्य के अधिक समीप है और कौन-सा बकार है। इन मतो की असलियत का पता तो तभी लगेगा जब हम भी मूल ऐतिहासिक सामग्री का वैज्ञानिक रूप से अध्ययन करेंगे। अब हम नीचे की पक्तियो मे मौलिक स्रोतो के द्वारा डाले गये प्रकाश की रोशनी मे कुछ खोजने एव ढूढने का प्रयास करेंगे।

हर्ष के शासन-काल के दो अभिलेख बसखेरा तथा मधुबन नामक स्थानो पर उपलब्ध हुए हैं। इन लब्धियो मे हम सहज निगमन कर सकते हैं कि अहिच्छत्र एव श्रावस्ती भुक्ति हर्ष के साम्राज्य के अग थे।

'हर्षचरित' मे बाणभट्ट ने हर्ष को थानेश्वर एव समीपवर्ती स्थानो का सम्राट माना है। अतएव थानेश्वर भी हर्ष के साम्राज्य का भाग था।

ह्वेनसाग ने जिन शब्दो मे प्रयाग की मोक्ष परिषद् का वर्णन किया है, वह भी यही निर्दिष्ट करता है कि प्रयाग हर्ष के साम्राज्य का ही एक भाग था। ह्वेनसाग ने हर्ष को कान्यकुब्ज (कन्नौज) का नरेश माना है। इस प्रकार कन्नौज का समीपवर्ती भाग भी उसके अधीन था।

हेलो ने ह्वेनसाग की जीवनी में हर्ष को 'मगध' का भी शासक स्वीकार किया है।

इस प्रकार इन विवरणो से, जिन्हें हम स्पष्ट विवरण की सज्ञा दे सकते हैं हमें हर्ष के उपर्युक्त साम्राज्य का पता चलता है। अब हम उन तथ्यो का अध्ययन करेंगे जो परोक्ष रूप से हर्ष के साम्राज्य के विस्तार पर निर्देश करते हैं।

ह्वेनसांग ने चीनी पुहुती से लेकर मगध तक के राज्यों की राजनैतिक स्थिति के विषय में स्पष्ट उल्लेख नहीं किया है। उसने केवल ६ राज्यों की स्थिति के विषय में हमें बताया है। यात्री के इस मौन धारण का स्पष्ट कोई कारण है। उसने स्वेच्छा एवं किसी भावना से प्रेरित होकर इन राज्यों की राजनैतिक स्थिति का उल्लेख नहीं किया है। निर्दिष्ट ६ राज्य इस प्रकार हैं—कन्नौज, पारियात्र, मनिपुर, सुवर्णगोग, कपिलवस्तु, नेपाल।

इन ६ राज्यों में से पारियात्र, सुवर्णगोग तथा नेपाल उसकी साम्राज्य की सीमा के स्वतंत्र राज्य थे। शेष ३ राज्य कन्नौज, कपिलवस्तु एवं मनिपुर हर्ष के साम्राज्य के अंग थे। जिन राज्यों की स्थिति के विषय में यात्री ने मौन धारण किया है, वे राज्य निश्चित रूप में हर्ष के शासन के अन्तर्गत थे। श्री गौरीशंकर चटर्जी ने इन नकारात्मक प्रमाणों से यही निष्कर्ष निकाला है। श्री चटर्जी का यह मत उचित ही प्रतीत होता है, क्योंकि हर्ष के साम्राज्य के विभिन्न प्रदेशों की स्थिति का वर्णन करना उसने उचित न समझा होगा, क्योंकि इससे उसे बारम्बार हर्ष के आधिपत्य को निर्दिष्ट करना पड़ता है। दूसरी बात यह कि उसके लिए तो यह सब प्रदेश एक ही साम्राज्य के अंग थे, अतएव उनकी राजनैतिक स्थिति के वर्णन के लिए उसे उतनी उत्सुकता नहीं थी। जिन राज्यों की राजनैतिक स्थिति के विषय में वह मौन है, उनकी संख्या १९ है। ये १९ स्थान हर्ष के ही साम्राज्य में थे।

(१) मथुरा
(२) स्थानेश्वर
(३) श्रुघ्न—वर्तमान सुघगाव (कनिंघम की एकात्मकता)
(४) पो-लो हिमो-पु लो (ब्रह्मपुर)
(५) कु पी-सग-न (गोविन्दशान) —वर्तमान रामपुर एवं पीलीभीत जिले
(६) ओ हि चि-ता लो (अहिच्छत्र)—रुहेलखंड का पूर्वी भाग
(७) पिलो शन-ना-काली नदी के तट पर स्थित अतरंजीखेरा
(८) कपित्थ या साकश्य—आधुनिक संकिस्स
(९) अयुते—आधुनिक अयोध्या
(१०) अ ए-मु-क-अयोमुख या हयमुख—वर्तमान डाडियाखेरा गंगा के उत्तरी तट पर
(११) प्रयाग
(१२) कौशाम्बी—कोसमगाँव
(१३) विशोक
(१४) शि-लो फा सि ति (श्रावस्ती)—बस्ती जिले में वर्तमान सहेत महेत
(१५) राम या रामग्राम—नेपाल की तराई में
(१६) कुशीनगर—आधुनिक कसिया
(१७) पो-लो-ना-सी—आधुनिक वाराणसी
(१८) फे शे-ली (वैशाली)—आधुनिक बसाढ (मुजफ्फरपुर में)
(१९) फु-ली चिह (वज्जियों का देश)

इस प्रकार ह्वेनसांग के स्पष्ट कथनों से हर्ष निश्चित रूप से उत्तर भारत के एक सीमित क्षेत्र का शासक था। जब ऐसी स्थिति है तो इतिहासकारों ने उसे भारत का महान् सम्राट कैसे कहा इसके लिए बाणभट्ट ने अपनी पुस्तक 'हर्षचरित' में

अपने आश्रयदाता की प्रशंसा में मुक्त कंठ से अतिशयोक्तियाँ प्रयुक्त की हैं। इन अलंकारों से बोझिल कलितामयी गद्य ने हर्ष को चारों सागरों का विधाता बना दिया है। देखिए एक उदाहरण—

'देवस्यचतु समुद्राधिपते सकल राज चक्रचूडामणिश्रेणी शाणकोणकषण निर्मलीकृत चरणनखमण सर्वचक्रवर्तिना धौरेस्य महाराजाधि राजपरमेश्वर श्रीहर्षस्य।"

× × ×

"चतुरुदधि केदार कुटुंबी भोक्ता ब्रह्मस्तम्बफलस्य सकलादि—राज चरितजय ज्येष्ठमल्लो देव परमेश्वरो हर्ष।"

परमेश्वर हर्ष की सर्वशक्ति-सम्पन्नता तो उस समय अधिक प्रस्फुटित होती है जब सम्राट् के सामन्त सम्राट से दिग्विजय के लिए उत्साहित करते हैं। वे उन्हें दश देशान्तरों की ओर अग्रसर होने के लिए प्रेरित करते हैं। देखिए—

"किम्कुरुतुरुष्क विषय प्रादेश पारसीकदेश शशपद शकस्थानम्, अदृश्यमानप्रति प्रहारे पारियात्रं भामव शिथिला, शौम्य शुल्क सुलभ दक्षिणापथ।"

शब्दाडम्बरों से भरी पूरी संस्कृत प्रशस्तिकार की इन पंक्तियों ने एक छोटे से नरेश को चक्रवर्ती सम्राट तक बना दिया। हर्ष अपने बाहुबल से जो काम नहीं कर पाया था, वही बाणभट्ट ने अपनी रसमयी पंक्तियों से कर दिया। लेकिन सत्यता का फिर से प्रस्थान हो रहा है। बाणभट्ट का जादुई चमत्कार अब शिथिल पड़ रहा है। यह कोई आश्चर्य की बात नहीं कि किसी दिन हर्ष का नाम भी भारत के अन्य छोटे-मोटे नरेशों में गिना जायगा। उन इतिहासकारों के मत बिल्कुल कट जायेंगे, वे एक प्राचीन जमाने के सिद्धांत बन कर रह जायेंगे और जिन्होंने हर्ष के विषय में ऊँचे-ऊँचे विचार व्यक्त किए थे, वे सब संग्रहालय में शोभा की वस्तुएँ बन जायेंगी। 'Advanced History of India' के लेखकगण दत्ता, रायचौधरी ने हर्ष के विषय में लिखा था—

"He was undoubtedly one of the greatest kings of Ancient India."

एक अन्य इतिहासकार ने तो उसे हिन्दूकाल का अकबर मान लिया था। इन भ्रान्त विचारों पर से पर्दे हट रहे हैं। हर्ष का साम्राज्य पंजाब के कुछ भाग में, उत्तर प्रदेश एवं बिहार के कुछ भाग में फैला हुआ था। यही एक युक्तिसंगत निगमन किया जा सकता है।

**कन्नौज की परिषद**—अब तक हमने हर्ष के राजनीतिक जीवन का दिग्दर्शन किया। अब उसके सामाजिक एवं धार्मिक जीवन पर विचार किया जायगा, जिससे उसके व्यक्तित्व की पूर्ण रूपरेखा हमारे सम्मुख उपस्थित हो सके। हर्ष कितना विद्यानुरागी था और उसमें तत्व ज्ञान-सम्बन्धी जिज्ञासा कितनी प्रबल थी, इसका पहला उदाहरण हम कन्नौज की परिषद से प्राप्त होता है जिसका आयोजन उसने चीनी यात्री ह्वेनसांग के सम्मानार्थ किया था। उसने यात्री से कहा— "मैं कान्यकुब्ज में एक विशाल सभा करने की इच्छा करता हूँ और महायान की विशेषताओं को दिखाने तथा चित्त के भ्रम का निवारण करने के लिए श्रमणों ब्राह्मणों तथा पंचगौड़ के बौद्ध धर्मेतर मतावलम्बियों को आज्ञा देता हूँ कि वे आकर उसमें सम्मिलित हों, जिससे उनका अहंभाव दूर हो जाय और वे प्रभु के महान् गुण को समझ सकें।"[1]

---

१ जीवनी, पृ० १७६

फरवरी, ६४३ ई० में कन्नौज की परिषद् की बैठक हुई जिसमे १८ देशो के राजा, तीन हजार श्रमण (महायान तथा हीनयान), तीन सहस्र ब्राह्मण एवं निग्रन्थ अर्थात् जैन तथा नालन्दा मठ के एक हजार पुरोहितों ने भाग लिया। अर्थात, तत्कालीन समस्त प्रधान धर्मों के प्रतिनिधि सभा मे सम्मिलित हुए जिन्हें घास फूस के शिविरो मे ठहराया गया। दो सहस्र व्यक्तियो के बैठने के लिए निर्मित सभा भवन में बौद्ध मूर्ति के लिए सिंहासन बना था। धार्मिक परिषद् के विधिवत उदघाटन के पश्चात उक्त मूर्ति (जिसे मिए सी० यू० की० राजा की कद के बराबर तथा कुछ विद्वान् तीन फुट ऊँची बताते हैं) को हाथी पर रखकर हाथियो पर शानदार जुलूस निकाला गया। जुलूस सभा भवन मे पहुँचा। मूर्ति को सिंहासन पर प्रतिष्ठित करके उस पर चढ़ावे चढ़ाये गये। तत्पश्चात् एक सहस्र चुने हुए विद्वान पुरोहित, पाँच सौ चुने हुए ब्राह्मण तथा बौद्धेतर धर्मावलम्बी और विभिन्न देशो से आये हुए दो सौ बड़े-बड़े मन्त्रियो को सभा भवन में प्रवेश कराया गया, अन्य लोग बाहर रक्खे गये।

ह्वेनसांग को वाद विवाद का अध्यक्ष बनाया गया जिसने सर्वप्रथम महायान सम्प्रदाय के सिद्धान्तो की प्रशंसा की। तब उसने वाद विवाद के विषय को घोषित किया और बौद्ध धर्म सम्बन्धी अध्ययन मे अन्तर्राष्ट्रीय ख्याति प्राप्त नालन्दा के एक श्रमण को श्रोता समुदाय के सम्मुख तर्कपूर्ण ढंग से विषय का समर्थन करने का आदेश दिया। वाद विवाद का विषय सभा भवन के फाटक पर तख्ती लगाकर सूचित कर दिया गया जिस पर निम्नलिखित शब्दो मे सार्वजनिक चुनौती दी गई—

"यदि कोई व्यक्ति प्रस्ताव में एक शब्द भी तर्क विरुद्ध बताये अथवा उसमें उलझन पैदा कर दे तो मैं विपक्ष के अनुरोध से उसके बदले अपना सिर कटाने को प्रस्तुत हूँ।"[1]

डॉ० स्मिथ का मत है कि उक्त वाद विवाद एक तरफा था उसकी शर्तें न्याय संगत न थी। हर्ष इस पर तुला हुआ था कि उसका कृपापात्र ह्वेनसांग पराजित न होने पाये, भला ऐसी दशा में कौन विपक्ष में बोलता।[2]

स्मिथ महोदय के मत में काफी सत्यता है, क्योकि हम देखते है कि इसकी प्रतिक्रिया विपक्षियो पर हुई और उन्होंने ह्वेनसांग की हत्या का षडयन्त्र किया। जब हर्ष को इस षडयन्त्र का बोध हुआ तो उसने घोषणा कर दी कि "यदि कोई व्यक्ति धर्माचार्य को स्पर्श करेगा अथवा चोट पहुंचायेगा तो उसे प्राणदण्ड दिया जायगा और जो उनके विरुद्ध कोई शब्द कहेगा, उसकी जिह्वा काट ली जायगी, किन्तु जो लोग उनके उपदेशो से लाभान्वित होना चाहते हैं, वे सब मेरी सत्कामना पर विश्वास रक्खें और इस घोषणा-पत्र से भयभीत न हों।"[3]

१८ दिन यों ही बीत गये और किसी भी भारतीय विद्वान को विपक्ष में बोलने का साहस नहीं हुआ, क्योंकि ह्वेनसांग को चुनौती दी जा सकती थी, पर हर्ष की शक्ति को चुनौती देना असम्भव था। अन्त में ह्वेनसांग ने महायान सम्प्रदाय की दिल खोलकर प्रशंसा की और सभा भंग हो गई। ह्वेनसांग की इस विजय के उपलक्ष मे

---

१ स्मिथ, *Early History of India*, p 361
२ जीवनी, पृ० १७६
३ जीवनी, पृ० १८०

नगर मे उसका एक शानदार जुलूस निकाला गया और यह घोषित कर दिया गया कि उसने समस्त विरोधियों को पराजित करके महायान सम्प्रदाय की सत्यता तथा हीनयान सम्प्रदाय के अनुयायियो के भ्रम को सिद्ध कर दिया है।

सी० यू० की० के कथनानुसार ह्वेनसांग की हत्या के लिए कोई षडयन्त्र नहीं किया गया था प्रत्युत स्वयं हर्ष की हत्या के लिए षडयन्त्र रचा गया था। धार्मिक सभा के लिए जिस स्थायी मठ का निर्माण किया गया था उसमें एक दिन सहसा आग लग गई और जब अग्निकाण्ड को देखने अन्य राजाओ के साथ हर्ष बुर्ज के शिखर पर गया तो सीढ़ी से उतरते समय एक विधर्मी ने छुरा से उसके ऊपर आक्रमण किया, किन्तु उसे पकड़ लिया गया। उसने जो कुछ बताया उससे ज्ञात होता है कि विधर्मियो ने हर्ष की धार्मिक नीति से असन्तुष्ट होकर उसकी (हर्ष की) हत्या के लिये उसे नियुक्त किया था। हर्ष ने षडयन्त्र के मुख्य नेताओ को प्राणदण्ड दिया और ५०० ब्राह्मणो को निर्वासित किया।

ब्राह्मण धर्म की उपेक्षा निश्चय ही हर्ष ने अत्यधिक की होगी, तभी ब्राह्मणो ने हर्ष जैसे सम्राट के विरुद्ध विद्रोह किया। यहाँ यह बता देना भी आवश्यक है कि हर्ष या ह्वेनसांग की हत्या-सम्बन्धी उक्त षडयन्त्र के विषय मे अन्य साक्ष्य मौन हैं अत यह निश्चयपूर्वक नही कहा जा सकता कि इसमे कितनी सत्यता है।

प्रयाग का धार्मिक सम्मेलन—पौराणिक काल से ही तीर्थराज प्रयाग दान वितरण का प्रधान क्षेत्र माना जाता है। आज भी कुम्भ पर्व के अवसर पर गंगा-यमुना के संगम पर दान वितरण की यह परम्परा चली आ रही है, किन्तु प्रारम्भ मे कुम्भ पर्व का मान था। इसे मेले का रूप देने का श्रेय हम हर्ष को ही दे सकते हैं। हर्ष हर पाँचवें वर्ष प्रयाग मे आकर समस्त धर्मावलम्बियो को आमन्त्रित करके साधु-सन्यासियो, श्रमण ब्राह्मण, निग्रन्थ निधन आदि को दान देता था, यद्यपि इस प्रकार के अधिवेशन का सर्वप्रथम विवरण चीनी यात्री ह्वेनसांग के लेख से प्राप्त होता है जिससे यह ज्ञात होता है कि हर्ष ने लगभग ६४३–६४४ ई० मे प्रयाग मे पंचवर्षीय दान-वितरण का आयोजन किया था तथापि स्वयं हर्ष ने इसे छठा अधिवेशन स्वीकार किया है। इससे यह विदित होता है कि इसके पूर्व भी पाँच ऐसे अधिवेशन हो चुके थे, किन्तु सामग्रियो के अभाव मे उनके सम्बन्ध मे हम कुछ नही जानते।

हर्षवर्द्धन ने चीनी यात्री ह्वेनसांग को प्रयाग-अधिवेशन मे सम्मिलित होने को कहा। यद्यपि यात्री को स्वदेश लौटने की जल्दी थी तथापि प्रयाग का आकर्षण अपेक्षाकृत प्रबल निकला और यात्री को प्रयाग आना पड़ा। प्रयाग अधिवेशन तथा हर्षवर्द्धन के महादान पर यात्री का निम्न विवरण पर्याप्त प्रकाश डालता है—

"प्राचीन काल से यह प्रथा चली आती है कि राजे महाराजे तथा अन्य धनीमानी व्यक्ति जब यहाँ (प्रयाग) आते हैं तो वे अपना सम्पूर्ण धन दान के रूप मे दे डालते हैं। महाराज हर्षवर्द्धन ने भी अपने पूर्वजो का अनुसरण करते हुए पाँच वर्ष का संचित कोष एक दिन मे वितरित कर दिया ।प्रथम दिवस हर्ष ने भगवान बुद्ध की एक मूर्ति बनवाकर अपने सम्पूर्ण बहुमूल्य रत्न उस पर चढ़ा दिये और तत्पश्चात् वहाँ के रहने वाले पुजारियो को उन्होंने वह सब दान कर दिया। इसके बाद उन पुजारियो को भी दान दिया गया जो बाहर से आकर वहाँ रुके थे। हर्ष ने विद्यार्थियो, विधवाओ, अनाथो और दीन-दुखियो को भी अपनी सम्पूर्ण सम्पत्ति मे से हिस्सा दिया। जब उनके पास कुछ भी शेष न रहा, तब उन्होंने अपना रत्नजटित मुकुट और मुक्ता-हार भी उतार कर दान कर दिया।"

अन्त मे अपनी निर्धनता के चिह्नस्वरूप हर्ष ने अपनी बहन राज्यश्री से जीर्ण-शीर्ण वस्त्र लेकर उसे धारण किया। यह सब कुछ कर लेने के पश्चात् हर्ष को यह प्रसन्नता थी कि उसने अपनी समस्त सम्पत्ति पुण्य खाते मे लगा दी है और भगवान बुद्ध का 'दसबल' प्राप्त करने के लिए उसने मार्ग प्रशस्त कर लिया है।[1]

अधिवेशन समाप्त होने के पश्चात ही ह्वेनसांग ने चीन को प्रस्थान किया। हर्ष का आदेश पाकर जालंधर के राजा उदित ने उसके साथ एक रक्षक दल नियुक्त किया और स्वयं हर्ष उसे दूर तक विदा करने गये।

**हर्ष की मृत्यु**—जीवन के अन्तिम तीन चार वर्षों मे हर्ष की क्या अवस्था थी, इस सम्बन्ध मे हमारा ज्ञान सामग्रियो के अभाव मे स्वल्प है। वाटर्स के अनुसार "हर्ष पुण्य का वृक्ष आरोपित करने की चेष्टा मे इतना संलग्न था कि अपना सोना-खाना भी भूल गया,"[2] और सम्भवत इसी पुण्य कार्य में उसके अन्तिम दिन बीत गये होंगे। हर्ष के शब्दो में ही "ईश्वर करे कि मैं आगामी जन्म-जन्मान्तरो मे सदा इसी प्रकार अपने धन भण्डार को मानव जाति को धार्मिक रीति से दान करता रहूँ और इस प्रकार अपने को बुद्ध के दसबलो से सम्पन्न कर लूं।"[3] प्रयाग के महादान के पश्चात हर्ष ने ये वाक्य कहे थे। इन समस्त प्रमाणो के आधार पर हम यह निष्कर्ष निकाल सकते हैं कि धार्मिक कृत्यो मे ही हर्ष के अंतिम दिन बीते होंगे। ६४६ ई० के अन्तिम दिनो मे अथवा ६४७ ई० के प्रारम्भ मे हर्ष की मृत्यु हो गई।[4]

## हर्ष का शासन-प्रबन्ध

हर्ष के शासन प्रबन्ध पर हमें गुप्त शासन प्रबन्ध की स्पष्ट छाप दिखाई पडती है। गुप्त शासन प्रणाली इतनी सुव्यवस्थित एवं सुसगठित थी कि उसका अनुकरण अनेक परवर्ती राज्यो ने किया।

**राजा का स्थान**—शासन-प्रबन्ध मे राजा का सर्वोच्च स्थान था। उसे 'परम-भट्टारक', 'परमेश्वर', 'परम देवता', 'महाराजाधिराज' आदि की उपाधियाँ प्राप्त थी। शासन प्रबन्ध मे सक्रिय भाग लेकर राजा राज्य के सभी उच्च पदाधिकारियो की नियुक्ति करता था, आज्ञा पत्र एव घोषणा पत्र निकालता था, न्यायाधीश का काम करता था, युद्ध मे सेना का नेतृत्व भी करता था। हर्ष "अधिक परिश्रमी था और दिन का विस्तार उसके कार्य के लिए सर्वथा स्वल्प था।"[5] इन कार्यों के अतिरिक्त हर्ष का शासन सम्बन्धी अधिक महत्वपूर्ण कार्य जनता के सुख दुख का अनुसंधान द्वारा पर्यवेक्षण करना था। ह्वेनसांग हमें बताता है कि शीलादित्य ने अपनी पूर्वी यात्रा के सिलसिले मे किस प्रकार कजंगल (राजमहल) मे दरबार किया। 'जयस्कन्धावार' मे अनुसंधान के समय हर्ष रुका करता था। बंसखेरा तथा मधुबन के लेखो मे क्रमश वर्धमान कोटी तथा कपित्थक (संकाश्य) के जयस्कन्धावारो का उल्लेख मिलता है।

---

१ जीवनी, पृ० १८७
२ वाटर्स, जिल्द १, पृ० ३४४
३ जीवनी, पृ० १८७
४ स्मिथ, *Early History of India*, p 366
५ वाटर्स, जिल्द १, पृ० ३४३

बाण भी हर्ष से सर्वप्रथम अजिरावती नदी के तट पर मणितारा के जयस्कन्धावार म ही मिला था।

पदाधिकारी—राजा को उचित मन्त्रणा देने के लिए मन्त्री थे जिन्हे सचिव अथवा अमात्य कहा जाता था। हर्ष का प्रधान सचिव सम्भवत अवन्ति था। सिहनाद उसका सेनापति था। उनका ममेरा भाई भाडी और सधिविग्रहिक अवति था। सिंहनाद उसका सेनापति था। स्कन्दगुप्त हर्ष का दूसरा योग्य मन्त्री था जो गजसेना का सेनापति था। हर्ष के लेखा म स्कन्दगुप्त को 'महासामन्त और 'महाप्रमातार कहा गया है। अश्वारोही सेना का सेनापति कुतल था। सेना के कुछ अन्य पदाधिकारी भी थे। बसाढ की एक मुहर म रण भडागार-विभाग (रणभाडागाराधिकरण) का उल्लेख किया गया है। दानपत्रा पर भी हर्ष के पदाधिकारियो की सूची प्राप्त होती है। वह इस प्रकार है—दौस्साधनिक, प्रमातार, राजस्थानीय कुमारामात्य, उपरिक तथा विषयपति। इन पदाधिकारियो के कार्यों का सक्षिप्त परिचय अथवा दौस्साधनिक, प्रमातार, राजस्थानीय आदि शब्दो के अर्थ पर आगे प्रकाश डाला जायगा। दानपत्रो म दूतक नामक पदाधिकारी का उल्लेख मिलता है। लेखक नामक पदाधिकारी का भी इन दानपत्रो म उल्लेख किया गया है। इसे कही कही दीवर भी कहा गया है। अनेक दीवरो के ऊपर एक दीवर पति होता था।

गृह शासन—डा० रमाशकर त्रिपाठी ने उपर्युक्त पदाधिकारियो म स अधि काश के कार्यों का परिचय दिया है जिसके आधार पर हम गृह शासन-सम्बन्धी अधि कारिया का सक्षिप्त परिचय यहाँ दे रहे हैं।

जैसा कि प्रारम्भ म ही कहा गया है राज-काज म राजा को मन्त्रणा देने के लिए मन्त्री थ जिनकी सम्भवत कोई परिषद रही। इन मन्त्रियो का शासन मे काफी महत्त्वपूर्ण हाथ था। ह्वेनसाग के कथनानुसार पोनी के नेतृत्व मे कन्नौज के मन्त्रिया तथा राजनीतिज्ञो ने हर्ष को कन्नौज का राजमुकुट प्रदान किया था।[1] ह्वेनसाग के ह विवरण से हमे यह ज्ञात होता है कि राज्य के पदाधिकारियो का शासन में महत्त्वपूर्ण हाथ था और देश का स्वामित्व अधिकारिया क हाथ म था।[2]

साम्राज्य की विशालता तथा यातायात के सीमित साधनो के कारण विविध प्रान्तो के समुचित शासन के लिए साम्राज्य म अनेक शासन-केन्द्रो का निर्माण किया गया था। त्रिपाठी महोदय न कुछ सैन्य तथा गृह विभाग के पदाधिकारियो की तालिका इस प्रकार दी है—

'महासंधिविग्रहाधिकृत (युद्ध और शान्ति सचिव), महाबलाधिकृत (सर्वोपरि सेनाध्यक्ष), सेनापति बृहदश्ववार (अश्वसेनाध्यक्ष) कटुक (गजसेनाध्यक्ष) चाट भट (नियत और अनियत अथवा वैतनिक तथा अवैतनिक सैनिक) दूत राजस्था नीय (परराष्ट्रमन्त्री अथवा वाइसराय), उपरिक महाराज (प्रान्तीय शासक) आयुक्त (साधारण अधिकारी) मीमासक (न्यायाधीश) महाप्रतिहार (कचुकी अथवा राजप्रासाद का रक्षक), भोगिक अथवा भोगपति (उपज का राजकीय भाग ग्रहण करने वाला) दीर्घ द्रुग (तीव्रगामी सवादक) अक्षपटलिक (रेकार्ड क्लर्क) अध्यक्ष (विविध विभागो के अध्यक्ष), लेखक करणिक (क्लर्क) सेवक आदि।

---

१ बील, १, पृ० २१०–११, वाटर्स १, पृ० ३४३
२ बील, १, पृ० २१०

**प्रान्तीय शासन**—प्रान्तों को भुक्ति अथवा देश कहते थे। प्रत्येक प्रान्त को जिलों में बाँटा गया था, जिन्हें प्रदेश अथवा विषय कहते थे। प्रान्तीय शासक को प्रान्त 'भुक्ति' कहते थे। 'पथक' वर्तमान तहसील की ही भाँति एक छोटा भूभाग था। भुक्तियों पर उपरिक महाराज का शासन रहता था। यह राजकुमार होता था। सीमान्त प्रदेश के शासकों को सम्भवतः गोप्ता कहा जाता था। जिले के शासक विषयपति की नियुक्ति प्रान्तीय शासक करते थे। 'अधिष्ठानों' में विषयपति के केन्द्र होते थे जहाँ उनके अधिकरण (न्यायालय तथा कार्यालय) होते थे। बसाढ की मुहर में कुछ अधिकरणों का उल्लेख किया गया है।

प्रान्तीय शासकों तथा जिले के शासकों की सहायता के लिये दाण्डिक, चौरोद्धरणिक, दण्डपाशिक आदि पुलिस के कर्मचारियों की भी व्यवस्था की गई थी।

**ग्राम शासन**—ग्राम अब भी शासन की न्यूनतम इकाई था। 'महत्तर' नामक पदाधिकारी का उल्लेख ग्राम के अधिकारियों में मिलता है जो सम्भवतः गाँव के सब मामलों की देखभाल करता था किन्तु यह राज्य की ओर से वैतनिक पदाधिकारी अथवा ग्राम का सम्मानित व्यक्ति होता था इस सम्बन्ध में हम कुछ भी ज्ञात नहीं है। बाण 'आग्रहारिक' नामक किसी पदाधिकारी का उल्लेख करता है जो सम्भवतः दान दी गई भूमि का प्रबन्धक था।

ग्रामिक तथा अष्टकुलाधिकरण ही ग्राम शासन के प्रमुख पदाधिकारी थे। ग्रामिक सम्भवतः गाँव का मुखिया होता था। अष्टकुलाधिकरण को डा० बसाक ने छोटे-छोटे विभाग बताये हैं जिनको आठ कुलों का निरीक्षण करने का अधिकार दिया गया था। डॉ० मुकर्जी के मत में कुलों से तात्पर्य या तो उसी नाम के विशेष से है, अथवा कुटुम्बों से आधुनिक पटवारी के स्थान पर उन दिनों 'अक्षपटलिक' नामक पदाधिकारी होता था।

**दण्ड विधान**—फौजदारी का शासन अत्यन्त कठोर था। 'राजद्रोह के लिए आजीवन कारावास का दण्ड दिया जाता था।' सामाजिक सदाचार के प्रतिकूल आचरण करने, माता पिता के साथ अनुचित व्यवहार करने तथा विश्वासघात करने पर अंग भंग (एक नाक, एक कान, एक हाथ या एक पैर का) कर दिया जाता था। देश-निर्वासन तक भी दण्ड दिया जाता था। अन्य अपराधों में जुर्माना किया जाता था।[1] जल, अग्नि तुला तथा विष द्वारा अपराधी की परीक्षा भी ली जाने की प्रथा प्रचलित थी। वाटस महोदय ने उक्त प्रकार की परीक्षाओं का पूर्ण वृत्तान्त दिया है। इन्हें अपराध-परीक्षा न मानकर सीधे दण्ड माना जाय तो अधिक उचित हो, क्योंकि जल में अपराधी को बोरे में कसकर डालकर (साथ ही पत्थर भरा हुआ एक दूसरा बोरा पानी में डाल कर) यह आशा करना कि अपराधी यदि वास्तव में अपराधी नहीं है तो वह नहीं डूबेगा कोरा भ्रम है। इसी प्रकार तप्त लोहे को जीभ से चाटकर या उस पर बैठाकर साफ बच जाने की कल्पना करना कहाँ तक उचित है। विषपान कराकर यह आशा करना कि यदि वह अपराधी न होगा तो बच जायगा, तर्कसंगत नहीं। मानवीय दृष्टिकोण से तो यह सर्वथा अनैतिक है। किन्तु उक्त दण्ड विधान प्रयोग में कहाँ तक लाया जाता था, इस पर हमें कुछ सन्देह है।

दण्ड की कठोरता का उल्लेख हमें लाक्षणिक रूप में बाण की कादम्बरी में

१ वाटस जिल्द १, पृ० १७२

प्राप्त होता है, किन्तु श्लेष में होने के कारण स्पष्ट भाव पर हल्का आवरण-सा पड़ गया है।[1]

हर्ष के समय मे दण्ड-विधान निश्चय ही कठोर था और उसका प्रतिफल यह था कि अपराधो की सख्या कम थी,[2] किन्तु इसका यह अभिप्राय नही की सम्पूर्ण राज्य में कहीं भी कोई अरक्षित स्थान था।

"एक बार पजाब में चेनाब नदी को पार करने और शाकल नगर को छोड़ने के पश्चात् वह (ह्व नसांग) पलाश के वन मे से होकर गुजरा। वहाँ पचास डाकुओ के एक दल ने उस पर आक्रमण कर दिया, वस्त्रादि सब कुछ लूट लिया और हाथ में तलवार लेकर उसका पीछा किया। अन्त मे एक ब्राह्मण ने जो खेत जोत रहा था, उसकी रक्षा की। उसने पुकारकर ८० हथियार-बन्द आदमियो को एकत्रित किया।"
—जीवनी, पृ० ७३

इसी प्रकार एक अन्य उदाहरण 'जीवनी' मे प्राप्त होता है। अयोध्या छोड़ने के पश्चात् गगा की जलयात्रा करते समय राजधानी से कुछ दूरी पर डाकुओं ने उसे कैद कर लिया और दुर्गा के उपासक होने के नाते ह्व नसांग को बलि देने के अभिप्राय से ले चले। सौभाग्यवश एक भयकर तूफान आया और डाकू ह्व नसांग को छोड़ कर भाग गये।

चन्द्रगुप्त विक्रमादित्य के समय मे फाह्यान को भारत की यात्रा म किसी प्रकार की कठिनाई का सामना नहीं करना पड़ा था, पर ह्व नसाग को जल तथा स्थल दोनों मार्गों में डाकू मिले। यह शासन की ढिलाई का सबसे बड़ा प्रमाण है और इसीलिए डॉ० मुकर्जी का मत है कि हर्ष का शासन प्रबन्ध गुप्त-नरेशो के शासन प्रबन्ध की तुलना नही कर सकता।[3] मुकर्जी का मत बिल्कुल तर्कसगत है।

सेना—प्रारम्भ मे सैनिक पदाधिकारियो की सूची दी गई है। यहाँ सैन्य शक्ति पर भी प्रकाश डाल देना आवश्यक है। हर्ष की सेना के सम्बन्ध मे ह्व नसांग लिखता है, "अपने राज्य की सीमायें बढ़ाकर उसने अपनी सेना की सख्या-वृद्धि की, गज-सेना की सख्या बढ़ाकर ६०,००० और अश्व सेना की १००,००० कर दी।[4]

आय के स्रोत—आय के निम्नलिखित सामान्य स्रोत थे—

(१) उद्र ग (एक प्रकार का भूमि कर) (२) उपरिकर (नियमित कर के अतिरिक्त कर), (३) वात (?), (४) भूत (?), (५) धान्य, (६) हिरण्य (सोना), (७) आदय आदि।

उपयुक्त करो के अतिरिक्त दूध, फल, चरागाह तथा खनिजो पर भी कर लगाया जाता था। अनाज की मण्डियो मे बिकी हुई वस्तुओ के नाप-तौल के आधार पर निर्धारित कर-सग्रह किया जाता था। घाटो पर भी कर लगाया जाता था। जुर्माना से भी अच्छी आय हो जाती थी। भूमि उपज का छठा भाग कर के रूप मे लिया जाता था।

---

१ यस्मिश्च राजनि धनकारिणो वारि प्रवेश प्रतिनामग्निधारणप्रहाणो तुला रोहण अगस्त्योदये विषशुद्धि—कादम्बरी।

२ "शासन का काम सचाई से किया जाता है और लोग परस्पर मिल कर रहते हैं, अत अपराधियों की सख्या कम है।"—वाटस, जिल्द १, पृ० १७१

३ देखिये डॉ० मुकर्जी का 'हर्ष', पृ० ६८

४ वाटस १, पृ० ३४३, बील, १, २१३

व्यय का उपादान—राजकीय आय को बडी उदारता से व्यय किया जाता था। वाटस ने लिखा है, "राजकीय आय के चार भाग थे—एक भाग राज्य की ओर से की जानेवाली पूजा-उपासना तथा सरकारी कामो में व्यय होता था। दूसरे भाग से बडे-बडे सार्वजनिक कर्मचारियो की धन सम्बन्धी आवश्यकताओं की पूर्ति की जाती थी। तीसरा भाग प्रकाण्ड विद्वानो को पुरस्कार देने के निमित्त था। चौथा भाग विभिन्न सम्प्रदायो को दान देकर पुण्यार्जन करने के लिये था।'[1]

## हर्ष का व्यक्तित्व

हर्ष के प्रमुख कार्यों के पश्चात् उसके सम्पूर्ण व्यक्तित्व का विश्लेषण करने मे हमे किसी प्रकार की कठिनाई का सामना नही करना पडता है। यहाँ हम उसके धार्मिक विचारो, धार्मिक नीति, साहित्यिक प्रवृत्ति आदि पर प्रकाश डालेंगे।

हर्ष का धर्म—पुष्यभूति शिव का उपासक था, प्रभाकर वर्द्धन तथा उसका पिता आदित्यवर्द्धन सूर्योपासक थे। राज्यवर्द्धन तथा राज्यश्री बौद्ध थे। बाण के कथनानुसार हर्ष 'दिग्विजय' के समय नीललोहित (शिव) का उपासक था। बसखेरा अभिलेख (६२८ ई०) तथा मधुवनलेख (६३१ ई०) हर्ष को क्रमश परममाहेश्वर-उपाधियुक्त तथा माहेश्वर का उपासक बताते हैं। कालान्तर मे हर्ष बौद्ध मतावलम्बी हो गया, प्रारम्भ मे सम्भवत हीनयान सम्प्रदाय मे था और तत्पश्चात् ह्वेनसाग के सम्पर्क मे आकर महायान सम्प्रदाय का समर्थक हो गया।

धार्मिक नीति—हर्ष की धार्मिक नीति के सम्बन्ध मे ह्वेनसाग का विवरण काफी महत्त्वपूर्ण है। यात्री लिखता है— 'उसने (हर्ष ने) पचभारत (पचगौड) मे मासाहार बन्द कर दिया तथा जीवो को कठोर शारीरिक दण्ड देने की मनाही कर दी। उसने गगा-तट पर हजारो स्तूपो का निर्माण करवाया अपने सम्पूर्ण राज्य मे यात्रियो के लिये विश्रामगृह बनवाया तथा पवित्र बौद्धस्थानो मे विहारो की स्थापना करवाई। वह नियमित रूप से पचवर्षीय दान वितरण का आयोजन करता और धर्म के निमित्त अस्त्र शस्त्रो के अतिरिक्त अपना सर्वस्व दान देता था। वह प्रतिदिन १०० बौद्ध भिक्षु तथा ५०० ब्राह्मणो को भोजन देता था। राजा का दिन तीन भागो मे विभक्त था जिसमें एक भाग राज काज के लिये तथा शेष दो धार्मिक कार्यों के लिये निर्धारित था।"[2]

ह्वेनसाग के उक्त विवरण को तथा उसके अन्य विवरणो को जिसमे वह हर्ष को धार्मिक वाद विवादो मे सलग्न बताता है, ज्यो का त्यो ग्रहण करना अथवा उससे यह निष्कर्ष निकालना कि हर्ष में तत्त्व ज्ञान की महान जिज्ञासा थी उचित नही है। हर्ष ने यात्री के सम्मान मे ही वाद विवाद का आयोजन किया था और उसमे (कन्नौज की परिषद् मे) उसने जो पक्षपात किया, वह बिल्कुल स्पष्ट है। ब्राह्मणो तथा अन्य धर्मावलम्बियों को भी वह दान देता था, इससे उसकी दानशीलता का तो बोध होता है किन्तु धार्मिक सहिष्णुता की पराकाष्ठा का नही। वास्तविकता तो यह थी कि वह लगभग सभी धर्मों को श्रद्धा की दृष्टि से देखता था पर बौद्ध धर्म (महायान

१ वाटस, जिल्द १ पृ० १७६
२ वही, पृ० ३४४

सम्प्रदाय) को विशेष प्रश्रय देता था। ब्राह्मणो द्वारा किये गये षड्यत्रो,[1] और उनके इस कथन से कि षड्यत्र का कारण यह है कि राजा बौद्ध धर्मावलम्बियो पर विशेष कृपा रखते हैं हमे हर्ष की धार्मिक सहिष्णुता मे कुछ सन्देह होने लगता है किन्तु, यह षडयत्र या तो कुछ प्रतिक्रियावादियो के मस्तिष्क का प्रमाद हो सकता है। अथवा स्वय यह षड्यत्र ही किसी मस्तिष्क की काल्पनिक उपज रहा होगा। वास्तविकता जो भी हो, केवल इस आधार पर हर्ष की धार्मिक नीति की कटु आलोचना करना तर्कसगत नही है और जैसा कि श्री मजूमदार महोदय का अनुमान है कि स्वय बौद्ध धर्म की हीनयान शाखावालो ने यह षडयत्र यात्री की हत्या के सम्बन्ध मे किया था, इससे यह भी निष्कर्ष निकाला जा सकता है कि हर्ष से सभी बौद्ध धर्मावलम्बी भी प्रसन्न न थे, क्योकि उन्होने उसके कृपापात्र ह्वेनसाग की हत्या के लिये षड्यत्र रचा था।

हर्ष की साहित्यिक अभिरुचि—हर्ष साहित्य प्रेमी भी था। इसका सबसे बडा प्रमाण तो यह है कि उसने बाण को राज्याश्रय प्रदान किया था। इत्सिग के कथनानुसार हर्ष ने कवियों को अपने दरबार मे रचनायें करने को कहा था और उसके सकलन का नाम 'जातकमाला' रखखा गया। हर्ष के विशेष कृपा पात्र बाण ने हर्ष-चरित' के अतिरिक्त 'कादम्बरी' जसी अमर रचना की। कुछ विद्वानो का यह मत है कि बाण ने 'पार्वतीपरिणय' तथा 'चण्डीशतक नामक ग्रन्थो की भी रचना की। बाण के सम्बन्धी (श्वसुर या साला) मयूर को भी हर्ष ने प्रश्रय प्रदान किया और उसने कामशास्त्र के प्रसिद्ध ग्रथ 'अष्टक' की रचना की। एक किवदन्ती के अनुसार उसकी पुत्री ने उक्त ग्रन्थ के लिये उसे अभिशाप दिया जिसके परिणामस्वरूप मयूर को कोढ रोग हो गया और इसके प्रायश्चित्त स्वरूप उसने 'सूर्यशतक' नामक ग्रथ की रचना की, जिससे उसका उक्त रोग समाप्त हो गया। मतग दिवाकर नामक एक अन्य प्रसिद्ध साहित्यिक हर्ष के दरबार मे रहता था। सातवी शताब्दी के पूर्वार्द्ध मे सुप्रसिद्ध कवि भर्तृहरि भी जीवित था, पर यह निश्चयपूर्वक नही कहा जा सकता कि उसे हर्ष का प्रश्रय प्राप्त था अथवा नही। हर्ष के दरबार मे इतने कवियो एव साहित्यिक व्यक्तियों का रहना सस्कृत साहित्य-कोष की अभिवृद्धि-सम्बन्धी प्रवृत्ति के विकास के लिये एक सुन्दर साधन था।

हर्ष साहित्यिक व्यक्तियो को केवल प्रश्रय ही नही प्रदान करता था, प्रत्युत वह स्वय साहित्यकार था। रत्नावली', 'प्रियदर्शिका' तथा 'नागानन्द' नामक सस्कृत के तीन नाटको की रचना हर्ष ने की थी। कुछ विद्वानो को इसमे सन्देह है कि इन ग्रन्थो की रचना स्वय हर्ष ने की। डॉ० आर० एस० त्रिपाठी के अनुसार "बाण उसे (हर्ष को) सुन्दर काव्य रचना मे दक्ष कहता है।[2] इसके अतिरिक्त सोड्ढल (ग्यारहवीं सदी) और जयदेव (बारहवी सदी) के से प्राचीन ग्रन्थकार उसे अन्य साहित्यिक राजाओ तथा भास, कालिदास आदि तक की पक्ति मे रखते हैं। फिर भी इन नाटिकाओ के रचयिता के सम्बन्ध मे काफी प्राचीन काल से सन्देह किया गया है। ग्यारहवी शताब्दी का काश्मीर ग्रन्थकार मम्मट और सत्रहवी शताब्दी के अनेक विद्वानो (उदाहरणार्थ काव्य प्रदीपोद्योत मे नागोजी तथा परमानन्द) ने उनका रचयिता धावक को माना है। उनका विश्वास है कि उस नाटककार ने इनको प्रस्तुत कर कुछ द्रव्य-लोभ के

१ श्री मजूमदार हीनयान सम्प्रदायवालों द्वारा उक्त षड्यत्र का रचा जाना बताते हैं। देखिये *Classical Age*, p 119

२ हर्षचरित।

बदले हर्षदेव को प्रदान कर दिया। इन परस्पर विरोधी अनुश्रुतियों के समक्ष कुछ निश्चित करना कठिन है, परन्तु भारतीय इतिहास में राज-साहित्यिकों का प्रादुर्भाव कभी असाधारण न रहने के कारण हर्ष को भी साहित्य-प्रणेता मानना कुछ अजब नहीं। फिर भी इसकी सम्भावना है कि हर्ष के किसी संरक्षित कवि ने अपने संरक्षक के नाटकों को संशोधित कर दिया हो। कहावत प्रसिद्ध है कि 'राज प्रणेता केवल अर्थ प्रणेता ही होते हैं'।[1]

## हर्षकालीन भारत की सामाजिक एवं आर्थिक अवस्था

**सामाजिक अवस्था**—हर्षकालीन भारत की विभिन्न परिस्थितियों का विवरण हमें ह्वेनसांग तथा समसामयिक संस्कृत साहित्य के ग्रन्थों से प्राप्त होता है। ह्वेनसांग के कथनानुसार उस समय ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य तथा शूद्र जातियों के अतिरिक्त पाँचवीं मिश्रित जाति भी थी। लगता है कि यात्री ने उपजातियों को मिश्रित जाति की संज्ञा दे दी है। ह्वेनसांग ने ब्राह्मणों तथा क्षत्रियों की काफी प्रशंसा की है। उसने बताया है कि ब्राह्मणों को समाज में उत्तम स्थान दिया जाता था। ब्राह्मण राज काज में भी भाग लेते थे और हर्ष के कुछ अमात्य ब्राह्मण भी थे। क्षत्रियों के सम्बन्ध में ह्वेनसांग ने लिखा है कि वे सरल, निर्दोष एवं मितव्ययी जीवन बिताने वाले थे। वैश्यों को ह्वेनसांग ने वाणिज्य-व्यापार में लगा हुआ पाया। शूद्रों का प्रधान-व्यवसाय कृषि-कार्य था। शूद्रों की दशा इस काल में काफी सुधर गई थी। मिश्रित जातियों की उत्पत्ति अनुलोम तथा प्रतिलोम विवाहों से हुई थी। अछूतों की संख्या भी समाज में बहुत बड़ी थी जिन्हें नगर के बाहर रहना पड़ता था। मेहतर, कसाई, मछुए, नट, चाण्डाल आदि इस वर्ग में सम्मिलित थे। इनके निवास-स्थान चिह्नित कर दिये जाते थे।

उत्तरी भारत तथा दक्षिणी भारत के वैवाहिक सिद्धान्तों एवं नियमों में कुछ विभिन्नता थी। उदाहरणार्थ, उत्तरी भारत में मामा की कन्या के साथ विवाह करना अवैध माना जाता था, किन्तु दक्षिणी भारत में यह वैध समझा जाता था। कुलीन लोगों के विवाहोत्सव में कितनी रंगरेलियाँ होती थीं, इसका पूर्ण विवरण 'हर्ष चरित में दिया गया है।[2] सामान्यतः स्वजातीय विवाह ही होते थे, पर अनुलोम तथा प्रतिलोम विवाहों के भी अनेक उदाहरण प्राप्त होते हैं। सती प्रथा का प्रचलन था। हर्ष की माता अपने पति की मृत्यु के पूर्व ही इस विश्वास से कि अब पति नहीं बच सकता, सती होने को उद्यत थी। राज्यश्री भी सती होने जा रही थी, पर हर्ष ने ठीक अवसर पर उसको रोक लिया। 'हर्षचरित से यह अनुमान लगाया जा सकता है कि बहु-पत्नीत्व का प्रचार बहुत अधिक था। राजमहलों के अन्तःपुर में स्त्रियों की भीड़-सी लगी रहती थी।

**वस्त्राभूषण**—रंग बिरंगे वस्त्रों को लोग कम पसन्द करते थे। बहुधा श्वेत वस्त्र पहने जाते थे। कपड़ों की संख्या बहुत अधिक न थी। स्त्रियाँ दोनों कंधों को ढँकता हुआ एक लम्बा वस्त्र धारण करती थीं। कुलीन पुरुषों में साफे का प्रयोग प्रचलित था।

आभूषण का प्रयोग काफी होता था। विभिन्न प्रकार के आभूषण हार, कुण्डल, कड़ा आदि का काफी प्रयोग किया जाता था।

---

१ प्राचीन भारत का इतिहास, पृ० २३५

२ राज्यश्री के विवाह के अवसर पर बाण ने जिस आयोजन का चित्रण किया है, वह पढ़ने योग्य है। इसमें आँगन की सजावट, स्वर्णकारों के आभूषण बनाने चित्रकारों के कार्यों आदि का सजीव चित्रण किया गया है।

**भोजन**—ह्वेनसाग के विवरण से यह ज्ञात होता है कि प्राय लोग मास का प्रयोग भोजन मे नही करते थे। लहसुन-प्याज भी नही खाया जाता था। मिट्टी तथा काष्ठ के वर्तनो का प्रयोग केवल एक बार किया जाता था। घी दूध दही, चीनी, मिश्री, रोटी आदि भोजन के प्रधान अग थे। गेहू तथा चावल जनसाधारण का भोजन था।

**निवास**—नगरो मे बहुत धनाढय लोग निवास करते थ। नगरो के चारो ओर रक्षा भित्तियाँ बनी रहती थी। सडकें कम चौडी तथा टेढी मेढी होती थी। धनाढ्य लोगो के भवन ईंट तथा लकडी के बने होते थे किन्तु निधनो के मकान मिट्टी तथा घास फूस के बनते थे।

**रीति रिवाज**—पुत्रोत्पत्ति पर उत्सवो का आयोजन किया जाता था। सन्तानोत्पत्ति के लिए स्त्रियाँ विभिन्न प्रकार के अनुष्ठान करती थी। ह्वेनसाग ने तीन प्रकार की अन्त्येष्टि क्रिया का उल्लेख किया है—शव दाह जल विलयन तथा जगल म खुला छोड देना। इस युग मे विभिन्न प्रकार के व्रतो एव उत्सवो के भी उदाहरण प्राप्त होते हैं।

**मनोरञ्जन के साधन**—शतरज तथा पासे के खेल का उल्लेख बार-बार किया गया है, जिससे यह परिलक्षित होता है कि यह खेल काफी प्रचलित था। इद्रजालिक तथा यमपटिक अपनी कलाये दिखाया करते थे। गाँवो म मदारी, नट आदि बहुधा घूम घूमकर अपना कौशल दिखलाते थे।

नाटको के अभिनय म यह समाज निश्चय ही उन्नतिशील रहा होगा। प्रेक्षागहा (रगशाला), सगीत शाला तथा चित्रशालाओ का उल्लेख तत्कालीन नाटक ग्रन्थो मे यत्र-तत्र किया गया है। चैत मास की पूर्णिमा को वसन्तोत्सव मनाया जाता था, इसका उदाहरण 'प्रियदर्शिका' तथा 'रत्नावली' मे मिलता है।

**नारियों की स्थिति**—जिस समाज मे बहुपत्नी प्रथा प्रचलित हो, उसमे नारियो की दयनीय दशा की कल्पना सहज ही की जा सकती है। यद्यपि हम उनके सामाजिक जीवन की उन्नत अवस्था का बोध विभिन्न साधनो स होता है और यह भी ज्ञात होता है कि वे सगीत, नृत्य, चित्रकला तथा शिक्षा आदि मे निपुण होती थी, तथापि उनका कौटुम्बिक जीवन पूणतया शान्त न था। समाज म माता (और पिता का भी) इतना उच्च स्थान था, इसकी कल्पना हम इस प्रकार कर सकते हैं कि इनकी उचित सेवा न करनेवाला व्यक्ति दण्ड का भागी होता था। 'हर्षचरित' के आधार पर तो हम यह कह सकते हैं कि राजघराने की स्त्रियाँ पूणतया विलासिता एव उपभोग की वस्तु होती थी। उच्च कुलो मे पर्दा प्रथा भी प्रचलित थी।

**राजप्रासादों मे जीवन का मापदण्ड**—तत्कालीन साहित्यिक सामग्रिया के अध्ययन से यह परिलक्षित होता है कि राजप्रासादो मे विलासिता ही जीवन का एकमात्र मापदण्ड था। नृत्य-सगीत मे अपने का पूर्णतया भुलाये रखना ही जीवन का ध्येय और महान लक्ष्य था। हर्ष के साथ यह कहा तक लागू होता है यह नही कहा जा सकता, क्योकि जैसा कि चीनी यात्री ने लिखा है उसका समय बहुत नियत्रित ज्ञात होता है और वह दिन के एक भाग मे राज-काज तथा शेष दो भागो मे धार्मिक कृत्य करता था। यदि 'दिन' मे यात्री का अभिप्राय प्रात काल से लकर सायकाल तक ही

१ 'शायक्षेपु शू यगहा' वाला पद 'कादम्बरी' मे देखिये।

हो तो सम्भवत रात्रि के समय हर्ष को आमोद प्रमोद का अवसर मिलता रहा होगा। वास्तविकता जो भी हो, इतना तो निश्चयपूर्वक कहा जा सकता है कि राज्य के उच्च पदाधिकारी तथा राजकुल के सदस्य विलासमय जीवन व्यतीत करते थे। सुन्दरियाँ उनका खिलौना थी और ललित कलायें उनकी विनोदिका। राजमहलो मे वेश्याओ का बाहुल्य इसका साक्षात् प्रमाण है।

**ह्वेनसांग की एक विलक्षण टीका**—ह्वेनसांग ने भारत के विभिन्न प्रदेशों के निवासियो के सम्बन्ध मे एक अत्यन्त विलक्षण टीका प्रस्तुत की है। वह लिखता है—काश्मीर के लोग धोखेबाज तथा कायर होते थे, मथुरा निवासी विद्वता एव नतिक आचरण का सम्मान करते थे, थानेश्वर के लोगो को अभिचार क्रिया से विशेष प्रेम था, (बाण के अनुसार वे सरल स्वभाव के थे), कान्यकुब्ज (कन्नौज) के निवासियों का रूप परिष्कृत होता था तथा वे चमकीले रेशमी वस्त्र धारण करते थे। वे विद्या एव कला के व्यसनी तथा स्पष्ट एव अर्थपूर्ण वक्ता थे। मालवा निवासी बुद्धिमान एव नम्र स्वभाव के थे तथा मगध निवासियो की भाँति विद्वता का आदर करते थे (बाण की कादम्बरी से भी इसका समर्थन हो जाता है) पुण्ड्रवर्द्धन के निवासी विद्वानो का सम्मान किया करते थे, कामरूप के लोग ईमानदार होते हुए भी उग्र प्रकृति के थे और वे विद्याप्रेमी तथा अध्यवसायी थे। उडीसा, आन्ध्रदेश तथा धनकटक के लोग भी उग्र प्रकृति के थे। चोल देशवासी बहुत भयकर तथा लुच्चे थे। द्रविड के लोग पूर्ण विश्वसनीय साहसी तथा सार्वजनिक हितपूर्ण और विद्याप्रेमी होते थे। महाराष्ट्र के निवासी अभिमानी, कृतज्ञ, युद्धप्रेमी, प्रतिकार लेनेवाले तथा कष्टपीडितों के लिये आत्मत्याग करनेवाले थे।[1] ह्वेनसांग के उक्त ज्ञान का क्या आधार रहा यह हमे नही ज्ञात है। क्या उसका वयक्तिक अनुभव इसके मूल मे है अथवा जिस प्रकार आज भी कुछ स्थानो के लिये कहावत प्रसिद्ध हैं उसी प्रकार उन दिनो भी उक्त नगरो के सम्बन्ध मे ऐसी कहावतें कही जाती थी जिनके आधार पर ह्वेनसांग ने ऐसा लिखा है।

**धार्मिक स्थिति**—हर्ष के धर्म तथा उसकी धार्मिक नीति के सम्बन्ध मे लिखते हुए यह बताया गया था कि बौद्ध धर्म का देश मे प्राधान्य था, किन्तु साथ ही अन्य धर्मों की भी दशा काफी अच्छी थी। वास्तव मे चीनी यात्री धर्म प्रचारक ह्वेनसांग ने बौद्ध धर्म की दृष्टि से भारत को देखा था और उसे बौद्ध धर्म का प्रचार भारत मे अधिक सबल दिखाई पडा। यात्री ने अन्य धर्मों की स्थिति को भी सन्तोषप्रद बताया है। ह्वेनसांग तथा 'हर्ष चरित' से हमे यह भलीभाँति ज्ञात हो जाता है कि तत्कालीन भारत मे बौद्ध, ब्राह्मण तथा जैन धर्मों का विशेष प्रचार था। नीचे उनका पृथक् पृथक विवेचन किया जायेगा।

**बौद्ध धर्म**—बौद्ध धर्म के मुख्य सम्प्रदाय महायान तथा हीनयान में से प्रथम का अस्तित्व अधिक महत्वपूर्ण था। यात्री ने किस प्रकार प्रयाग और कन्नौज की सभा मे महायान धर्म को सर्वमान्य कराया, इसका विवरण हमे प्राप्त हो चुका है। स्वय हर्ष भी इस सम्प्रदाय के प्रति विशेष कृपालु ज्ञात होता है। मठ तथा बिहार बौद्ध धर्म की सन्निपता के केन्द्र थे। यात्री ने बौद्ध धर्म की १८ शाखाओ का भी वर्णन किया है जिनके क्रिया अनुष्ठान भिन्न भिन्न थे और वे सभी अपनी-अपनी बौद्धिक महत्ता घोषित करते थे।[2] सम्भवत इसी पारस्परिक फूट एव तज्जनित प्रतिक्रिया के

१ देखिये वाटर्स, *On Huen Tsang Travels in India*, Vol I

२ वाटर्स, १, पृ० १६२

फलस्वरूप ब्राह्मण धर्म को गुप्त-काल से विकास का मार्ग प्राप्त होने लग गया था।

ब्राह्मण धर्म—प्रयाग तथा वाराणसी अब इस धर्म के प्रमुख केन्द्र बन गये थे। आदित्य, शिव तथा विष्णु की पूजा अधिक लोकप्रिय होती जा रही थी। 'हर्ष-चरित' से यह ज्ञात होता है कि इन देवताओ की मूर्तियाँ मन्दिरो मे प्रतिष्ठापित की जाती थी और इनकी विधिवत् पूजा होती थी। प्रयाग तथा वाराणसी के अतिरिक्त कन्नौज मे भी ब्राह्मण धर्म का बोलबाला ज्ञात होता है क्योकि यहाँ दो सौ से अधिक देवमंदिर निर्मित थे। ब्राह्मण-धर्म अनेक शाखाओ मे गुप्तकाल से ही विभक्त चला आ रहा था। शैव धर्म का रूप अब विकृत होता जा रहा था। कर्मकाण्ड की प्रकृति एव उनके रूप मे उत्तरोत्तर वृद्धि होती जा रही थी। बाण के 'हर्षचरित' तथा 'जीवन वृत्तान्त' के आधार पर डा० त्रिपाठी ने लिखा है

"ब्राह्मण यज्ञाग्नि को प्रज्वलित करते, गाय का आदर करते तथा सौभाग्य और समृद्धि के अन्य अनेक क्रियाओ के अनुष्ठान करते थे। ब्राह्मण धर्म की एक विशेषता उसकी दार्शनिक शाखाओ तथा साधुवर्गों की अनेकता मे थी। बाण ने कपिल और कणाद के अनुयायियो, वेदान्तियो, आस्तिको (ऐश्वरकरणिको) लोकायतिको (निरीश्वरवादियो) का उल्लेख किया है। इसी प्रकार साधुओ के अनेक वर्गों का भी उसने उल्लेख किया है। इनमे से मुख्य निम्नलिखित थे—

केशलुञ्चक (सिर के बाल उखाडनेवाले)—पाशुपत, पञ्चरात्रिक, भागवत आदि। 'जीवन वृत्तान्त' मे भी भूतो, कापालिको, जुतिको, सांख्यों, वैशेषिको आदि का वर्णन है। ये भिक्षाटन करते थे और बिना व्यक्तिगत आवश्यकताओ की परवाह किये अपने दृष्टिकोण से सत्य की खोज मे लगे रहते थे।"

जैन धर्म—वैशाली, पुण्ड्रवर्द्धन तथा समतट के अतिरिक्त भारत के अन्य भागो मे इस धर्म का प्राय अभाव-सा हो चला था। उक्त स्थानो मे भी दिगम्बर सम्प्रदाय-वालो का ही बाहुल्य था। इनकी दूसरी शाखा श्वेताम्बर थी। जैन धर्म के सम्बन्ध मे यात्री का विवरण अपेक्षाकृत स्वल्प है।

आर्थिक अवस्था—कृषि ही लोगो का प्रमुख व्यवसाय था किन्तु औद्योगिक एव वाणिज्य-सम्बन्धी उन्नति के फलस्वरूप अब वैश्य वर्ग इस ओर तनिक भी ध्यान नहीं दे रहा था और शूद्र ही बहुधा कृषि-काम करते थे। सिंचाई की पर्याप्त सुविधा थी जिससे कृषि उपज मे किसी प्रकार की कमी नही होने पाती थी। चरागाहों के लिये भी पर्याप्त भूमि छोडी जाती थी जिससे पशुओ के चारे की समस्या हल की जा सकती थी।

उद्योगो की श्रेणियो का बोध हमे इस काल मे भी होता है बाण तथा ह्वेनसाग दोनों के विवरणों से हमे इसका प्रमाण प्राप्त होता है। राजदरबार के विलास-मय जीवन मे उद्योगो के विकास को अवसर प्राप्त होना स्वाभाविक ही था।

अन्तर्देशीय तथा विदेशी दोनो व्यापारियो की दशा काफी अच्छी थी। कुछ नये नगरो की उन्नति के मूल में व्यापारिक कारणो का ही हाथ ज्ञात होता है। बगाल में ताम्रलिपि नामक एक बन्दरगाह था। पाटलिपुत्र से उज्जैन होता हुआ एक राज मार्ग भडोच तक जाता था जिससे काफी व्यापार होता था। विदेशी व्यापार की कुछ झलक हमें ह्वेनसाग के विवरण से प्राप्त होती है। यात्री के अनुसार कपिशा

मे भारत के कोने-कोने से व्यापारिक सामग्रियाँ आया करती थी और यहाँ से ये ईरान तथा योरप के देशो को भेजी जाती थी। काश्मीर से होकर चीन तथा मध्य एशिया तक भारत का विदेशी व्यापार प्रसारित था। जलमार्ग से भी विदेशी व्यापार काफी होता था जिसका प्रमुख केन्द्र पूर्वकथित ताम्रलिपि जो दक्षिणपूर्वी द्वीप समूहो से सबद्ध और सम्भवत मलाया, सुमात्रा आदि से व्यापार का यही प्रमुख जलमार्ग था।

बाण ने नगरों तथा नगरवासियो का जो वर्णन किया है उससे यह स्पष्ट होता है कि देश समृद्धिशाली तथा धनधान्यपूर्ण था। नगरो मे करोडपति के निवास करने की सूचना भी बाण से प्राप्त होती है। विभिन्न प्रकार की मणियाँ भी जैसे बिखरी सी थी।

हर्षकालीन शिक्षा, साहित्य एव कला—ह्वेनसाग ने भारतीय शिक्षा की मुक्त कण्ठ से प्रशसा की है। मध्यप्रदेश के निवासियो की भाषा की स्पष्टता तथा शुद्धता और उनके उच्चारण पर भी यात्री मुग्ध था। यात्री ने बताया है कि सात वर्ष की अवस्था के बालक को व्याकरण, यान्त्रिककला, वैद्यक, तर्कशास्त्र तथा अध्यात्मशास्त्र अर्थात दर्शनशास्त्र की शिक्षा प्रारम्भ कर दी जाती थी। भिक्षुओं की प्रशसा में भी ह्वेनसाग ने कुछ महत्त्वपूर्ण पंक्तियाँ लिखी हैं—

"विद्या के परिष्करण के निमित्त उत्सुक कुछ ऐसे भी व्यक्ति हैं जो एकान्तवास मे सन्तुष्ट हैं और नियम-सयम युक्त जीवन बिताते हैं। वे साधारण मानव-जीवन की गतिविधियों से दूर रहते है। उनका यश बहुत दूर तक विस्तृत है। राजे जो उनकी आवभगत एव उनका सम्मान करते हैं उन्हे अपने दरबार मे आने को बाध्य नहीं कर सकते। चूंकि राज्य ही विद्वज्जनो का सम्मान और सत्कार करता है और जनता भी उच्च प्रतिभासम्पन्न व्यक्तियो का आदर करती है अत ऐसे लोगो का सम्मान और उनकी प्रशसा प्रचुरता से फली है और राज्य तथा जनता द्वारा उनके निमित्त दिया जानेवाला ध्यान विशेष महत्त्वपूर्ण है।"

नालन्दा विश्वविद्यालय —ह्वेनसाग ने अनेक शिक्षा-केन्द्रो का उल्लेख किया है सर्वप्रसिद्ध वलभी का हीनयान विश्वविद्यालय तथा नालन्दा का महायान विश्वविद्यालय था। जिस समय ह्वेनसाग इस विश्वविद्यालय मे आया था उस समय इसमें दस सहस्र विद्यार्थी थे।[1] हर्ष ने इस अपार धनराशि को दानरूप मे दिया था। कुछ अन्य साधनो से भी संस्था को पर्याप्त धन प्राप्त होता था, क्योकि इसमे नि शुल्क शिक्षा के अतिरिक्त विद्यार्थियो के भोजन-वस्त्र की भी व्यवस्था की गई थी। भारत विख्यात शील-भद्र यहाँ का कुलपति था। सौ योग्य आचार्य इस विश्वविद्यालय मे अध्यापन-कार्य करते थे। यह तीन सौ फीट ऊँचा बना था।

नालन्दा विश्वविद्यालय को कुमारगुप्त प्रथम तथा उसके अनेक उत्तराधिकारियो ने प्रश्रय एव महत्त्व प्रदान किया था। हर्ष ने इसके लिये पर्याप्त धनराशि दी थी जिसका उल्लेख ऊपर किया जा चुका है। शीलभद्र के पूर्व दिग्नाग, स्थिरमति तथा धर्मपाल विश्वविद्यालय के प्रसिद्ध 'पण्डित' (आचार्य अथवा कुलपति) रह चुके थे। विश्वविद्यालय मे प्रवेश तभी सम्भव था जब द्वारपाल द्वारा ली गई परीक्षा मे विद्यार्थी उत्तीर्ण हो जाय, पर केवल ३० प्रतिशत विद्यार्थी ही इसमे सफल होते थे। स्त्रियों का भी प्रवेश वर्जित था, पर वे कक्षा में विद्यार्थियो से बात नहीं कर सकती थी, हाँ

१ ईत्सिंग इस संख्या को १३००० बताता हैं।

बाहर बात करने की आज्ञा दी गई थी । सस्कृत ही शिक्षा का माध्यम थी । नालन्द मे प्रारम्भिक (८–१३ वष के बालको के लिये), माध्यमिक (१३–३० वष तक) तथा उच्चतर शिक्षाओ की व्यवस्था थी । नाल दा विश्वविद्यालय के पुस्तकालय के सम्बन्ध मे भी इतिहासकारो की उच्च धारणा है । विश्वविद्यालय तथा उसके छात्र तो अन्त र्राष्ट्रीय ख्याति प्राप्त कर रहे थे ।

उक्त विश्वविद्यालय मे विद्यार्थियो की इतनी बडी सख्या से यह परिलक्षित होता है कि प्रारम्भिक तथा माध्यमिक शिक्षा का भी बहुत अधिक प्रचार था । जसा कि ऊपर बताया गया है नाल दा मे तो इसकी व्यवस्था थी ही, अ य स्थानो म भी इसका समुचित प्रब ध किया गया होगा । सामा यत बालिकाओ को घरो मे ही शिक्षा दी जाती थी ।

कला—हषकालीन कला की प्रशसा भी ह्वेनसाग ने की है । वह नाल दा के मठो तथा बिहारो की सु दरता का प्रशसनीय बताता है और बुद्ध भगवान् की आठ फीट ऊँची ताम्र मूर्ति की भी सराहना करता है । सीरपुर (राजपुर जिला—मध्य प्रदेश) मे लक्षण का इटोवाला म दिर हषकालीन भवन निर्माण-कला का एक सु दर नमूना है ।

इस काल की साहित्यिक प्रगति के सम्ब ध मे पहले ही प्रकाश डाला जा चुका है ।

## हर्ष का मूल्याकन

हष के सम्ब ध मे हमने पीछे जो कुछ पढा उससे हमे यह ज्ञात होता है कि हष का राजनीति, धम तथा सस्कृति के क्षत्र मे काफी महत्त्वपूर्ण योगदान है । एक साध रण स्थिति से उठकर हष ने तत्कालीन राजनीति मे अपना महत्त्वपूण स्थान बना लिया था जो उसके लिये गौरव की बात थी । हष की प्रारम्भिक कठिनाइयो ने उसकी प्रगति मे कितनी बाधायें उत्पन्न की होगी इसकी कल्पना हम सहज मे ही कर सकते हैं । यद्यपि वह अपने रण-अभियान मे समुद्रगुप्त-सा सफल न हो सका और उसके शत्रु शशाक तथा पुलकेशिन-द्वितीय उसके विजित नही हो सके तथापि उसने उत्तरापथ मे अपनी राजनीतिक स्थिति इतनी सुदृढ कर ली थी कि किसी भी तत्कालीन नरेश का यह साहस न हुआ कि उसे रणक्षेत्र मे चुनौती दे सके या उसकी आज्ञा की अव हेलना कर सके । जब हम हष को एक शासक के रूप मे देखते हैं तो हमे ऐसा लगता है कि वह भी कौटिल्य के अथशास्त्र के अनुकूल आचरण करता था । प्रजा की सुख समृद्धि के लिये, उनके कष्ट निवारण के लिए वह घूम घूमकर उनकी दशा अपनी आँखो से देखता था ।

प्रयाग के पचवर्षीय वितरण से हमे हष की विशालता का परिचय प्राप्त होता है । प्रयाग मे सवस्व दान देने वाले सम्राटो की बात ह्वेनसाग करता है, किन्तु नाम वह केवल हष का ही लेता है । इस महादान से समाज का न केवल आर्थिक लाभ हुआ होगा, प्रत्युत उसके कई रोगो—सकीर्णता, स्वाथपरता, अनुदारता आदि का उप चार प्रस्तुत हुआ होगा और सम वय की भावना को बल मिला होगा ।

साहित्य एव शिक्षा को प्रश्रय देकर हष ने गुप्तकालीन सस्कृति को नव जागरण प्रदान किया । उसके इन सारे कार्यों से भारतीय समाज को नया बल प्राप्त हुआ ।

ह्वेनसांग का भारत-आगमन उसके शासन-काल की ही नहीं, वरन भारतीय इतिहास की एक महत्त्वपूर्ण घटना है। चीनी यात्रियों की परम्परा में यह एक उल्लेखनीय कड़ी है। हर्ष ने यात्री के साथ तो सुन्दर व्यवहार किया ही, उसने तत्कालीन तागकुलीय चीनी सम्राट् तई-त्सुंग के पास एक ब्राह्मण दूत भेजकर मैत्री स्थापित की जिसके उत्तर में चीन से भी हर्ष के पास दूत भेजा गया था।

भारत के प्रजावत्सल सम्राटों की परम्परा में हर्ष का स्थान अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। वह अपनी प्रजा के कल्याण के लिये सदैव तत्पर रहता था। उसका सारा समय प्रजा के कल्याण में ही व्यस्त रहता था। ह्वेनसांग ने लिखा है कि 'वह सदकार्य के लिये अपनी भूख और प्यास भी भूल जाता था। डॉ० राधाकुमुद मुखर्जी ने लिखा है कि 'हर्ष में कुछ गुण समुद्रगुप्त और कुछ अशोक के थे।' पणिक्कर महोदय के अनुसार हर्ष को चन्द्रगुप्त मौर्य से प्रारम्भ होने वाले हिन्दू शासकों की परम्परा का अन्तिम शासक होने का गौरव प्राप्त है। पणिक्कर महोदय ने हर्ष की तुलना अकबर से की है। डॉ० रमाशंकर त्रिपाठी ने हर्ष के विषय में विचार करते हुए लिखा है कि हर्ष के चरित्र में समुद्रगुप्त तथा अशोक दोनों के गुणों का समन्वय था। समुद्रगुप्त की भांति विभिन्न दिशाओं में विजय करके उसने सम्राट् का पद प्राप्त किया तथा देश की ऐतिहासिक एकता को पुनः स्थापित किया। इसके उपरान्त युद्ध को सदा के लिये तिलाञ्जलि देकर अशोक की भांति अपनी सम्पूर्ण शक्ति को शान्ति स्थापना के कार्य में लगाया और देश को भौतिक तथा आध्यात्मिक उन्नति में योग देकर उसके सांस्कृतिक व्यक्तित्व तथा महानता का विकसित किया। गुप्त काल और राजपूत युग के बीच का यह एक ऐसा महान् राजा है जिसने भारतवर्ष को एकता के सूत्र में बाँधने का प्रयास किया। सत्य तो यह है कि वह भारतवर्ष का अन्तिम हिन्दू सम्राट था जिसने सम्पूर्ण उत्तरी भारत पर एकछत्र राज्य किया।

## प्रश्न

**Lucknow University**

1 "Harshavardhan was equally great in the arts of war as of peace' Discuss (1948)

2 Describe the proceedings of the Quinquennial Assembly of Harsa at Prayag as witnessed by Hiuen Tzang (1949)

३ हर्ष के राज्यकाल की प्रमुख घटनाओं का सप्रमाण वर्णन कीजिए। (१९५२)

४ हर्ष के राज्यारोहण के सम्बन्ध में उत्तरी भारत की राजनीतिक परिस्थिति का वृत्तान्त लिखिए। युआनच्वांग के आधार पर हर्ष की बौद्ध धर्म की समस्याओं का उल्लेख कीजिए। (१९५३)

५ हर्ष की विजय एवं उसके साम्राज्य के विस्तार का विवरण दीजिए। (१९५४)

६ हर्ष के राज्यकाल की मुख्य घटनाओं का वर्णन कीजिए। (१९५५)

# २४ | सातवीं शताब्दी से बारहवीं शताब्दी तक का भारत

## राजनीतिक अवस्था

हर्ष की मृत्यु के बाद भारत के राजनीतिक गगनमण्डल पर एक बार पुनः कुछ समय के लिए अंधकार छा जाता है। उत्तरी भारत में छोटे छोटे राज्यों की स्थापना हो जाती है, जिनके पारस्परिक संघर्ष को इस युग की राजनीतिक अवस्था की विशेषता कहा जा सकता है। हर्ष निस्सन्तान मरा, जिससे उसके सिंहासन पर उसके किसी अमात्य ने अपना अधिकार जमा लिया। चीनी अनुश्रुति में एक मन्त्री का नाम अर्जुन दिया गया है, जिसने वांग ह्यू न त्से द्वारा संचालित चीनी मिशन को लूट लिया और उसके कुछ अनुचरों का वध कर दिया। इसके बाद वांग ह्यू न त्से ने तिब्बत के राजा से सैनिक सहायता लेकर अर्जुन को पराजित कर दिया और उसे बन्दी बनाकर अपने साथ चीन ले गया। चीनी अनुश्रुति की यह कथा इतने अविश्वसनीय विवरणों से भरी हुई है कि इसकी ऐतिहासिकता पर पूर्ण रूप से विश्वास नहीं किया जा सकता। इस कथा में चीनी मिशन के अध्यक्ष वांग ह्यू न-त्से के पराक्रम का वर्णन निःसंदेह अतिरञ्जनापूर्ण है। केवल आठ हजार सैनिकों की सहायता से जिन्हें पड़ोस के राज्यों से ग्रहण किया गया था, अपने देश से इतनी दूर वांग ह्यू न त्से के द्वारा भारतीय नरेश की पराजय और उसका बन्दी बना लिया जाना नितान्त अस्वाभाविक जान पड़ता है। चीनी अनुश्रुति के अनुसार चीन के पराक्रमी योद्धा ने १३ ००० भारतीय सैनिकों को मार डाला और बारह हजार को बन्दी बना लिया। उसने शत्रु की राजधानी को केवल तीन दिनों के घेरे में ही जीत लिया और ५८० नगरों ने उसके आगे आत्म समर्पण कर दिया। ये बातें कोरी कल्पना द्वारा उत्पन्न जान पड़ती हैं। अतएव चीनी अनुश्रुति को एकदम सत्य मानना तो दूर रहा, इसके ऊपर आंशिक विश्वास करने में भी विवेक से काम लेना चाहिए।[१] परन्तु इस अनुश्रुति के विवरण से हम यह निष्कर्ष निकाल सकते हैं कि हर्ष की मृत्यु के बाद राजनीतिक विकेन्द्रीकरण और साम्राज्य का विघटन प्रारम्भ हो गया तथा उसके राज्य में अशान्ति एवं अव्यवस्था मच गई। परन्तु डॉ० विन्सेन्ट स्मिथ ने हर्षोत्तर-कालीन भारत की अराजकता और राजनीतिक विकेन्द्रीकरण का जो चित्र खींचा है वह न केवल अविश्वसनीय है, वरन भ्रान्तिपूर्ण भी है।

हर्षोत्तर-कालीन भारत की राजनीतिक अवस्था के सम्बन्ध में हमें कुछ बातें स्मरण रखनी चाहिएँ। पहली बात तो यह है कि हर्ष को भारत का अन्तिम साम्राज्य

---

१ श्री सी० वी० वैद्य अर्जुन द्वारा हर्ष का राजसिंहासन ग्रहण किये जाने और चीनी मिशन के अध्यक्ष की विजय की कथाओं को बिल्कुल मिथ्या और कपोल कल्पित मानते हैं। देखिए—*History of Medieval Hindu India* Vol I (1921), p 334

निर्माता कहना इतिहास मे तथ्यो की अवहेलना करना है। ललितादित्य और सम्भवत यशोवमन न जिस साम्राज्य पर शासन किया, वह किसी प्रकार भी हष के साम्राज्य से छोटा या कम महत्त्वपूण नही था। कुछ समय के उपरान्त पालो और प्रतिहारो ने जिन साम्राज्यो की स्थापना की व विस्तार मे हष के साम्राज्य की अपेक्षा कही अधिक बडे थे और उनसे अधिक स्थायी भी प्रमाणित हुए। प्रतिहारो का साम्राज्य तो अधिक सुसगठित था। इसके पश्चात च देल यशोवमन और कलचुरी गग तथा कण म भी जिन राज्यो की स्थापना की उनका विस्तार हष के साम्राज्य के बराबर था। दक्षिण भारत म तो और विशालतर साम्राज्यो का निर्माण हुआ। हष के जीवन-काल से ही भारत की राजनीतिक शक्ति का केन्द्र दक्षिणी भारत मे जमने लगा था। ध्रुव और गोविन्द-तृतीय के नेतृत्व में राष्ट्रकूटो ने एक शक्तिशाली साम्राज्य का निर्माण किया। विक्रमादित्य षष्ठ के अधीन भी अनुवर्ती चालुक्यो का साम्राज्य काफी बडा था। राजेन्द्र चोल ने जिस महान साम्राज्य को स्थापित किया वह गगा के मुहाने से लेकर कुमारी अन्तरीप तक फैला था और बगाल की खाडी के पार के राज्य भी उस साम्राज्य म सम्मिलित थे। इन सब उदाहरणो को ध्यान मे रखते हुए हम यह कह ही नहीं सकते कि हष हिन्दू भारत का अन्तिम हिन्दू सम्राट था।

## राजपूतो की उत्पत्ति

राजपूतों की उत्पत्ति का प्रश्न अभी तक विवादास्पद बना हुआ है। इस सम्बन्ध मे भिन्न भिन्न विद्वानो के मत भिन्न हैं। राजपूत स्वय को वैदिक आर्यों से सम्बन्धित सूर्य तथा चद्र वश की सन्तान बताने म गौरव का अनुभव करते हैं। राजपूतो की सभी शाखाओ ने किसी-न किसी प्रकार अपना सम्बन्ध इन वशो से स्थापित कर लिया है। हम देखते हैं कि प्रतिहारो ने अपने अभिलेखो म अपने को इक्ष्वाकु वश या सूयवश का कहा है। भोज का ग्वालियर अभिलेख, जो निम्नलिखित है--

श्लाघ्यस्तस्यानुजोसौ मघवमदमुसो मेघनादस्य सख्ये,
सौमित्रिस्तीव्रदण्ड प्रतिहरणविधय प्रतीहार आसीत।

और बाउक के जोधपुर-अभिलेख---

स्वभ्राता रामभद्रस्य प्रातिहार्य कृत यत ।
श्रीप्रतिहार-वशोऽयमतश्चोन्नतिमाप्नुयात ॥

से स्पष्टत पता चलता है कि प्रतिहार राम के भाई लक्ष्मण की सन्तान थे। एक अनुश्रुति से पता चलता है कि चन्देलो की उत्पत्ति चन्द्रमा तथा एक ब्राह्मण गन्धव कुमारी से हुई थी। उत्कीण लेखो मे दी हुई परम्परा के अनुसार नन्नुक नामक च देल नेता, जो नवी शताब्दी क प्रारम्भ मे बुन्देलखण्ड के दक्षिणी हिस्से मे प्रबल हो उठा था, चन्द्रवशी चन्द्रात्रेय का वशज था। चालुक्यो को एक अनुश्रुति हारीति के कमण्डल के जल से उत्पन्न बताती है। ह्वेनसाग ने पुलकेशिन द्वितीय को क्षत्रिय बताया है। 'हम्मीर महाकाव्य' चाहमानो या चौहानो के आदिपुरुष चाहमान को सूर्य-पुत्र बताता है। 'पृथ्वीराज रासो' मे गिनाये गये राजपूतो के सभी ३६ कुल या तो सूय या शशि या यदु वश से सम्बन्धित बताये गये हैं[1]---

१ टाड महोदय तथा श्री मोहनलाल रवि ससि तथा यादव वश को भी ३६ वशो के अन्तर्गत गिनते हैं। यही कारण है कि टाड महोदय और उनके मत के अनुयायी ३६ राजपूत कुलो को सूयवशी चद्रवशी या यादववशी नहीं मानते। मोहनलाल कवि नौस रोस जुत, तया गरुम को और टाड महोदय धान्य पालूक, मट तथा कई अन्य नामों

11617
21912000

# २४ | सातवीं शताब्दी से बारहवीं शताब्दी तक का भारत

## राजनीतिक अवस्था

हर्ष की मृत्यु के बाद भारत के राजनीतिक गगनमण्डल पर एक बार पुन कुछ समय के लिए अन्धकार छा जाता है। उत्तरी भारत मे छोटे छोटे राज्यो की स्थापना हो जाती है जिनके पारस्परिक सघर्ष को इस युग की राजनीतिक अवस्था की विशेषता कहा जा सकता है। हर्ष निस्सन्तान मरा जिससे उसके सिंहासन पर उसके किसी अमात्य ने अपना अधिकार जमा लिया। चीनी अनुश्रुति मे एक मन्त्री का नाम अर्जुन दिया गया है, जिसने वांग ह्यू न त्से द्वारा सचालित चीनी मिशन का लूट लिया और उसके कुछ अनुचरो का वध कर दिया। इसके बाद वाग ह्यू न त्से ने तिब्बत के राजा से सनिक सहायता लेकर अर्जुन को पराजित कर दिया और उसे बन्दी बनाकर अपने साथ चीन ले गया। चीनी अनुश्रुति की यह कथा इतने अविश्वसनीय विवरणो से भरी हुई है कि इसकी ऐतिहासिकता पर पूर्ण रूप से विश्वास नही किया जा सकता। इस कथा मे चीनी मिशन के अध्यक्ष वाग ह्यू न-त्से के पराक्रम का वणन निसन्देह अतिरञ्जनापूर्ण है। केवल आठ हजार सैनिको की सहायता से, जिन्हें पडोस के राज्यो से ग्रहण किया गया था, अपने देश से इतनी दूर वाग ह्यू न त्से के द्वारा भारतीय नरेश की पराजय और उसका बन्दी बना लिया जाना नितान्त अस्वाभाविक जान पडता है। चीनी अनुश्रुति के अनुसार चीन के पराक्रमी योद्धा न १३ ००० भारतीय सैनिको को मार डाला और बारह हजार को बन्दी बना लिया। उसने शत्रु की राजधानी को केवल तीन दिनो के घेरे म ही जीत लिया और ५८० नगरो ने उसके आगे आत्म समपण कर दिया। य बातें कोरी कल्पना द्वारा उत्पन्न जान पडती हैं। अतएव चीनी अनुश्रुति को एकदम सत्य मानना तो दूर रहा, इसके ऊपर आशिक विश्वास करने मे भी विवेक से काम लेना चाहिए।[१] परन्तु इस अनुश्रुति के विवरण से हम यह निष्कष निकाल सकते हैं कि हर्ष की मृत्यु के बाद राजनीतिक विकेन्द्रीकरण और साम्राज्य का विघटन प्रारम्भ हो गया तथा उसके राज्य मे अशान्ति एव अव्यवस्था मच गई। परन्तु डॉ० विन्सेन्ट स्मिथ ने हर्षोत्तर कालीन भारत की अराजकता और राजनीतिक विकेन्द्रीकरण का जो चित्र खीचा है वह न केवल अविश्वसनीय है, वरन् भ्रान्तिपूर्ण भी है।

हर्षोत्तर-कालीन भारत की राजनीतिक अवस्था के सम्बन्ध म हमे कुछ बातें स्मरण रखनी चाहिएँ। पहली बात तो यह है कि हर्ष को भारत का अन्तिम साम्राज्य

---

१ श्री सी० वी० वैद्य अर्जुन द्वारा हर्ष का राजसिंहासन ग्रहण किये जाने और चीनी मिशन के अध्यक्ष की विजय की कथाओं को बिल्कुल मिथ्या और कपोल-कल्पित मानते हैं। देखिए—*History of Medieval Hindu India* Vol I (1921), p 334

निर्माता कहना इतिहास के तथ्यों की अवहेलना करना है। ललितादित्य और सम्भवतः यशोवर्मन ने जिस साम्राज्य पर शासन किया, वह किसी प्रकार भी हर्ष के साम्राज्य से छोटा या कम महत्त्वपूर्ण नहीं था। कुछ समय के उपरान्त पालों और प्रतिहारों ने जिन साम्राज्यों की स्थापना की व विस्तार में हर्ष के साम्राज्य की अपेक्षा कहीं अधिक बड़े थे और उससे अधिक स्थायी भी प्रमाणित हुए। प्रतिहारों का साम्राज्य तो अधिक सुसंगठित था। इसके पश्चात् चन्देल यशोवर्मन और कलचुरी गांगेय तथा कर्ण ने भी जिन राज्यों की स्थापना की उनका विस्तार हर्ष के साम्राज्य के बराबर था। दक्षिण भारत में तो और विशालतर साम्राज्यों का निर्माण हुआ। हर्ष के जीवन-काल से ही भारत की राजनीतिक शक्ति का केन्द्र दक्षिणी भारत में जमने लगा था। ध्रुव और गोविन्द-तृतीय के नेतृत्व में राष्ट्रकूटों ने एक शक्तिशाली साम्राज्य का निर्माण किया। विक्रमादित्य षष्ठ के अधीन भी अनुवर्ती चालुक्यों का साम्राज्य काफी बड़ा था। राजेन्द्र चोल ने जिस महान् साम्राज्य को स्थापित किया वह गंगा के मुहान से लेकर कुमारी अन्तरीप तक फैला था और बंगाल की खाड़ी के पार के राज्य भी उस साम्राज्य में सम्मिलित थे। इन सब उदाहरणों को ध्यान में रखते हुए हम यह कह ही नहीं सकते कि हर्ष हिन्दू भारत का अन्तिम हिन्दू सम्राट् था।

## राजपूतों की उत्पत्ति

राजपूतों की उत्पत्ति का प्रश्न अभी तक विवादास्पद बना हुआ है। इस सम्बन्ध में भिन्न भिन्न विद्वानों के मत भिन्न हैं। राजपूत स्वयं को वैदिक आर्यों से सम्बन्धित सूर्य तथा चन्द्र वंश की सन्तान बताने में गौरव का अनुभव करते हैं। राजपूतों की सभी शाखाओं ने किसी-न किसी प्रकार अपना सम्बन्ध इन वंशों से स्थापित कर लिया है। हम देखते हैं कि प्रतिहारों ने अपने अभिलेखों में अपने को इक्ष्वाकु वंश या सूर्यवंश का कहा है। भोज का ग्वालियर अभिलेख, जो निम्नलिखित है—

श्लाघ्यस्तस्यानुजोसौ मघवमदमुसो मेघनादस्य सङ्ख्ये,<br>
सौमित्रिस्तीव्रदण्ड प्रतिहरणविधेय प्रतीहार आसीत्।

और बाउक के जोधपुर-अभिलेख—

स्वभ्राता रामभद्रस्य प्रातिहार्यं कृत यत।<br>
श्रीप्रतिहार-वंशोऽयमतश्चोन्नतिमाप्नुयात॥

से स्पष्टतः पता चलता है कि प्रतिहार राम के भाई लक्ष्मण की सन्तान थे। एक अनुश्रुति से पता चलता है कि चन्देलों की उत्पत्ति चन्द्रमा तथा एक ब्राह्मण गन्धर्व कुमारी से हुई थी। उत्कीर्ण लेखों में दी हुई परम्परा के अनुसार ननुक नामक चन्देल नेता, जो नवीं शताब्दी के प्रारम्भ में बुन्देलखण्ड के दक्षिणी हिस्से में प्रबल हो उठा था, चन्द्रवंशी चन्द्रात्रेय का वंशज था। चालुक्यों को एक अनुश्रुति हारीति के कमण्डल के जल से उत्पन्न बताती है। ह्वेनसांग ने पुलकेशिन द्वितीय को क्षत्रिय बताया है। 'हम्मीर महाकाव्य' चाहमानों या चौहानों के आदिपुरुष चाहमान को सूर्य-पुत्र बताता है। 'पृथ्वीराज रासो' में गिनाये गये राजपूतों के सभी ३६ कुल या तो सूर्य या शशि या यदु वंश से सम्बन्धित बताये गये हैं[१]—

१ टाड महोदय तथा श्री मोहनलाल रवि, ससि तथा यादव वंश को भी ३६ वंशों के अन्तर्गत गिनते हैं। यही कारण है कि टाड महोदय और उनके मत के अनुयायी ३६ राजपूत कुलों को सूर्यवंशी, चन्द्रवंशी या यादववंशी नहीं मानते। मोहनलाल कवि नीस रोस जुत, तथा गरब्भ को और टाड महोदय धान्य पालक, भट तथा कई अन्य नामों

रवि ससि जाधव बंश । ककुत्स्थ परमार सदावर ।।
चाहुवान चालुक्य । छंदक सिलार अभीयर ।।
दोय मत्त (दोयमत)मक्वान । गरुअ गोहिल गोहिलपुत ।।
चापोत्कट परिहार । राव राठोर रोसजुत ।।
देवरा टांक सैंधव अनिग । यौतिक प्रतिहार दधिपट ।।
कारट्टपाल कोटपाल हुल । हरितटगोर कला(मा)प मट ।।
धन्य पालके निकुभवर । राजपाल कविनीस ।।
कालच्छरक आदि दे । बरने बंस छत्तीस ।।

उपर्युक्त उद्धरणो से स्पष्ट है कि अभिलेख, प्रशस्ति लेख तथा अनुश्रुतियो के अनुसार राजपूत वैदिक आर्यों से सम्बन्धित उच्च कुल के क्षत्रिय थे, परन्तु पाश्चात्य विद्वान् तथा कुछ भारतीय इसे मानने को तैयार नही हैं। वे ठीक इसके विपरीत ही अर्थ लगाते हैं और कहते हैं कि कितनी शीघ्रता से ये विदेशी जातियाँ (राजपूत) भारतीय जाति-व्यवस्था के अन्तर्गत आत्मसात कर ली गई।

'राजपूत' शब्द का अर्थ— 'राजपूत' शब्द सस्कृत के 'राजपुत्र' का विकृत रूप है। इस शब्द का प्रयोग राजपूताना के कुछ भागो मे क्षत्रिय, सामन्त या जागीरदार के अवैधानिक पुत्र के अर्थ मे किया जाता है। इस सम्बन्ध मे यह ध्यान रखना चाहिए कि प्राय शब्दो के दो प्रकार के अर्थ हुआ करते हैं—अच्छे और बुरे। परन्तु बुरा अर्थ बाद का विकास होता है। उदाहरणार्थ, 'ब्राह्मण' शब्द प्रारम्भ मे जाति व्यवस्था के सर्वोच्च वर्ग को सूचित करता था जिनका कर्त्तव्य था ब्रह्म या वेद को सुरक्षित रखना। समय के साथ-साथ ब्राह्मणो को खाना पकाने का भी काम करना पड़ा। जाति-व्यवस्था के अन्तर्गत प्रारम्भ मे इन्हे वेदो के पठन-पाठन आदि का काम मिला था और केवल यही उनकी जीविका था, परन्तु कालान्तर मे पतन होने के कारण कितने ही ब्राह्मण, जो केवल जन्म से ब्राह्मण थे, अनपढ रह गये। उन्हे भिक्षा की शरण लेनी पड़ी। प्रारम्भ मे विद्वान् ब्राह्मण या ऋषि भी अधिकतर भिक्षा पर ही निर्वाह करते थे। परन्तु इन दोनो मे अन्तर था। पहले को तो भिखारी की सज्ञा मिली, परन्तु दूसरे तरह के ब्राह्मण कभी भी भिखारी नही कहे जाते थे। उन्हे ऋषि, मुनि या तपस्वी के आदरसूचक सम्बोधनो से सम्बोधित किया जाता था। इस तरह ब्राह्मण का अर्थ भिखारी लगाया जाने लगा। आज भी अधिकतर भिखमगे अपने को ब्राह्मण ही कहते हैं। इस प्रकार हम देखते हैं कि भिखारी या बावर्ची के रूप मे 'ब्राह्मण' शब्द का अर्थ बाद का विकास है। ठीक यही बात 'राजपूत' शब्द के सम्बन्ध मे भी कही जा सकती है। महाभारत में 'राजपुत्र' शब्द का प्रयोग अच्छे अर्थ मे किया गया है[1]—

एते रुक्मरथा नाम राजपुत्रा महारथा।
रथेष्वस्त्रेषु नागेषु च विशांपते—

इस श्लोक मे 'राजपुत्र' शब्द का प्रयोग कुलीन क्षत्रिय के अर्थ मे किया गया है। साधा

को छोड़ गये हैं। इस प्रकार मोहनलाल 'रवि, ससि जाधव' को लेकर ३६ कुल गिनते हैं और टाड महोदय 'रवि, ससि, जाधव' को लेकर भी केवल ३० की एक सूची बनाते हैं। श्री वैद्य महोदय नीचे से ३६ कुलो को गिनते हैं और बताते हैं कि ये सभी राजपूत कुल सूर्य या चन्द्र या यादव वशी थे। विशेष विवरण के लिये देखिए—मेडिवल हिन्दू इण्डिया, द्वितीय भाग, पृ० २२–२६

१ महा० द्रोणपर्व, अध्याय ११२, श्लोक २०

रणत इसका अर्थ यही था, परन्तु कभी कभी इसका विशिष्ट प्रयोग सत्तारूढ़ राजा के वंशज के अर्थ में भी किया गया है। विराट् पर्व में बहुधा द्रौपदी को 'राजपुत्री' कुलीन क्षत्राणी के अर्थ में कहा गया है। इसी अर्थ में ७वीं शताब्दी के भवभूति ने कौशल्या को राजपुत्री कहा है। बाण ने अपने हर्षचरित में 'राजपुत्र' शब्द का प्रयोग एक क्षत्रिय सैनिक के लिए किया है। पुराणों में भी इस शब्द का उल्लेख मिलता है। 'वुञ्' या 'क' प्रत्यय से सम्बन्धित एक पाणिनीय सूत्र में 'राजपुत्र' शब्द आया हुआ है।[1]

उपर्युक्त साक्ष्यों से यह स्पष्ट हो जाता है कि 'राजपुत्र' शब्द का प्रयोग अति प्राचीन काल से लेकर ९वीं शताब्दी तक कुलीन क्षत्रिय के अर्थ में किया जाता रहा, अवैधानिक पुत्र या वर्णसंकर के अर्थ में नहीं। १०वीं या ग्यारहवीं शताब्दी के लगभग इस शब्द का महत्त्व कैसे और क्यों बढ़ा, इसकी विवेचना श्री वैद्य महोदय ने इस प्रकार की है—

भारत में बौद्ध धर्म के पश्चात जाति व्यवस्था के बन्धन धीरे धीरे दृढ़तर होने लगे। यह प्रक्रिया तब तक होती रही जब तक कि जाति-व्यवस्था बिल्कुल कट्टरता की सीमा को न पहुंच गई। प्रत्येक जाति अपनी अपनी सीमा संकुचित करने लगी, विशेषतः रोटी-बेटी के सम्बन्ध के लिए। उनके दायरों में केवल वे ही कुल सम्मिलित होते थे जो रक्त-सम्बन्ध में शुद्ध समझे जाते थे। सातवीं शताब्दी में कई राजघराने थे जो क्षत्रिय थे, जैसा कि ह्वेनसांग के साक्ष्य से प्रमाणित होता है। परन्तु अधिकांश क्षत्रिय बौद्ध बन गये थे और क्षत्रियों से सम्बन्धित आर्य प्रथाओं से उनका सम्पर्क बिल्कुल छूट गया था। ऐसे परिवारों को इस समय बुरी तरह बहिष्कृत किया गया। इसके अतिरिक्त स्थान-दूरी के कारण परिवारों की कुलीनता को निश्चित करना और भी कठिन था। अतएव न केवल क्षत्रियों में, वरन ब्राह्मणों तथा वैश्यों में भी प्रान्तों के अनुसार उपजातियाँ बनाने की प्रथा सी चल निकली, जिसमें दूरस्थ प्रान्तों में निवास करने वाले परिवारों की कुलीनता का प्रश्न ही न उठे। इसी कारण ११वीं शताब्दी के प्रारम्भ के लगभग राजपूतों ने अपने आपको उस क्षेत्र में सीमित कर लिया, जहाँ क्षत्रिय राजवंश मुख्यतः एकत्रित थे। स्वभावतः क्षत्रिय होने का गौरव केवल उन्हीं लोगों तक सीमित हो गया जो अपनी वंश-परम्परा सन्देहरहित क्षत्रिय राजकुलों के साथ सिद्ध कर सके। वह भी जीवित पीढ़ी की स्मृति के आधार पर भाटों या गायकों की पौराणिक कथाओं के आधार पर नहीं, क्योंकि सदियों के बौद्ध एवं विदेशी शासनों के कारण वे छिन्न भिन्न हो गये थे। अतः 'राजपुत्र' शब्द इस समय विशेष महत्त्व का बन गया था।

अग्निकुल की कहानी—पृथ्वीराज के समकालीन 'पृथ्वीराज रासो' के प्रणेता चन्द के मतानुसार, एक विचित्र अनुश्रुति की ओर संकेत मिलता है। संक्षेप में कहानी यह है कि जब पृथ्वी राक्षसों या म्लेच्छों से क्लान्त हो उठी तो आबू पर्वत पर वशिष्ठ ने अग्निकुण्ड से चार योद्धाओं को क्रमशः पैदा किया। पहले परमार, चालुक्य तथा परिहार को और जब इनमें से कोई भी राक्षसों को नष्ट नहीं कर सका तो चाहमान का सृजन किया। 'रासो' के साथ-साथ यह कहानी भी लोकप्रिय हुई और अन्ततोगत्वा सभी राजपूतों ने इसे स्वीकार कर लिया। इस किंवदन्ती के आधार पर ही कई विद्वानों ने यह सिद्ध करने का प्रयत्न किया है कि राजपूत विदेशी थे जो अग्नि-संस्कार द्वारा सुसंस्कृत कर जाति-व्यवस्था के अन्तर्गत क्षत्रिय मान लिये गये। परन्तु श्री वैद्य महोदय इस मत का खण्डन करते हैं और इस किंवदन्ती का अर्थ व दूसरा ही

१ गोत्रोक्षोष्ट्रोरभ्रराज राजन्य राजपुत्रवत्स मनुष्याजाद्वुञ् ४-२-४१

लगाते हैं[१]—"बहुतों के लिए यह एक नई जानकारी होगी कि यह कहानी कवि की केवल कल्पना मात्र ही नहीं है, वरन इसके अतिरिक्त उस कल्पना की भी गलत धारणा की उपज है। वशिष्ठ के आह्वान पर अग्नि से निकलने वालो के रूप मे परमार, प्रतिहार चालुक्य तथा चाहमान नामक चारो योद्धाओ का वर्णन करने मे उसका (चन्द का) मतलब यह सूचित करना नही था कि ये योद्धा वशिष्ठ द्वारा नये-नये उत्पन्न किये गये वीर थे। वह केवल यह सूचित करना चाहता था कि पहले से ही वर्तमान वशों मे चार योद्धा वशिष्ठ के आदेश पर राक्षसो से लडने के लिए अग्नि से बाहर निकले।" अपने इस कथन के समर्थन म वद्य महोदय निम्नलिखित तक प्रस्तुत करते हैं—

(१) 'रासो' केवल एक काल्पनिक कथा को प्रस्तुत करता है, जिसे बाद में बिल्कुल सही मान लिया गया।

(२) या तो 'रासो' चन्द का नही है या बाद मे मुसलमानो के समय मे उसमें क्षेपक अश जोड दिये गये।

(३) उन कुलो को, जिनका उल्लेख चन्द क समय से पहले ही के अभिलेखा म सूयवशी या चन्द्रवशी के रूप मे किया गया है, अग्निकुल से उत्पन्न क्यो कहा जा सकता है ?

(४) चन्द ने स्वय भी ३६ राजपूतो के वशा का वर्णन करते समय अग्निवश का उल्लेख नही किया है, वरन उन्हें 'रवि, ससि, जाधव वश' का बताया है।

**पाश्चात्य विद्वानों का मत**—राजस्थान के प्रसिद्ध इतिहासकार टाड ने अग्निकुल की कहानी को स्वीकार कर लिया और उसके आधार पर राजपूतो को उन्होने विदेशी ठहराया। उनका मत है कि राजपूत सीथियन या शको के वशज थे जो छठी शताब्दी के लगभग भारत मे प्रविष्ट हुए थे। इन्ही विदेशी विजेताओ को, जब वे शासक बन बैठे तो उन्हें अग्नि सस्कार द्वारा पवित्र कर जाति-व्यवस्था के अन्तगत ले लिया गया। चूंकि वे शासन का काम करते थ और यही काम क्षत्रियो के भी थे, अतएव उन्ह क्षत्रियो की श्रेणी मे रखा गया और वे राजपूत कहलाए। अपने मत के समथन मे उन्होंने राजपूतो तथा शको के बीच निम्नलिखित साम्य की ओर सकेत किया है—

(१) अश्व-पूजा,
(२) अश्वमेध,
(३) अस्त्र पूजा,
(४) अस्त्र-शिक्षा,
(५) उत्तेजक सुरा के प्रति अनुराग,
(६) शकुन विचार,
(७) अन्धविश्वास,

१ Now it will be a revelation to many to know that *this story* is not only a poet's fancy but further arises from a misconception of even that fancy In describing the four warriors, Parmar, Pratihara Chalukya and Chahman as coming out of fire at the call of Vashishtha he did not *intend to convey that these warriors* were heroes *newly created* by Vasistha He simply wanted to convey that four warriors out of the already existing clans came out of the fire at Vasistha's bid to fight the Rakshasas (*Mediaeval Hindu India*, Vol II, P 13 and 15)

(८) युद्ध मे प्रयुक्त होने वाले रथ,
(६) भाटो की प्रथा,
(१०) समाज मे स्त्रिया का स्थान, तथा
(११) युद्ध से सम्बधित धम ।

टाड महोदय का कथन है कि राजपूत युद्ध के अधिदेव हर की पूजा करत थे। वे अपने देवता को रुधिर तथा सुरा अपित करत थे। खन बहाने मे ही वे प्रसन्नता का अनुभव करते थे। इन सब बाता से यही मालूम पडता है कि राजपूत उन आय हिन्दुओ की सन्तान कभी नही हो सकत जो हरियाली की शान्ति मे रहना अधिक पसन्द करत थे। परन्तु इस निष्कष पर पहुँचते समय टाड महोदय ने आय क्षत्रियो पर शायद ध्यान ही नही दिया और यह भूल गये कि आय शान्ति के इच्छुक होते हुए भी आय-क्षत्रिय युद्ध ही अपना धम समझते थे, मरने-मारने के लिए सदैव तैयार रहते थे और राजपूतो की तरह ही अश्वमेध यज्ञ किया करत थ जिसके एक दो नही कई उदाहरण दिये जा सकते हैं।

टाड महोदय के 'एनल्स आफ राजस्थान क सम्पादक श्री विलियम कुक महोदय भी इस मत का समथन करत हैं। उनका कथन है कि राजपूता क कई वश का उद्भव शक या कुषाण आक्रमणो के समय मे हुआ था। गुजरो न जो कि बाद वाली जाति स सम्बन्धित थे, हिन्दू धम को अपना लिया। इन्ही गुजरा के प्रमुखो से राजपूतो के कुल उत्पन्न हुए। राजगौरव को प्राप्त कर जब इन विदेशिया न ब्राह्मण धम को स्वीकार कर लिया तो स्वभावत उन्हे उन वीरा की वश-परम्परा से सम्बन्धित बताने का प्रयत्न किया गया, जिनकी वीरगाथाए महाभारत और रामायण मे सुरक्षित हैं। यही स राजपूता की उत्पत्ति सम्बन्धी काल्पनिक कथा का प्रारम्भ होता है। स्मिथ महोदय[1] भी इसी मत को स्वीकार करत हैं। इनके मतानुसार, चन्देला राठौरा तथा गहरवारा की उत्पत्ति मूल निवासियो, जस गोण्ड, भार तथा खर्वों से हुई थी।[2]

क्या राजपूत गुजर थ ?—कुछ विद्वाना का मत है कि राजपूत गुजर थे और चूँकि गुजर विदेशी थ, अत राजपूत भी विदेशी जाति के वशज थे। डॉ० भण्डारकर[3] न प्रतिहार, परमार, चालुक्य तथा चाहमान—चारो अग्निकुला का गुजर सिद्ध करने का प्रयत्न किया है। अपने मत के समथन म उनके द्वारा दिय गये तर्को म स कुछ निम्नलिखित हैं—

(१) राजोर म पाय गय एक अभिलख म आधुनिक जयपुर के दक्षिण पूव म शासन करने वाले प्रतिहारो की एक गौण शाखा ने अपने को गुजर कहा है।

---

१ 'I have no doubt that the ruling families of both the Sakas and the Kushans when they became Hinduised were admitted to rank as Kshatriyas in the Hindu caste system, but the fact can be inferred only from the analogy of what is ascertained to have happened in later ages—it can not be proved" (*Early History of India* R E, p 425)

२ *Early History of India* 3rd Ed, p 322

३ डॉ० भण्डारकर, *Indian Antiquary*, LX (1911)

(२) कन्नौज के प्रतिहारो का राष्ट्रकूटो ने अपने अभिलेखो मे तथा अरबो ने अपने यात्रा विवरणो मे गुजर बताया है।

(३) चालुक्यो ने जब गुजरात प्रदेश को अधिकृत किया, उसी समय से उसका यह नाम पडा। उनके अधिकार के पहले वह लाट कहा जाता था। यदि चालुक्य गुजर नहीं थे तो यह गुजरात नाम कैसे पडा?

डॉ० भण्डारकार ने राजपूत-कुलो को गुजर सिद्ध करने के लिए इन तर्कों के अलावा भी कई अन्य प्रमाण प्रस्तुत किये है। उनका मत है कि ये गुर्जर खिजार हैं जो पाँचवी शताब्दी के प्रारम्भ मे हूणो के साथ भारत मे प्रविष्ट हुए।

कन्नौज के विजयपाल के सामन्त मथनदेव के राजोर प्रस्तर लेख से स्पष्टत हमे पता चलता है कि राजपूत प्रतिहार-गुजर थे, क्योकि उसमे उल्लिखित "गुर्जर प्रतिहारान्वय" इसी बात की ओर सकेत करता है। परन्तु अन्य विद्वानो ने कहा है कि राजपूत गुजर नही थे, प्रत्युत् गुजर प्रदेश के रहने वाले थे। डॉ० त्रिपाठी ने इस मत का विरोध किया है। उनका कथन है कि राजोर अभिलेख का " तथैतत प्रत्यासन्न श्री गुजर वाहित समस्त क्षेत्र समेत" अश स्पष्टत प्रकट करता है कि वे गुजर थे, क्योकि इसका कुछ दूसरा अर्थ लगाया ही नही जा सकता। राष्ट्रकूट राजा अमोघवर्ष के प्रथम सज्जन दानपत्र मे प्रतिहारो को गुजरराज कहा गया है। कन्नड कवि पम्पा ने भी महीपाल प्रतिहार को 'गुजरराज' कहा है। इन सब साक्ष्यो मे राजपूत गुजर ही प्रमाणित होते हैं। परन्तु, वैद्य महोदय ने इन्हे गुजर न बताकर आर्यों की ही सन्तान बताया है। डॉ० भण्डारकर के मत का विरोध करते हुए उन्होंने निम्नलिखित तर्क प्रस्तुत किया है—

(१) डॉ० भण्डारकर ने स्वय यह स्वीकार किया है कि कन्नौज के प्रतिहारो ने स्वय को कभी भी गुजर नही कहा है। वत्सराज नागभट्ट जैसे उनके नाम आर्य नाम हैं। उन्होने अपने अभिलेखो मे स्वय को सूर्यवशी बताया है। राजशेखर ने, जो उनके समकालीन थे, उन्हे 'रघुकुल तिलक' बताया है। आधुनिक जयपुर के दक्षिण पूर्व मे शासन करने वाली प्रतिहार शाखा ने अपने को अन्य प्रतिहारो से पृथक बताने के लिए ही स्वय को गुजर कहा है। यह विभेद निवास-स्थान के नाम पर आश्रित है।

(२) किसी जाति को गुजर कह देने से यह नही प्रमाणित होता कि वह जाति गुजर उत्पत्ति की ही थी। उदाहरणार्थ, मुसलमान आक्रमणकारियो को भी यवन कहा गया। इसका यह अभिप्राय नही है कि मुसलमान नस्ल मे यूनानी थे।

(३) लाट का नाम गुजरात इसलिए नही पडा कि वहाँ पर चालुक्य शासन स्थापित हो गया, वरन् ऐसा लगता है कि यह नाम गुजराती भाषा के आधार पर ही पडा होगा।

**क्या राजपूत विदेशी थे?**—पाश्चात्य एव कतिपय भारतीय विद्वानो ने राजपूतो को शक, कुषाण या गुजर की ही सन्तान माना है और चूकि ये विदेशी थे, अत राजपूतो को भी विदेशी बताया है। श्री गौरीशकर ओझा तथा श्री वैद्य महोदय ने इनके मतो का खण्डन किया है और वे इसी निष्कर्ष पर पहुँचे हैं कि राजपूत विदेशी नही थे, वरन् भारतीय आर्यों की सन्तान थे। उन्होंने स्वय को कभी भी विदेशी नही बताया है। इसके विपरीत, वे अपनी उत्पत्ति सूर्य या चन्द्र वश से बताते है। उनके रीति रिवाज शको या कुषाणो के आने से पहले भी भारत में प्रचलित थे। सूर्य की पूजा वैदिक

काल में भी प्रचलित थी। अश्वमेध यज्ञ भी बहुत पहले से ज्ञात था, जैसा कि महाकाव्यों के साक्ष्य से प्रमाणित होता है। अस्त्र तथा अश्व-पूजा भारत में क्षत्रियों द्वारा हमेशा की जाती थी। उनके गोत्र और प्रवर भी वे ही हैं, जिनका उल्लेख वैदिक सूत्रों में मिलता है। वैदिक आर्यों की सन्तानों के अतिरिक्त, विदेशी जातियों की सन्तानें कभी भी वैदिक सभ्यता को सुरक्षित रखने के लिए इतनी वीरता नहीं दिखा सकती थीं। राजपूतों की लम्बी नासिका, लम्बे सिर तथा उनका डील डौल स्पष्टतः प्रमाणित करता है कि वे आर्यों की सन्तान थे, विदेशियों की नहीं, क्योंकि आर्यों की ये विशेषताएँ संसार भर में प्रसिद्ध हैं।

## कन्नौज का यशोवर्मन

जिस कन्नौज को सम्राट हर्ष ने अपनी राजधानी बनाकर गौरवान्वित किया था उसी का इतिहास हर्ष की मृत्यु के बाद धूमिल हो जाता है। परन्तु यह स्थिति बहुत समय तक नहीं रहने पाई। हम पीछे पढ़ चुके हैं कि कन्नौज के विगत वैभव से साम्राज्य-निर्माण के इच्छुक राजाओं को उत्साह प्राप्त होता था, अतः यशोवर्मन ने कन्नौज पर अधिकार करके उसके पूर्व गौरव को पुनर्जीवित किया। यशोवर्मन के वंश और उसके प्रारम्भिक जीवन के विषय में हम कोई सुनिश्चित बात नहीं मालूम। परन्तु उसकी राजसभा के प्राकृत कवि वाक्पतिराज ने काव्य 'गौडवहो' लिखा, जिससे उसके विषयों और सैन्य सफलताओं के विषय में काफी महत्त्वपूर्ण सामग्री प्राप्त होती है। हाँ, यह अवश्य है कि चूँकि 'गौडवहो' एक काव्य-ग्रन्थ है अतएव इसमें वर्णित तथ्यों को हम विवेक तथा समालोचनात्मक बुद्धि का आश्रय ग्रहण करके ही सत्य स्वीकार करते हैं। किन्तु जैसा कि डॉ० मजूमदार ने 'Classical Age' की भूमिका में लिखा है— 'गौडवहो' के वर्णन 'हर्षचरित' के वर्णन से कम विश्वसनीय नहीं हैं। इसके अलावा 'हर्षचरित' की भाँति इस प्राकृत काव्य में ऐतिहासिक तथ्यों को विशुद्ध कल्पनात्मक वर्णन स्थलों से सफलतापूर्वक पृथक् किया जा सकता है। कुछ बातों में हर्ष और यशोवर्मन के चरित्रों में समानता है।

वाक्पति के काव्य 'गौडवहो' के नाम से अभिप्राय निकलता है कि इस ग्रन्थ में यशोवर्मन द्वारा गौड विजय का वर्णन किया गया है, परन्तु वास्तविक बात यह है कि इसमें यशोवर्मन की अन्य सैनिक सफलताओं का भी विस्तार के साथ वर्णन किया गया है। गौड विजय का अन्त में केवल उल्लेख भर कर दिया गया है। पूर्व में यशोवर्मन बंगाल तक अपनी विजयवाहिनी लेकर गया और गौडाधिपति को युद्ध में पराजित कर दिया। यह जान लेना आवश्यक है कि इस समय तक अनुवर्ती गुप्त नरेशों की शक्ति, जिनके राज्य की स्थापना आदित्यसेन गुप्त ने की थी, काफी क्षीण हो गई थी। गौड शक्ति के पूर्व-संक्रमण से मगध के गुप्त राजकुल का विनाश हो गया और मगध के राज्य पर गौडों का अधिकार हो गया। अतएव जब यशोवर्मन ने बंगाल तक अपनी विजय-सेना की यात्रा कराई और गौडाधिपति को युद्ध में हराया तो स्वभावतः मगध राज्य पर भी उसका अधिकार हो गया। यशोवर्मन की पूर्वविजय की पुष्टि एक स्वतन्त्र साक्ष्य द्वारा भी हो जाती है। नालन्दा में एक अभिलेख प्राप्त हुआ है जो यशोवर्मन का उल्लेख एक सर्वशक्तिमान सम्राट के रूप में करता है और इसका यह अर्थ निकाला जा सकता है कि उसकी राजसत्ता मगध तक विस्तृत थी। अतएव हम यह विश्वास कर सकते हैं कि अपनी विजय अभियानों के सम्बन्ध में यशोवर्मन पूर्व दिशा में बंगाल तक गया और गौड नरेश को पराजित करने का यशोपार्जन किया।

यद्यपि यशोवमन और काश्मीर नरेश ललितादित्य न एक सत्काय के लिए एक दूसरे से सहयोग किया था और अरबो के प्रसार को रोकन मे वे सफल भी हो गय, तथापि उनकी मैत्री अधिक दिनो तक टिक नही सकी। उन दोनो म शीघ्र ही युद्ध छिड गया और कुछ समय के लिए उन दोनो म सन्धि हो गइ, फिर भी उनमे पारस्परिक प्रतिद्वन्द्विता की भावना के कारण विग्रह की प्रवृत्ति बलवती हो गई। युद्ध म यशोवमन की पराजय हो गई और राजतरगिणी' के अनुसार "कान्यकुब्ज का राज्य, जिसकी सीमायें जमुना तट से लेकर कालिका तट तक थी, ललितादित्य की अधीनता म, उसके घर के आँगन के रूप म हो गया।" यशोवमन के राज्य पर ललितादित्य का अधिकार हो गया। युद्ध मे पराजित हो जाने पर यशोवमन की शक्ति बिल्कुल नष्ट भ्रष्ट हो गई और उसके यश का गौरव लुप्त हो गया। यशोवमन के काल को बिल्कुल असन्दिग्ध रूप मे निश्चित नही किया जा सकता, परन्तु कतिपय विद्वानो ने ७०० से लेकर ७४० सन ई० तक क समय को उसका शासन काल निर्धारित किया है।

कामरूप का राज्य—प्राचीन भारत का कामरूप राज्य वतमान आसाम राज्य स बडा था। यह राज्य आधुनिक काल म भारत की पूर्वी सीमा का निर्माण करता है। प्राचीन कामरूप की राजधानी प्राग्ज्योतिष थी। यह राज्य करतोया नदी तक फैला हुआ था और इसमे कूचबिहार तथा रगपुर के जिले सम्मिलित थे। महाभारत मे कामरूप राज्य और इसके नरेश का उल्लेख किया गया है। परन्तु, अभिलेखो मे कामरूप का उल्लेख सबसे पहले समुद्रगुप्त की प्रयाग प्रशस्ति म किया गया है। प्रयाग प्रशस्ति म पता चलता है कि कामरूप राज्य ने समुद्रगुप्त की अधीनता स्वीकार कर ली थी, किन्तु स्वायत्त शासन के सम्बन्ध मे इसन अपना अधिकार अक्षुण्ण रक्खा था। हमने 'हष के पूव भारत की राजनीतिक अवस्था' अध्याय म देखा है कि आदित्यसेन गुप्त के अफसड अभिलेख म भी 'लौहित्य (ब्रह्मपुत्र) तक महासेन गुप्त क पहुँचने का उल्लेख मिलता है। महासेन गुप्त ने कामरूप के राजा को युद्ध मे पराजित किया था। यह राजा कदाचित सुस्थितवर्मन था।

सुस्थितवमन का पुत्र भास्करवमन कामरूप का एक प्रसिद्ध शासक था तथा सम्राट हष का समकालीन था। हषचरित मे कामरूप के राजा के साथ हष की मैत्री और सधि का उल्लेख किया गया है। जब नालन्दा म चीनी यात्री ह्वेनसाग दुबारा रुका तो भास्करवमन ने साग्रह उससे परिचय प्राप्त किया और उससे अपन राज्य का पर्यटन करने का अनुरोध किया। कामरूप की राजधानी म कुछ दिन रुकने के बाद चीनी यात्री को भास्करवमन के साथ हषवद्धन से मिलन के लिए जाना पडा। भास्करवर्मन का दूसरा नाम कुमार भी था। चीनी यात्री ने लिखा है कि कुमार या भास्कर ब्राह्मण था और अपन को विष्णु की सन्तान कहता था। बाण ने लिखा है कि भास्करवमन का जन्म एक अत्यन्त प्राचीन कुल मे हुआ था। भास्करवमन के ही आग्रह पर चीनी सम्राट ने अपन देश के प्रसिद्ध दाशनिक लाओ त्से के ग्रन्थ को संस्कृत मे अनूदित करने के लिए ह्वेनसाग को आदेश दिया।

हषचरित' के अनुसार भास्करवमन शिव का अनन्य भक्त था। उसन हष के साथ जो मैत्री सम्बन्ध स्थापित किया उसका कारण कदाचित धर्म न होकर राजनीतिक हित का विचार था। कर्णसुवण का राजा शशाक अपनी शक्ति बढाने मे लगा हुआ था। उसकी बढती हुई शक्ति म भास्करवमन का भय था। इसके अतिरिक्त जब देवगुप्त न (मालवाधिपति) शशाक के साथ सधि कर ली तो भास्करवमन का भय और अधिक बढ गया। इधर सम्राट हष भी शशाक की ओर स सशक तथा भयभीत था।

अतएव जब कामरूपाधिपति ने हर्ष से मैत्री का प्रस्ताव किया तो उसने तुरन्त उसे स्वीकार कर लिया। 'हर्षचरित' में बाण ने जिन शब्दों में भास्करवर्मन और हर्ष के संधि-सम्बन्ध का वर्णन किया है, वे स्पष्ट सूचित करते हैं कि दोनों ही नरेश शशांक से भयभीत थे और उसकी शक्ति को रोकने के लिए ही दोनों ने आपस में एक दूसरे से मित्रता की थी।

भास्करवर्मन और हर्ष की इस पारस्परिक संधि के व्यावहारिक परिणाम क्या हुए, यह ठीक से ज्ञात नहीं। कामरूप नरेश ने हर्ष को उसके रण अभियान में, विशेषकर शशांक के विरुद्ध, किसी प्रकार की सैनिक सहायता दी थी अथवा नहीं, यह नहीं कहा जा सकता। परन्तु जिस उद्देश्य से भास्करवर्मन ने हर्ष के साथ मित्रता स्थापित की थी, उस उद्देश्य की पूर्ति हो गई। भास्करवर्मन के राज्य को शशांक कोई क्षति नहीं पहुँचा सका, बल्कि इस मैत्री सम्बन्ध से कामरूप नरेश भास्करवर्मन को और अधिक लाभ हुआ। ह्वेनसांग के वर्णन से ज्ञात होता है कि हर्ष की मृत्यु के अनन्तर जब उसका साम्राज्य छिन्न भिन्न हो गया तब कामरूप के नृपति ने भी उससे लाभ उठाया और कर्णसुवर्ण को अपने राज्य में मिला लिया। कुछ समय तक बंगाल भास्करवर्मन के अधिकार में रहा। निधानपुर वाले लेख से विदित होता है कि उसने कर्णसुवर्ण की राजधानी से कुछ भूमि दान में दी थी। डॉ० आर० सी० मजूमदार की धारणा है कि भास्करवर्मन ने हर्ष के जीवन-काल में ही बंगाल के कुछ भाग पर अधिकार कर लिया था। "सम्भवतः शशांक का साम्राज्य दो भागों में विभक्त कर दिया गया था, हर्ष के अधिकार में पश्चिमी बंगाल, उड़ीसा और कोंगोद आये और भास्करवर्मन को बंगाल का अवशिष्ट भाग मिला। परन्तु इस सम्बन्ध में उपलब्ध सामग्री इतनी स्वल्प है कि सुनिश्चित सम्मति देने का साहस नहीं किया जा सकता।"

भास्करवर्मन का नाम हर्ष के बाद हमें वांग ह्यू-न-त्सी के विचित्र आक्रमण के सम्बन्ध में फिर सुनने को मिलता है। जब वांग ह्यू-न त्सी ने हर्ष के साम्राज्य पर अपना अधिकार जमा लेने वाले अमात्य को पूर्ण रूप से दबा दिया तो भास्करवर्मन ने उसको काफी परिमाण में उपहार समर्पित किये। यह निश्चित रूप से नहीं कहा जा सकता कि हर्ष की मृत्यु के बाद देश में जो विचित्र राजनीतिक घटनायें घटित हुईं उनमें भास्करवर्मन का क्या हाथ था, परन्तु उन घटनाओं का प्रभाव उसके लिए हितकर नहीं प्रमाणित हुआ। वांग ह्यू-न त्सी के आक्रमण के द्वारा भारतीय राजनीति में खिंच आने पर तिब्बत के नरेश ने कामरूप पर विजय प्राप्त कर ली। यद्यपि चीनी अनुश्रुति के साक्ष्य को आधार मानकर इस विषय में कोई निश्चित धारणा नहीं दी जा सकती, तथापि इस बात की सम्भावना अधिक प्रतीत होती है कि तिब्बती आक्रमण के फलस्वरूप कामरूप के इस प्राचीन राजवंश का पतन हुआ।

भास्करवर्मन के बाद का भी इतिहास मिलता है किन्तु उसके बाद का इतिहास अस्पष्ट और धुंधला है। भास्करवर्मन के समय के पश्चात् से कामरूप की शक्ति क्षीण होने लगी और देश की राजनीतिक गतिविधि में इसका कोई महत्त्वपूर्ण भाग नहीं था। मुसलमानों के समय में आसाम ने अपनी स्वतन्त्रता अक्षुण्ण रक्खी, परन्तु अंग्रेजों के आने पर यह उनके अधिकार में चला गया। आज भी आसाम स्वतन्त्र भारत की पूर्वी सीमा पर स्थित एक राज्य है।

**नैपाल का राज्य**—भारत के साथ नैपाल के सम्बन्ध का सबसे पहला ऐतिहासिक उल्लेख हमें अशोक के काल का मिलता है। ऐसी अनुश्रुति है कि अशोक अपनी पुत्री चारुमती और दामाद देवपाल के साथ नैपाल गया था जहाँ उसने अनेक स्तूपों और

विहारो का निर्माण कराया था। ललितपाटन नामक नगर के निर्माण का श्रेय भी अशोक को ही दिया जाता है। इन बातो से यह अनुमान किया जा सकता है कि अशोक का नेपाल पर भी अधिकार था। किन्तु ऐसा प्रतीत होता है कि मौर्यों के बाद नेपाल भारत से स्वतन्त्र हो गया। समुद्रगुप्त की प्रयाग प्रशस्ति मे नेपाल का उल्लेख समुद्रगुप्त के करद राज्यो म किया गया है, जिससे यह विदित होता है कि कामरूप की भाँति नेपाल ने भी गुप्त सम्राट की अधीनता स्वीकार कर ली थी, किन्तु स्वायत्त शासन का अधिकार इसने नहीं खोया था। अशोक और समुद्रगुप्त के बीच के काल म नेपाल की क्या राजनीतिक स्थिति थी, यह हमे ज्ञात नही। छठी शताब्दी के अन्त मे हमे नेपाल के इतिहास का कुछ अधिक विश्वसनीय ज्ञान होने लगता है। कई अभिलेखो द्वारा हम ज्ञात होता है कि सातवी शताब्दी के प्रारम्भ मे नेपाल म लिच्छवि नरेश शिवदेव का राज्य था जो वास्तव म नाममात्र को ही राजा था। धीरे धीरे उसके महासामन्त अशुवमन ने सारी शक्ति स्वय हस्तगत कर ली। अशुवमन ने नेपाल से आभीर जाति के आक्रमणकारियो को निर्वासित कर दिया था, जिससे उसकी लोकप्रियता बहुत बढ गई थी और शिवदेव के शासन-काल मे भी राज्य-सचालन म उसका व्यक्तित्व काम कर रहा था। नेपाल के राज्य सिंहासन को हस्तगत कर लेने के बाद अशुवमन ने लिच्छवि नरेश की कन्या से विवाह करके अपनी शक्ति को सुदृढ किया।

अशुवर्मन नेपाल का एक विख्यात नरेश था। उसने कैलाशकूट को अपना राजकीय निवास स्थान बनाया। ह्वेनसाग ने अशुवमन का उल्लेख नेपाल के गुणवान् और विद्वान शासक के रूप मे किया है। कहा जाता है कि उसने व्याकरण की एक पुस्तक लिखी थी और उसका यश सवत्र फैल गया था। अशुवमन ने कम से कम पैंतालीस वर्षों तक राज्य किया और कदाचित ५६५ ई० मे आरम्भ होन वाला एक सम्वत चलाया।

कुछ विद्वानो का विचार है कि सम्राट हर्षवर्द्धन ने नेपाल पर आक्रमण किया था और वहाँ पर अपना सम्वत् चलाया था। परन्तु यह धारणा भ्रमपूर्ण है कि नेपाल हर्ष के साम्राज्य मे सम्मिलित था। 'अत्र परमेश्वरेण तुषारशैलभुवो दुर्गाया गृहीत कर ' के अस्पष्ट साक्ष्य के आधार पर और नेपाल के सम्वत को हर्ष का सम्वत बताकर यह कहना कि शीलादित्य हर्ष नेपाल का स्वामी था ऐतिहासिक तथ्य का प्रत्याख्यान करना है। अशुवमन के बाद का नेपाली इतिहास अधिक महत्त्वपूर्ण नहीं है।

## काश्मीर का राज्य

प्राचीन भारत मे काश्मीर का शेष भारत के साथ बहुत गहरा और अविच्छिन्न राजनीतिक सम्बन्ध नहीं था, परन्तु सास्कृतिक दृष्टि से काश्मीर कभी भारत से पृथक नही था। कुछ समय तक तो काश्मीर सस्कृत विद्या के प्रमुख केन्द्र के रूप में रहा। अशोक का काश्मीर पर अधिकार था। यहाँ पर उसने अनेक स्तूप बनवाये। नेपाल के नगर ललितपाटन की भाँति काश्मीर मे भी अशोक ने एक नगर की स्थापना की थी। चीनी यात्री के विवरण के अनुसार अशोक ने सम्पूर्ण काश्मीर को एक बौद्ध सघ के ध्यगाथ दान कर दिया था। कल्हण की 'राजतरगिणी' मे इस बात का उल्लेख मिलता है कि अशोक की मृत्यु के बाद जब मौय साम्राज्य की केन्द्रीय शक्ति का ह्रास होन लगा तो उसके पुत्र जालौक ने, जो काश्मीर मे राज्य प्रतिनिधि के रूप मे शासन कर रहा था अपनी स्वतन्त्रता की घोषणा करके केन्द्र से पृथक एक स्वतन्त्र राज्य की स्थापना कर दी थी। जालौक के उपरान्त काश्मीर मे किस राजा अथवा

राजवंश का अधिकार था, यह विश्वसनीय रूप मे हमे ज्ञात नहीं, परन्तु कुषाणों के अधिकार में काश्मीर था, यह असन्दिग्ध रूप से हमे मालूम है। कनिष्क के सम्बन्ध म पढ़ते हुए हम यह जान ही चुके हैं कि उसने एक बौद्ध संगीति का काश्मीर प्रदेश मे आयोजन किया था। हूण आक्रमणों के विषय मे विचार करते हुए हम यह देख चुके हैं कि किस प्रकार मालवा और मध्य भारत से बालादित्य द्वारा निकाले जाने पर मिहिरकुल ने काश्मीर के राजा के यहाँ शरण ली थी और छल प्रवञ्चनामयी नीति का अवलम्बन करके उसने काश्मीर पर अधिकार जमा लिया था। कल्हण ने मिहिरकुल का उल्लेख किया है। काश्मीर के इतिहास के विषय म ये बातें मालूम हो जाती हैं, परन्तु इसके बाद के समय से 'राजतरंगिणी' म एक नवीन राजवंश की स्थापना से जिस इतिहास का वर्णन कल्हण ने किया है, वह अधिकांश रूप मे विश्वसनीय है। इस समय के इतिहास का कल्हण ने बड़े विवेक के साथ वर्णन किया है।

**कर्कोटक राजवंश**—काश्मीर मे दुर्लभवर्द्धन ने नाग या कर्कोटक वंश की स्थापना की। उसके राज्य काल मे ह्वेनसाग ने काश्मीर की यात्रा की थी। चीनी यात्री के लेख से ज्ञात होता है कि दुर्लभवर्द्धन का राज्य केवल मुख्य काश्मीर तक ही सीमित नहीं था, वरन् पश्चिमी और उत्तरी-पश्चिमी पंजाब के कुछ भाग पर भी उसका अधिकार था। दुर्लभवर्द्धन ने छत्तीस वर्षों तक राज्य किया। उसके पुत्र और उत्तराधिकारी दुर्लभक का शासन काल पचास वर्षों तक रहा परन्तु उसके विषय म कोई ज्ञातव्य ऐतिहासिक बात मालूम नहीं है।

दुर्लभक के उपरान्त उसका पुत्र चन्द्रापीड काश्मीर के राजसिंहासन पर समासीन हुआ। चन्द्रापीड काश्मीर का एक प्रसिद्ध नरेश था। उसने अरबो के विरुद्ध सहायता प्राप्त करने के लिए सम्राट् के पास अपना एक राजदूत भेजा था। यद्यपि उसे चीन देश से कोई सहायता प्राप्त न हो सकी, तथापि उसने मुहम्मद बिनकासिम को काश्मीर की सीमा मे घुसने नहीं दिया। कल्हण ने चन्द्रापीड की न्यायप्रियता का खूब विस्तार के साथ वर्णन किया है। चन्द्रापीड का राज्य-काल केवल साढ़े आठ वर्षों तक ही रहा।

कर्कोटक राजवंश का सबसे प्रसिद्ध शासक ललितादित्य मुक्तापीड था जो ७२४ ई० म सिंहासनारूढ़ हुआ। ललितादित्य काश्मीर का तो सबसे प्रसिद्ध शासक था ही, अपने समकालीन शासकों म भी उसको सर्वोपरि स्थान प्राप्त था। वह एक महान् विजेता और उल्लेखनीय सम्राट था। उसकी विजयो का वर्णन काश्मीर के प्रसिद्ध इतिहासकार कल्हण ने किया है।

ललितादित्य की मृत्यु लगभग ७६० सन् ई० मे हुई। उसने छत्तीस वर्षों तक राज्य किया। उसके पश्चात् काश्मीर के सिंहासन पर कई दुर्बल नरेश बैठे जिनके शासन-काल मे कोई महत्वपूर्ण घटना नहीं घटित हुई। जयापीड विनयादित्य कर्कोटक राजकुल का अन्तिम पराक्रमी और प्रतापी सम्राट् था। उसने अपने वंश के विलुप्त गौरव को पुन प्रतिष्ठापित करने का प्रयास किया। अपने पितामह की भाँति जयापीड विनयादित्य ने कन्नौज पर आक्रमण किया और वहाँ के राजा वज्रायुध अथवा इन्द्रायुध को सिंहासन च्युत कर दिया। कल्हण ने उसकी अन्य विजयो का भी उल्लेख किया है, परन्तु वे सर्वथा असंदिग्ध नहीं कही जा सकती। जयापीड विद्वानों का संरक्षक था। उसका शासन-काल ८१० ई० तक था। उसके बाद, उसके उत्तराधिकारी दुर्बल

प्रमाणित हुए। नवीं शताब्दी के मध्य में काश्मीर का राज्य कर्कोटकों के हाथ से निकल गया और वहाँ उत्पल वंश की स्थापना हुई।

**उत्पल वंश का शासन**—काश्मीर में उत्पल वंश की स्थापना करने वाला अवन्तिवर्मन था। उसे इस बात का गौरव प्राप्त है कि उसने युद्ध से विरत होकर प्रजा के सुख संवर्द्धन की ओर ध्यान दिया। जयापीड स्वयं भी अपने जीवन के अंतिम समय में धनलोलुप हो गया था और उसके उत्तराधिकारियों ने भी जनता का शोषण किया था जिससे काश्मीर के लोग दुःखी और अकिञ्चन हो गये थे। अवन्तिवर्मन ने अपने राज्य के आर्थिक साधनों को विकसित करने तथा बढ़ाने का प्रयत्न किया। उसने सबसे पहले उन राजकीय अधिकारियों को उनके पद से च्युत कर दिया जो निर्धन ग्रामवासियों को प्रपीडित करते थे। अवन्तिवर्मन ने अपने राज्य में सिंचाई के विकसित साधनों की व्यवस्था की। उसका कर्मसचिव सुय्य लोक-कल्याण के कार्यों में बड़ी अभिरुचि रखता था। उसने नालियों और बाँधों का निर्माण कराया और वितस्ता (झेलम) के मार्ग को बदल कर बाढ़ से उस प्रदेश की रक्षा की। अवन्तिवर्मन की राजसभा को विद्वान और साहित्यकार अपनी उपस्थिति द्वारा गौरवान्वित किया करते थे। उसने अनेक मन्दिरों का निर्माण कराया। इन सब कार्यों का वर्णन कल्हण ने बड़े उत्साह से किया है। एक इतिहासकार के रूप में कल्हण के लिए यह उसके गौरव की बात है कि उसने अपने देश के सम्राटों और शासकों की विजयों या सैनिक सफलताओं के वर्णनों से ही अपनी पुस्तक के पृष्ठ नहीं भरे हैं, वरन् उसने उनके लोक कल्याण-सम्बन्धी कार्यों की प्रशंसा करते हुए उनका सविस्तार उल्लेख किया है।

अवन्तिवर्मन के बाद उसके पुत्रों में राज्याधिकार के लिए युद्ध छिड़ गया। अपने भाइयों को पराजित कर शंकरवर्मन ने राज सिंहासन पर अपना अधिकार जमा लिया। शंकरवर्मन के पश्चात उसका पुत्र गोपालवर्मन राजा हुआ। इसके शासन काल में शासन-व्यवस्था और अधिक बिगड़ गई तथा प्रजा का दुःख किसी प्रकार भी कम न हो सका।

## २—कन्नौज के गुर्जर-प्रतिहार

हर्षोत्तर कालीन भारत की राजनीतिक शक्तियों में गुर्जर प्रतिहारों का राज्य प्रमुख था, यह हम पहले ही कह चुके हैं। गुर्जर राजकुल राजपूत जाति का था। गुर्जर राजकुल प्रतिहार शाखा का था, अतएव इतिहास में यह गुर्जर प्रतिहार के नाम से विख्यात है। सन् ८३६ ई० के लगभग प्रतिहार राजवंश ने महोदय (कन्नौज) के नगर में अपनी सत्ता जमा ली। नवीं शताब्दी के अन्त के पूर्व ही इस सम्राट-कुल की शक्ति सभी दिशाओं में फैल गई और महान प्रतिहार सम्राट की आज्ञा पंजाब के पहाड़ों से लेकर मध्य भारत में देवगढ़ तक और काठियावाड़ में ऊना से लेकर उत्तरी बंगाल में पहाड़पुर तक के विस्तृत भूभाग में मानी जाती थी।

गुर्जर प्रतिहारों की वंशावलियों द्वारा हमें ५०० ई० के पूर्व का उनका इतिहास नहीं विदित होता। सबसे पहले उनका उल्लेख पुलकेशिन द्वितीय के एहोल अभिलेख (६३४ ई०) में किया गया है। हर्षचरित में बाण ने भी उनका उल्लेख किया है। छठी शताब्दी के प्रारम्भ से गुर्जरों ने भारत की राजनीतिक घटनाओं में महत्त्वपूर्ण

